बनाया जिससे कि वृक्षों की रक्षा हो सके। पेड़ों को बचाने के लिए मनुष्यों ने समय-समय पर अथक प्रयास किया है। इसका सबसे सर्वोत्तम उदाहरण है - **१९७३** में सुन्दरलाल बहुगुणा और गौरादेवी के नेतृत्व में उत्तराखण्ड प्रदेश के चमोली नगर में चिपको नाम का आन्दोलन चलाया गया। इस आन्दोलन की सबसे बड़ी विशेषता यह थी कि महिलाएँ पेड़ो को बचाने के लिये उनसे चिपक गई थी। ऐसा ही आन्दोलन **१९८३** में कर्नाटक में चलाया गया जो एपिको आन्दोलन के नाम से जाना जाता है।

## Ved - 63

# वैदिक साहित्य में सूर्य का महत्व

*डॉ. विभाशुक्ला, कानपुर*

सूर्य सम्पूजयेन्नित्यं सावित्रीं च जपेत तथा।

सूर्यार्घ्य सन्ध्ययोर्दद्यान्नमस्कुर्याच्च भास्करम्।।

अर्थात् श्री सूर्य नारायण की प्रतिदिन पूजा करना चाहिए और सावित्री (गायत्री) का जप भी करना चाहिये। दोनो संध्याओं में (प्रातः सायं दोनो बेलाओ में) अर्घ्याञ्जलि देनी चाहिए और सूर्य नमस्कार करना चाहिए। ॐउद्ध्यं तमसस्परि स्वः पश्यन्त उत्तरम्। देवं देवत्रा सूर्यगमन्म ज्योतिरुत्तमम्।।

अर्थः - हे सविता देव ! हम अन्धकार से ऊपर उठकर स्वर्गलोक को तथा देवताओ में अत्यन्त उत्कृष्ट सूर्यदेव को भलीभांति देखते हुये उस सर्वोत्तम ज्योतिर्मय परमात्मा को प्राप्त हो। इति।

## Ved - 64

# राष्ट्र निर्माण में वेदों की भूमिका

*सुनील मुर्मू, झारखण्ड.*

भारतभूमि क्या भूलाई जा सकती है? कदापि नहीं। अन्य देश मनुष्यों की जन्मभूमि है, यह् भारत मानवता की जन्मभूमि है। महान् साहित्यकार जयशंकर प्रसाद की यह उक्ति भारतीय सभ्यता और संस्कृति की नींव को सुदृढ़ करती है। यह सुदृढ़ता वेदों की समृद्धता के कारण ही है। हमारे ऋषियों ने भारतभूमि और वेदों की रमणीयता, सम्पन्नता तथा उपयोगिता का वर्णन करके यहाँ के निवासियों की उर्वर मनोभूमि में अपनी जन्मभूमि, अपनी देशभूमि किंवा अपनी राष्ट्रभूमि के प्रति आत्मगौरवपूर्ण ममत्व भावना के स्वच्छ तथा अंकुरणशील बीज बोये हैं, इसमें कोई संदेह नहीं है। किसी भी राष्ट्र के लिए यह अत्यावश्यक है कि अपनी धरती और देश की तन-मन-धन से सुरक्षा की जाय तथा तत्प्रति निष्ठावान, क्रियावान् और जागरूक बने रहें। हमारा वेद यह उद्घोष करता है कि राष्ट्रनिर्माणार्थ ज्येष्ठत्व, कनिष्ठत्व और मध्यमत्व के भेद - भाव को भूलकर अपने को **पृश्निमातरः** (एक ही माता से उत्पन्न हुआ) समझें। हमारे वेद कालीन ऋषियों ने उद्घोष किया था कि जिस देश के नागरिक सत्य के प्रति निष्ठावान होंगे, राष्ट्र के सर्वतोमुखी विकास में लगेंगे, नियमानुकूल आचरण करेंगे, अदम्य शक्ति से सम्पन्न, अनुशासनप्रिय व कार्यकुशल होंगे, कठोर परिश्रम करते हुए अपने कर्तव्य का लगन से पालन करेंगे, सुशिक्षित और क्रियाशील होंगे तो वह देश निश्चितरूपेण समृद्धशाली होगा और विश्व में प्रशंसनीय प्रतिष्ठा प्राप्त करेगा।

## Ved - 65

# पञ्चमहायज्ञों की विश्व में उपादेयता - एक मनोवैज्ञानिक विश्लेषण

*डॉ.अमिता शर्मा,दिल्ली*

विपुल वैज्ञानिक प्रगति, असीमित औद्योगिक विकास, अत्याधुनिक असंख्य उपकरणों के नित्य प्रति नवीन आविष्कार, इन सब गर्वोचित उपलब्धियों के होने पर भी विश्व का मानव कई गंभीर समस्याओं का सामना करने के लिए विवश है। यदि प्रत्येक मनुष्य मनोवैज्ञानिकदृष्टि से सर्वथा उपयोगी, भारतीय मनीषियों, ऋषियों द्वारा निर्धारित पञ्चमहायज्ञों का नित्य विधान तथा अनुपालन करता है, तो इन अत्याधुनिक समस्याओं का समाधान सरलता से किया जा सकता है। पञ्चमहायज्ञ हैं -

अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः पितृयज्ञस्तु तर्पणम्।
होमो देवो बलिर्भौतो नृपज्ञोऽतिथिपूजनम्।।

अध्ययन - अध्यापन ब्रह्मयज्ञ सम्पूर्ण विश्व में देशकालवातावरण के अनुसार व्याप्त है। अपने पूर्वजों की, महापुरुषों की सुखद स्मृतियाँ, उनके प्रति श्रद्धा व सम्मान की भावना रखना पितृयज्ञ है, जिसका अप्रत्यक्ष रूप से विधान सम्पूर्ण विश्व द्वारा ही किया जाता है। प्रकृति के विभिन्न रूपों की आराधना से मनुष्य जीवन का आगमन होता है। प्रत्येक प्राणीमात्र का भरणपोषण, जिसमें विशेषतः पशुपक्षियों का समावेश है, भूतयज्ञ का स्वरूप है।

PETA (people for ethical treatment of animals) SPCA (society for prevention of cruelty to animals )जैसी संस्थाएँ भूतयज्ञ का ही सम्पादन कर रही है। विश्वविख्यात Hospitality Industry का अतिथिदेवो भव - आदर्शवाक्य अतिथि यज्ञ का प्रवर्तन तथा संवर्धन कर रहा है। वस्तुतः इन पञ्चमहायज्ञों के विधिवत् सम्पादन से मनुष्य जीवन में प्रेम, भक्ति, दया, सहनशीलता, कृतज्ञता, श्रद्धा, विनम्रता, पवित्रता आदि सद्गुणों का विकास सहज ही हो जाता है। इससे विश्व, राष्ट्र, समाज, परिवार तथा व्यक्ति में आध्यात्मिक व सात्त्विक प्रवृत्तियाँ विकसित होती है, तथा सम्पूर्ण प्रपञ्चात्मक जगत आत्मरूप ही प्रतीत होता है तथा ब्वसुधैव कुटुम्बकम्ध की भावना का प्रचार प्रसार होता है।

## Ved - 66

# वैदिक शिक्षा - मानवीय मूल्यों की पोषिका

*डॉ.प्रवीण देवी , औरैया, उ.प्र*

ओउम् तन्तुं तन्वन्नजसो भानुमन्विहि ज्योतिष्मतः पथो रक्षधिया कृतान्।
अनुल्चणं वयत जोगुवामपो मनुर्भव जनया दैव्यं जनम्।। ऋ.१०/५३/६

भावार्थ -श्रेष्ठसन्तान तथा शिष्य का विस्तार करना मानव के लिए अभीष्ट है। स्वजीवन में धर्ममार्ग का अवलम्बन करते हुये मानव मननशील बनकर उत्तम गुणयुक्त पुत्रों तथा शिष्यों को तैयार करने में लगा रहे।

सर्वश्रेष्ठमानव बनने की रक्षा देने वाले इस मंत्र से ही ज्ञात होता है कि वास्तव में वेद ही मानवीय मूल्यों के ईश्वरीय सन्देश है , उनमे किसी जाति विशेष, धर्म विशेष, समाज विशेष की आचार संहिताओं या धार्मिक मान्यताओं का वर्णन नही है। अपितु इनमें सार्वजनीन सार्वभौम सिद्धान्तों का प्रतिपादन हुआ है। **मित्रस्य चक्षुषासमीक्षामहे, वसुधैव कुटुम्बकम्** जैसे उदात्त विचार ही विश्वमेकनीडं को स्थापित कर सकते हे। ये भाव ही मानवता को विखण्डित होने से बचा सकते है। अन्ततः हम कह सकते है कि वैदिक शिक्षाये महान हैं। भव्य है जीवन कला के रहस्य की शिक्षा देने वाले वेद जो ज्ञानराशि है पठन - पाठन करना ही होगा - योऽनधीत्य द्विजो वेदानन्यत्र कुरुते श्रमम्। स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशुगच्छति सान्वयः।। तभी हम **"जीवेम शरदः शतम्"** को सार्थक कर पायेगे।

## Ved - 67

# वेदों में मानवता के सूत्र

*डॉ आशा रानी राय, कानपुर*

वेदों में मानव को अमृत-पुत्र का सम्बोधन दिया है, यदि वह मानवोचित गुणों को जीवन में पालन करता है, और पाश्विक प्रवृत्तियों से स्वयं को पृथक् रखता है तो निश्चित रूप से दुष्कर्म, दुःस्वप्न, दुर्गुणों, दुःखों व दुर्व्यसनों से विरत होकर सद्मार्ग का पथिक बनेगा। अतः मानव धर्म हेतु निम्न बिन्दु आचरणीय व पालनीय है - १) समष्टि की भावना - यजुर्वेद में कामना की गई है कि समस्त प्राणी परस्पर मित्र की दृष्टि से देखें, पशु व पक्षी भी हमारे इए कल्याणकारी हों। २) गृहस्थ जीवन में समभाव -गृहस्थ का मूल परिवार है, परिवार के सभी सदस्य सर्वदा एकता के सूत्र में सद्भावना से रहें। ३) भद्रता की कामना - मानव अपने शरीर, के सभी अंगों-उपांगो सहित स्वस्थ रहें, भद्र सुनें, बोलें, देखे तथा आचरण करें। ४) राष्ट्रभक्ति एवं शौर्य की भावना - सभी वर्णो के लोग स्व-स्व कार्यो में संलग्न रहते हुए जीवन यापन करें। समय से वर्षा हो, जिससे सब ओर समृद्धि, हरितमा व प्रसन्नता का वातावरण रहे। ५) तेजस्वितापूर्ण जीवन - वेद में तेजस्विता, वीर्यता, बल, ओज, मन्यु व सहनशक्ति की भावना मानव मात्र में हो, यह प्रार्थना की गई है । ६) यज्ञमय पवित्र जीवन की कामना - मनुष्य साधनों के सहित अपने प्राणादि पदार्थो को धर्म के आचरण में संयुक्त करे। सर्वदा त्यागपूर्ण कार्यो को कर, **"इदं न मम"** की भावना से मानव मात्र के कल्याण के लिए तत्पर हो। ७) मेधावी एवं विद्यार्जन की भावना -वस्तुतः विद्या से अमृत प्राप्ति होती है। वेदज्ञ, कर्मठ, सदाचारी व मेधावी जन अपने कृत्यों से सुख प्राप्त करते हैं। ८) निष्पाप जीवन - प्रत्येक व्यक्ति स्वयं को पाप, अपराध, अनाचार, अत्याचार, कदाचार एवं दुर्व्यसन, दुर्गुणों से पृथक् कर सदाचारपूर्ण निष्पाप जीवन व्यतीत करे।

## Ved - 68

# वैदिक एवं धर्मशास्त्रीय साहित्य में स्त्रियों के साम्पत्तिक अधिकार

*शरद शुक्ला, उत्तरप्रदेश*

वैदिक साहित्य में स्त्रियों का स्थान अत्यन्त गौरवास्पद था। पुरुष - प्रधान समाज में भी स्त्रियों की स्थिति नगण्य नही थी। वेदो में स्त्री को गृह कहकर उसके प्रति समाना किया गया है - **"जायस्तेदं मध्वन्त्सेदुयोनि स्तदित्वा युक्ता हरयो वहन्तु"** (ऋ.वे.३.५३.०४)। यजुर्वेद में स्त्री को पूजनीय बताया गया है, एवं उसकी वन्दना की गयी है - "तस्मै नमन्ता जनयः सुपुत्रीः" (यजुर्वेद.१२.३५)। शतपथ ब्राह्मण में स्त्रियों के अपमान को सर्वथा निन्दनीय माना गया है - ध्नन वै स्त्रियं हन्तिः (श.ब्रा.११.०४.०३.०२)। धर्मशास्त्रों में भी बहुसंख्यक स्थलों पर नारियों के प्रति सम्मान व्यक्त किया गया है। मनु ने तो यहाँ तक कह दिया कि - "यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः। यत्र तास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः ।" (मनु.०३.५६) चाणक्य सूत्र में स्त्री को सर्वोत्कृष्टरत्न कहा गया - न स्त्रीरत्नसमं रत्नम् (चा.सू.३१२)। यद्यपि समाज में एक तरफ जहाँ स्त्रियों की स्थिति सम्मान जनक थी, वही दूसरी ओर प्रारम्भ से ही उन्हे साम्पत्तिक एवं राजनैतिक अधिकारो से वंचित रखा गया था। वैदिक एवं स्मृति काल में सामान्यतया स्त्रियों को साम्पत्तिक अधिकार नही प्रदान किये गये थे। अभ्रातृका कन्या इस सामान्य नियम की अपवाद थी। इसके अतिरिक्त कुछ विशेष परिस्थितियो में भी स्त्रियों को आंशिक रूप से साम्पत्तिक अधिकार प्रदान किये गये थे। प्रस्तुत शोध पत्र में वैदिक एवं धर्मशास्त्रीयसाहित्य में स्त्रियों को जो सम्पत्ति से सम्बन्धित अधिकार दिये गये थे, उनको प्रस्तुत किया जा रहा है।

## Ved - 69

# वेदों में दर्शन

*निधि अग्रवाल, इलाहाबाद*

**(सनातन धर्म)** एवं भारतीय संस्कृति का मूल आधारस्तम्भ विश्व का अति प्राचीन और सर्वप्रथम वाङ्मय वेद माना गया है। वेदों का कथन है कि संसार का अस्तित्व नहीं है। जब तक देह, इन्द्रिय और प्राणों के साथ आत्मा के सम्बन्ध की भ्रान्ति है। तभी तक अविवेकी पुरुष को वह सत्य सा स्फुरित होता है। आत्मतत्व जिज्ञासा एवं आत्मबोध द्वारा ही दृश्य प्रपञ्च का अस्तित्व जो द्रष्टा बन्धन कहा गया है नष्ट होता है और साधक मैं ही सर्वाधिष्ठान परब्रह्म हूँ - यह जानने में समर्थ होता है तथा उसे वेदों की अमृत वाणी समझ में आ जाती है। वेद भगवान का सुझाव और निर्देश है जो उस परमप्रभु को जान लेते है वे मोक्षपद को प्राप्त करते है। यजुर्वेद में कहा गया है कि जो मनुष्य प्राणिमात्र को सर्वाधार पर ब्रह्मपुरुषोत्तम में देखता है और सर्वान्तर्यामी परमप्रभु परमात्मा को प्राणिमात्र में देखता है वह फिर कभी किसी से घृणा या द्वेष नही कर सकता। वेद निर्वचन की यही कसौटी हैं कि जो पुरुष सब प्राणियों और प्राणरहित ज्ञड़पदार्थो में सर्वव्यापक परमात्मा का विद्याभ्यास धर्माचरण और योगाभ्यास द्वारा साक्षात्कार कर लेता है तथा समस्त प्रकृति आदि पदार्थो में परमेश्वर को व्यापक जानता है वह कभी सन्देह में नही पड़ता।

## Ved - 70
# वैदिक - दर्शन

*Dr. Vijay Indu, Gurgaon (Haryana)*

सम्पूर्ण भारतीय दार्शनिक -चिन्तन वैदिक साहित्य का प्रतिफल है। वेदों के तल स्पर्शी अध्ययन से पता चलता है, कि जो कुछ वेदों में अंकुरित है, वह पुष्पित एवं पल्लवित होकर विशाल वृक्ष के रूप में उपनिषदों में प्राप्त होता है। वेदकालीन भारतीयों के भौतिक और आध्यात्मिक जीवन पर दार्शनिकता की गहरी छाप थी प्रकृति, जीव, जगत, ब्रह्म अथवा ईश्वर के साथ ही उनके अन्तः सम्बन्धों पर भी वैदिक ऋषियों ने गम्भीरता से विचार किया था। सृष्टि की उत्पत्ति, उसके विकास तथा नैतिक और आचार सम्बन्धी विधि-निषेधों के विषय में उन्होने प्रायः सभी दृष्टियों से गहन मनन-चिन्तन किया था। ऋग्वेद में प्रायः एक दर्जन सूक्त ऐसे है जिनमें मात्र-स्तुति न होकर दार्शनिक विचारों का समावेश है। सृष्टि-उत्पत्तिजन्य कौतूहल को शान्त करना इनका मुख्य उद्देश्य है। सृष्टि कहाद्ध से उत्पन्न हुई - को अद्धा वेद क इह प्रवोचत कुत आ जाता कुत इयं विसृष्टिः (ऋ.१०.१२९.६) विभिन्न वेदों के मूल में जो एक ऋषियों को दिखा, उसे ही उन्होंने प्रजापति, हिरण्यगर्भ, पुरुष आदि के नाम से सबका कारण जाना। प्रस्तुत शोध पत्र में इसी दार्शनिक तत्व का विवेचन प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया गया है।

## Ved - 71
# वैदिक साहित्य में यज्ञों द्वारा पर्यावरण सन्तुलन

*वीरेन्द्र बहादुर वर्मा, लखनऊ*

वेदों में सर्वत्र ही यज्ञ को लोक कल्याण और परमेश्वर की प्राप्ति का मुख्य साधन बताया गया है। वैदिक वाङ्मय में ऐसे संकेत उपलब्ध हैं, जिनसे ज्ञात होता है, कि यज्ञ धार्मिक क्रिया - विधियों और कर्मकाण्डों के अतिरिक्त पर्यावरण के घटकों को भी प्रभावित करते थे। वैदिक ऋषि-मुनियों का विश्वास था, कि यज्ञ द्वारा प्राकृतिक सन्तुलन बनाये रखा जा सकता है, यज्ञ के द्वारा पर्यावरण की सुरक्षा, वायुमण्डल की पवित्रता दीर्घायुष्य की प्राप्ति हो सकती है, यज्ञ के द्वारा भू प्रदूषण, जल प्रदूषण, वायु प्रदूषण और ध्वनि प्रदूषण को दूर किया जा सकता है।

## Ved - 72
# वैदिक साहित्य में नारी की सामाजिक स्थिति

*विपिन राज, लखनऊ*

भारतीय समाज में हमेशा से ही नारी की मर्यादा रही है, और उसका आदर हुआ है। सर्वनियन्ता भगवान की शक्तियों का वर्णन लक्ष्मी, सरस्वती, दुर्गा, काली आदि नारी रूपों में किया गया है। नारी शक्ति धन और ज्ञान का प्रतीक मानी गयी है। वह हमारी राष्ट्रियता का भी प्रतीक है। अपने देश को हम भारत माता कहकर उसके प्रति अपनी श्रद्धा प्रकट करते हैं। आज भारतोय नारी जिस पीठिका पर विराजित है सम्भवतः वैदिक काल में उसका स्थान कहीं ऊपर था। भारतीय संस्कृति में जननी निर्विवाद रूप से पूजनीय रही है।

वैदिक साहित्य के अध्ययन से पता चलता है कि उस समय स्त्रियों की स्थिति आत्म विकास, शिक्षा, विवाह, सम्पत्ति आदि के सम्बन्ध में प्रायः पुरुषों के समान थी। पत्नी के रूप में तो उनकी स्थिति बहुत ऊँची थी। ऋग्वेद में स्त्री को ही घर कहा गया है। विवाह के पश्चात् उसे प्रतिगृह में गृहपत्नी, गृहस्वामिनी का अधिकार प्राप्त होता है। नारी को सावित्री, अर्धांगिनी तथा आत्मा का आधा अंश बताया गया है। यहीं पर बताया गया है कि पत्नी के बिना यज्ञ अपूर्ण है तथा सदैव सपत्नीक यज्ञ करें। शतपथ ब्राह्मण में कहा गया है, कि पत्नी के बिना जीवन अधूरा है तथा स्त्रियों का अपमान निन्दनीय है। तैत्तरीय ब्राह्मण में कहा गया है, कि पत्नी गृहलक्ष्मी है। तथा साक्षात् श्री है। ऐतरेय ब्राह्मण में पत्नी को गार्हपत्याग्नि कहा गया है। कुटुम्ब में नारी प्रधानतः पत्नी रूप में होती थी।

## Ved - 73

# वेदों में पर्यावरण

*चन्द्रशेखर अहिरवार, लखनऊ*

प्रकृति में वायु, जल, पेड़ पौधे तथा जीव-जन्तु सभी सम्मिलित रूप में पर्यावरण की रचना करते हैं। सामान्यतया किसी स्थान विशेष के चतुर्दिक (जल, वायु, स्थल, वायु मृदा आदि) का वह आवरण जिससे वह घिरा है, पर्यावरण कहलाता है। अतः पर्यावरण चारो ओर की उन बाह्य दशाओं का सम्पूर्ण योग होता है, जिसके अन्दर जीव अथवा समुदाय रहता है। वैदिक साहित्य में पर्यावरण रक्षण व प्रदूषण निवारण के विषय में बहुत कुछ जानकारी उपलब्ध है। वैदिक ऋषियों ने पर्यावरण के प्रति मानव को सचेत ही नहीं किया वरन् उसके संरक्षण के लिए प्रेरित भी किया। इसके लिए उन्होंने पर्यावरण से जुड़े सभी पदार्थो को देवत्व का पद प्रदान कर उनके प्रति न केवल आदर भाव प्रकट किया, अपितु पर्यावरण की सुरक्षा को सुनिश्चित आधार प्रदान करने के लिए उसे धार्मिक आस्था से जोड़कर निरन्तर संरक्षण और संवर्द्धन का मार्ग प्रशस्त किया। ऋग्वेद में वन देवी अरण्यानी को बहुत अन्नों वाली, सबसे महान तथा समस्त वन्य जन्तुओं की माता कहा गया है। वैदिक ऋषियों ने कहा है कि हे पृथ्वी माता! हमें सोत्साह उत्तम मार्ग की ओर ले चलो । तू हमें कष्ट न दे। हमारे लिए सुखदायी बन। जैसे माता पुत्र को अपने आँचल में ढकती है, वैसे ही तू भी रक्षक बन। यजुर्वेद में पर्यावरण के महत्व को समझते हुए हरे-भरे वृक्षों, वन और औषधियों का संरक्षण एवं संवर्धन करने वालों का भी आदर सत्कार दिया गया है।

## Ved - 74

# सीतोपनिषद में सीता का आध्यात्मिक स्वरूप

*डा. सीतारंगा, कुरुक्षेत्र*

सीतोपनिषद अथर्ववेदीय परम्परा से संबद्ध है। इसमें कुल मिलाकर ३७ मन्त्र है जिनमें सीता के शाश्वत शक्ति वाले रूप का वर्णन किया गया है। इसमें सीता को मूलप्रकृति कहा गया है। इस उपनिषद् मे सीता शब्द के तीन खण्ड दिए गये है, स् ,ई ,ताष स् वर्ण सत्य तथा अमृत का सूचक है। ईकार सम्पूर्ण जगत के प्रपञ्च का बीजस्वरूप है और ता अक्षर महालक्ष्मी का स्वरूप है। सीतोपनिषद में सीता का अर्थ जगत को उत्पन्न करने वाली शक्ति है। सीतोपनिषद में सीता को सर्ववेदमयी, सर्वलोकमयी, सर्वधर्ममयी,

सर्वकीर्तिमयी, सबकी आधारभूता और सबमें विद्यमान रहने वाली कहा है। इसे देवाधिदेव भगवान से भिन्न और अभिन्न माना गया है। इस उपनिषद में सीता के तीन रूप माने गये है। इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति। इच्छाशक्ति के कारण ही वह सारे जगत को प्रकाशित करने वाली होकर लक्ष्मीदेवी, भूदेवी और नीलादेवी के रूप में रूपान्तरित हो जाती है। द्वितीयशक्ति के रूप मे वह श्रीहरि के मुख से उत्पन्न होकर सारे प्रपञ्च की रचनाकर स्वयं ज्ञान के रूप में परिवर्तित हो जाती है और तृतीयशक्ति के रूप में संसार में जो कुछ हमें दिखलाई देता है वह क्रियाशक्ति का ही रूप है। इस प्रकार सीता ही इस जगत को उत्पन्न पालन और संहार करे वाली है। वे आदिशक्ति सीता ही संकल्पमात्र से ही संसार के विभिन्न रूपों को प्रकट करती है और दृश्यजगत के रूप में स्वयं व्यक्त हो जाती है। इस प्रकार सीतोपनिषद में सीता के आध्यात्मिकस्वरूप का वर्णन किया गया है जिसे मैने अपने शोधपत्र का विषय बनाया है।

## Ved - 75

# वेद में वर्णित महिला का स्वरूप

*अर्चना कुमारी, मधुबनी (बिहार)*

**"मह् पूजायाम्"** धातु से महिला शब्द व्युत्पन्न है। महिला पूजनीया तथा आराध्या होती है। श्रुति में महिला के लिए इडा, रन्ता, हव्या, काम्ा, चन्द्रा, ज्योति, आदिति, आदि शब्दों का प्रयोग हुआ है।

"इडेरन्ते हव्ये काव्ये चन्द्रे ज्योति आदिति"

सायण ने नारि शब्द की व्युत्पत्ति न अ अरि के रूप में प्रस्तुति की है। नारि या नारी पुरुषों की सहायिका है। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार महिला के दो रूप ब्रह्म वादिनी तथा सधोद्वाहा है। बृहदारण्यकोपनिषद में ब्रह्मवादिनी, गार्गी की कथा वर्णित है। गार्गी ने याज्ञवल्क्य से कई आध्यात्मिक प्रश्न किए, इसी प्रकार अपाला, घोषा,ममता, सुवर्णलता आदि ब्रह्मवादिनी हुई। श्रुति में "सीता सूक्त" की विद्यमानता है। सीता को रससम्पन्ना कहा गया है। "सा नः पयस्वती सीता" ऐसी सीता प्रिया है जो अपने कर्मो से पुरुषोत्तम भगवान को वशीभूत करती है। सिनेति वशं करोति स्वकर्मणः भगवन्तं सा सीता। इसी प्रकार राधा के आह्लादिनी रूप का वर्णन किया जाता है। पतिश्च पत्नी चा भवत्। श्रुति के अनुसार ब्रह्म में जब सृष्टि की इच्छा का प्रादुर्भाव हुआ तो उसके पति तथा पत्नी के उभयरूप प्रकट हुए., फिर नाम रूपात्मक सृष्टि हुई। नारियों के विषय में मनु का कथन है जहाँ नारियों की पूजा होती वहाँ देवता रमण करते हैं। "यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवता" जीवन रथ के उभय चक्र के रूप में नारी पुरुष का वर्णन किया जाता है। वस्तुतः नारियों के अधिकार और कर्तव्य की मीमांसा भी विदित है। वैदिक नारी भावना में उदारता है।

## Ved - 76

# युग की अवधारणा

*डॉ.श्रीनिवास शर्मा, गया*

**दीर्घतमा मामतेयो जुजुर्वान् दशमे युगे** (ऋग्वेद. १.१५८.६) प्रस्तुत ऋग्वेद के मंत्रानुसार ठ्युगठ शब्द का सम्भवतः अर्थ है चार या पाढ्ढच वर्षे की अवधि, जब कि अनेक मंत्रो में इसका तात्पर्य समय की

एक लम्बी अवधि का ही बोध होता है। ऋग्वेद में कम से कम ३३ बार युग शब्द का प्रयोग किया गया है। कुछ स्थानों पर इसका अर्थ जूआ (बैल जोतने का विशेष काष्ठ) तो कतिपय स्थानों पर अल्प काल की पीढी परिलक्षित होता है। सामान्यतः मेरी दृष्टि में इसका अर्थ एक पीढी परिलक्षित होता है। (ऋ.१-९२-२१, १-१०३-४, १-१२८-२, २-२-२, ३-३३-८, ५-५२-४) अथर्ववेद (शतं तेऽयुतं हायनान् द्वे युगे त्रीणि चत्वारि क्रमः - ८-२-२१ ) में युग शब्द का अर्थ कई सहस्र वर्षो का काल और दो युग दस सहस्र वर्ष से अधिक के काल को कहा गया है। ध्यातव्य है कि यहाँ पर चार युगों की ओर भी स्पष्ट संकेत मिलते हैं और यह भी लक्षित होता है कि युग एक लम्बे काल का ही द्योतक है। ऋग्वेद के मन्त्रों में युग शब्द का जो भी अर्थ हो किन्तु वहाँ कृत, त्रेता, द्वापर एवं कलि नामक विख्यात युगों के नाम नहीं आये हैं। ऋग्वेद में उल्लिखित कृत शब्द का अर्थ कदाचित द्यूत में पासे या विभीतक के बीजों का सुन्दर उत्क्षेपण (फेंकना) है (ऋ. १० - ३४ - ६, एवं १० - ४३ - ५) जिसका अथर्ववेद (७ - ५२ - २, ५,६) भी उक्त मन्त्रों द्वारा समर्थन करता है। वेदांगज्योतिष में भी युग शब्द पाँच वर्षों की अवधि का द्योतक है ( पञ्चसंवत्सरमयं युगाध्यक्षं प्रजापतिम्) प्राचीन पितामहसिद्धान्त के मत से वराहमिहिर की पंचसिद्धान्तिक। (१२ - १) में युग का अर्थ सूर्य और चन्द्रमा के पांच वर्ष से है। (रविशशिनोः पंच युगं वर्षाणि पितामहोपदिष्टानि। युगस्य पंचवर्षस्य कालज्ञानं प्रचक्षते।।)

## Ved - 77

# अवेस्ता में यजता ऋति

*डॉ.अर्चना सिंह, इलाहाबाद.*

वेद एवं अवेस्ता का सम्बन्ध घनिष्ठहै। प्रारंभ दोनों का एक है। वैदिक कालीन संस्कृति का अध्ययन करने हेतु, वैदिक अध्ययन तथा पारसीक धर्म, संस्कृति के अनुशीलन हेतु ठअवेस्ताठ धर्म ग्रन्थ का अध्ययन परमावश्यक है। अवेस्ता धर्म का प्रवर्तक जरयुश्त्र एक ऐतिहासिक तथ्य है। महान् संत तथा एक धर्मवेत्ता के रूप में उसे मान्यता प्राप्त है। वह मागी पौरोहित्य के संस्थापक के रूप में प्रसिद्ध है। वर्तमान समय में उपलब्ध अवेस्ता ठयस्न, विस्परद, यशत, लघु, पाठ्य, वेन्दिदाद इत्यादि भागों में विभक्त है। द्य यस्न कर्मकाण्ड से सम्बन्धित है। ठविस्परदठ धार्मिक कृत्यों से सम्बन्धित है। यश्च यजतों (देवताओं की स्तुतियों के संग्रह है। लघु पाठ्यों में संक्षिप्य प्रार्थना इत्यादि उपलब्ध हैं। वेन्दिदाद देवविरोधी नियमों का संग्रह है ।) गाथा अवेस्ता का प्राचीनतम भाग है व स्तुतियों का संग्रह है। यशत भाग के अन्तर्गत यजता ऋति का महात्म्य है, वह रामायणीय सीता से साम्य रखती है। वह अहुरमज्दा की पुत्री है। आरमइति इसकी माता है। ऋति से सम्बन्धित प्रमुख यशत १७ वां यशत है।

किसी भी साहित्य के प्रचार-प्रसार के अभाव में उसकी महत्ता का प्रतिपादन भी संभव नहीं है। अवेस्ता साहित्य क्या हैं? इसका मूल क्या है? यह किसकी निधि है? इत्यादि सूचनाएँ इसके प्रचार-प्रसार के अभाव में अपूर्ण रह जाती है। अतः अवेस्तीय साहित्य का अध्ययन किया जाना आवश्यक है। अवेस्तीय अध्ययन की इसी महत्ता को दृष्टि में रखने हुए मैनें भी इसी में अल्प प्रयास किया है। अवेस्तीय साहित्य का प्रचार-प्रसार हो, राष्ट्र भाषा की उन्नति हो, यही मेरे शोधपत्र का भी उद्देश्य है।

## Ved - 78

# वैदिक ऋचाओं में अन्तर्निहित नैतिकता एक विमर्श

*डॉ.रामेश्वर प्रसाद चतुर्वेदी, कानपुर देहात*

वेद भारतीय अध्यात्म धर्म, नैतिकता, सभ्यता एवं संस्कृति के भव्य एवं विशाल आधारस्तम्भ हैं। भारतीय नैतिकता का मूल सिद्धान्त वैदिक ऋचाओं में अन्तर्निहित है। सचमुच वैदिक जीवन सादगी एवं उच्चता से ओतप्रोत था। सादा-जीवन, उच्च-विचार के आदर्श-सूत्रों का निदर्शन हमें वेदों में प्रतिपद होता है। वैदिक ऋचाओं में जहाँ एक ओर आध्यात्मिक एवं धार्मिक स्तुतियों की बहुलता है, वहीं दूसरी ओर उन्हीं स्तुतियों में नैतिकता के उदात्त प्रतिमान मणिवत् अनुस्यूत हैं। वैदिक वाङ्मय हमारा वह रत्नभण्डारागार है, जिसमें भारत तो क्या विश्व की समस्त समस्याओं का समाधान समग्र रूप में विद्यमान है। वैदिक जीवन उपासनामय था। वैदिक आर्य देवताओं की उपासना पूर्ण श्रद्धापूर्वक करते थे। प्रकृति के प्रत्येक घटकों के प्रति उनके मन में अपार जिज्ञासा एवं आदर का भाव था। उन्हें यह विश्वास था कि पवित्र तथा दयालु देवता उनके प्रत्येक कार्यो को पूर्ण कर सकते हैं, तथा उन्हें यह भी विश्वास था, कि उपासकों द्वारा अन्यायपूर्ण कार्यो को किये जाने पर देवता उनके प्रति क्रोध कर दण्डित भी कर सकते हैं।

वैदिक ऋषि देवताओं की स्तुति करते हैं तथा उनसे शौर्य-वीर्य एवं साहस -सामर्थ्य हेतु कामना करते हैं। पवित्रता एवं सत्यता (सच्चाई; पर आधारित वैदिक ऋषियों की यही धारणा नैतिकता की आधारशिला है। ऋग्वेद में देवताओं को **सत्य धर्मन्** सत्य नियम वाला तथा सत्य शक्ति के साधन वाला कहा गया है। नैतिकता की देवी ऋतावरी हैं, जो शाश्वत नियम की रक्षा -कर्तृ हैं। ऋग्वेद मे यह कथन है कि पृथिवी सत्य से ऊपर उठी हुई है - **सत्येनोत्तमिता भूमिः**(ऋ.१०/८५/१) तथा अथर्ववेद में भी यही कथन है कि सत्य से पृथिवी स्थिर है, ऋत् से सूर्य प्रतिष्ठित है - **सत्येनोत्तमिता भूमिः, ऋतेन आदित्यास्तिष्ठन्ति** (अथर्ववेद १४.१.१)। अथर्ववेद में अन्यत्र यह कथन है कि सत्य ,ऋत, दीक्षा (समर्पण), तप (अनुशासन), ब्रह्म(ज्ञान)और यज्ञ (इदं न मम की भावना) ये सभी पृथ्वी को धारण किये हैं - **सत्यं बृहद् ऋतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति** (अथर्व.१२.१.१)। सर्वप्रथम ऋग्वेद में प्राप्त होने वाला ऋत शब्द एक ओर सृष्टि को गति प्रदान करता है., सत्य वहीं दूसरी ओर सृष्टि को अस्तित्व एवं अधिष्ठान प्रदान करता है। ऋत ही शाश्वत नैतिक नियम के रूप में प्रतिष्ठित है ऋत और सत्य दोनों ही सृष्टि के मूलसूत्र हैं।

## Ved - 79

# Aspects Of War In Ṛgvēdic Period

***Vidya K.V, Kerala***

War in the popular sense is a conflict among political groups involving hostilities among politicians, historians of cultural and social activists, of considerable duration and magnitude. In all ages, war has been an important topic of analysis. War described in Pur¡¸as Itih¡sas and world wars are examples of war in ancient and modern times. Reference to the war can be seen in texts of Vedic period themselves. In Ṛgvēda , Indra is desirbed as a war God. So war was life pattern of early Indians. Beginning from the Veda, this can be seen in Pur¡¸as and Itih¡sas also. But the Nature of the war, its aim, cause and weapons used to vary in Vedas and later ages. All types of the results of war

and causes expose some common truth of distress and fruitlessness. Lost dominates to gains. But Veda and sacred books sometimes glorify war to some extent. This paper is an attempt to go through the various aspects of wars and their rules and codes in Ṛgvēda period. War is a political institution and a necessary evil. Today we speak of a new world order and realize that the call to humanize has precedence even over defense. In spite of this view which implies the cultivation of international mindedness, every country is now either at war or on a footing of war-Preparedness. This means we are unable to shake of bellicosity completely. Abolition of war is a delusion and a snare. It is beyond the pale of practical polities war is a law of human existence. It cannot eradicate, but it may be ennobled. Let us therefore prefer conciliation to coercion, and aim more at peace and less at war. Let us aim at the annihilation of international anarchy, and the substation of world peace. Let us resolve on the renunciation of war and make the ties of peace too strong to break. Let us think and act not in terms of nationalism but in terms of internationalism by absorbing essence from Vedas, and let us move close to peace.

## Ved - 80

## Importance of Atharvavediya Pañcapaṭalikā

*Prof. T.N. Adhikari, Kolkata*

**Pañcapaṭalikā** is an ancillary text on the arrangement, division and citation of the Prātika mantras of the Atharvaveda Saṃhitā. It is rather a small text, which was first edited by Prof. Bhagwad Datta, from Lahore in 1920. Since, I have not come across any second edition of the text. But Dr.Aithal has given some information in his `*Vedalakṣaṇagrantha*` compendium. Prof.B.R.Modak, in his scholarly work "*The Ancillary texts of Atharvaveda*" (1993) has discussed this text. Barring a few references of Whiteney and Bloomfield, this text is somewhat a semioblivion one on which we do not find enough discussion even today, when the critical editions the Vedic texts are getting more and more importance in the field of research. The small text is divided into five smaller chapters where the arrangement of the Mantras of Atharvaveda is recorded in Prātika pattern from which we can unveil some hidden clues on Atharvavedic studies. In this humble attempt, we shall try to highlight the subject matter as well as the important tenets of the text.

## Ved - 81

## Grammatical Formation in Agni - Sṛkta (RV1.1): An overview

*Dr. Niranjan Jena, West Bengal*

There are numerous speculations which have been put forth by various thinkers about Agni-Sṛkta. These speculations are based upon mythology, mysticism, philosophy and ritual etc. In this paper an attempt is made to study the grammatical formation in Agni- Sṛkta (RV.1.1): an overview. It is intended to speak on the basis of the references of the Vedic commentators, etymologists namely ; Yāska, Sṭhaulāṣṭivi and Sākapuṇi etc. which may give insight to many aspects of grammatical formation of the subject matter.

## Ved - 82

## Administrative system in Nāradasmṛti

*Nanuajitha, Kerala*

Nāradasmṛti is primarly concerned with matters related to law and jurisprudence. The opening portion of the Sm¤ti describes the circumstances of its creation. This mythical preface describes

the Nāradasmṛti as an abridgement of the original code of Manu. Even though the original code of Manu referred to here and in other works, may be regarded as mythological rather than historical. It implies the recognition of the authority of the code of Manu and brings forth juridprudence and legal procedure the main themes of the Nāradasmṛti.

Judicial administration is one of the most important functions of the state. It makes the people conscious about the existence of state by checking the criminal activities and setting various disputes arising out of civil and criminal breach of conduct. The administration of justice was one of the primary functions of a king. N¡rada states that along with his other duties such as protection of subjects it is also the duty of the king to look into the disputes of the people. The king should examine judicial quarrels between two litigants in a proper way acting on the principle of equity and discarding both love and hatred. Judiciary was undoubtedly a machinery to uphold the triumph of truth against evil and justice against injustice. The Dharmasastra and Ardhaśāstra of later origin however reveal a full-fledged and well developed judiciary. The Nāradasmṛti shows much more legal sophistication than the Manusmṛti

## Ved - 83

## यास्क कृत निरुक्त में मङ्गल कामना का स्वरूप

*रागिणी बरनवाल, लखनऊ*

यह सांसारिक प्रवृत्ति है कि संसार का कोई भी जीव अपने जीवन में किसी भी क्षण में किसी भी प्रकार का कष्ट का अनुभव नही करना चाहता है। वह सदैव अपने जीवन में सुखों की स्थिरता की ही आकांक्षा करता है। जैसा कि सभी जानने है कि ग्रन्थकार भी एक सामाजिक प्राणी ही है, अत: इस प्रकार की प्रवृत्ति से वह भी अछूता नही रह पाता है तथा यदि किसी भी शास्त्र या ग्रन्थ का ध्वनि पूर्वक अध्ययन किया जाए तो लगभग प्रत्येक में किसी स्वरूप में मङ्गल कामना के उदाहरण हमे अवश्य प्राप्त होते है। आचार्य यास्क द्वारा भी इसी प्रवृत्ति की परिचय देते हुए निरुक्त शास्त्र में अनेक स्थानों पर अनेक स्वरूपों में जैसे कही स्तुति कर्ताओं के लिए तो कही यजमान के लिए कही पुत्र की दीर्घायु तो कही पत्नी द्वारा पति का दीर्घायु के लिए कही औषधियों से त्राण पाने तो कही पक्षियों से शुभ शकुनों आदि विभिन्न स्वरूपों में मङ्गल कामना की गयी है। जो कि यास्काचार्य के मङ्गल कामना विषयक विचार धारा का परिचायक है।

## Ved - 84

## The Sāmmanasya- Hymns of the Atharvaveda- Saṃhitā : A Note

***Barnali Goswami, Assam***

The Atharvaveda **Saṃhitā** contains a particular category of hymns, viz., the sāmmanasyāni. The term sammanasyam, which has synonymns such as, **ekībhavam** aikavidhyam, sammanasam and **Samjñanam**, means concord, harmony, unity, oneness of mind,etc. The main purpose of the **Sāmmanasya-** hymns is to secure harmony. Thus, hymns are associated with some rites. Altogether twenty-seven hymns and stanzas are considered as of **Sāmmanasya** – character more or less. The **Sāmmanasya** – hymns, for the purpose of procuring peace and concord, cover a wide range of problems and their solutions, such as, pacifying anger and warding off jealousy, promoting unity among the family members and the king and his subjects, ensuring loyalty of the subjects towards their leaders, assuring victory in disputation and so on

and so forth. Thus, these hymns are connected with some other categories of the Atharvavedic hymns like **Strīkarmaṇi** and **Rājakarmāṇi**. The **Sāmmanasya Sṛktas** occupied a very high position from the point of view of the social values, culture and civilization of the age of the Atharvaveda. These harmonizing hymns can still be very relevant in our present society which is full of discord.

## Ved - 85

## Treatment of Prāyaścittas (Expiatory Rites) in the Vadhṛla Tradition

*Prof. Rajinder Kumar Sharma, Punjab*

Rituals have a very important place in the religious and social life of man in any society. Vedic culture and civilization give much more importance to the Yajña. Every work of creation, development, maintenance, purification, reproduction etc, are with cosmic Yajña. Yajña performed with any violation of prescribed norms by the sacrificer or the priest was considered a sin and without achieving desired objective. Therefore, some specific rituals called Prāyaścittas were prescribed by the ritualists in the Brahamanas and śrautasṛtras. The Vadhṛla śrautsṛtra belonging to the Krsna Yajurveda is an important work in the Srauta literature. Prāyaścittas, the expiatory rites form a part of śrauta rituals and as such have been dealt with in the śrautsṛtras of the respective recessions. In the Vadhṛla srautasutra some Prāyaścittas have been dealt with. But a separate text of Yajñaprāyaścittam of the Vadhṛlas (वाधूल-यज्ञप्रायश्चितम्) edited by professor B.B.Chaubey, deals with different types of expiatory rites related to srauta rituals in the Vadhṛla tradition. The aim of the paper is to highlight the nature of the violation of prescribed rules and norms while performing rituals and their solution after performing appropriate expiatory rites according to Vadhṛla tradition. The paper also throws light on the significance of the Vedic rituals for the welfare of the mankind.

## Ved - 86

## DISCOVERY OF MYSELF

### (IN THE LIGHT OF AUPANISADIKA TRADITION)

***Bipin Jha, Bombay***

The route of Indian Philosophical system rests in Aupannishadika thoughts, that is why Upanishads are said to be the bed rocks of Indian philosophical domain.The term 'Upanishads' literally means + + ("to sit around"). The Aachary (Teacher) reveals the "knowledge of Atman to them.. But gradually in due course of time, it came to refer to the entire aupanishadika texts and conveys more and more mysterious knowledge. Our Aupanisadika Aacharya (as the philosopher from the earliest times) tried to investigate the answer of a very crucial question i.e. 'what is the ultimate reality?' Who am i? From where i came ? etc. and tried to find answers according to the logic and existing situations of the society. As it is already mentioned that there are several concepts which are described in Upanishad. But in this paper it is highlighted on the fundamental issue of the Upanishads viz, the nature of Atman. The Upanishads reveals the nature of the Atman or the individual self along with the interpretation of the Supreme Soul. Here in this paper it is presented the essential nature of the self well known as Atman.

## Ved - 87

# Concept and Nature of Personal God In the Śvetāśvatara Upaniṣad

*Ms.Papari Das, Guwahati*

The Śvetāvaśtara Upaniṣad is an Upaniṣad of the Taitirīya or Black Recension of the Yajurveda. This Upaniṣad is attributed to the sage Śvetāvaśtara who first revealed it to others. In order of the 108 Upaniṣad this Upaniṣad bears the number fourteen. Although this Upaniṣad is not included in the list of the ten major Upaniṣads, even it is considered as an ancient as well as an important one and therefore, attains exalted place in the discussions of Upaniṣadic concerns. The Upaniṣad, unlike most of the major Upaniṣad, is observed to be a container of a strong theistic strain. It maintains a clear theistic trend in its whole part of deliberation in its six chapters. The elements associated with Theism, ie, Personal God and Devotion to Him become prominent here. It speaks of Brahman as a Personal God. Here, in this Upaniṣad , one can avail the philosophy of the Īśvara, who is variously named as Īśa, Rudra, Hara, Maheswara etc. These terms are used as epithets of the Personal God. Dr.Radhakrishnan, in this regard observes that this Upaniṣad is theistic in character and identifies the Supreme Brahman with Rudra, who is conceived as the material and efficient cause of the world, not only the author of the world, but its protector and guide.

## Ved - 88

# Nirmālya in Śaiva and Vaiṣṇava Scriptures Synopsis

*Dr.R. Sathyanarayanan, Pondicherry*

Nirmālya is a word which is commonly used is religious ritual activities. But, many of us do not know that other than flowers and eatables of divine properties are also said as *nirmālya.* Some of them can be used and some are not. There are held to be six types of divine property *nirmālya* in Śaiva scriptures they are : Devasvaṃ devatādravyaṃ naivedyaṃ ca niveditam / Caṇḍadravyaṃ ca nirmālyaṃ nirmālyam Ṣaḍvidham smṛtam. The text Prāyhaścittasamuccaya of Trilocanaśiva prescribes that, one should not use or consume the *nirmālya* even unknowingly. There are severe expiations are prescribed for consuming the same. If one knowingly eats the *nirmālya,* one may be purified only by initiation [again]. But there are texts which allows to consume the *nirmālya* with certain specifications like :

Tasmād abhojyaṃ nirmalyaṃ aśuddhair aśivātmakaiḥ.
Jihvācāpalyasaṃyuktaḥ śivasaṃskāravarjitaḥ.

Some of the Vaiṣṇava texts proclaims that one who consumes the nirmālya is more sacred and he will be relived from all kinds of sin.

This paper will throw more light on the *nirmālya* and its usages, types, the method of its disposal and the consequences of enjoying the same.

## Ved - 89

# वेदेषु पर्यावरण-रक्षणोपायः

*डॉ.राजेन्द्र झा ,बिहार*

जानन्त्येव भवन्तो विद्वांसः यद् ब्रह्माण्डस्य मूले एकमेव तत्वमसि यद् वेदान्तादि विभिन्नशास्त्रेषु ब्रह्म, परमेश्वरः, परमात्मा चेत्यादि शब्देनाभिहितमस्ति। महाप्रलयावसाने यदा तस्य मनः एकाकी न रोचते तदा "एकोऽहं बहुस्याम्" इतीच्छया स्वयमेव अग्नि-वायु-जल-आकाश-पृथिवीरूपेण विविधाकारो भवति।

तथा एभिः पञ्चतत्त्वैः ब्रह्माण्डदेहं संसृजति। उक्तञ्च - **"तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः। तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म ता आपः स प्रजापतिः" (शु.य.सं.३२.२)** अभिप्रायोऽयमस्ति यद् उपर्युक्त पञ्चतत्त्वैः स्थूलदेहस्य संसारस्य सृष्टिर्भवति। एषु पञ्चतत्वेषु कस्मिंश्चित्तत्वे यदा विकारः उत्पद्यते तदा तज्जन्यरोगो भवति। यथा-वायुतत्त्वे यदा विकारः उत्पद्यते तदा शरीरे वायुजन्य वातादिरोगो भवति। जलतत्वे यदा विकारः उत्पद्येते तदा जलसम्बन्धि - जलोदरादि रोगो भवति। अग्नितत्वे यदा विकारः उत्पद्यते तदा तेषां विनाशोऽपि निश्चित एव। अतः संसारस्य विनाशं न भवेत् एतदर्थम् एतेषां पञ्चतत्वानां संरक्षणं परमावश्यकमस्ति, यतो हि जगदिदं पञ्चतत्त्वैः धारितमस्ति। वेदमन्त्राः पर्यावरणस्य संरक्षणाय उपायम्प्रदर्शयन्तीत्यस्मिन् आलेखे वेदमन्त्रोदाहरणपूर्वकं विचारः कृतोऽस्तीत्यलमति विस्तृतेन।

## Ved - 90

## वैदिकसमाजवादः सुखसमाधान-शान्तिमयः

*गु.अ.बिराजदार,मुम्बई*

वेदा अति प्राचीना अपि ज्ञान-विज्ञानमयाः सन्ति। निरुक्तं समाश्रित्य विचारो भवेत्तदाऽथ पदार्थविज्ञानं तथा भौतिकविज्ञानमपि अस्तीत्यपि कथयितुं शक्यते। एतदेव सर्वं समाश्रित्य तात्त्विक-चिन्तनमपि बह्वधिकप्रमाणेन पुरा जातं वर्तते। तथा साम्प्रतकालेऽपि स्वल्पप्रमाणेन प्रचलत्येव। चिन्तनमेतत् समाश्रित्य वादविवादश्च गहनगभीरताया अपि सुसम्पन्नः। एते सर्वे वादविवादश्च समाजे एव जाताः सन्ति। एतादृशा वादविवादादयः समाजे समाजार्थमेव सुसम्पन्नाः। तदा अपि समाजवाद इति शब्दप्रयोगे वेदसाहित्ये कुत्रापि नोपलभ्यते। कदाचित् एतन्ममज्ञान मपि भवेत्। वेदपूर्वकाले वैदिककाले चाप्यत्र समाज आसीदेव।

समाजो नाम व्यक्तीनां संग्रहो न च जनसम्मर्दः। समाजे व्यक्त्यो विशिष्टसम्बन्धेनेव सङ्ग्राहिता भवन्ति। सामाजिक-सम्बन्धानामपि व्यवस्थापनं न्याय-नीति-रीतिभिः सुदृढतया सुबद्धं भवति। एतदर्थं ऋतमिति वैदिकशब्दस्थस्तस्मादप्यधिकमर्थं सूचयति। "पुरुष" इति समर्थशब्दो वैदिक एव। अद्यतनीये समाजे वादे अयं पुरुष इति शब्दः समाजपुरुष एव भवितुमर्हति। सुस्पष्टतया वदन्ति वेदाः - पेयजलस्थाने, पाकशालायां भोजनालये च भेदाभेदनैव पालनीया इति। यथा भोगास्तथा त्यागोऽपि करणीयः। धनान्नस्वामिना दानेन विना नैव भोक्तव्यम्। यदि स भुङ्क्ते तदा स पापमेव भुङ्क्ते। तदा च स मृत्युमेवाह्वयति इति प्रखरतया कठोरतया च वेदाः समादिशन्ति। **"केवलागो भवति केवलादिः तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः मागृधः कस्यस्वित् धनम्। भुञ्जते ते त्वघं पापाः"** इत्यादि। अद्यतनीयः समाजवादः प्रायः संघर्षमयो हिंसामयश्च। परन्तु वैदिकसमाजवादः सुखसमाधानशान्तिमयो न संघर्षमयो न हिंसामयो वेति कथयितुं शक्यते सुस्पष्टतया।

## Ved - 91

## ऋग्वेदस्य पर्यावरणेषु वायुतत्त्वम्

*रामाशीष पाण्डेयः, राँची*

समग्रविश्वे विविधधर्माणां सम्प्रदायानाञ्च प्राप्ताभिलेखेषु ऋग्वेदः प्राचीनतमः। ऋच्यते स्तूयतेऽनया वाण्या सा ऋक्, ऋक् मन्त्राणां समुदायः ऋग्वेदः ऋक् संहिता वा। ऋक् मन्त्रैः दैवानां स्तवनं तत्र सम्पद्यते। ऋषिभिर्दृष्टानाम् वेदस्य मन्त्राणामनादित्वं प्रमाणयन्ति विचक्षणाः। महाभारते व्यासेनाऽपि कथितम् -

अनादि निधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयं भुवा।<br>
आदौ वेदमयी दिव्या यतः सर्वाः प्रवृत्तयः।।

परि आङ् वृ ल्युट् प्रत्ययेन निष्पन्नः पर्यावरणशब्दः परितः आवृणोति यत्तत्पर्यावरणमिति। पर्यावरणेषु पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशादीनि पञ्चभौतिकतत्त्वानि प्रकृतिभूतानि प्राकृतिकपर्यावरणेषु गण्यन्ते। एतद्व्यतिरिक्तान्यपि. मानसिकसामाजिकार्थिकराजनीतिकधार्मिकशैक्षिकादीनि पर्यावरणानि भवन्ति यैर्मानवा आवृता भवन्ति। मानवानां स्थितौ तेषां विकासाय च एतानि पर्यावरणानि भृशमुपयोगीनि भवन्ति।

उपनिषदि सृष्टिप्रक्रियायां प्राप्यते - तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः आकाशाद्वायुः वायोरग्निः, अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथिवीति। लयप्रक्रियायां पृथिव्या जले जलस्याग्नौ अग्नेर्वायौ वायोराकाशे आकाशस्यात्मनि लयो भवति। एतानि पञ्चभौतिकितत्त्वानि सर्वत्र व्याप्तानि भवन्ति तथा सृष्टिरचनायां तेषां परिपालने चोपप्रयुक्तानि भवन्ति। वातीति वायु शब्दो वा गतिगन्धनयोः धातोरुप्रत्ययेन निष्पन्नो भवति।

आकाशाद्वायुरजायत इति वायोर्महत्वम् ऋग्वेदे वर्णितम्। तत्र वायुरन्तरिक्षस्थानीयदेवेषु परिगणितो विद्यते। यद्यपि वायोरूपस्थितिः पृथिव्यामुपरि अपि प्राप्यते। ऋग्वेदे वायुरन्तरिक्षस्थानीयादेः प्रभूतः स्तुतः। वायोर्व्यापकत्वात् परमेश्वररूपेण तत्र वर्णितः। **तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमा** इति तस्य महत्त्वं स्पष्टम्। तत्र प्रतिपादितं वायोः स्वरूपं, तस्य भेदाः पर्यावरणे तस्योपयोगः, पर्यावरणसंरक्षणे सृष्ट्यादौ च तस्य योगः स्वच्छवायुभिः स्वास्थ्य रक्षणं तेनैव दूषतपदार्थानां संशोधनादीनि भृशं वर्णितानि। शोधपत्रेऽस्मिन् तस्य केचन पक्षा विचारिता भविष्यन्तीति दिक्।

## Ved - 92
## वेदेषु अग्निस्वरूपविमर्शः

*सरस्वती आर्या, लखनऊ*

अग्ने त्वं सु जागृहि वयं सु मन्दिषीमहि।
रक्षा णो ऽअप्रयुच्छन् प्रबुधे नः पुनस्कृधि।।

अस्मिन् जगति सर्वव्यापकः, सर्वत्रगतिमान्, सर्वशक्तिसमपन्नोऽग्निपदार्थः वर्तते। सम्प्रति वैज्ञानिकप्रगतेः मूलाधारः अयमेव अग्निः। अनेनैव अग्निवर्णनेन वेदाः अस्मान् सनाथीकुर्वन्ति। सर्गादौ प्रादुर्भूतस्य आरम्भः आग्नेयसूक्तेन सामवेदस्य च आग्नेयकाण्डेन बभूव, यजुर्वेद अध्वरवेदत्वात् अग्निप्रधानः, अथर्वाऽङ्गिरसः, प्राची दिगधिपतिः अग्निः, विधातुः सुकृतौ पिण्डपुरुषे सर्वप्रथमोऽग्निः वाग्रूपेण मुखं प्राविशत्। संक्षेपेण वक्तुं शक्यते यत् अग्नेः अत्युपयोगितात्वात् प्रातः काले ब्राह्मे मुहूर्ते सत्पुरुषैः अनायासेमेव आहूयन्ते - **प्रातरग्निं प्रातरिन्द्रं हवामहे।** लब्धातिशयमहत्त्वात् महर्षिः यास्कः अग्निम् एवं निर्वक्ति - अग्निः कस्मात्? अग्रणीर्भवति। अग्रं यज्ञेषु प्रणीयते। अङ्गं नयति सन्नममानः। अक्नोपनो भवतीति स्थौलाष्ठ्वीविः, न क्नोपयति न स्नेहयति। त्रिभ्य आख्यातेभ्यो जायत इति शाकपूणिः, इताद् अक्ताद् दग्धाद्वा नीतात्। स खलु एतेरकारमादत्ते, गकारमनक्तेर्वा दहतेर्वा नीः परः।

## Ved - 93
## निरुक्तगतनिपातविचारः

*डॉ.सुनील कात्यायनः, वाराणसी*

**"उच्चावचेष्वर्थेषु निपन्तीति निपाताः"** विषयेस्मिन् आचार्य यास्केन निपातानां मध्ये निम्नाङ्किताना विवेचनं कृतम्। तत्र निरुक्तशास्त्रे निपातपदानां चतुर्धा विभागो दृश्यते। तत्र च **प्रथमे भागे -** उपमार्थे प्रयुक्तानां निपातपदानां निदर्शनं एवं उपलभ्यते। यथा - इव, न, चित्, नु, चेति। **द्वितीये -** कर्मोपसंग्रहार्थे

प्रयुक्तानां निपातानां निदर्शनम्। यथा - च, आ, वा, अह, ह, उ, हि, किल, मा, खलु, शश्वत्, नूनम्, सीम्, त्व, चेति। **तृतीये -** पादपूरणार्थे प्रयुक्तानां निपातपदानां निदर्शनम्। यथा - कम्, ईम्, इत्, उ चेति। **चतुर्थे -** संयुक्तानां (पदद्वयादि युतानां) निपातानां निदर्शनं विशेषेण उपादीयते। यथा - न अइत् - उ नेत्, नअच अ इत् उ न चेत् इति च। एतादृशानां निपातानां विशिष्टं प्रयोगजातं निबन्धे व्याख्यास्यते। एवमेव त्व इति निपातपदेऽपि विचारः कृतः शास्त्रेस्मिन्। आचार्ययास्केन पदेस्मिन् विभिन्नानि मतानि आचार्याणां उपस्थापितानि यथा - केषाञ्चिन्मते 'त्व' अर्धस्य वाचकः, केषाञ्चित् सर्वनामानुदात्तपदम्, केचन च नैरुक्ताः त्व-पदमिदं निपात एव गृह्णन्ति। एवं निरुक्ते समाम्नातानां निपातपदानां विवेचनं यथाशास्त्रं निदर्श्यते।

## Ved - 94

## दर्शनानां लोकन्यायानाञ्च मूलभूताः वेदभागाः

*Mallika, Tirupati*

स्थाणुरयं भारहारः किलाभूत् अधीत्य वेदं न विजानाति योऽर्थम्।
योऽर्थज्ञ इत्सकलं भद्रमश्नुते नाकमेति ज्ञानमेति ज्ञानविधूतपाप्मा।।(नि.-१.६)

इत्यादि प्रमाणपर्यालोचनाय वेदार्थज्ञानाभावेऽनिष्टस्य, तत्सद्भावे इष्टस्य चावगतेरीदृशानां वेदानामर्थज्ञानमावश्यकमिति सिद्ध्यति।

कपिलस्य कणादस्य गौतमस्य पतञ्जलेः।
व्यासस्य जैमिनेश्चापि शास्त्राण्याहुः षडेव हि।। इति षड्दर्शनिवादिनां मतम्।

अन्यन्मतम् - साख्यम्, वैशेषिकम्, न्यायः, योगः पूर्वमीमांसा, उत्तरमीमांसा, सौत्रान्तिकम्, वैभाषिकम्, योगाचारम्, माध्यमिकम्, जैनम्, चार्वाकमिति द्वादश दर्शनानि इति। तृतीयं मतम्- सर्वदर्शनसंगृहीतानि षोडशदर्शनानीति तानि च - चार्वाकबौद्धार्हतरामानुजपूर्णप्रज्ञनकुलीशपाशुपतशैवप्रत्यभिज्ञारसेश्वरौलूक्याक्ष-पादजैमिनिसाख्यपातञ्जलशाङ्कराणीति विज्ञेयानि।

## Ved - 95

## वेदेषु राष्ट्रियभावना

*अन्नपूर्णा, तिरुपतिः*

मानव सभ्यतासंस्कृतेश्च आधारः ग्रन्थः वेदरूपो विराजते। अनेन ज्ञानमयेन भूतभव्य वर्तमानानां सम्यक् सूक्ष्मतमं ज्ञानं सुभमस्ति। तस्मादेवोक्तम् **"भूतं भविष्यं च सर्वं वेदे प्रतिष्ठितम्"** आदि सृष्टिक्रतुः मनोरयं सिद्धान्तो वर्तते यदस्य सर्वस्यापि जगतः प्रपञ्च विधात्रा वेदमाधारीकृत्य। सर्वेषां जीवानां संस्थानां ज्ञान-विज्ञानानां च मूलं स्रोतः वेद एवं वर्तते।

सर्वेषां सतु नामानि कर्माणि च पृथक् पृथक्।
वेद शब्देभ्य एवादौ पृथक् संस्थाश्च निर्ममे।।( मनु,१.२१)

स्वयं भगवान् वेदोऽपि सिद्धान्तमिमं परिपोषयति यदा परमात्मा एकाकी आसीत् तदा तस्य मनो न रोचते स्म **"सोऽच्छैत् तपस्तप्यत एकोऽहं बहुस्याम प्रजायेयेत"** इति। इत्युपनिषद् वाक्यमुपदिशति यन्मानवः एकाकी कथमपि सानन्दो न भवति न च जीवितुं प्रभवति। ऋग्वेदेऽपि अवलोक्यते द्यृतं च सत्यं

चाभीद्धात्तपसोध्य-जायत ततोरात्र्यजायत ततः समुद्रो अर्णवः। समुद्रादर्णवादधि संवत्सरो अजायात् अहो रात्राणि विदधद् विश्वस्यामिषतो वशी। सूर्या चन्द्रमसो धाता यथापूर्वमकल्पयत्। इति (ऋ.सं.१०.१.३)

"विदम् ते नाम नारिष्य मान वा असि।
ये ते के च सभादस्ते सन्तु यवाचसः।। (अं.सं.७.१२.२)
ये ग्राम यदरण्यं याः सभा अधिभूम्याम्।
ये संग्रामः समितिस्तेषु चारु वदेम ते।"

## Ved - 96

# संस्काराणां वर्गीकरणम्

*पं.राजकिशोर मिश्रः, सीतामढी (बीहार)*

सम् पूर्वकात् कृ धातोः घञ् प्रत्यये कृते संस्कारशब्दो निष्पद्यते। धर्मशास्त्रे संस्कारशब्दस्याशयो धार्मिकविधिविधानैः शुद्धिक्रियाभिश्च वर्तते। मनुः वदति -

वैदिकैः कर्मभिः पुण्यैर्निषेकादिर्द्विजन्मनाम्।
कार्यश्शरीरसंस्कारः पावनः प्रेत्य चेह च।।

अनेन पद्येन स्पष्टीभवति यत् धर्मशास्त्रे संस्काराः धार्मिकमाधारं अवलम्ब्य विधीयमानैः स्तैः अनुष्द्धानैः सम्बद्धा सन्ति। यानि मानवस्य दैहिकविकासाय, बौद्धिकविकासाय, आत्मिकविकासाय, शुद्धये च गर्भाधानादारभ्य मृत्युपर्यन्तं उचिते समयान्तराले सम्पाद्यन्ते। वस्तुतः मान्यतैषा दृढाऽऽसीत् यत् विधिपूर्वकं संस्काराणाम् अनुष्द्धानेन मनुष्यः संस्कृतो भवति, तस्मिश्च विलक्षणाः अवर्णनीयाश्च गुणाः प्रादुर्भवन्ति। तत्र वर्गीकरणं नाम वस्तुनः विषयस्य वा वर्गविशेषे स्थापनम्। संस्काराणां वर्गीकरणविषये आचार्याणां मतवैभिन्यं विद्यते।

आश्वलायनगृह्यसूत्रे विवाहात् अन्त्येष्टि यावदेकादश संस्कारा निरूपिताः सन्ति। तद्यथा - १) विवाहः २) गर्भाधानम् ३) पुंसवनम् ४) सीमन्तोन्नयनम् ५) जातकर्म ६) नामकरणम् ७) चूडाकर्म. ८) अन्नप्राशनम् ९) उपनयनम् १०) समावर्तनम् ११) अन्त्येष्टिः। पारस्करेणाऽपि उपर्युक्तसंस्कारैस्सह निष्क्रमणं केशान्तश्च संयोज्य त्रयोदश संस्काराः प्रतिपादिताः। वैखानस गुह्यसूत्रे अष्टादशसंस्काराः प्रतिपादिताः सन्ति। तद्यथा - १) ऋतुसङ्गमनम् २) गर्भाधानम् ३) सीमन्तः ४) विष्णुबलिः ५) जातकर्म ६) उत्थानम् ७) नामकरणम् ८) अन्नप्रासनम् ९) प्रवसागमनम् १०) पिण्डवर्धनम् ११) चौलकर्म १२) उपनयनम् १३) चारायणम् १४) व्रतबन्धविसर्गः १५) उपाकर्म १६) उत्सर्जनम् १७) समावर्तनम् १८) पाणिग्रहणम्।

आधुनिकाः पद्धतिकाराः संस्काराणां संख्या षोडश स्वीकुर्वन्ति। ते च इमे सन्ति - १) गर्भाधानम् २) पुंसवनम् ३) सीमन्तोन्नयनम् ४) जातकर्म ५) नामकरणम् ६) निष्क्रमणम् ७) अन्नप्राशनम् ८) चूडाकरणम् ९) कर्णवेधः १०) विद्यारम्भः ११) उपनयनम् १२) वेदारम्भ १३) केशान्तः १४) समावर्तनम् १५) विवाहः १६) अन्त्येष्टिः। अर्थात् शोधपत्रेस्मिन् एकादशसंख्यातः अष्टादश संख्यापर्यन्तानाम् उल्लिखितसंस्काराणां विवेचनं भविष्यति।

## Ved - 97

# आगमेषु संगीतम्

*लक्ष्मी नरसिंहन्, गुणअट्रूर*

ज्ञानानन्द मयं देवं निर्मलस्पटिकाकृतिम्।
आधारं सर्वविद्यानां हयग्रीवमुपास्महे।।

वैदिकवाङ्मये आगमानां प्रत्येकस्थानमस्ति। 'त्रैगुण्य विषया वेदाः' इति गीताचार्येण उक्तरीत्या वेदाः इव आगमाः अपि त्रैगुण्य विषया एव। वेद यं परमात्मानं प्रकटयति तस्य सर्वत्र व्याप्तस्य परमात्मनः आराधनाय उद्भूतं आगम शास्त्रम्। तं परमात्मानं गानरूपेण स्तोतुं समुद्भूतं संगीतशास्त्रम्। एतच्छास्त्रत्रयेणापि प्रतिपादितः पुरषार्थः मोक्ष एव। किन्तु संगीतशास्त्रम् लोकिक विद्येव प्रतिभाति। कुतः इति चेत् लौकिकाः अनेके तत्कला रूपेणैव अध्ययनं कुर्वन्ति इति कारणात्। यदि शास्त्ररूपेण अध्ययनं कुर्वन्ति चेत् तस्य माहात्म्यं अवगन्तुं शक्नुवन्ति। तस्य महत्वं अवगम्य आगमविदः तत्तत्स्थानेषु संगीत विनियोगमकुर्वन्। विषयममुम् अवगन्तुं प्रथमतः संगीतोत्पत्तिः - संगीतं निर्वचनम् - संगीताचार्य परंपरा - संगीतफलम् - वेदसंगीतसाम्यं च निरूप्य अनन्तरं आगमेषु संगीत विनियोगः अस्मिन्पत्रे मया सुविशदः प्रतिपाद्यते।

## Ved - 98

# वैदिक शिक्षा का स्वरूप

*डॉ.रामबीर शर्मा, हरियाणा*

किसी भी समाज का स्वरूप उसकी शिक्षा-व्यवस्था पर निर्भर करता है। आधुनिक युग में शिक्षा का जैसा स्वरूप दिखाई देता है, वह आकस्मिक नहीं है, अपितु वैदिककाल से ही प्रचलित है। वैदिक-शिक्षा-पद्धति स्मृति, धारणा एवं बोध पर आधारित थी। विद्या-प्राप्ति हेतु गुरुकुल में प्रवेश लेने से पूर्व विद्यार्थी को ब्रह्मचर्यव्रत की दीक्षा तथा विद्या से सम्बन्धित संस्कारों का ज्ञान दिया जाता था।शिष्य गुरु के सान्निध्य में रहकर ही शिक्षा प्राप्त करता था। गुरु एवं शिष्य के पारस्परिकसम्बन्ध श्रद्धापूर्ण थे। वैदिकशिक्षा का मूलोद्देश्य मनुष्य के व्यक्तित्व का विकास करना, चरित्र-निर्माण, संस्कृति की रक्षा करना सामाजिक एवं धार्मिक कर्त्तव्यों को पूर्ण करना, तथा मनुष्य की आन्तरिक शक्तियों का विकास कर उसे जीवन में आने वाली समस्याओं को सुलझाने में समर्थ बनाना था। वैदिक शिक्षा में परा एवम् अपरा दोनों विद्याओं का समावेश था। - **"सा विद्या या विमुक्तये"**। वेद में कहा गया है कि भौतिक विज्ञान से भौतिक कष्टों को दूर करो तथा अध्यात्म विद्या से मोक्ष प्राप्त करो। वैदिक-शिक्षा मनुष्य को हिन्दु, मुसलमान, सिख, ईसाई, इत्यादि न बनाकर मानव बनने का उपदेश देती है। 'मनुर्भव' आज वैज्ञानिक-युग में केवल भौतिक-विकास पर बल दिया जा रहा है। परन्तु व्यक्ति के सर्वाङ्गीण विकास के लिए उसकी आत्मिक तथा भौतिक उन्नति भी आवश्यक है। अतः आज वैदिक शिक्षा की प्रासङ्गिकता है।

## Ved - 99

# वैदिक प्रार्थनाओं में पर्यावरण चेतना

*एम्.श्रीवत्सः, जम्मू*

प्रार्थना, वन्दना, अर्चना, नमस्कार आदि शब्दों का भाव कतिपय श्रद्धा, सेवा, सम्मान, समर्पण, विनय, आदि भावों के साथ समत्व, ममत्व विश्वबन्धुत्व आदि भावों को समाहित करने वाला हैं। प्रार्थनाएँ प्रकृति के प्रति मातृवत् चेतना जगाने का काम करती हैं। प्रार्थना में असीम आध्यात्मिक शक्ति होती है। जब प्रार्थनाओं के माध्यम से अपना सर्वस्व उस परम सत्ता को समर्पित करने का भाव व्यक्त करता है, तो आध्यात्मिकशक्ति (ऊर्जा) का समुद्र मनुष्य में उमड़ पडता है। वेद का सीधा सा संकेत है - मनुर्भव अर्थात मनुष्य बनो। मनुष्यता वही पर है, यहाँ प्रकृति के प्रति जीव जन्तुओं कि प्रति, जल के प्रति, पेड़ - पौधों की प्रति, औषधि - वनस्पतियों की प्रति आदर, परोपकार दया, करुणा के साथ-साथ देवत्व की भावना भी है। भगवान व्यास का पर्यावरण की शुद्धता के संदर्भ में एक अध्यात्मिक आदर्शवाद से ओत-प्रोत कथन था कि, ह्यआत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत्ह्। अर्थात् जो स्वात्म को अच्छा नहीं लगता वह आचरण प्रकृति के किसी जीव के प्रति न करना ही पर्यावरण की शुद्धि के लिए श्रेयस्कर सिद्ध हो सकता है।

अतः वैदिक प्रार्थनाओं में यथार्थ, परमार्थ, तप, त्याग, संयम, अनुशासन परोपकारादि महान कर्मो में लगा देने वाली चेतनाएँ विद्यमान है, जिनको आचरण में लाने मात्र से मनुष्य प्रकृति में विकृति पैदा करने से बच सकता है, इसका विवेचन ही मेरे शोध - पत्र का विषय है।

## Ved - 100

# वेदों में विश्वबन्धुत्व की परिकल्पना

*डॉ.नाहीद आबिदी ,वाराणसी*

वेद भारतीय संस्कृत की आत्मा है, और मानव जाति के लिए प्रकाशस्तम्भ है। वेदों की महनीयता सम्पूर्ण विश्व को आकर्षित करती है। वह किसी एक जाति, एक समुदाय, एक धर्मानुयायी के सुख की कामना नहीं करती। उसकी प्रभुतापूर्ण वाणी में हिन्दू, मुस्लिम, सिख, ईसाई, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र नर-नारी आदि का कोई भेदभाव नहीं है। वेद कहता है, कि यह धरती भाषा भेद या धर्म भेद से किसी के साथ किसी प्रकार का कोई व्यवहार नहीं करती और अपने गर्भ से ऐश्वर्य की हजारों धाराओं का दोहन सबको समान रूप से करने देती है। वेदों ने वर्ग संघर्ष का नहीं, मैत्री का शंख फूँका है, पारस्परिक द्वेष का नहीं, अन्योन्य प्रेम का सन्देश दिया है। वेद कहता है कि सबके हृदय समान हों, सबके मन अर्थात् विचार समान हों, कोई किसी से द्वेष न करे। वेद का यह पवित्र सन्देश मानवमात्र के लिए है। देश और काल के व्यवधान इस सन्देश की अमरता के समक्ष प्रत्यूह बनकर खड़े नहीं हो सकते। चाहे रूस हो चाहे अमेरिका, चाहे चीन हो या भारत तथा पाकिस्तान सबका कल्याण इसी पुनीत कौटुम्बिक विचारधारा के अपनाने में है। वैदिक संस्कृति जिस सुदृढ आधार को लेकर चली है, वह विश्व की व्यापक व्यवस्था और शाश्वत नियमों पर अवलम्बित है, जो कुटुम्बवाद की भावना परिवार तथा समाज के लिए अपेक्षित है, वही समग्र विश्व की एकता के लिए भी आवश्यक है। विश्व का हित मानव के साथ जुड़ा हुआ है। क्योंकि मानव विश्व का अंग है। विश्व समष्टि है। विश्वबन्धुत्व की भावना मनुष्य को विश्व के प्रत्येक व्यक्ति से तादात्म्य की अनुभूति

काराती है। अतएव वेदों में सभी से एकत्व की भावना स्थापित करें। एकत्व की भावना स्थापित होने पर मोह, शोक और दुःख का अभाव जाता है।

## Ved - 101

# वेदों में धातु और खनिज सम्बन्धी व्यवसाय

*परशोत्तमशर्मा, जम्मू*

वैदिक साहित्य में धातु शब्द का प्रयोग सोना, लोहा, सीस के आदि के अर्थ में कहीं नहीं होता था। धातु शब्द के स्थान पर धातृ शब्द का उल्लेख मिलता है। प्राचीन समय में अयस एवं लोहा ये दोनों शब्द लोहे के अर्थ में प्रयुक्त होते थे और धातु के अर्थ में भी। धातुओं का उपयोग आभरणों, वाहनों, अस्त्र-शस्त्रों तथा गृहस्थी के पात्रों के लिए भी किया जाता रहा है। यजुर्वेद में भी धातुओं के सम्बन्ध में उल्लेख मिलता है। धातु का उत्पत्ति स्थान पृथिवी है, इसलिए विभिन्न शास्त्रकारों तथा अर्थवेत्ताओं ने इस पृथिवी को रत्नगर्भा वसुन्धरा का नाम दिया है। आज ही नहीं बल्कि वैदिक युग में भी आर्थिक जीवन की उन्नति के लिए स्वर्ण-मणि आदि धातुओं की उपयोगिता को स्वीकार किया गया है। साथ ही उस समय मोती एवं किमती रत्नों को पहनने की प्रथा प्रचलित थी। मणिकार भी मोतियों, सीपियों एवं शंखों का व्यवसाय करते थे। वैदिक साहित्य में अयस्ताप शब्द भी मिलता हा, जिसका अर्थ है -लोहार। लोहार बहुत् से औजार बनाता था। अतः स्पष्ट है कि वैदिक समाज में लोहार की उपयोगिता बहुत अधिक थी। वेदों में धातु और खनिज सम्बन्धी व्यवसाय नामक विषय को शोध-पत्र में विस्तारपूर्वक किया गया है।

## Ved - 102

# वैदिक साहित्य का वनस्पतिक अनुशीलन

*डॉ. देवेन्द्र प्रताप सिंह, उ.प्र*

वनस्पति भ्वादि द्ववनद्य धातु में अच् प्रत्यय के संयोग से निष्पन्न है, **वनति इति वनम्** तनादिगण में 'वन्' धातु से उभय पद में इसका रूप **वनोति** और **वनते** दोनों होता है। इसका अर्थ प्रार्थना करना भी होता है। भर्तृहरि -वन का अर्थ झाड़ो या छोटे -बड़ पौधों से भरा स्थल बताया है **"एको वासः पत्तने वा वने वा"** (नीतिशतकम्)। ऋग्वेद में श्री के स्तवन में विल्ववृक्ष को वनस्पति कहा गया है - **"वनस्पति वृक्षोऽस्ति विल्व"** वेदान्तसार की एक कारिका में उल्लेख आता है, कि ब्रह्म ने चार प्रकार की सृष्टि (जरायुज, अण्डज, उद्भिज और स्वेदज) की है - **"चतुर्विधानि शरीराणि तु जरायुजाण्डजोद्भिजस्वेदजाख्यानि"** ।

वनस्पति संसार प्रकृति की रहस्यमयता एवं विराटता का एक अनमोल खजाना है। वैदिक संहितायें ब्रह्मविद्या ही नहीं, विश्वविद्या है। इसमें वनस्पतियों के स्वरूप, गुण, कर्म , उपयोग आदि का विशद विवेचना है। अथर्ववेद में वनस्पतियों को चार वर्ग में विभक्त किया गया है - १) वनस्पति २)वानस्पत्य ३)वीरूघ ४)औषधि। वनस्पतियों का उपयोग लौकिक कार्यो में तो होता ही है,इसका औषधीय प्रयोग कम महत्वपूर्ण नहीं है। इसीलिए अथर्ववेद को यजुर्वेद अथवा आयुर्विज्ञान का मूल स्रोत माना गया है। अथर्ववेद में ऋषियों ने अपने सूक्ष्मावलोकन द्वारा वनस्पतियों के विज्ञान को समझा और उसका साक्षात्कार सभी को कराने की

चेष्टा की, अथर्ववेद में ऋषियों ने केवल वनस्पति -जगत की बाह्य संरचना, प्रकार, रंग-रूप का ही वर्णन नहीं किया अपितु औषधि-वनस्पति तथा दैनिक उपयोग वनस्पतियों के उत्पत्ति स्थल तथा उनके अधिकाधिक लाभप्रद बनाने की दिशा में भी मार्ग प्रशस्त किया। सचमुच वैदिक साहित्य लौकिक जगत का महनीय ग्रन्थ है। ऋग्वेद में भी वनस्पतियों को परमेश्वर कहा गया है -

अञ्जन्ती त्वाम वरेदेवयन्तो वनस्पतेमधुना देव्येन।
यदूर्ध्वस्तिष्ठा द्रविणो धत्ताद् यद् वा क्षयोमातुरस्य उपस्थे।। (ऋग्वेद.३/८/१)

## Ved - 103

# वैदिक सूर्योपासना की प्रासङ्गिकता

*पूनम पाण्डेय, राँची*

वेदों में देवताओंकी स्तुतियाँ संकलित है। देवता का अर्थ प्रकाशित करने वाला, स्वयं प्रकाश मान और अत्यधिक दान देने वाला होता है। वेदों में तीन प्रकार के देवताओं की विवेचना की गयी है। पृथ्वी स्थानीय देवताओं में अग्नि प्रधान है। अन्तरिक्ष स्थानीय देवताओं में वायु प्रधान हैं। सूर्य द्युलोक के देवता है। परन्तु उनकी देदीप्यमान किरणें तीनों लोकों में परिव्याप्त है। सूर्य आकाश में सर्वदा प्रकाशमान होकर गमन करते हैं। वे मानव एवं अन्य प्राणियों के प्रेरक तत्व हैं. वे सभी प्राणियों को कार्य करने की प्रेरणा देते हैं। उपनिषदों में "चरैवति -चरैवेति" कहकर उनके सर्वदा गमन की ओर संकेत किया गया है। भगवान् सूर्य ज्योतिर्मय ब्रह्माण्ड से प्रकट हुए है और हिरण्यगर्भ नाम से ख्यात हैं। वेदों में उन्हें अदिति का पुत्र कहा गया है। उनके आदित्य नाम की सार्तकता इसी कारण है। उनके स्वर्णपाद, स्वर्णहस्त, स्वर्णजिह्व आदि नामों से अलंकृत किया गया है। प्रातः कालीन उदीयमान सूर्य का दर्शन करना एवं उन्हें जलांजलि प्रदान करना मानव शरीर एवं मस्तिष्क के लिए अत्यन्त स्वास्थकर है। उनका दर्शन त्रिविध तापों को दूर करने वाला है। साक्षात् देवता के रूप में उन्हीं का दर्शन सभी प्राणियों को उपलब्ध है। इसीलिए मानव उनकी प्रार्थना में हमेशा तत्पर रहता है। इसी दृष्टिकोण को ध्यान में रखकर सूर्योपासना की प्रासङ्गिकता पर मेरा शोध-पत्र प्रस्तुत है।

## Ved - 104

# वैदिक वाङ्मय में स्वर का महत्त्व एवं प्रयोजन

*डॉ. आर्चना पाण्डेय, वाराणसी*

वैदिकभाषा की महत्वपूर्ण विशेषता यह है, कि वह स्वरों से युक्त है। प्रत्येक वेद की अपने मौलिक उच्चारण, स्वरांकन एव प्रदर्शन की बढ़ी महत्ता है। स्वरों के अभिव्यञ्जन - वैशिष्ट्य से ही परस्पर वेदों के उच्चारण एवं कण्ठलहरी में अन्तर हो जाता है। स्वरों की व्यवस्था एवं तज्जनित उच्चारण - विशेषता को अक्षुण्ण रखने हेतु ही शास्त्रकारों ने वेदाध्ययन को गुरु - मुखोच्चारण सापेक्ष बनाया है। समुचित प्रकार से किये गये सस्वर वेद - पाठ का महत्व बतलाते हुए याज्ञवल्क्य शिक्षा में कहा गया है, कि उदात्तादि स्वर एवं वर्णो का शुद्ध प्रयोग तथा हाथ से उसका प्रदर्शनात्मक अध्ययन करने वाला व्यक्ति अपने अधीयमान ऋक्, यजु, और साम से पवित्र होकर ब्रह्मलोक की प्राप्ति करता है।

स्वरवर्णान्प्रयुञ्जानो हस्तेनाधीतिमाचरन्।
ऋग्यजु:सामभि: पूतो ब्रह्मलोकमवाप्नुयात्।। (या.शि.पृ.३२)

वेद में स्वरों का विशेष महत्त्व इस कारण भी है, कि इन उदात्तादि स्वरो का अर्थ में स्वरों का अर्थ के साथ साक्षात् सम्बन्ध रहता है, अर्थात् मन्त्रो के अर्थ बोध के लिए स्वरों का बड़ा महत्त्व है। जब तक स्वरों का ज्ञान नहीं होगा तब तक मन्त्रार्थ का ज्ञान नहीं हो सकता। तात्पर्य यह है कि वेदों का वास्तविक अर्थ समझने के लिए स्वर का ज्ञान होना अत्यन्त आवश्यक है। अर्थ ज्ञान में स्वर की महत्ता बतलाते हुए शबरस्वामी ने मीमांसासूत्र के भाष्य में लिखा है, उदात्तादि त्रैस्वर्य की जो व्यवस्था है, वह मन्त्रों के अर्थ ज्ञान के लिए है।

**Ved - 105**

## वेदों में राजधर्म एवं उसकी प्रासंगिकता

*डॉ. लज्जा पन्त (भट्ट),उत्तराखण्ड*

वेदों की सुदृढ आधारशिला पर भारतीय संस्कृति, सभ्यता तथा धर्म का विशालतम प्रासाद प्रतिष्ठित है। देश को सुख शान्तिमय बनाने हेतु राजनीति का ज्ञान अत्यन्त आवश्यक है। वेदों में निहित ज्ञान वर्तमान समाज में व्याप्त समस्याओं का समाधान है। राष्ट्र में व्याप्त समस्याओं में भ्रष्ट राजनीति भी एक मुख्य समस्या है, जिसके कारण राष्ट्र में अशान्ति छाई हुई है। वैदिक साहित्य में पदे-पदे उस समय के राजनीतिक विचारों तथा व्यवस्था का ज्ञान प्राप्त होता है। वैदिक देवताओं से सम्बन्धित मन्त्रों का सूक्ष्मता से अध्ययन करने पर उनके विविध रूपों में से जो एक रूप सामने आता है वह रूप राजा अथवा सम्राट् का है। प्राय: सभी प्रमुख देवताओं को राजा अथवा सम्राट शब्द से अभिहित किया गया है। राजा कौन बनता है? उत्तमराजा के क्या गुण तथा कर्त्तव्य होने चाहिए? सुदृढ प्रशासनिक व्यवस्था कैसी होनी चाहिए? जिससे राष्ट्र शान्तिमय रूप में उन्नति की ओर अग्रसर हौ सके, इस प्रकार के राजनैतिक विचार वेदों में दृष्टिगोचर होते हैं।

राजनीति के प्राचीन ग्रन्थों में कहीं भी राजा अथवा प्रजा को विशेष ग्रन्थ, विशेष सम्प्रदाय, पद्धति विशेष को आदर प्रदान करने की बाध्यता नहीं की गई है। प्रशासन का उद्देश्य मात्र प्रजाहित ही था। शुक्रनीति का कथन है कि द्धराजा को प्रजा के ही आनन्द में सन्तुष्ट रहना चाहिए तथा उसी के दु:ख से दु:खी होना चाहिएद्ध। इस दृष्टि से राज्य धर्मनिरपेक्ष था। वर्णाश्रम धर्म की व्यवस्था भी कोई साम्प्रदायिक भावना नहीं, वह तो मोक्षप्राप्ति का साधन था। इस प्रकार प्राचीन भारतीय राजनीतिक चिन्तन साम्प्रदायिक नहीं अपितु मानवतावादी है, धर्म ही सर्वोच्च है किन्तु धार्मिक राज्य नहीं।

**Ved - 106**

## ऋग्वेद में आतंकवाद विमर्श

*प्रो.रमेश चन्द वर्मा, गंगापुर सिटी (स.मा)*

विश्व का प्राचीनतम उपलब्ध साहित्यिक ग्रंथ ऋग्वेद है वेद साक्षात्कृत है अपौरुषेय भी है और पौरुषेय भी। तत्त्वात्मक वेद अपौरुषेय है अनादि, है अनन्त है, अक्षर है, जबकि शब्दात्मक वेद पौरुषेय है

ऋचाओं कविताओं में निबद्ध है अपौरुषेय वेद का अध्ययन साक्षात ऋषि कर सकते है जबकि पौरुषेय वेद का अध्ययन अध्यापन पठन् पाठन वैज्ञानिक आधुनिक विद्वान करते है। ऋषि अपने शरीर को प्रयोगशाला बनाकर अपौरुषेय वेद का साक्षात करते है। जबकि वैज्ञानिक (आधुनिक विद्वान) लक्कडी की टेबिल पर अपने प्रयोग को अन्जाम देते है। ऋषि होने के लिए ध्यान धारणा, समाधि परम आवश्यक है जबकि वैज्ञानिक क्रियमाण कर्म त्यागकर घूम फिर सकते है मनोविनोद कर सकते है। ऋषि अक्षर की उपासना करते है। जबकि वैज्ञानिक क्षर का पोस्ट मार्टम करते है। निष्कर्ष यह कि अपौरुषेय वेद अक्षर है जब कि पौरुषेय वेदक्षर है। विद्वत् परिषद। मेरे निबन्ध की मर्यादा पौरुषेय वेद है निबन्ध का विषय अत्याधुनिक है अत: इसमें नवीन शब्दाडम्बर आच्छादित रहेगा एतदर्थ आप सभी का क्षमा प्रार्थी हूँ।

## Ved - 107

# अथर्ववेदीय राजकर्म

*डॉ. नीलम पाण्डेयः, लखनऊ*

अथर्ववेद में राजाओं से सम्बद्ध कृत्यों पर अत्यधिक ध्यान दिया गया है। अथर्ववेद में राजा विषयक सूक्तों का विवरण है, जिनके अध्ययन से तत्कालीन राजनीतिक दशा का ज्ञान होता है। शत्रुओं को परास्त करने की प्रार्थना के साथ-साथ संग्राम तथा तदुपयोगी साधनों यथा -रथ, दुन्दुभि, शंख, आदि के विशेष वर्णन से अथर्ववेद की महत्ता प्रकट होती है।

**"आथर्वण पुरोहितो"** में राजाओं और पुरोहितों को व्यावहारिक कर्मों में प्रमुखता प्रदान की। पुरोहितों की धर्म में आध्यात्मिकता का वर्णन अथर्ववेद में मिलता है। वे अपने वेद से सम्बद्ध सांसारिक बातों में ही रमे रहते थे जो सांसारिक दृष्टि से उनके लिये उपयोगी होती थी। पुरोहितों का मुख्य कार्य राजा का अभिषेक राज्य की शक्ति को संगठित करना, राजा तथा राज्य की बाहरी शत्रुओं से रक्षा करना है। संग्राम में विजय प्राप्त कराने वाले अभिचार कर्मों को करना, दूसरे राजाओं पर आधिपत्य स्थापित करना तथा राजा के यश, प्रभाव को बढाने से सम्बन्धित कर्मो को करना है, जिनका अथर्ववेद के राज सूक्तों में वर्णन किया गया है। प्रमुख रूप से पुरोहित राजा के एक कार्य कुशल सहायक के रूप में होता है। इन सभी कार्यों से पुरोहित को आध्यात्मिक शक्ति भी प्राप्त होती है। इन सभी विषयों से सम्बन्धित वर्णन ऋग्वेद तथा अन्य संहिताओं में भी मिलते है। किन्तु अथर्ववेद ने इन बातों से सम्बन्ध सूक्तों को उपस्थित करके वा,स्तविक जनजीवन के साथ गहरा सम्बन्ध स्थापित किया है।

## Ved - 108

# मुण्डकोपनिषद् स्व स्व मीमांसा

*प्रो. जयप्रकाशद्विवेदी, द्वारका*

मुण्डकोपनिषद् भी तीन मुण्डकों, ६ खण्डों व कुल ६४ मन्त्रों में विभक्त भगवान् ब्रह्मा द्वारा प्रथमोपदिष्ट है और अथर्ववेद से सम्बद्ध है, जिसे अथर्व नामक ऋषि ने ब्रह्मा से ग्रहणकर ऋषिप्रवर अंगी को,अंगी ऋषि ने भारद्वाज सत्यवह, भारद्वाज सत्यवह ने ऋषि अंगिरा तथा अंगिरा जी ने शुनक ऋषि के पुत्र शौनक को सुनाया। इस उपनिषद् के आरम्भ में शौनक ऋषि के द्वारा यह पूछने पर कि ब्रकिस वस्तु

के जान लेने पर सम्पूर्ण ज्ञातव्य पदार्थों का ज्ञान स्वयं हो जाता हैद्ध अर्थात् जिसे जानने के बाद अन्य कुछ जानने के लिए शेष नहीं बचाता। भगवान् अंगिरा ने बताया कि - ब्रह्मवेत्ताओं के अनुसार परा और अपरा दो ज्ञेय विद्याएँ हैं, जिनमें वेदवेदांगादि अपरा व अक्षर ब्रह्म का ज्ञान परा के नाम से प्रसिद्ध है। यह पराविद्यात्मक अक्षर ब्रह्म का ज्ञान परा के नाम प्रसिद्ध है। यह पराविद्यात्मक अक्षर ब्रह्म समस्त ब्रह्माण्ड का कारण, सूक्ष्मतम, अव्यय, नित्य, विभु, सर्वव्यापक, अंगादि से रहित और इन्द्रियों द्वारा अप्राप्य व अग्राह्य है। इसी से अन्न, अन्न से हिरण्यगर्भात्मकप्राण, मन, मन से पञ्चमहाभूत, भूतों से लोक, उनमें कर्म व कर्म से अमृतादि फल की उत्पत्ति होती है। अतः इस ब्रह्म को जानने के बाद व्यक्ति द्धसर्ववित्द्ध हो जाता है और उसे अन्य कुछ भी जानने के लिए शेष नहीं रह जाता।

**Ved - 109**

## तैत्तिरीय ब्राह्मण के आख्यानों में लक्षित समाजिक संकेत

*प्रतिभा, रोहतक*

**भूमिका** - ब्राह्मण ग्रन्थों के अंक स्वरूप तैत्तरीय ब्राह्मण के सम्बन्ध में भारतीय संस्कृति तथा भारतीय विचार-परम्परा का अनुकरण करते हुए ग्रन्थ में निरूपित आख्यानों में झलकता हमारा समाज यहाँ मेरी व्याख्या का विषय है। विभिन्न प्रसंगों में आए आख्यानों से सामाजिक दशा के संकेत प्राप्त होते हैं। यह अध्ययन निम्नलिखित शीर्षकों के अन्तर्गत किया जा सकता है -

क. मनुष्य व उसके गुण
ख. विवाह एवं स्त्री
ग. प्रतिस्पर्धा, प्रतियोगिता, खेलकूद एवं मनोरंजन
घ. युद्ध-सामर्थ्य, धनवैभव एवं राष्ट्र -रक्षा
ङ. पशु-वर्णन
च. वनस्पति, औषध एवं अन्य पदार्थ
छ. भूगोल एवं ज्योतिष
ज. दैनिक व्यवहार की वस्तुएँ

**Ved - 110**

## वैदिक कालतत्त्व चिन्तन

*डॉ.लक्ष्मी शुक्ला*

काल की सत्ता परिणाम के साधारण कारण के रूप में मानी गयी है। सृष्टि की उत्पत्ति कब हुई, कैसे हुई, किसके द्वारा - इत्यादि प्रश्न चिन्तनीय हैं, किन्तु इस बात में कोई शङ्का नहीं हो सकती कि सृष्टि की रचना से पूर्व भी काल था और प्रलय के बाद भी काल तो रहेगा ही। अतः काल अनादि भी है, अनन्त भी। इस सन्दर्भ में अथर्व संहिता कालीन ऋषियों के विचार कालतत्व पर गम्भीर अध्ययन प्रस्तुत करते हैं। उन्नीसवें काण्ड के छद्वे अध्याय के सूक्त क्र० ५३ एवं ५४ 'काल' नामक देवता को सर्मपित हैं। इनके ऋषि भृगु है। सूक्त ५३ के प्रथम मन्त्र में काल की उपमा अश्व से दी गई है। जिस प्रकार अश्व रश्मियों से आबद्ध

होकर आरोही को गन्तव्य तक ले जाता है, उसी प्रकार काल अपनी ज्योतिर्मय रश्मियों के माध्यम से स्वर्ग जाने वालों को ले जाता है। आगे सूक्त के मन्त्र द्वितीय काल की रथ के पाहिये से तुलना है तृतीय में उसकी व्यापकता का निर्देस है। अन्यन्य मन्त्रों में उसे सारे भुवनों का जनक एवं सबका स्वीमी कहकर उसी से जल, ब्रह्म, तप,यज्ञ और दिशाओं की उत्पत्ति बतायी गई है। काल एक ऐसा तत्व है, जिसका हम निरन्तर अनुभव करते हैं फिर भी वह सारे अनुभवों से परे ही लगता है। पदार्थ का काल निश्चित है, किन्तु काल के काल को काल के अतिरिक्त कौन समझ सकता है? जब सत् - असत् कुछ भी नहीं था उस समय क्या था? वस्तुतः उस समय जो था वह काल के गर्भ में था और काल के गर्भ में कहाँ से आया - इसे काल के अतिरिक्त कौन बता सकता है।

## Ved - 111

# वेदों तथा सूत्र ग्रन्थों में वर्णित पञ्चमहायज्ञों की वैज्ञानिकता

*प्रीति देवी, कानपुर*

यज्ञ शब्द देवपूजा, संगतिकरण और दान अर्थ वाली नङ् प्रत्यय करके निष्पन्न होता है। पञ्चमहायज्ञ- ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ, पितृयज्ञ,भूतयज्ञ, और नृयज्ञ हैं। १) ब्रह्मयज्ञ - ब्रह्मयज्ञ को सन्ध्या भी कहते हैं। सन्ध्या शब्द का अर्थ यह है कि जिसमें परमेश्वर का ध्यान करके उसकी समीपता का अनुभव किया जाये। २) देवयज्ञ - देवयज्ञ को यज्ञ, हवन,होम, अग्निहोत्र भी कहा जाता है। शांखायन गृह्यसूत्र, पारस्कर गृह्यसूत्र, आपस्तम्ब धर्मसूत्र, गोभिल गृह्यसूत्र, खादिर गृह्यसूत्र, याज्ञवल्क्य स्मृति में भी प्रातः सायं दोनों बेलाओं में अग्निहोत्र करने का निर्देश हो। ३) पितृयज्ञ - पितृयज्ञ के दो भेद है - तर्पण एवं श्राद्ध। यह तर्पण व श्राद्ध जीते हुए जो प्रत्यक्ष है, उन्ही के लिए है , मरे हुए लोगों के लिए नहीं है। ४) वालेवैश्य देव यज्ञ - प्रतिदिन भौतिक अग्नि में होम करने के बाद प्राणीमात्र (पशु-पक्षी निराश्रित) को भोजन देते हुए हम लोग अच्छी प्रकार आनन्द को प्राप्त करें। ५) अतिथि यज्ञ - जो धार्मिक, परोपकारी, सत्योपदेशक, पक्षपात-रहित, शान्त, सर्वहितकारक विद्वानों की अन्नादि से सेवा, उनसे प्रश्नोत्तर आदि करके विद्या प्राप्त करना अतिथि यज्ञ कहलाता है। इस प्रकार प्रत्येक गृहस्थ को सहाचरण करते हुए चारो पुरुषार्थो धर्म,अर्थ, काम, व मोक्ष की प्राप्ति के लिए निरन्तर पञ्चमहायज्ञों को करते रहना चाहिए।

## Ved - 112

# सामवेदीय उपनिषदों में उपासना तत्त्व

*KUMAR MANJEET, HOSHIARPUR*

उपासना मानव के धर्माचरण की एक पद्धति है, जिसमें मानव उन दृश्य-अदृश्य शक्तियों के साथ समायोजन का प्रयास करता है जो उसके जीवन को प्रभावित करती हैं। प्राचीनकाल से ही उपासना मानवसभ्यता के साथ जुडी हुई है और वर्तमान में भी उसका स्पष्ट प्रभाव दिखाई देता है।उपासना शब्द 'उप' उपसर्गपूर्वक 'आस्' धातु से भाव में 'ल्युट' और टाप् प्रत्यय होने से बना है, जिसका अभिप्राय है - समीपे स्थितिः अर्थात् जिस क्रिया के द्वारा हम स्वयं को इष्ट के साथ विराजमान कर सकें वह उपासना है। श्रीमद्भगवद्गीता के शांकरभाष्य में उल्लेख प्राप्त होता है - **"उपासनं नाम यथाशास्त्रमुपास्यार्थस्य विषयीकरणेन**

**सामीप्यमुगम्य तैलधारवत् समानप्रत्ययप्रवाहेण दीर्घकालं यदासनं तदुपासनमाचक्षते"**। (श्रीमद्भगवद्गीता शाङ्करभाष्यम् १२.३)

वस्तुतः उपासना एक सर्वमान्य तत्व है, परन्तु साकार और निराकार के भेद से उसके स्वरूप विषय में विभन्न मत आते हैं। सामान्य जन देव-प्रतिमा की पूजा अर्चना का उपासना मानते है। परन्तु अन्य दर्शनों और उपनिषदों में वर्णित परमात्मा के निराकार स्वरूप को समझते हैं। इसीलिए वे मानसिक ध्यान से ही ईश्वरोपासना करना उचित मानते हैं। ऋग्वेदादि चारों वेदों के अपने - अपने उपनिषद हैं। इसी क्रम में सामवेद के अन्तर्गत दो उपनिषद् - छान्दोग्योपनिषद् और केनोपनिषद् हैं। इन दोनों उपनिषदों में भी परमात्मा (ब्रह्म) की उपासना का वर्णन आया है।

## Ved - 113

# वैदिक साहित्य में योग का महत्त्व

*डॉ.जीवन आशा, जालन्धर (पंजाब)*

'योग' शब्द 'युज्' से भाव करण अर्थ में 'घञ्' प्रत्यय द्वारा उत्पन्न है। योगदर्शन के भाष्यकार महर्षि व्यास ने 'योगः समाधिः' कहकर समाधि को ही योग माना है। जिसका अभिप्राय है सम्यक् प्रकार से भगवान् के साथ युक्त हो जाना, मिल जाना। जीव का कामना, वासना और आसक्ति का परित्याग कर भगवान् में मिल जाना योग है। योग का प्रारम्भ महर्षि पतञ्जलि ने किया था। उनके अनुसार योग वह विद्या है जिससे मनुष्य अपने मन को पूर्ण वश में कर ईश्वरीय आत्मा में अपने आपको लय कर सकता है। उनके अनुसार - **"योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः"** अर्थात् चित्त की वृत्तियों को वश में रखना ही योग है। उपनिषदों का उद्देश्य अध्यात्म तथा भौतिकता का ज्ञान कराते हुए शान्त और सुख की प्राप्ति कराना रहा है। जीवन में प्रत्यक्ष सुख और शान्ति के लिए उपनिषद् में वर्णित पारलौकिक ज्ञान का अत्यधिक महत्त्व है। उपनिषदों में वर्णित योग का उद्देश्य मोक्ष की प्राप्ति के साथ साथ मानव को जीवन मूल्यों से परिचित करवाना है क्यों कि जीवन मूल्य को समझे और अपनाए बिना आत्म साक्षात्कार नहीं सकता।

## Ved - 114

# वैदिक दर्शन में मानवतावादी सम्प्रत्यय

*डॉ.बीना सिंह*

वेद भारतीय मनीषा की उज्ज्वलतम उपलब्धि है। वेद विश्वात्मक ज्ञान है। वेद विद्या में यदि पाण्डित्य हैं, बौद्धिक उपलब्धि की पराकाष्ठा हैं तो उसमें प्राण-तत्व की मीमांसा तथा चैतन्य अमृत तत्व के रहस्य का साक्षात्कार भी है। वैदिक वाङ्मय ब्द्रएकसतद्ध का उद्घोषित करता है। उसे किन्हीं भी शब्दों में या रूपों में व्याख्यायित या सम्बोधित किया जाय। मानवता, पशुता का विलोम तत्व है। मानवता की परिभाषा है कि सबको अपने जैसा समझे, सबको प्रगति का अवसर मिले और सबको जीवन का अधिकार मिले। मानवता आत्मविश्वास एवं आत्मविकास की परिपोषिका है। वैदिक दर्शन में मानवतावादी सम्प्रत्ययों के समुचित दर्शन होते हैं।

प्रकृत शोधपत्र में वैदिक दर्शन की सामाजिक मीमांसा करने के अनन्तर मानवतावादी सम्प्रत्यय क्या-क्या हैं, उनकी विवेचना की गयी है। विस्तृत अन्वीक्षण परीक्षण एवं उहापोह के अनन्तर यह मत स्थापित किया गया है कि वैदिक दर्शन के अधिगम से मानवता के मूल्य सुरक्षित एवं संरक्षित रहते हैं। वेद-सोपान के माध्यम से ईश्वर तत्व की सम्प्रति सम्भव है। ब्रह्म एक है और सत् है। यदि एक तरफ वैदिक दर्शन यह तथ्य प्रतिपादित करता है तो दूसरी ओर वह यह भी कहता है कि हमारी समिति समान हो हमारे विचार समान हों हम एक साथ चलें और एक साथ बोलें, इन कथनों के मूल में मानवतावादी सम्प्रत्ययों के विधिवत दर्शन होते है।

शोधपत्र के निष्कर्ष के रूप में निरूपित किया गया है कि वैदिक दर्शन ऐसे समाज का पक्षधर है जिसमें सभी को अपनी प्रतिभा निखारने का अवसर मिले, लौकिक एवं पारलौकिक उपलब्धियों को प्राप्त करने का सुअवसर मिले।

## Ved - 115

# ऋग्वेद में सामाजिक व्यवस्था

*पुष्पा यादव, ज्ञानपुर*

विश्व के प्राचीनतम साहित्य में ऋग्वेद का नाम सर्वप्रथम है। भारतीय साहित्य धर्म और संस्कृति के उद्‌भव तथा विकास की गाथा ऋग्वेद से ही प्रारम्भ होती है। ऋग्वेद के सामाजिक जीवन व्यवस्था में वर्ण व्यवस्था, आश्रम व्यवस्था, विवाह और पारिवारिक जीवन रहन-सहन और खान-पान, स्त्री शिक्षा और समाज में स्त्रियों की स्थिति आदि प्रमुख है। वर्ण शब्द संस्कृत वाङ्मय का एक विशिष्ट शब्द है। संस्कृत साहित्य में यह ऋग्वेद काल से ही प्रयुक्त होता आ रहा है। ब्राह्मण, क्षत्रिय,वैश्य, शूद्र ये चार वर्ण हैं। किसी भी समाज के मनुष्यों को इन चार वर्गों में विभक्त किया जा सकता है। ऋग्वेद कालीन सामाजिक व्यवस्था में चार वर्णों के समान चार आश्रमों का भी बहुत महत्त्व है। श्रेय की कामना वाले व्यक्ति जहाँ पहुँच कर श्रम से युक्त होते है उसे आश्रम कहते हैं। ये चार आश्रम ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और सन्यास। इन्ही के द्वारा मानव धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की कामना करता हुआ जीवन की पूर्णता की ओर अग्रसर होता है। मानव जीवन को जिन चार आश्रमों में विभक्त किया गया था उनमें गृहस्थाश्रम को सबसे महत्वपूर्ण स्थान प्राप्त था। गृहस्थ के महत्त्व को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि जिस प्रकार छोटी और बडी नदियाँ समुद्र में जाकर आश्रय ग्रहण करती है वैसे ही सब आश्रमों के मनुष्य गृहस्थ से ही आश्रय प्राप्त करते है। जैसे बच्चे माता द्वारा रक्षा किये जाने पर रक्षित होते है वैसे ही सब भिक्षुक गृहस्थियों के दान से ही निर्वाह करते है।

## Ved - 116

# वैदिक समाज में नारी का गरिमा

*वागीश चन्द्र झा, दरभङ्गा*

वैदिक साहित्य के अध्ययन से ज्ञात होता है कि वैदिक सामाजिक जीवन मे नारी का स्थान अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण था। जिस प्रकार प्रकृति के बिना पुरुष अपूर्ण है उसी प्रकार स्त्री के बिना पुरुष का जीवन अपूर्ण रहता है। प्राचीन भारतीय सामाजिक व्यवस्था इसी तथ्य को ध्यान में रखकर बनायी गयी थी। वैदिक

साहित्य में स्त्री को पुरुष की अर्धांगिनी कहा गया है। शतपथ ब्राह्मण में वर्णन मिलता है कि पत्नी पति की आत्मा का आधा भाग है तथा पुरुष पत्नी को प्राप्त कर पूर्ण हो जाता है। स्त्री तथा पुरुष पारिवारिक जीवन के दो पहलू हैं। इन दोनों में से किसी एक की कमी ली हो जाय तो जीवन दुःखमय हो जाता है। वैदिक काल में स्त्री समाज एवं संस्कार की प्रत्येक गतिविधि में पुरुष की समानरूपा सहयोगिनी थी। ऋग्वेद में वर्णित है - अवीरामिव मामये ................। अताहमस्मि वीरिणीन्द्रपत्नी मरुत्सखा। विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः । (ऋग्वेद.१०.८६.९) यहाँ नारी वीरप्रसूता जननी एवं वीरतापूर्ण कार्य सम्पादित करनेवाली शाक्तिरूपा के रूप में वर्णित है। वेदवाङ्मय में नारी को सुखसमृद्धि का कारक माना गया। ऋग्वेद में नारी को गृहलक्ष्मी के रूप में चित्रित करते हुये उसे कल्याणी जाया अर्थात् मंगलकारिणी स्त्री कहा है। यथा - "स्त्री हि ब्रह्मा वभूविथ"।

## Ved - 117

# वैदिक साहित्य में वैश्वानर का विचार

*शैलेषकुमार आर.पाठक, भावनगर*

वेदों में वैश्वानर शब्द अग्नि के साथ सम्बद्ध होकर ही आया है। वैश्वानर वेदों में लगभग साद्ध वार प्रयुक्त हुआ है। कहीं यह पूरे सूक्त के देवता के रूप में है, कहीं संपूर्ण सूक्त का देवता न होकर कतिपय फुटकर मन्त्रों का देवता है। इसका वर्णन १५ सूक्तों मे मिलता है। वैश्वानर सबका नेता, सदा जागरूक, जागृति देनेवाला, द्यावापृथिवी एवं बाह्य तथा शरीरस्थ देवों को नियन्त्रित करनेवाला, सबको एक सूत्र में बाद्धधनेवाला, क्षात्रबल और ब्राह्मबल का जनक एवं यज्ञ की नाभि है। निरुक्त में वैश्वानर का विचार - यास्कीय निरुक्त में वैश्वानर का निर्वचन करते हुए लिखा है, **"विश्वान् नरान् नयति, विश्वे एनं नरा नयन्तीति वा। अपि वा वैश्वानर एव स्यात् प्रत्युतः सर्वाणि भूतानि, तस्य वैश्वानरः निरुक्त"** (७.२१)। अर्थात् जो सब नरों को ले जाता है, उनका नायक बनता है, या सब नर जिसे यज्ञादि में या अपने हृदय में ले जाते हैं, वह वैश्वानर है। यहाँ विश्व - नर से नयन अर्थ में अण् प्रत्यय होगा, अथवा जो सबके प्रति गया हुआ है, सब में व्याप्त है विश्वान् - अरः वह वैश्वानर है। इस निर्वचन में अरः ऋ गतौ धातु से अच् प्रत्यय करके बनेगा।

## Ved - 118

# Psychological Reflection in the Upanisads

***Dr.B.Chandrika, Kerala***

Upanisadic Sages never considered mind as an independent entity such as the Self and naturally there is not a scope of Psychology independent of Philosophy. They only considered mind as an annex to the Self and hence science of mind is only by product of the science of the Self. Upanisadic Psychological narrations can be broadly divided into three head viz... Empirical, Abnormal and Rational. The present paper aims at the three divisional aspects elucidated in the Upanisads, making twelve major Upanisads as the base of the study. There are five main ideas explored in the Upanisads connecting with Psychology. Certain rudimentary but basic concepts are brought to light which need more debate and discussion. The supreme aim of the paper is to high light certain Psychological expression which are not so elaborately discussed and studied so far.

## Ved - 119

# वेदेषु चिकित्साविज्ञानम्

*डॉ. कृष्णदत्तमिश्र,वारणासी ।*

साम्प्रतं प्रचलितं चिकित्सापद्धतिं मुख्यरूपेण विभागत्रये विभक्तुं शक्यते । - औषधिचिकित्सा शल्यचिकित्सा मनोवैज्ञानिक चिकित्सा च । यत्र औषधिप्रयोगेण रुग्णस्य चिकित्सा सा शल्यचिकित्सायाम् । तथा च मनोविकाराणां दूरीकर्तुं या चिकित्सा सा मनोवैज्ञानिकीचिकित्सायां समावेष्टुं शक्यते । एषां सर्वेषां चिकित्सापद्धतीनां मूलोक्तः प्रायेण वेदेषु मुख्यरूपेण अथर्ववेदे स्थले - स्थले दरीदृश्यते । तत्र मृच्चिकित्सा-जलचिकित्सा - अग्निचिकित्सा धर्मचिकित्सादीनां प्राकृतिकचिकित्सानामपि उल्लेखः प्राप्यते । ऋग्वेदस्यानुशीलनेनैव ज्ञायते यत्तस्मिन्काले चिकित्सा पद्धतेःविकासं चरमसीम्नि आसीत् । औषधिचिकित्सायाः उदाहरणरूपेण अश्विनीकुमाराभ्यां च्यवनऋषेः वृद्धत्वमोक्षणस्योल्लेखं यत्र वैधवौ अश्विनौ च्यवनं वृद्धत्वेन मुक्त्वा युवकं अकुरुताम् । यथा -

जुजुरुषो नासत्योत वव्रिं प्रामुञ्चतं द्रापिमिव च्यवनात् ।
प्रातिरतं जहितस्यायुर्दस्त्रादित्पतिमकृणुतं कनीनाम् ।।

तथा च शल्यचिकित्सायाः अप्युल्लेखं तत्रैव दृश्यते । यस्मिन् अश्विनकुमाराभ्यां दध्यङ्ऋषेः शिरं छित्त्वा तत्स्थाने अश्वशिरं योजियित्वा मधुविद्यायाः उपदेशः प्राप्तः । तत्पश्चात् इन्द्रेण योजिते अश्वशिरे छिन्ने कृते पुनः तस्य ऋषेः शिरयोजनं कृतम् । यथा

तद्वां नरा सनये दंस उग्रमाविष्कृणोमि तन्यतुर्न वृष्टिम् ।
दध्यङ्ह यन्मध्वाथर्वणो वामस्वस्य शीर्णा प्र यदी मुवाच ।।

एवमेव मनोवैज्ञानिकचिकित्साविषये अथर्ववेदस्याभिचारमन्त्राः दर्शनीयाः । एतस्यैव विषयस्य संक्षिप्तरूपेण उल्लेखः शोधनिबन्धेस्मिन् भविष्यतीति ।

## Ved - 120

# Veda and Rabindranath – A Study

*Dr. Uday Chandra Bandyopadhyay, Kolkata*

Rabindranath was a saintly person. Some portray him as the soul of India. Natuarlly, his works have echoed the soul of India and was influenced by Vedas. He was born in a time and in society when scholars and Brahmins started to evaluate the Vedas and Upanishads from a different angle. Though in Bengal, there was a weak tradition of study on Vedas following GURUPARAMPARA but study on Vedas in the light of modern concept started on and from establishment of Asiatic Society. Religious sects like Vaishnava, Sakta and Smarta thronged here to discuss on Vedic Mantras and their applications. Rabindranath himself plunged into the study of Veda following the path of Rammohon and Debendranath as a result he did not consider Vedas APOURUSHEYA like MIMANSAKAS. Subsequently, he was closely associated to Haraprashad Shastri, Bidhusekhar Bhattacharya, Khitimohon Sen and some other Vedic scholars of occident and some of them even became teachers of Brahmacharya Vidhalaya established by him. In this context, we will try to find out references of Mantras which were directly translated by him and the Mantras that influenced him mostly. We will also refer how Vedas influenced his works and how Vedic metaphors and words were reflected in his imagination. We will also try to probe the initiation of his study on Vedas and the Mantras those moved his inner being. Rabindranath should not be singled out as a critic scholar but evaluation of ancient poets should be studied in the methods of his observations. Hence

interpretations of Rabindranath differs from the interpretations of traditional scholars. We will try to bring out that difference and new interpretations of Rabindranath in our essay.

## Ved - 121

# Vidyas in vedic literature and its practices in present day Curriculum

***Prof. N.B. Biswas, Silchar***

*Vidya* play an important role throughout the Vedic Literature. The word 'Veda' itself signifies science and complete knowledge. This word has been derived from the root Vid. There are many verbs of the form, Vida-jnane, Vida-sattam, Vida-labhe, Vid-vichare, Vida-chetana which means to know to be, to obtain, to consider and to feel. Fully formed word would mean "that by which or in which all persons know, acquire mastery, deliberate over the various lores or subsist upon them". Thus Veda is compendium of Vidya. It is the exposition of the way of the life of the ancient people of the time, naturally their thinking process were recorded, collected and put in a complied form in the Vedic literature. The word Vidya signifies or refers to the reflection of the thinking and practicing process. It is a connotative term. It can be seen in various ways and it conveys multiple inner meanings and interpretations. In Vedas, there is a specific reference indicating that knowledge of science or Vidya is essential without which one is imperfect. No one becomes wise or learned unless he possesses Vidya. Acquaintance with it is most essential to make use of the existing materials and without the knowledge of material sciences and making use of them one can not enjoy fully on this earth (Rig.1.73.7). Thus, it appears that Vidya is synonymously used as wiseness, knowledge and knowledge of science but in reality Vidya, is different from knowledge. Knowledge can be transferred and transmitted, Vidya can not be. It is imbibed. Information merges to knowledge, knowledge merges to wisdom and wisdom can be equated with Vidya. Lot of references are available of Vidya in the whole corpus of Vedic literature. Different authors have interpretated in different ways but hardly any attempt so far been made to organize it in a systematic way. The present paper is an attempt to do such work. The various concepts of Vidya have been presented in the first section. Which is followed by various types and classification of Vidya in the second section of the paper. The third section is devoted to the interpretation and analysis of those Vidyas and its practices in the ancient curriculum which is followed by the discussion of its relevance in the modern curriculum in the present era in the fourth section of the paper.

## Ved - 122

# Arts in Vedic Literature and its Relevance

***Dr. Bhagirathi Biswas, Assam***

The Vedic civilization of India is of great significance in human history for its extraordinary continuity for about five Millennia is evidence of its vitality, the roots of which, its humanistic spirit and distinctive system of values. Vedic culture is mythopoeia, metaphysical and aesthetic. Vedic civilization authentically and spontaneously reveals itself in Art, the most appropriate media for human communication and super-natural values. Art is a spontaneous overflow of man and the society. I.D.Khosla opines that "Art is the language of the heart" while Sharan describe it as "Spontaneous unspoilled expression of the heart of the person who is in ecstasy". If we go through the Vedic literature we will come across lot of references of fine arts and performing arts there. The concepts of Art find its place in Rigveda-"Yatha Katam yatha sapham yatha rnam sannamayamasi"(Rg.8.47.17). Lot of works have been carried out on Vedic Literature but the researches are very scanty with reference to fine arts in the Vedic literature which has persuaded the present researcher to find out the answers of the following issues such as-i) How the rich heritage of fine arts are hidden in Vedic treasure, ii) What are the important sloka available in the Vedic literature refers the fine and performing arts, iii)How the continuity of those arts still practices and available. The present study is devoted to bring out the answer of those questions. The first section of paper is

devoted to examine the various sources of fine arts in Vedic literature which is followed by the presentation of details of data related to fine arts in the second section of the paper. In the third section details of analysis and interpretation is made along with the discussion of the relevance of those Vedic arts to the contemporary society.

## Ved - 123

# Moral Values as Dipected in Vedic Literature

***Dr. Sachchidanand, Gaya***

The oldest literature of Hindus is Vedic literature in which Rigveda is the oldest Veda. We do not find the word 'Niti' used independently in Vedic literature. It is in compound form such as 'Rjuniti'. According to the commentator Skanda it means a system of behaviour which leads a man to the right path. Mudgala and Sayana consider it a system of behaviour which lack bad will (crookendness). Dayananda Saraswati has explained it as a conduct which is right, simple and pure. In Rigveda we often find the word 'Deva'. It is derived from the root 'div' which means to do or shine. It contains ethical importance. Every Sukta has its own 'Devata'. All the Deities contain some ethical elements but Varuna is specially the 'Deva' of morality. Varuna is lauded as upholder of physical and moral order. He is great lord of the laws of Nature. By his ordinances the Moon shines at night and the Sun during the day. He is also a regulater of the water. He is all knowing and witnesses man's truth and flasehood. He is described as the ordianer of duties for persons and he who does not obey his rule of morality is fastened by Him with fetters of three types. Thus, "He knows the path of birds that fly though heaven, and Sovran of the sea. "He knows the ships that are there on. True to his holy laws, he knows the twelve moons with their progeny. He knows the moon of later birth. He knows the pathway of the wind, the spreading, high and mightly wind. He knows the gods who dwell above Varuna, true to the holy law, sits down among his people; he, most wise, sists there to govern all. From thence perceiving he beholds all wonderous things, both what hath been. And what hereafter will be done. May that Aditya very wise, make fair paths for us all our days.

## Ved - 124

# वेदों में तिथियों का वर्णन

*आचार्य राजनाथ झा, पटना*

भारतीय आर्षज्ञान की परम्परा में स्रोत के रूप में वेदों की मान्यता स्थापित है। वेद ज्ञान का अक्षय भाण्डार है। यह अनादि है, अतः अपौरुषेय है। इसकी चार संहिताओं ऋक्, साम, यजुः एवं अथर्ववेद के साथ ब्राह्मण, आरण्यक एवं उपनिषद् ग्रन्थों को भी ब्रह्म के निःश्वास से उद्भूत माना गया है। अतः मन्त्र और उसके ब्राह्मण ग्रन्थों को भी वेद कहा गया है - मन्त्र ब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्। वेद ज्ञान का अक्षय स्रोत है हमारी परम्परा मानती है कि प्राचीन ऋषियों ने इन मन्त्रों का दर्शन किया। वे स्रष्टा नहीं, द्रष्टा कहलाये। इन मन्त्रों के रूप में उन्होंने चराचर जगत् का दर्शन किया। प्रकृति को गहराई से देखा। चन्द्रमा, सूर्य, तारा एवं ग्रहों का उदय अस्त होते देखा। उन्होंने आश्चर्य व्यक्त किया कि रात् को ये तारे कहाँ से आते है? दिन को कहाँ चले जाते है? इसी प्रकृति निरीक्षण के क्रम में उन्होंने अहोरात्र और संवत्सर का अध्ययन किया। सूर्य के उगने से अहोरात्र और ऋतुसम्पात से संवत्सर का अनुभव किया और उसकी गणना की। इस तरह वेदों में काल की एक इकाई के रूप में तिथि का उल्लेख बार बार हुआ है। हमारा वैदिक समाज यज्ञपरक था। यज्ञ के लिए कालनिर्धारण अनिवार्य था। इसलिए ज्यौतिष शास्त्र को वेदांग के रूप में प्रतिष्ठा मिली। तभी तो भास्कराचार्य ने सिद्धान्तशिरोमणि में लिखा है -

वेदास्तावद् यज्ञकर्मप्रवृत्ता यज्ञा प्रोक्तास्ते तु कालाश्रयेण।
शास्त्रादस्मात् कालबोधो यतस्यात वेदांगत्वं ज्योतिषस्योक्तमस्मात्।।

## Ved - 125

# वैदिक साहित्य में जल संरक्षण एवं प्रबन्धन

*श्री कैलासहरि, दिल्ली*

वेदों में जल की उपयोगिता और महत्त्व पर बहुत प्रकाश डाला गया है। जल ही जीवन है। अमृत हैं, भेषज है, रोगनाशक है तथा आयुवर्धक है। मानव को जीवन शक्ति प्रदान करता है। जल में औषधियों के तत्त्व विद्यमान है। यह शक्तिवर्धक है। जल मे सोमादि रस को मिलाकर सेवन करने से मनुष्य दीर्घायु होता है। वेदों के अनुसार जल की उत्पत्ति कुम्भ से, वरुण और मित्र के संयोग से तथा उर्वशी (विद्युत्) के मन से हुई है। जल संरक्षण के लिए सर्वप्रथम जल को प्रदूषण से बचाना है। बस्ती के वाहितमल को निकालने के लिए सीवज की ठीक व्यवस्था होनी चाहिए। कीटनाशक रसायनों का प्रयोग कम करना चाहिए। मृत जन्तुओं को जल में न फेंका जाए। अपितु उन्हे जमीन में गाढ देना चाहिए। वेदों में जलप्रदूषणमुक्त होने के लिए यज्ञ को श्रेष्ठ उपाय बताया। यज्ञ की सुगन्धितवायु से जल का प्रदूषण नष्ट हो जाता है। मनुस्मृतिकार ने भी वडे कारखानों को लगाने का निषेध किया है। जलप्रबन्ध में जल के स्रोतों का पता लगाने के लिए विभिन्नप्रकार के वृक्षों के माध्यम से ज्ञान प्राप्त करके जल को सञ्चित करने का उल्लेख किया गया है। जलस्रोतों की प्राप्ति में मिट्टी के दीपक को सर्वोत्तम बताया है। वृक्ष जल के स्रोतों की रक्षा करते है। इसलिए वृक्षों को लगाना और उनकी सुरक्षा करना भी जल संरक्षण एवं उसके प्रबन्धन में सहायक सिद्ध होते है।

## Ved - 126

# "ऋभु" देवता भाष्यकार के सन्दर्भ में

***Dr. Hetal M Pandya, Gujarat***

वेद में महौजस देवों के अतिरिक्त बहुत से ऐसे गाथेय प्राणी भी हैं। जिनके दिव्यगुण सुविकसित नहीं हो पाये है। इन में सबसे महत्त्वपूर्ण ऋभु है। उनकी स्तुति ऋग्वेद के सूक्तों में आई है और उनका नामोल्लेख १०० से अधिकबार हुआ है। उनका परिचित नाम हैं ऋभु और उनकी अपेक्षा कम प्रचलित नाम है ऋभुक्षन् बाध और विभ्वन्। ऋभु शब्द की व्युत्पत्ति से लेकर, उनका सही स्वरूप क्या है। अन्य देवताओं के साथ सम्बन्ध यह सभी ऋग्वेद के अन्तर्गत साक्ष्यों एवं भाष्यकार के कथन के सन्दर्भ को बताकर निश्चित निष्कर्ष पर पहोंचने का यत्न प्रस्तुत शोधलेख के माध्यम से किया है।

## Ved - 127

# शांखायन गृह्यसूत्रानुसार प्रायश्चित्त

***ओमप्रकाश, सोलन्***

गृह्यसूत्रों में प्रायश्चित्त का विधान किया गया है।अनिष्ट जन्य विविध उपद्रवों के मार्जन एवं पाप से मुक्ति प्रकट करने के लिए होमादि या अन्य किसी रूप में जो विधान किया जाता है उसे प्रायश्चित्त

कर्म कहते हैं। ऋग्वेदीय शांखायन गृह्यसूत्र में भी प्रायश्चित्तों का उल्लेख प्राप्त होता है जो अशुभ, अपशकुन के निवारणार्थ सम्पादित किये जाते हैं। इन अपशकुनों से क्रमशः अधोनिर्देशित समस्याएं उत्पन्न होती है यथा - उल्लूक एवं कबूतर के द्वारा घर में प्रवेश करने पर विविध रोगों की प्राप्ति, दुःस्वप्न के दर्शन से दुरावस्था, दुर्गति, पराभव एवं इन्द्रिय दोष की प्राप्ति, काक शब्द मध्यरात्रि में सुनाई देने से मृत्युतुल्य कष्ट की प्राप्ति, अद्भुत दर्शन से भय की आशंका, असाध्य रोग के उत्पन्न होने से तन-मन एवं बौधिक बल का प्रभावित होना, मधुमक्खी द्वारा घर में शहद देने पर तथा घर में वल्मीक उत्पन्न होने पर उस घर का नाश हो जाता है। इनके सम्पादनार्थ वैदिक मनीषियों द्वारा निर्दिष्ट वैदिक मन्त्र, जप, यज्ञ-याग एवं अमृततुल्य दिव्य पदार्थ (चरु) आदि के द्वारा होम करने से गृह में निवास करने वाले लोगों को सर्वविध कल्याण एवं सुखैश्वर्य की प्राप्ति होती है। इन प्रायश्चित्तों का मौलिक उद्देश्य न केवल लौकिक व्यवहार की परम्परायें एवं शास्त्रीय मान्यतायें ही है अपितु इनके पीछे वैज्ञानिक आधार भी है। इनके उचित समय पर विधिवत् सम्पादित किए जाने से स्वस्थ समाज एवं राष्ट्र का निर्माण होता है।

## Ved - 128

## वेदों में राजनीति विज्ञान

*डॉ.देवोंशु कुमार सिंह, छपड़ा*

वेदोद्धारकमहर्षि दयानन्द सरस्वती जी आर्य समाज के तृतीय नियम के अन्तर्गत प्रतिपादित करत हैं कि वेद सब सत्य विद्योओं का पुस्तक है। वेद का पढना-पढाना और सुनना सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है। महर्षि मनु भी कहते है कि "वेदोऽखिलो धर्ममूलम्" अर्थात् वेद सब धर्मों का मूल है। प्राचीन काल से ही राजनैतिक सिद्धान्त मानव जाति से सम्बन्धित रहे है। राजा कैसा हो? उसके गुण, कर्म स्वभाव, कैसे हो? मन्त्री गण के क्या कर्तव्य है? प्रजा जन के क्या अधिकार है? आदि सब वेदों में निहित है। मनु महाराज का श्लोक है -

ब्राह्मं प्राप्तेन संस्कारं क्षत्रियेण यथाविधि।
सर्वस्यास्य यथा न्यायं कर्त्तव्यं परिरक्षणम्।। (मनस्मृति ७.२)

अर्थात् जैसे परम विद्वान् ब्राह्मण होता है वैसा विद्वान् सुशिक्षित होकर क्षत्रिय अर्थात् राजा को अपने राज्य की रक्षा न्याय के द्वारा यथावत् करें।

## Ved - 129

## THE RIDDLE OF BULL IN INDUS CIVILIZATION

***Arun Ranjan Mishra, Santiniketan.***

The seals of Indus civilization have not yet been studied with their own correlations in a comprehensive and compact manner. They somehow depict various sects of worship of different deities or aspects of nature. The cult of Mother Goddess, Agni-Pasupati, trees, Svastika and of bull etc. are prominently impacted upon the Indus seals. Among animals although we find the seals of buffalo, horse, unicorn bullock, elephant and deer etc, the serve and influential representation of bull inspires us to believe that it had a spiritual aura around it. In the present Hindu partheon bull has a very close affinity with siva as his vehicle. But it had no connection with the Indus pasupati. The seals representing sitting Pasupati do not include bull among animals surrounding the deity. Therefore bull might have been representing a sect other than of the Agni-Pas'upati. The three sects might have come together in a later period. We hardly come across any discussion about the social-

religious status of bull in Indus culture. We, at present, wish to make an humble attempt of crystallizing some thoughts on the personality of the Indus bulls. And while doing so, we intend to go intermittently and briefly to the reference of bull in the other cultures of the world in order to understand the Indus bull as a part of the universal concept of bull on earth.

### Ved - 130

## वेदकालीन आध्यात्मिक जीवन

*अम्बरीष कुमार शास्त्री,अजादनगर*

वेद भारतीय संस्कृत के मूल स्रोत हैं। वेदों के पठन-पाठन से ही हमें समाज में उचित ढंग से जीने का मूल-मन्त्र प्राप्त होता है। हम परस्पर किस प्रकार का व्यवहार करें मनुष्य के अधिकार और कर्तव्य क्या हैं? इन सभी पक्षों का पर्याप्त वर्णन हमारे वेदों में प्राप्त होता है। वेद ही मानव मात्र का प्रकाश स्तम्भ और शक्ति स्रोत है। वेदों में विश्वहित का वर्णन है। वेदों के प्रति निष्ठा, रुचि और मार्गदर्शन की भावना समाज को उन्नति की ओर ले जाती है। यजुर्वेद में वेदों का ज्ञान सभी वर्णों के लिए कल्याणकारी बतलाया गया है। यथेमां वाचं कल्याणीम् आवदानि जनेभ्यः। ब्रह्मराजान्याभ्यां शूद्राय चार्याय च, स्वाय चारणाय च।। वैदिक सन्देशों में सर्वाधिक प्रमुख संदेश है, उसका उदात्त आध्यात्मिक संदेश। वेद सम्पूर्ण जीवन को आध्यात्मिकता से ओत-प्रोत करने का संदेश देता है और जीवन को सुखी बनाने के लिए त्याग की भावना आवश्यक है। संसार की प्रत्येकं वस्तु को निःस्वार्थ भाव से भोगना और आसक्ति को छोडना यही वेद का आध्यात्मिक संदेश है। अपने पुरुषार्थ से प्राप्त धन का ही उपयोग करों दूसरे के धन की ओर लोलुप दृष्टि से न देखों। जीवन में त्याग की भावना जागृत करों, दूसरों के अधिकारों का हनन न करों उसी से जीवन सुखमय होगा।

### Ved - 131

## वैदिक यज्ञ को वैज्ञानिक महत्त्व

*डॉ.प्रभा किरण,मुजफ्फरपुर*

यज्ञ शब्द यज् धातु से नड् प्रत्यय करने पर निष्पन्न होता है। यज्ञ में दी गई हवि के प्रभाव का वैज्ञानिक महत्त्व है। यह वैज्ञानिक तथ्य है कि पदार्थ कभी नष्ट नहीं होता। उसका रूप परिवर्तित हो जाता। सृष्टि में हर पदार्थ विभिन्न रूपों में विद्यमान है। जल द्रव रूप में है, शीतल प्रदेश में जल बर्फ बनकर ठोस पदार्थ बन जाता है। वायुमंडल में वही पदार्थ वाष्प रूप में है। इस प्रकार हम देखते है किं एक पदार्थ के तीन रूप हैं। अग्नि में जो पदार्थ डाला जाता है, उसे अग्नि सूक्ष्म पदार्थ में परिणत कर देता है। सामान्यतया तो यही समझा जाता है कि अग्नि में दिया गया पदार्थ नष्ट हो जाता है। परन्तु ऐसी बात है नहीं। यज्ञाग्नि में अनेक प्रकार की औषधियाँ डाली जाती है। वे सभी सूक्ष्म रूप में परिणत हो पृथ्वी आन्तरिक्ष एवं द्युलोक में जाती है। यज्ञ में डाली गई घृत -मिश्रित ओषधियाँ मनुष्यों, यहाँ तकको वनस्पतियों पर भी अपना प्रभाव डालती है। हवि के रूप में डाली गयी इन औषधियों एवं वनस्पतियों को ओषधीयगुण कई गुणा बढ कर वायुमंडल मे पहुंच जाता है। अनुसन्धान के द्वारा यह निष्कर्ष निकलाता है कि हवन-समाग्री और घृत के परमाणुओं से एक गैस उत्पन्न होता है। जो वायुमण्डल में फैलकर रोगोत्पादक कीटाणुओं को नष्ट कर देती है। हवन में दिया गया घृत, दूर्वा, उडद, तिल, शर्करा आदि पदार्थ शारीरिक बल को बढाने वाले हैं।

नीलिगिरि वृक्ष से निकलने वाले तेल को यदि अग्नि में डाला जाये तो चारो तरफ फैले उसके धुएं से सर्दी का प्रभाव कम होता है। इस प्रकार इस लेख में यज्ञ के वैज्ञनिक महत्त्व पर प्रकाश डाला गया है।

## Ved - 132

# विश्वशान्ति और वेद

**निकेता, मुजफफरनगर**

सामान्यतया विश्वशान्ति पद का अभिप्राय संसार में युद्ध का अभाव ग्रहण किया जाता है। परन्तु यह पद बहुत व्यापक है। शमु (उपशमे) इस धातु से निर्मित शान्ति पद का सम्बन्ध मानसिक तनाव, उग्रता, आवेशों, आवेगों की समाप्ति से है। विश्व शब्द समस्त, सब, अखिल तथा संसार का वाचक है। इस प्रकार शान्ति का सम्बन्ध व्यक्ति, परिवार, समाज, राष्ट्र तथा विश्व (जिसमें चराचर जगत् आता है) से है। अतः विश्वशान्ति पद दो अर्थों की ओर निर्देशित करता है। समस्त संसार में युद्धों, उपद्रवों का अभाव तथा मानव के अन्दर बाहर स्थित आवेशों, आवेगों, उग्रताओं की समाप्ति। शम् सुख का वाचक भी है यथा संध्या का आचमन मन्त्र है - शन्नो देवी रभीष्टय आपो भवन्तु पीतये। शंयोरभिस्रवन्तु नः। (यजुर्वेद ३८.१२)। हे दिव्यगुण युक्त परमेश्वर यह जल हमें इच्छत सुख (सांसारिक सुख) तथा परमानन्द की प्राप्ति कराने वाला हो तथा हमारे चारों ओर सुखों की वर्षा करे। सुख कब मिलेगा, जब दुःख दूर तब होंगे जब अज्ञान, अभाव, अन्याय और अहंकार आदि समाप्त होंगे। शान्ति के लिए आवश्यक है कि ये दुर्गुण, दुःख व्यक्ति स्तर पर नष्ट होने के साथ-साथ समाज, राष्ट्र तथा विश्वसे समाप्त हो, इस व्यक्ति के व्यक्तिगत दुर्गुणों, दुःखों, दुर्व्यसनों से लेकर विश्व के दुरितों का विनाश कर समस्त विश्व में सुख, सद्गुण, सहयोग, सहभाव, समता, सामञ्जस्य, सहिष्णुता, स्नेह की वृद्धिकर सत्यं शिवं सुन्दरम् के प्रेरक तथा उद्घोषक हैं। उनमें से कुछ मन्त्रों के अध्ययन का प्रयास प्रस्तुत प्रबन्ध का विषय होता रहेगा।

## Ved - 133

# ऋग्वेदीय ब्राह्मणों में दार्शनिकता

***प्रो.दिलसुख पटेल, मुनपुर***

ग्यारह सौ इकत्तीस ब्राह्मण ग्रन्थों में से आज केवल चौदह ब्राह्मण ग्रन्थ उपलब्ध हैं। जिसमें ऋग्वेद के दो, यजुर्वेद के दो, सामवेद के नौ और अथर्ववेद का एक ब्राह्मण ग्रन्थ उपलब्ध हैं। ब्राह्मण शब्द की निष्पत्ति ब्रह्म शब्द के साथ तद्धितार्थक अण् प्रत्यय के संयोग से हुई है। ग्रन्थ वाचक ब्राह्मण शब्द का प्रयोग महाभारत के अतिरिक्त सर्वत्र नपुंसक लिङ्ग में हुआ है। ब्राह्मण ग्रन्थों में मुख्यतः याज्ञिक कर्मकाण्ड का निरूपण है। उसके साथ-साथ समाज, परिवार, राज्य, आर्थिक चिन्तन, दार्शनिक चिन्तन, तत्कालीन विविध ज्ञान-विज्ञन, पशु-पक्षी, वनस्पति आदि की चर्चा उपलब्ध होती है। दार्शनिक चिन्तन की धारा का प्रथम दर्शन वैदिक संहिताओं की दार्शनिक परम्परा ब्राह्मण, आरण्यक और उपनिषदों के माध्यम से उत्तरोत्तर विकास हुई। जिसमें से हमारे सांख्य-योग, न्याय-वैशेषिक आदि दर्शन विकसित हुए। परवर्ती आस्तिक दर्शन का मूल ब्राह्मण ग्रन्थ में अवश्य विद्यमान है। ऋग्वेदीय ब्राह्मण ग्रन्थों में ऐतरेय ब्राह्मण और कौषीतकि ब्राह्मण उपलब्ध है। उसमें दार्शनिक सिद्धान्तो के रूप में सृष्टि विज्ञान, स्वर्ग लोक या मोक्ष पुरुष, आत्मा,

प्राण, वाक् आदि विविध विषयों और उस तत्त्वों के साथ-साथ सदाचार के गुणों का चिन्तन किया गया है। जिसकी विशेष चर्चा लेख में की गई है।

### Ved - 134

## वैदिक संस्कार परम्परा और शूद्र

*डॉ.राजेन्द्र विद्यालंकार, कुरुक्षेत्र*

विषमता मानव-समाज का क्रूरतम अङ्ग है। इसके कारण मानव इतिहास में अनेक बीभत्स घटनाएं, भ्रान्तियाँ और युद्ध हुए हैं। मूलतः इसका स्वरूप सामाजिक है। सामाजिक विषमता से ही आर्थिक, धार्मिक और राजनैतिक विषमता का जन्म होता है। वैदिक ऋचाएं विषमता का विरोध करती है। वेद की दृष्टि में कोई बडा या छोटा नहीं है - अज्येष्ठासो अकनिष्ठासः। वेद में साथ खाने-पीने, उठने-बैठने और नहाने की प्रेरणा विद्यमान है। इतना होने पर भी देश में विषमता की विषबेल पर्याप्त फली फूली। इसको स्थायी करने के लिए साहित्य का इहारा भी लिया गया। कार्य-विभाजन की दृष्टि से विकसित हुए वर्णव्यवस्था के सिद्धान्तों को भी परिवर्तित कर जन्मना आधार दे दिया गया। शूद्रों के विषय में अनेक विद्रूप विधान ग्रन्थों में किए गए। पावन वैदिक संस्कारपरम्परा भी इससे अछूती न रह सकी है। शास्त्रों में शूद्रों ओर स्त्रियों के सन्दर्भ में अनेक टिप्पणियां करते हुए उनके बहुत बार संस्कारों से वंचित भी कर दिया गया है। सभी गन्थों की ऐसी स्थति नहीं है। कुछ ग्रन्थकार शूद्रों एवं स्त्रियों के लिए पर्याप्त उदारता भी लिए हुए है। प्रस्तुत शोधलेख में शूद्रों के संस्काराधिकार के विषय में विभिन्न ग्रन्थों के मन्तव्यों का अध्ययन करते हुए उनके प्रभाव का मूल्यांकन किया गया है।

### Ved - 135

## उपनिषद् और पुरुष-सूक्त

*डॉ.श्रीमती इन्दुशर्मा, कुरुक्षेत्र*

समस्त उपनिषद् पुरुषसूक्त से उसी प्रकार व्याप्त हैं जैसे पुरुष से समस्त लोक। पुरुष की विश्वमयता के ज्ञान के महत्त्व का स्पष्टीकरण ही लगभग सभी उपनिषदों का प्रतिपाद्य विषय है। कहीं इसके लिए शिक्षा-वल्ली की विधि अपनाई गई है तो कहीं प्रश्नोत्तर विधि। कहीं योग के माध्यम से इस ब्रह्ममयता के महत्त्व को स्पष्ट किया गया है तो कहीं आश्रम-विषयक निर्देशों के माध्यम से। उपनिषत्साहित्य में पुरुष की ब्रह्ममयता में क्रियात्मक विश्वास के लिए अपनाये गये माध्यम भिन्न होकर भी एक उद्देश्य की समर्पित है। ये उन विभिन्न इकाइयों के संगतीकरण की ओर निर्देश करते है जो शैव, रौद्र, शाक्त, वैष्णव, सौर, गाणपत्य राम तथा कृष्ण आदि सम्प्रदायों के रूप में प्रतिष्ठित हो चुकी थी। प्रत्येक इष्ट की वासुदेवमयता की आवश्यकता की अनुभूति पुरुष-सूक्त के महत्त्व को स्वयं सिद्ध कर देती है। वास्तव में पुरुष की विश्वविद्यमानता मात्र भारतीय ही नहीं अपि तु विश्व के समस्त धर्मों का आधार रही है। यही एक आश्रय है जो बाइबिल, कुरान, बौद्ध एवं जैन धर्मग्रन्थों, सगुण, एवं निगण तथा सूफी सम्प्रदायों एवं सिक्ख धर्म में

सन्निधि को प्रमाणित करता है। कोई भी धर्म ऐसा नहीं जो ईश्वर की सर्वव्यापकता का विरोध करता हो। इसका श्रेय उपनिषदों मे विभिन्न माध्यमों से पुरुष की व्यापकता की चर्चा और अलग-अलग साधनों से उसकी विश्वमयता में क्रियात्मक विश्वास की महत्ता के स्पष्टीकरण किया जाता है।

Ved - 136

## वेदों में संविधान की परिकल्पना

*गीता, अलीगढ*

वेद आर्यजाति के प्राण हैं। ये मानवमात्र के प्रकाश स्तम्भ और शक्ति के स्रोत हैं। समस्त विश्व को संस्कृति का ज्ञान देने वाले वेद ही हैं। किसी भी राष्ट्र तथा समाज को सुचारु रूप से चलाने के लिए कुछ नियमों का होना अत्यन्त आवश्यक होता है। वैदिक साहित्य में भी कुछ नियमों का उल्लेख मिलता है। जिसे संविधान की संज्ञा प्रदान की गई है। संविधान शब्द सम उपसर्ग पूर्वक विध् धातु से ल्युट् प्रत्यय लगाने पर निष्पन्न होता है, जिसका अर्थ है वे - मौलिक सिद्धान्त जिनके अनुसार किसी देश या राष्ट्र का प्रशासन चलाया जाता है। अथर्ववेद के एक मन्त्र में संविधान की रचना पर प्रकाश पडता है। मन्त्र का अर्थ है - तत्त्वज्ञानी ऋषियों ने लोककल्याण की भावना से कुछ नियम बनाये तथा इनमें तप और दीक्षा को सर्वप्रथम रखा। आज जैसे भारतीय संविधान में मौलिक तत्त्वों का स्थान सर्वोपरि है वहीं वैदिक संविधान में भी इन मौलिक तत्त्वों को अत्यन्त प्रतिष्ठा प्राप्त थी। सत्य, ऋत्, दीक्षा, तप, ब्रह्म, और यज्ञ ये छः गुण हैं जो पृथ्वी को धारण किये हुए हैं। वैदिक संविधान अलिखित है इसके विभिन्न सिद्धान्त वैदिक साहित्य में इधर-उधर बिखरे पडे हैं। वैदिक संविधान की प्रमुख विशेषताएँ -

१) वैदिक संविधान को परम-पुनीत समझा जाता है, किसी भी धारा का उल्लंघन करना पाप माना जाता है। छोटे-बडे सभी के लिए यह मान्य और अलंघनीय है।

२) धाराओं , उपधाराओं तथा नियमों में सरलता से परिवर्तन नहीं किया जा सकता।

३) कतिपय विभिन्नताओं के होते हुए भी संविधान के मूल तत्त्व एक ही थे अतः कहा जा सकता है कि संविधान की आत्मा एक ही है।

Ved - 137

## वेदों में परलोक

*डॉ.मिथिलेश कुमार,पटना*

वेदों में परलोक की मान्यता को पूर्ण विश्वास के साथ स्वीकार किया गया है। चारों वेदों तथा विभिन्न उपनिषदों में तत्सम्बन्धी मान्यता के प्रति विश्वास प्रकटित करने वाले अनेक उल्लेख है। ऋग्वेद में उल्लिखित है कि अग्नि इहलोक और परलोक-दोनों लोकों में सहायता करते हैं तथा इन्द्र दोनों लोकों में सहायता करता है तथा इन्द्र दोनों लोकों में जाने में समर्थ है। यजुर्वेद के अनुसार परलोक गमनके भय से मुक्ति वांछित है। सामवेद में परलोक में भी सुखी होने की अभिलाषा प्रकट की गई है। अथर्ववेद में उल्लिखित है परलोक का ध्यान की रखते हुए सत्कर्म करना चाहिए। यहाँ इन्द्र से पारलौकिक सुख प्राप्त

कराने की कामना द्रष्टव्य है। कठोपनिषद के अनुसार परलोक को न मानने वाला यमराज के वश में पडता है। चार्वाकमत परलोक को नहीं मानता है। यह लोक तत्सम्बन्धी मान्यता पर उपाहास करते है। इस प्रकार हम देखते हैं कि जैन, बौद्ध, न्यायदर्शन, मीमांसादर्शन, महाकाव्य,स्मृति, पुराण, योगवसिष्ठ, नाथ साहित्य, सूफी साहित्य, सूरसागर, तथा रामचरित मानस आदि ग्रन्थों में भी परलोक की मान्यता को स्वीकार किया गया है। परलोक की मान्यता को आदिकाल से वर्तमान तक स्वीकार किया गया है। नानापुराण निगमागम सम्मत वर्ण्य विषय के प्रतिपादक तुलसी परलोक के प्रवल समर्थक है। मनुष्य जब इस देह को छोडता है तो अपने कर्मानुसार किसी-न -किसी लोक में ताजा है क्योंकि बिना भोगे कर्म नष्ट नहीं होता है। लिखा भी है - नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्प कोटिशतैरपि। प्रस्तुत शोध प्रबन्ध में परलोक पर सम्यक प्रकाश डालने का प्रयत्न किया गया है।

### Ved - 138

## वैदिक वाड्मय में नारी

*डॉ.अर्चना चौहान,भोपाल*

भारतीय साहित्य में प्राचीन काल से ही वेद का अत्यंत महत्व रहा है, वेद विश्व की प्राचीनतम कृति और ज्ञान प्राप्ति के लिए उद्गम हैं। सर्वप्रथम वेद और धर्मशास्त्रों में नारी का स्थान निरूपित किया गया है। वेदों में ऋग्वेद और अथर्ववेद से नारी सम्बन्धी उद्धरण उद्धृत ह। सम्पूर्ण भारतीय संस्कृति में सृष्टिकाल से ही स्त्री जाति को महत्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। स्त्री के बिना सृष्टि की कल्पना ही नहीं की जा सकती है। आज के युग में जब नारी के अधिकारों के विषय की चर्चा होती है तो अनायास ही मस्तिष्क में प्रश्न उभरता है क्या प्राचीन काल में भी इस विषय पर चर्चायें होती होंगी या फिर तत्कालीन् नारी को वह सब अधिकार प्राप्त थे, जिनके लिये आज नारी संघर्षशील है। वैदिक साहित्य का नारी विषयक दृष्टिकोण धर्मशास्त्रीय साहित्य के दृष्टिकोण से भिन्न है। वैदिक काल में नारियों की स्थिति कैसी थी उसका विस्तृत अध्ययन करने का प्रयास किया है।

### Ved - 139

## शतपथब्राह्मण में उपलब्ध विष्णु के तादात्म्य

*डॉ.सुकेशी रानी गुप्ता, मेरठ*

शतपथकार ने अनेक प्रकार से तादात्म्य प्रस्तुत किए हैं। वै, वा आदि से जुडे हुए समानाधिकारणवत् प्रस्तुत दो पदों का तादात्म्य तो स्पष्ट है परन्तु यहाँ कुछ अपवाद भी हैं विशेषतः तद्धित पदों की तादात्म्यवत् प्रस्तुत में। स्वरूप वर्णनात्मक तादात्म्यों की संख्या भी पर्याप्त अधिक है। इन तादत्म्यों को पर्याय मानना भी कदाचित् पूर्णतः संगत नहीं है। श्री ट्रेंच के मत में पर्याय मुख्य रूप से समान बोध या अर्थ वाले पद हैं जिनमें कुछ असमानता भी होती है। ये एक ओर तो नितान्त निर्विशेष नहीं होते और न दूसरी ओर एक दूसरे से बहुत दूर से संबद्ध होते हैं। शतपथकार ने तादात्म्य अथवा पर्याय-समीकरण देते समय प्रकरणानुसार साम्य निर्दिष्ट किया है - प्रत्यक्ष रूप में अथवा अप्रत्यक्ष रूप में। कुछ सार्वत्रिक हैं, कुछ प्रकरण विशेष में ही सार्थक हैं। इस शोधपत्र में शतपथकार के विष्णु सम्बन्धी तादात्म्यों का विवेचन प्रस्तुत किया गया है।

वेदमन्त्रों मे सुरक्षित हैं। यद्यपि समय परिवर्तन के साथ-साथ मानव की मान्यताओं एवं सिद्धान्त परिवर्तित होते रहे हैं, किन्तु कुछ मान्यताओं एवं सिद्धान्त ऐसे हैं जो आज भी शाश्वत, अमूल्य एवं प्रगति में सहायक हैं, जिनके अभाव में मानव जीवन अधूरा सा है। मूल्यों से हमारा तात्पर्य ठसर्वे भवन्तु सुखिनःद्ध, ठसर्वे सन्तु निरामयाद्ध, ठसत्यं शिवं सुन्दरम्द्ध की अवधारणा से है तथा इसके लिए आवश्यक है कि मनुष्य की नैतिक भावनाओं का सम्यक् विकास किया जाये। मानव में प्रेम, दया, सौहार्द्र की भावना होने पर ही वह समाज के विकास में सहायक हो सकता है एवं अपनी सभ्यता एवं संस्कृति को श्रेष्ठ एवं उन्नत बनाकर राष्ट्रिय परम्पराओं एवं संस्कृति को संरक्षण प्रदान कर सकता है। यह तभी सम्भव हो सकता है जब हम वैदिक वाङ्मय में निहित मानवीय मूल्यों पर दृष्टिपात करें। यदि हम वैदिक शिक्षाओं एवं सिद्धान्तों को स्थापित करें, तो पुनः प्रेम, दया परोपकार, सहानुभूति आदि की भावना का विकास करके समाज को दृढ बनाया जा सकता है।

## Ved - 144

## वेदों में वर्ण-व्यवस्था

*डॉ.श्रीमती मंजु सिंह,कानपुर*

ऋग्वेद के दसवें मण्डल के पुरुष सूक्त में चतुर्वर्ण व्यवस्था का उल्लेख मिलता है। वेद पुरुष सूक्त में जहाँ पुरुष नामक भगवान से समग्र सृष्टि की उत्पत्ति का वर्णन किया गया है, पुरुष-समाज अर्थात् मनुष्य समाज की उत्त्पत्ति का वर्णन करते हुए उसे वार विभागों में बाँटा गया है। इन विभागों के नाम है - ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र। मनुष्य समाज के इन चार विभागों का वर्णन करने वाला पुरुष-सूक्त का निम्न मन्त्र है - वर्ण व्यवस्था का आधारभूत वेद-मन्त्र - "ब्रह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृत। उरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत।।" (ऋग्वेद.१०.९०.१२,तथा यजुर्वेद.३१.११) ; "ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्योऽभवत्। मध्यं तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत।।" (अथ.१९.६.६)

## Ved - 145

## वेदों में प्रकृति

*स्वर्ण रेखा, बिहार*

वेद आध्यात्मिक ज्ञान का वह प्रभापुञ्ज है जो सम्पूर्ण जगत् में शाश्वत् ज्ञान की छटा बिखेरती है। जगत् के रचनात्मक तथा सृजनात्मक तथा अलौकिक ज्ञान, आध्यात्मिकता की भव्य भावनाओं का ज्ञान वेद से होता है। वेद को अपौरुषेय अर्थात् ईश्वर कृत माना गया है। जिस वस्तु का ज्ञान प्रत्यक्ष ओर अनुमान से नहीं होता उसकी जानकारी वेद से होती है। वेद को ज्ञान साधन (विद्यते ज्ञायतेऽनेनेति वेदः) कहा गया है। अतः वेद मानव के ज्ञान का अक्षय कोष है। मानव ने सृष्टि के आरम्भ से आज तक जो कुछ सोचा, देखा, अनुभव किया उसका सार एवं सर्वस्व इन्हीं वेदों में निहित हैं, इनसें हटकर मानव के अस्तित्व की कल्पना सम्भव नहीं। वेदों में ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वद, अथर्ववेद, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद् सभी ज्ञान के अक्षय स्त्रोत है। भारतीय साहित्य का आधार, प्राचीनतम संस्कृति, धार्मिक महत्त्व, काव्य, दर्शन,

धर्मशास्त्र, आविष्कार, कलाकृतियों का सृजन, काव्य कृतियों का प्रणयन, अन्योन्य अभ्युदय हेतु कल्याणकारी कार्य सभी ज्ञान पूञ्ज वेदों में ही निहित है। वेद भारतीय संस्कृति का आध्यात्मिक तत्त्वज्ञान है। वेदों से ज्ञान उसी प्रकार स्वाभाविक रूप से उत्पन्न होता है जैसे फूलों से फल। समस्त प्राणि जगत् वनस्पति जगत् में दो मौलिक वृत्तियाँ प्रजनन एवं आत्मरक्ष की मौलिक वृत्तियाँ समान रूप से पायी जाती है। अपनी परम्परा की वृद्धि एवं उसकी सुरक्षा जीवन और जीवन्तता की पहचान है। यदि सृजन न हो तो समस्त वनस्पति जगत् एवं जीवजगत् प्राणहीन हो जायेंगें।

### Ved - 146

## ऋग्वेद में सोमरस

*प्रो.रूपा एन. पटेल*

आधुनिक समयमें लोगोको पेयपात्र विविध प्रकारके प्रवाही उपलब्ध है। अपनी जरूरीयात् की मात्रा और प्रकारमें वे उनका पान करते है। लेकिन वैदिक कालमे देवो-गुरुओ और ऋषिओं के लिए एक ही प्रवाही उपलब्ध था, सोमरस। जिसका पान करके वे लोग ज्यादा उत्साह और स्फुर्तिका अनुभव करते थे। इन्द्र देवका नाम सोमरस से सबसे ज्यादा जुडा हुआ है। ये सोमरस कैसे, कहां से प्राप्त होता था, सोमवलीसे सोमरस कैसे बनता था, कैसे किसमे पीते थे,उसके औषधिय गुण क्या क्या है। और आज वो उपलब्ध होता है कि नहीं उसकी भी सामान्य माहिती देनेका प्रयास किया है।

### Ved - 147

## तैत्तिरीय ब्राह्मण के आख्यानों में सामाजिक संकेत

***Pratibha Sonipat, Hariyana***

तैत्तरीय ब्राह्मण में आये यागों के अन्तर्गत आख्यान दिए गये हैं उनके आधार पर भी उस काल की सामाजिक दशा के विषय में कुछ संकेत प्राप्त होते है। यह अध्ययन निम्नलिखित शीर्षकों के अन्तर्गत दिया जा सकता है -

क. मनुष्य व उसके गुण
ख. विवाह एवं स्त्री
ग. प्रतिस्पर्धा प्रतियोगिता, खेलकूद एवं मनोरंजन
घ. युद्ध-सामर्थ्य, धन वैभव एवं राष्ट्र-रक्षा
ङ. पशु-वर्णन
च. वनस्पति, औषध एवं अन्य पदार्थ
छ. भूगोल एवं ज्योतिष
ज. दैनिक व्यवहार एवं वस्तुएँ

इन सभी शीर्षकों के माध्यम से समाजिक संकेत प्राप्त होते हैं। आख्यानों के प्रकार के प्रसंग में यह बात उल्लेखनीय है कि तैत्तिरीय ब्राह्मण में उपलब्ध आख्यानों के प्रकारों के अतिरिक्त सांकेतिक,

विष्णु का सर्वाधिक संम्बन्ध यज्ञ से जोडा गया है - यज्ञ विष्णु हैं। विष्णु ने पाद-प्रक्षेप से वेदों के लिए सर्वव्यापक शक्ति प्राप्त की जो उन देवों में है। उसने अपने तीन पगों से तीनों लोकों को व्याप्त किया। यज्ञ कर्मों का प्रभाव व्यापक होता है। सृष्टि में कुछ हितकर हो रहा है वह यज्ञ है, विष्णु है। यज्ञ-विष्णु को आहुति देने से यजमान यज्ञ को साक्षात् प्राप्त कर के अत्मसात कर लेता है। जो यज्ञ है वह विष्णु है। यज्ञ ही यह अग्नि है जो उरवा में है। यज्ञ आदित्य है। अग्नि व आदित्य अपने उपकारक, संगतिकारक और दानात्मक कर्मों से यज्ञ हैं और व्यापकता के कारण विष्णु-यज्ञ कहे गए हैं। सोम राजा यज्ञ प्रजापति है। सोम का क्रमशः ठशिपिविष्ट विष्णुद्ध्य तथा नरन्धिन विष्णु से तादात्म्य किया गया है। शिपिविष्ट का अर्थ पशुओं में स्थित किया गया है। उवट, महीधर ने नरन्धिन के अर्थ मनुष्यों का आधारक और यज्ञ -मनुष्यों को उदय होकर बुलवाने वाला पूषा किए हैं। यज्ञ और सोम दोनों ही मनुष्यों को धारण करते हैं और बोलने आदि कर्मों में प्रवृत्त करते हैं अतः सोम-यज्ञ-प्रजापति का विष्णु के इन रूपों से किया गया है।

## Ved - 140

# वेद में वनों का महत्त्व

*शैलेन्द्र मिश्र, सुलतानपुर*

व्यक्ति और समाज के लिए वनों का विशेष महत्त्व है। वर्तमान समय में आधुनिक सभ्य मानव वनों को निर्दयता पूर्वक काट रहा है और उसके दुष्परिणाम को भी भोग रहा है, परन्तु सभ्य बनने की धुनि में फैशन एवं विलासिता पूर्ण जीवन-निर्वाह करने के कारण वह वनों से दूर हटता जा रहा हैं। वन जीवन को एवं राष्ट्र की एक महान सम्पदा है। आज वनों की कमी के कारण वर्षा की कमी प्रत्यक्ष रूप से दृष्टिगोचर हो रही है। वृक्ष, बाग, बगीचे,उद्यान, पृथ्वी, वायु, जल अरोग्यता, अग्नि, कृषि, पशु-पक्षियों के लिए, औषधि, वनस्पतियों के लिए वन आवश्यक है। अतएव वेद में वर्णित है -

नमो वृक्षेभ्यः (वृक्षों के लिए नमन, उनको सुरक्षित रखने की तथा बढाने की विद्या को जाने)
(यजुः १६.१७) ;

वनानां पतये नम - वन के स्वामी को नमन - यजुः १६.१८

नमो वन्याय च- वनों के अधिकारियों को नमन - यजुः १६.३४

अरण्यानां पतये नमः - अरण्यों के अध्यक्ष के लिए नमन- यजुः १६.२०

इस प्रकार वेद में वृक्ष, वनस्पति, वन एवं अरण्यों के लिए आदर उनको समृद्ध करने के लिए, उनका उपयोग लेने, उनके द्वारा दीर्घायु शान्ति प्राप्ति आदि का संकेत लिया है।

## Ved - 141

# वैदिक काल में नारी

*डॉ. राजवीर आर्य, आदमपुर हिस्सार*

भारतीय समाज में नारी स्थिति में जितना आरोह और अवरोह होता है, संभवतः विश्व के इतिहास में किसी दूसरे समाज में यह स्थिति देखने को नहीं मिलेगी। हिन्दू जीवन का दृष्टिकोण नारी के प्रति इतना सम्मानपूर्ण और गौरवान्वित रहा है कि नारी को ही सभ्यता का स्रोत, संस्कृति का निर्माता व सामाजिक

जीवन का आधार माना गया है। अनेक पश्चिमी विद्वान् आज भी इस भ्रान्ति में डूबे हुए हैं कि नारी में कुछ ऐसे जन्मजात दोष है जिसके कारण वह पुरुष के साथ समानता का दावा नहीं कर सकती। भारतीय समाज में ऐसी कोई भ्रान्ति नहीं पाई जाती। इसके फलस्वरूप भारतीय समाज में आज स्त्रियों को पुनः सामाजिक, आर्थिक व राजनैतिक अधिकार प्राप्त हो रहे हैं। अनेक क्षेत्रों में स्त्रियों में पुरुषों पर अपनी श्रेष्ठता स्थापित करके यह सिद्ध कर दिया है कि जन्मजात रूप में उनमें कोई भी क्षमता पुरुषों से कम नहीं है। स्त्रियों की स्थिति की वास्तविकता और भारतीय समाज का स्त्रियों के प्रति दृष्टिकोण जानना आवश्यक है। वैदिक काल नारी आदर्श से युक्त रहा है कि नारी पुरुष की प्रवृत्ति है कि जिसके बिना वह जीवित नहीं रह सकता। इस कालमें स्त्रियों को शिक्षा, धर्म, राजनीति और संपत्ति में पुरुषों के समान अधिकार प्राप्त थे। अथर्ववेद में कहा गया है कि नववधू तू जिस घर में जा रही है वहां की तू साम्राज्ञी है तेरे श्वसुर, सास देवर और अन्य व्यक्ति तुझे साम्राज्ञी समझते हुए तेरे शासन में आनन्दित हो। इसी प्रकार ऋग्वेद में भी स्त्री और पुरुष को धार्मिक अनुष्ठानों की पूर्ति में समान अधिकार दिए गए हैं। उन्नीसवीं शताब्दी मं जब स्वामी दयानन्द सरस्वती का पर्दापण हुआ तब नारी जाति को सबल सहारा मिला। स्वामी दयानन्द सरस्वती ने वैदिक प्रमाणों से नारी की प्रशंसा, महिमा व उसके अधिकार वर्णित किए। वेदों के अध्ययन से यह बात सत्य सिद्ध होता है। वेदों में नारी की छवि अति स्पष्ट है। माता, बहन, पत्नी व पुत्री रूप में नारी के चार भेद प्रमुख हैं। एसा प्रतीत होता हैं कि महाभारत काल एक संक्रांति काल था, जिसमें अन्य सामाजिक व्यवस्थाओं के समान स्त्रियों की स्थिति के बारे में भी मतभेद की स्थिति उत्पन्न हो गई थी।

**Ved - 142**

## वेदों तथा सूत्र ग्रन्थों में वर्णित पञ्चमहायज्ञों की वैज्ञानिकता

*प्रीति देवी, कानपुर*

यज्ञ शब्द देवपूजा, संगतिकरण और दान अर्थ वाली नङ् प्रत्यय करके निष्पन्न होता है। जिस कर्म द्वारा परमेश्वर का पूजन, विद्वानों का सत्कार, संगतिकरण अर्थात् मेल और हवि आदि का दान दिया जाता है उसे यज्ञ कहते हैं। महर्षि दयानन्द सरस्वती ने स्वमन्तव्यामन्तव्य प्रकाश में कहा है कि यज्ञ उसको कहते हैं जिसमें विद्वानों का सत्कार तथा योग्यशिल्प अर्थात् रसायन जो कि पदार्थ विद्या, उससे उपयोग और विद्यादि शुभ गुणों का दान अग्निहोत्र आदि जिनसे वायु, वृष्टि, जल, औषधि की पवित्रता करके सब जीवों को सुख पहुँचाना है, उसको उत्तम् समझता हूँ। पञ्चमहायज्ञ - पञ्चमहायज्ञ को पाँच भागों में बाँटा जा सकता है जिनके नाम ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ,पितृयज्ञ,भूतयज्ञ और नृयज्ञ है।

**Ved - 143**

## वैदिक साहित्य में मानवीय मूल्य - एक अनुशीलन

*डॉ. प्रीति राठौर,कानपुर*

विश्व की प्राचीन संस्कृतियों में वैदिक संस्कृति का विशिष्ट स्थान है। उसमें निहित मानवीय मूल्यपरक शिक्षाओं का सम्बन्ध किसी युगविशेष, देशविशेष या व्यक्तिविशेष से न होकर मानव विकास की अन्तश्चेतना से है। पारस्परिक एकता, सहयोग, सद्भाव, एवं संगठन आदि के अनेक शिक्षाप्रद उदाहरण

कराने का पुण्य प्राप्त होता है। गौं शत्रुओं रूलाने वाले वीर मरुतों की माता, वसुओं की कन्या, अदिति की पुत्रों की बहिन और अमृत का तो मानो केन्द्र ही है। धर्म एवं संस्कृति की प्रतीक ही है। वेदों ने उसे श्रद्धा से नमन किया है।

## Ved - 152

## वैदिक इन्द्र ; एक तात्त्विक विश्लेषण

*ममता पाण्डेय:*

ऋग्वेद के प्राय: २५० सूक्तों में इन्द्र का वर्णन मिलता है। इसके अतिरिक्त ५० सूक्तों में किसी अन्य देव के साथ इन्द्र का वर्णन है। इस प्रकार लगभग ऋग्वेद के चतुर्थांश में इन्द्र का स्तवन है। अत: इन्हें वेदों का सर्व प्रधान देवता स्वीकार करने में कोई विसंवाद प्रतीत नहीं होता। परन्तु इन्द्र शब्द की व्युत्पत्ति और अर्थ को लेकर विद्वांनों के बीच मतैक्य का अभाव है। अगर हम उसके स्थूल अर्थ या पार्थिव स्वरूप के बदले उसमें अन्तर्निहित सूक्ष्म तत्त्व को समझने की चेष्टा करें तो वह अधिक समीचीन होगा। वस्तुत: सूक्ष्म तत्त्वों को व्यक्त करने की वेदों की अपनी शैली और प्रतीक विधान है। वेदों में जिसे इन्द्र कहा गया है वह उपनिषत्काव्य में आत्मा के रूप दिखाई देता है। इस सन्दर्भ में एक ऋग्वेदिक मंत्र पर दृष्टिपात करना उचित होगा -

चत्वारिऋङ्गास्त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षो सप्त हस्तासो अस्य
त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महादेवो मर्त्या प्राविवेश।। (ऋ.मं.४.सू.५८, मन्त्र.३)

## Ved - 153

## संस्कृत वाङ्मय में वेदाङ्गों का स्वरूप एवं महत्त्व

*सपना चन्देल, शिमला*

वेद को विश्वात्मक ज्ञान कहा गया है। भारतीय वैदिक परम्परा वेदों को अपौरुषेय मानती हैं तथा ज्ञान के सन्दर्भ में वेदों का सर्वोपरि महत्त्व इङ्गित किया गया है। वेदों का यह सर्वोपरि महत्त्व उनमें निहित प्रातिभ ज्ञानार्जित कोश के कारण है। इस मूल्यवान् निहित प्रतिभा ज्ञान का संकलनात्मक कोश उच्चारित वाङ्मय का सम्बन्ध वेदाङ्ग से है। जब वैदिक साहित्य की जटिलता एवं दुरुहुता बढ गई तब उसे सुबोध बनाने हेतु नवीन सूत्र-साहित्य की रचना की गई है। अङ्ग्यन्ते ज्ञायन्ते अमीभिरिति अङ्गानि - इस व्युत्पत्ति द्वारा इन्हें वेदों का अंग मानना सर्वथा उचित है। वेद के तत्व ज्ञानार्जन में ब्राह्मण, आरण्यक तथा उपनिषदों के समान वेदाङ्ग भी उपकारक ग्रन्थ है। वेदाङ्ग छः माने गए हैं -

शिक्षा कल्पोऽथ व्याकरणं निरुक्तं छन्दसां चयः।
ज्योतिषामयनं चैव वेदाङ्गानि षडेव तु।।

पाणिनीय शिक्षा में एक अच्छा रूपक बाँधकर वेदाङ्गों को वेद पुरुष के छः अंगों का तदनुरूप स्थान निर्धारित किया गया है। कल्प को हाथ से, ज्योतिष को आँख से, निरुक्त को कान से, शिक्षा को नाक से तथा व्याकरण को मुख से और छन्द को पैरों से विभूषित किया गया है। वेदाङ्गों का वर्णन गोपथ ब्राह्मण, बौधायन धर्मसूत्र, गौतम धर्मसूत्र तथा रामायण आदि प्राचीन ग्रन्थों में उपलब्ध होने से इसकी प्राचीनता को दर्शाता है।

## Ved - 154
# वैदिक दर्शन

*Vijay Indu, Haryana*

भारत में दार्शनिक चिन्तन का आरम्भ निर्विवाद रूप से वैदिक युग में हो गया था। सम्पूर्ण भारतीय दार्शनिक - चिन्तन वैदिक साहित्य का प्रतिफल है। वेदों के अध्ययन में पता चलता है कि जो कुछ वेदों अंकरित है, वह पुष्पित एवं पल्लवित होकर विशाल वृक्ष के रूप में उपनिषदों में प्राप्त होता है। वेदकालीन भारतीयों के भौतिक एवं आध्यात्मिक जीवन पर दार्शनिकता की गहरी छाप भी वैदिक ऋषियों नें गम्भीरता से विचार किया था। सृष्टि की उत्पत्ति , उसके विकास तथा नैतिक और आचार सम्बन्धी विधि निषेधों के विषय में उन्होने प्रायः सभी दृष्टियों में गहन मनन-चिन्तन किया था। विशेष बात यह है कि दार्शनिक चिन्तन की यह शेवधि किसी आस्था अथंवा श्रद्धा पर प्रतिष्ठित न होकर तर्क, संप्रश्न तथा संवाद के त्रिभुज पर आधृत है। वेदकालीन कर्मकाण्ड निरा कर्मकाण्ड नही है, दैवतशास्त्र मात्र दुर्बल मानस का विचारहीन सम्बल नही है, ये दोनों सुदृढ दार्शनिक अधिष्ठान पर प्रतिष्ठित है। मनीषियों ने वेद की देवता ही यह मानी है कि जो प्रत्यक्ष और अनुमान प्रमाणों से अज्ञेय है, उसी को वेद बतलाया है।

प्रत्यक्षेणानुमित्या वा यस्तूपायो न बुध्यते।
एनं विदन्ति वेदेन तस्मात् वेदस्य वेदता।।

ऋग्वेद का दार्शनिक पक्ष भारतीय दर्शन के लिए एक महत्वपूर्ण योगदान है नासदीय सूक्त वैदिक कवि की कल्पना का सुन्दरतम निदर्शन है इसका जोड दूसरा नही मिलता है। डाह्व. राधाकृष्णन के अनुसार ऋग्वेद के सूक्त इस अर्थ में दार्शनिक है कि वे संसार के रहस्य की व्याख्या कियी अतिमानवीय अन्तर्दृष्टि अथवा असाधारण दैवी प्रेरणा के द्वारा नही, अपितु स्वतन्त्र तर्क के द्वारा करने का प्रयत्न करते है -

The hymns are philosophical to the extent that they attempt to explain the mysterious of the world not by any means of superhuman insight or extraordinary revelation, but by the light of unaided reason.

## Ved - 155
# वैदिक समाजवाद

*डॉ.आशा गुप्ता, सुलतानपुर(उ.प्र)*

समाजवाद ही मानव धर्म है अथवा मानव धर्म का ही अपर पर्यायवाची शब्द समाजवाद है। इस विशाल ब्रह्माण्ड का संगठन एक परिवार के रूप में है। परमात्मा उसका स्वामी है। संसार की विविध शक्तियाँ उसके अंगरूप है। वेद में इसको इस प्रकार कहा गया है -

यस्य सूर्यश्चक्षुश्चन्द्रमाश्च पुर्नवः।
अग्नि यश्चक्र आस्य तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः।। (अथर्व. १०.७.७३)

इस प्रकार इस मन्त्र के माध्यम से सृष्टि के जड पदार्थो का विराट ब्रह्म शरीर स्वरूप का वर्णन किया गया है। यह सृष्टि का समाजवाद है। विकसित मानव से ही विकसित मानव समाज का निर्माण होगा जिससे हमारे समस्त मानव जाति के व्यक्तित्व का विकास सम्भव है। वेद हमें सर्वप्रथम यह सामाजिक मन्त्र

आख्यानों का भी बाहुल्य है। यद्यपि ब्राह्मणों का प्रमुख क्षेत्र यज्ञ का विधि-विधान है। तदनुसार स्वाभाविक रूप से यज्ञ-सम्बन्धी मन्त्र अधिक प्राप्त होते हैं, तथापि अनेक आख्या दृष्टिगोचर होते हैं जो विषय को स्पष्ट करते हैं ऐसे आख्यानों को ब्राह्मणकार परोक्ष कहकर पाठक को विश्वस्त करना चाहता है क्योंकि देवता परोक्ष-प्रिय है। उनके आख्यानों में निर्वचन प्राप्त होते हैं जो याज्ञिक मन्त्रों के शब्दों को स्पष्ट करते हैं। इन आख्यानों के अध्ययन से वैदिक क्षेत्र में अपेक्षित योगदान होगा व इनके आधार पर एक विकसित समाज और संस्कृति की कल्पना करना सहज है।

## Ved - 148

# ईशावाश्योपनिषद में तत्त्वचिन्तन

*SHAH GAYATRI SURESHCHANDRA*

"वेद" का अर्थ "बोध" या "ज्ञान" है। विद्वानों ने संहिता, ब्राह्मण, आरण्यक तथा उपनिषद् इन चारों के संयोग को समग्र वेद कहा है। उपनिषद् को वेद का शीर्ष भाग कहा गया है, वेदान्त कहा गया है, क्यों कि यह वेदों का अन्तिम भाग है। भारतीय दर्शन जगत में प्रसिद्ध- प्रस्थानत्रयी के उपनिषद् आदिम ग्रन्थ है तथा अन्य दोनों गीता और ब्रह्मसूत्र के उपजीव्य। इसे आध्यात्मिक मानसरोवर कहा जाता है, जिससे विनिःसृत ज्ञान की सरिताएं इस पुण्य भूमि में मानव मात्र के अभ्युदय एवं निःश्रेयस के लिए प्रवहमान है। उपनिषद् शब्द उप और नि उपसर्ग पूर्वक सीद् धातु से निष्पन्न होता है। यहाँ सीद धातु का अर्थ बैठना है। अर्थात् उप (गुरु, उपाध्या या ब्रह्म) नि निकट या समीप बैठकर जो ज्ञान प्राप्त किया जाता है वही उपनिषद् है। मुक्तिकोपनिषद् में १०८ उपनिषदों की सूची प्राप्त है। इन १०८ में से ऋग्वेद की १०, शुक्लयजुर्वेद की १७ कृष्ण यजुर्वेद की ३२, सामवेद की १६ तथा अथर्ववेद की ३१ उपनिषदें कही गयी है। यजुर्वेद के ४० वें अध्याय को 'ईशावास्योपनिषद्' कहा गया है। इसे उपनिषद् शृङ्खला में प्रथम स्थान प्राप्त है। इसमे इस विराट सृष्टि के अन्तर्गत दृश्य जगत् और जीवन को ठ ईश्वर का आवासद्म कह कर ईश्वर के सर्वव्यापी सर्वसमर्थ स्वरूप का बोध कराते हुए, जीवन को उसी के अनुशासन में गरिमामय ढंग से सुख - सन्तोषपूर्वक जीते हुऐ उसी के साथ एकरूप हो जाने का निर्देश दिया गया है। इसके १८ मन्त्र गीता के १८ अध्यायों की तरह महत्त्वपूर्ण कहे गये है।

## Ved - 149

# वैदिक साहित्य में सूर्य विज्ञान

*अश्विनी कुमार मगोत्रा, जम्मूतवी*

वैदिक साहित्य में सूर्य को देवता के रूप में माना गया है। सूर्य ईश्वरीय विभूति है क्योंकि वह स्वयं प्रकाशमान ज्योतिः सूर्य स्वरूप ब्रह्माण्डनाथ साक्षात् ब्रह्मा की मूर्ति है। वास्तव से सूर्य की किरणों के संयोग से ही सम्पूर्ण संसार का जीवन रहता है। सम्पूर्ण नक्षत्र, ताराएँ तथा ग्रह आदि का प्रकाश सूर्य ही है। समस्त रोगों को शमन करने का सामर्थ्य सूर्य में ही है। सूर्य के प्रकाश, ऊर्जा परिणाम, संस्वना तथा उसके विश्वव्यापार पर पडने वाले प्रभावों की काव्यात्मक चर्चा से वेद भरे पडे है। वैदिक में सूर्य और ऊर्जा के विषय में विस्तृत सामग्री प्राप्त होती है। वेद सूर्य को ही सम्पूर्ण चराचर जगत् का उत्पादक कहते है। "सविता यन्त्रैः पृथिवीम् अरम्णात्" (ऋग्वेदः - १०.१४९.१) अर्थात् सूर्य ने अपनी आकर्षण शक्ति से पृथ्वी को रोका

है। अतएव पृथ्वी गिर नहीं पाती। वैदिक मन्त्रों में यह भी बतलाया गया है कि सूर्य अपनी शक्तियों से पृथिवी लोक और द्युलोक दोनों को रेके हुए हैं। अर्थात् सूर्य सबके मध्य में है। और उसका आकर्षण है। सभी ग्रहों का धारण भी सूर्य से ही होता है। सूर्य आत्मा जगतस्त्थुषश्च। (ऋग्वेद. १.११५। यजुर्वेद ७.४२)

### Ved - 150

## प्रमुख उपनिषदों का शान्तिपाठ

*प्रो.संध्या.जे.शलत, गुजरात*

भारतीय चिन्तनवृक्ष पर उपनिषद् के समान कोई भी मनोहर पुष्प नहीं है और वेदान्तदर्शन के समान मधुर फल नहीं है। डॉ. राधाकृष्णन् की मान्यता है कि "साधारणतः उपनिषदों की संख्या १०८ है"। जिनमें से लगभग १० उपनिषदों ही प्रधान हैं। उपनिषदों पठन करने से पहले ॐका उच्चारण करके शान्तिमन्त्र का पठन करने की, एक प्राचीन परंपरा है। जिस प्रकार का सम्बद्ध उपनिषदों का वेद के साथ है उसी प्रकार से शान्तिपाठ भी निर्धारित किया गया है। "ईशावास्योपनिषद्" और बृहदारण्यकोपनिषद् शांतिपाठ पूर्णमदः पूर्णमिदं ...से पूर्णता का संकेत स्पष्ट होता है। पूर्ण ब्रह्म की लीला का दर्शन होते ही समस्त सृष्टि में शांति का साम्राज्य छा जाता है तभी मनुष्य आध्यात्मिक पूर्णता को पा सकता है। केनोपनिषद् और कठोपनिषद् का शान्तिपाठ संपूर्ण जगत् का मार्गदर्शक हो सकता है। शिक्षाविद् जो नई शिक्षा प्रणाली का चिन्तन करते है उसे गुरु-शिष्य का आत्मीय सम्बद्ध चरितार्थ करने का प्रयत्न करना चाहिए। यह संदेश व्यक्त है। केनोपनिषद् में द्वितीय शांतिमंत्र "ॐ आप्यायन्तु......." है, वही छान्दोग्य उपनिषद् में भी है। इस शांतिपाठ में व्यक्ति के शारीरिक, मानसिक और आत्मिक तत्त्व कहे गये है।

### Ved - 151

## वेदों में गाय

*संयोगिता देवी, जम्मू तवी*

प्राचीन काल से ही गाय भारतीय धर्म सभ्यता और संस्कृति की प्रतीक रही है। वेद भी गाय को नमन करते है - यथा "अवध्य गौ। रूपाय नमः। रूपायाध्न्ये ते नमः।" हे अवध्य गौ तेरे स्वरूप के लिए प्रणाम है। ऋग्वेद में कहा गया है कि जिस स्थल पर गाय सुखपूर्वक है वह स्थान तीर्थ बन जाता है। जन्म से मृत्युपर्यन्त सभी संस्कारों में पंचगव्य और पंचामृत अनिवार्य है। हिन्दु गोदान को महत्त्वपूर्ण मानते है। व्रत, उपवास, जप, यज्ञ सभी में गौ और गौप्रदत पदार्थ आवश्यक है। गौ के साथ-साथ गौमूत्र और विष्ठा भी पवित्र माना जाता है। गाय को सर्वदेवमयी कहा गया है। "सर्वे देवाः स्थित देह सर्वदेवमयी हि गौ" अर्थात् गाय के शरीर में सभी देवताओं का निवास है। देवराज इन्द्र बताते हैं कि गौओं में सभी तीर्थ प्रतिष्ठित हैं। अतः गौओं के दर्शन, उनकी सेवा, उन्हें ग्रास देने तथा प्रणाम करने का विशेष फल बताया गया है। जो मनुष्य गौओं की पीठ छोता है और उनकी पूँछ को नमस्कार करता है वह मानो तीर्थों में तीन दिनतक उपवासपूर्वक स्नान कर लेता है। गोरक्षा के समय तथा देश-विध्वंसदेवता और तीर्थों के ऊपर आपत्ति पडने पर प्राण त्यागनेवाला प्राणी स्वर्ग से नीचे नहीं गिरता, गोदान करने वाले की जो गति होती है वही उसकी भी होती है। जो मनुष्य यथा शक्ति गोचरभूमि छोडता है। उसे प्रतिदिन सौ से भी अधिक ब्राह्मणों को भोजन

प्रदान करता है - मनुर्भव (ऋ.१०.५३.६) अर्थात् हे मनुष्य! तू इस मानव देह को प्राप्त कर मनुष्य बन, मननशील बन। वेद ने संस्कृति क विकास के मूल मन्त्र का उपदेश दिया कि विद्या, धन, ऐश्वर्य का दूसरों को दान, उससे श्रेष्ठ भावना, परस्पर मित्रता से जीवन उन्नति को प्राप्त होता है। यजुर्वेद में कहा गया है कि -

अच्छिनस्य ते देव सोम सुवीर्यस्य रायस्पोषस्य ददितारः स्याम।

सा प्रथमा संस्कृतिर्विश्ववारा स प्रथमो मित्रो वरुणो अग्निः।। (यजु.७.१४)

सामाजिक उच्च भावनाएं जो वेद में प्रतिपादित है, वे बहुत ही उत्तम है और उन पर आरूढ होकर विश्व वास्तव में सुखी रह सकता है। वैदिक समाजवाद का आदर्श अखिल ब्रह्माण्ड का एक स्वामी स्वीकार करना और उसके अन्तर्गत जितने भी प्राणी है, चाहे वे मनुष्य हो या पशु सबको उस एक अखिल ब्रह्माण्ड के स्वामी की सन्तान या प्रजा मानना है।

## Ved - 156

# कठोपनिषद् का श्रीमद्भगवद्गीता पर प्रभाव

*प्रा. जयाबेन सी.परमार, गुजरात*

भारतीय संस्कृतिरूप अगाध महासमुद्र में अनेक महामूल्य रत्न है। उसमें से एक कठोपनिषद् है। जीवन का रहस्योद्घाटन करता हुआ एक सुन्दर उपनिषद् है। कठोपनिषद का विशेष प्रभाव श्रीमद्भगवद्गीता पर परिलक्षित होता है। श्रीमद्भगवद् के प्रत्येक अध्याय के अन्त में पुष्पिका में दर्शाया गया है कि श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्या योगशास्त्रे। श्रीमद्भगवद्गीता और उपनिषदों का सम्बन्ध घनिष्ठ है। इस बात की प्रतीति निम्नलिखित श्लोक होती है।

सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः।

पार्थो वत्स सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्।।

कठोपनिषद् में जिस तरह यम नचिकेता के योग्य शिष्य समझकर आत्मतत्व का उपदेश दिया है। इस तरह श्रीमद्भगवद्गीता में भगवान् श्रीकृष्ण अर्जुन को आत्मतत्व का उपदेश देकर कर्म-भक्ति और ज्ञान का बोध कराते है। श्रीमद्भगवद्गीता का कतिपय श्लोकों अक्षरशः, कठोपनिषद् के श्लोकों से साम्य रखता है। कठोपनिषद् के प्रथम अध्याय की द्वितीय वल्ली में आत्मविद्या का उपदेश दिया गया है कि मनुष्य जीवन का अन्तिम लक्ष्य सुख पाने के लिये होता है। इस सुख का श्रेय और प्रेयरूप होता है। श्रेयश्च प्रेयश्च मनुष्यमनस्तौ...योग क्षेमा। (कठो. २.२) श्रीमद्भगवद्गीता में इस श्रेय और प्रेय को ही परा-अपरा प्रकृति विद्या - अविद्या के स्वरूप में दर्शायी है।

## Ved - 157

# वैदिक वाङ्मय में ऋत की अवधारणा

*सुधीर कुमार पाण्डेय, वाराणसी*

वेद भारतीय ज्ञान मनीषा के आगार हैं तथा शाश्वत ज्ञान के अक्षुण्ण प्रवाह के स्रोत है। वेदों में निश्चित ही ज्ञान-विज्ञान के विषय में अपूर्व खोज प्राप्त होते हैं किन्तु, इन खोजों के अतिरिक्त भी जो

सर्वाधिक महत्वपूर्ण खोज है वह वैदिक ऋषियों की ऋत की संकल्पना। वस्तुतः ऋत की संकल्पना सम्पूर्ण मानवता के कल्याण के सर्जन से ही सम्भव है जिसके लिए ऐसी अवधारणा का प्राकट्य आवश्यक हौता है जिसका निर्गलितार्थ एक ब्रह्माण्डीय सुव्यवस्था है। निष्कर्षतः वेद नैतिक संस्कृत के संस्कारक है और ऋत उसके उपकारक। कदाचित् यह कल्याण की भावना अथवा त्रिकालाबाधित सत्य-सत्ता को ख्यापित करता है। ऋत व्यवस्था एक ऐसी सुव्यवस्था है जो सूर्य को ऊर्जा, अग्नि को तेजस एवं दाहकता तथा जल को शीतलता प्रदान करती है। यह ऋत ही है जिसके अनुशासन से सूर्य आदि नियमित है जो जगत के कल्याण के हेतु है। अतस्तु ब्रह्माण्ड की त्रिकालाबाधित सुव्यवस्था (कल्याणकारी व्यवस्था) ऋत है और उसी का भौतिक अथवा सांसारिक रूप सत्य है। इन्हीं उपरितन विषय वस्तुओं को प्रस्तुत पत्र में विवेचित किया गया है।

## Ved - 158

## वैदिक सूक्तों में पर्यावरणीय चेतना

*समीर कुमार सिंह,वाराणसी*

वैदिक वाङ्मय ज्ञान विज्ञान के प्रसार में तो सक्रिय है ही साथ ही साथ मानवीय चेतना के विकास में भी सक्रिय भूमिका निभाते हैं। बौद्धिक चेतना के माध्यम से मानवीय सृष्टि के कल्याणार्थ पर्यावरणीय चेतना का विकास भी वेदों का प्रमुख लक्ष्य रहा है। वेदों में पर्यावरण को मानवीय सृष्टि के समकक्ष माना गया है। वेदों की पर्यावरणीय चेतना को निम्न बिन्दुओं के माध्यम से संक्षिप्य रूप से व्यक्त किया जा सकता है - १) वैदिक शान्तिपाठ (ॐ द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष शान्ति पृथ्वी शान्तिरापः शान्तिरोषधयश्शान्तिर्वनस्पतयश्शन्तिर्विश्वेदेवाः शान्तिब्रह्म शान्तिः सर्वं शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सा मा शान्तिरेधि।) में ही पर्यावरणीय चेतना को महत्वपूर्ण स्थान दिया गया है। २) दोग्ध्री धेनुर्वोढाऽनड्वान आशुः सुप्तिः। काले काले पर्जन्यो वर्षतु। ओषधयो न पच्यन्ताम्। योगक्षेमो नः कल्पताम्। इत्यादि मंत्र में अथर्ववेद का मंगलाशंसी ऋषि पर्यावरणीय विषय वस्तुओं से कल्याण की आकाँक्षा करता है। ३) ऋग्वेद के वातसूक्त (१०-१८६) में ऋषि जीवनदाता वायु को अपना पिता, भाई तथा मित्र मानते हुए आयुष्यवर्धन की प्रार्थना करता है। ४) ऋग्वेद के १०-७५ संख्यक सूक्त में मुख्य रूप से सिन्धु तथा गौण रूप से गंगा, यमुना, सरस्वती, शतद्रू, परुष्णी, असिक्ती, मरुद्वृधा, वितस्ता, सुषोमा, आर्जीकीया (सप्तसिन्धु), गोमती, तुष्टामा, सुसर्तु, रसा, श्वेता, कुभा तथा मेहत्नु नामक नदियों का मनोरम चित्रण है। ऋषि सिन्धु को शस्यशाली प्रदेश की उपकारिका तथा भूमिसेचन में समर्थ मानकर स्तुति करता है। ५) औषधियों में भी देवत्व की भावना करके कहा गया है कि हे मातृरूप ओषधियों! तुम सब सामर्थ्य से युक्त हो। अतः हमें आरोग्य प्रदान करों। पुष्प एवं फल से युक्त तुम लग रोगी के लिए प्रसन्न होओ। (ऋ.१०.९७- २,३)

## Ved - 159

## वेदों में सृष्टि विज्ञान

*योगेन्द्र कुमार शास्त्री, जम्मू तवी*

वेद ज्ञान का विपुल भण्डार हैं। अनुभवयुक्त ज्ञान का नाम ही विज्ञान है। प्रत्यक्ष या अनुमान प्रमाण से जिस वस्तु का ज्ञान नहीं हो पाता उसे जानने का साधन वेद हैं -

प्रत्यक्षेणानुमित्या वा यस्तूपायो न विद्यते
एनं विदन्ति वेदेन तस्मात् वेदस्य वेदता।।

सृष्टि के आरम्भ में विश्व के प्राचीनतम ग्रन्थ वेद में मनुष्य के जीवन यापन के लिए भौतिक विज्ञान के सिद्धान्त और सङ्केत पाये जाते हैं। सृष्टि विज्ञान वेद विद्या का द्वितीय नाम है। सृष्टि की रहस्यमयी प्रक्रिया की व्याख्या वेद में नाना विद्याओं के रूप में उपलब्ध है। सृष्टि और वेद विज्ञान अनन्त है। विराट और अणु दोनों क्षेत्रों में आज विज्ञान की तथ्यात्मक स्वीकृति है। **अणोरणीयान् महतो महीयान्** की एकता का दर्शन करते वाले ऋषियों का स्पष्ट मत है कि इन दोनों का मूल कोई अनन्त ,अव्यक्त अक्षर तत्व है। हमारे तत्त्ववेत्ता ऋषि इस बात पर एक मत थे कि कुछ बनता नहीं हैं, केवल रूपान्तरित होता है, अतः इस सृष्टि के बनने का कोई प्रश्न नहीं है **"नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः"** अभाव से भाव की उत्पत्ति नहीं हो सकती है। महान वैज्ञानिक डाल्टन की ऐटमि थ्योरी का भी यही आशय है कि कि पदार्थ का नाश नहीं होता है। यदि पदार्थ अनन्त है तो उसे अनादि भी होना चाहिए। कुछ विचारक तो इस दृश्यमान जगत को भी स्वप्नवत् एवं काल्पनिक मानते हैं। यह जो संसार है और सदैव प्रलय और सृजन के चक्र में आता है, वर्तमान सत्र की सर्जना कब और कैसे हुई, इस पर ऋग्वेद के नासदीय, हिरण्यगर्भ एवं सूक्तों में तथा ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद् एवं स्मृति ग्रन्थों में विशद विचार है। प्रथम वह अविनाशी तत्त्व एक तपस् एक प्रकाश अथर्वा ऊर्जा रूप में क्रिया शील हुआ। इस परब्रह्म, अव्यक्त में कालान्तर में सृष्टि को उत्पन्न करने की इच्छा हुई। उसकी यह सिसृक्षा या निर्माण इच्छा सृष्टि को उत्पन्न करने बीज रूप में सिद्ध हुई। कामस्तदग्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्। (ऋ.वेद १०.१२९.४) ऋग्वेद में सृष्टि के विषय में स्पष्ट लिखा है कि ईश्वर का सृजन और सृष्टि में सूर्य चन्द्र दिवा-रात्रि-समुद्र-अर्णव इत्यादि का आविर्भाव होता है। (ऋ.१०.१०.८) द्वैतवादियों के अनुसार सृष्टि प्रकृति के मूलतत्व से निकलती है और उसी में समा जाती है। (सां. कारिका - १२) हमारे सभी दार्शनिक मत एवं धर्मग्रन्थ भी वैदिक सृष्टि विज्ञान के ही पोषक हैं। सम्पूर्ण विवरण शोधपत्र में द्रष्टव्य होगा।

Ved - 160

## वैदिक कालीन समाज एवं नारी

*गीतिका शर्मा, जम्मू*

आदि प्रजापति परमपिता ब्रह्मा सृष्टि निर्माणार्थं समष्टि रूपेण स्त्री पुरुष की जितनी अपेक्षा अनुभव करते हैं। उतनी ही अपेक्षा काव्य स्रष्टा कवि अपनी अन्तःस्थ भावना की अभिव्यक्ति हेतु शब्दार्थ की करता है। प्रकृति का शाश्वत सत्य यही है कि सन्तानोत्पत्ति के लिए माता-पिता की साझेदारी एवं अवश्यंभावी है। अन्योन्याश्रित स्त्री-पुरुष दोनों ही एक दूसरे के बिना अधूरे हैं। वैदिक साहित्य के अनुशीलन से यहं ज्ञात होता है कि तत्कालीन समाज में स्त्रियों का गौरवपूर्ण स्थान था। वैदिक युग में समाज की स्थिति आदर्शमूलक थी। इस युग में स्त्रियां धार्मिक कृत्यों में पुरुष की सहधर्मिणी थी। वेदकालीन नारियां विद्या और बुद्धि से सम्पन्न थी। अपाला, शची, अदिति, मैत्रेयी, वाग्देवी, गार्गी, आत्रेयी आदि विदुषी स्त्रियां थीं। बिना स्त्री के यज्ञ नहीं हो सकता था। ऋग्वेद में स्त्री जाति का कन्या के जन्म से लेकर वृद्धावस्था तक बडा ही आदर और सम्मान किया है। वैदिक साहित्य में महिलाओं के मातृत्व रूप का विशिष्ट स्थान है। ऋग्वेद

में पुत्रों पुत्रियों से युक्त तथा स्वर्णाभूषणों से अलंकृत पु.. दम्पती वाले परिवार को सुखी परिवार माना गया है। बृहदारण्यक उपनिषद में पुत्र के पिता द्वारा उसकी माता को प्रशस्तिपरक मन्त्रों से अभिमन्त्रित करने का उपदेश दिया गया है। इसी उपनिषद के अन्त में शुक्ल यजुर्वेद का प्रवचन प्राप्त करने वाले ऋषियों एवं विद्वानों को मातृपुत्रों के रूप में वर्णित किया गया है। वैदिक वाङ्मय में उपलब्ध माता की इस प्रशंसनीय भूमिका का परवर्ती संस्कृत साहित्य में भी स्वागत किया है। वैदिक साहित्य में नारी की अन्य भूमिकाओं का भी वर्ण मिलता है। निष्कर्षतः वैदिक काल महिलाओं का स्वर्गयुग था। वे वर्तमान भारतीय समाज की कुरीतियों एवं कुप्रथाओं की शिकार नही थी और उन्होंने तत्कालीन समाज तथा संस्कृति के निर्माण में महत्त्वपूर्ण भूमिका का निर्वाहक किया था।

## Ved - 161

## वैदिक ऋचाओं में भगवत्तत्त्वदर्शन

*मक्खन लाल शर्मा, जम्मू*

भगवान जगन्नाथ उत्कल के परमाराध्य देवता है। वैदिक ऋचाओं में भगवान जगन्नाथ के तत्त्वदर्शन गर्भित है, जो अनन्य-साधारण तथा अनिर्वचनीय है। वस्तुतः जगन्नाथ जी के रहस्य का समुद्घाटन साधारण मनुष्य के पक्ष में सहज-साध्य नहीं है। भगवदीय तत्त्वों का भक्तिपरक विवेचन ऋग्वेद मे वर्णित है -

अदो यद्दारु प्लवते सिन्धोः पादे अपूरुषम्।
तदा रथस्व दुर्हणो तेन गच्छ परस्तरम्।।(१०.१५५.३)

उत्कल में दारुब्रह्म पुरुषोत्तम भगवान् जगन्नाथ की पूजा वैदिक युग से अब तक आ रही है। भगवान् जगन्नाथ तो जगत्प्रसिद्ध वेदवेद्य परात्पर प्रभु है। वैदिक तथ्य के अनुसार ह्यसर्वं खल्विदं ब्रह्मः सर्वत्र भगवच्चिन्तन ही भगवदीय तत्त्वों का अभिप्राय है। भगवान् जगन्नाथ व्यक्ताव्यक्त दोनों ही है। वे अनिर्वाच्य हे, वेदवेद्य परम ईश्वर है, साम्य मैत्री के प्रकृष्ट देवता है और श्रीक्षेत्र निवासी है। जगन्नाथ धाम में निम्न वैदिक ऋचा अक्षरश सार्थक सकल और शाश्वत सत्य है - "सं जानीध्वं सं पृच्छध्वं सं वो मनांसि जानताम्। वेद भागं यथा पूर्वे संजानाना उपासते।।"

## Ved - 162

## वैदिक वाङ्मय में सैन्य संगठन

*डॉ.देवेन्द्रपाल सिंह तोमर, बडौत*

भारतीय समाज में वेदों का महत्वपूर्ण स्थान है। सबसे प्राचीन साहित्य वेद है, वेद का अर्थ है ज्ञान। वेद विज्ञान और धर्म के मूल माने जाते है। किसी भी देश का इतिहास उस देश की राज्य व्यवस्था का परिचायक होता है विशेष रूप से भारत। हमारे देश में ही राज्य के स्थायित्व के लिए स्वामी, अमात्य, कोष, दण्ड, मित्र, राष्ट्र व दुर्ग इन सप्तांगो की दृढता पर विशेष बल दिया जाता था। कौटिल्य ने भी राज्य को संप्तांग माना है। सप्तांग राज्य में सबसे अधिक महत्त्व स्वामी या राजा को दिया जाता था। जब मनुष्य किसी भूभाग पर एक साथ रहते है तो धीरे-धीरे आपसी सम्बन्ध जटिल होते जाते है और अराजकता फैलने लगती

है, तब इस अराजकता को दूर करने के लिए एक या अधिक चुने हुए लोगों को नियुक्त किया जाता है यही उस अवस्था के अनुरूप राज्य व्यवस्था होती है। अथर्व वेद में राज्य के विकास का विस्तृत वर्णन प्राप्त होता है। राजा से हीन होने पर मात्स्य न्याय (बडी मछलियाँ छोटी मछलियों को निगल जाती है। बली व्यक्ति दुर्बल को दबा बैठता है या जिसकी लाठी उसी की भैंसा वाला सिद्धान्त) उत्पन्न हो जाता है। संक्षेप में वक्तव्य है कि प्राचीन काल से ही साम, दान, दण्ड, भेदात्मक स्वरूप वाली नीति व्यवस्था का वर्णन मिलता है। यह चतुर्विध व्यवस्था राजा, प्रजा, सीमा प्रान्तों की सुरक्षा व शत्रुओं से स्वकीय सुरक्षा के लिए परमावश्यक कवच है जिसका आज के परिप्रेक्ष में भी कम महत्त्व नही है।

## Ved - 163

# श्रुतियों में सृष्टिसन्दर्भ

## (ऋग्वेदीय नासदीयसूक्त परिशीलन)

*सजीव उपाध्याय, जम्म*

नासदीय सूक्त में विवक्षावशात् ब्रह्म को १-आनीदवात और २-अध्यक्ष इन दो नामों से अभिहित किया गया है। जीव को १ -हेतोद्या और २ - पयति (प्रयतिता) इन दो नामों से अभिहित किया गया है। जगत् को १-स्वधा २. सत् ३.विसर्जन और ४.विसृष्टि इन चार नामों से अभिहित किया गया है। नासदीयसूक्त के प्रथम मन्त्र मे कहा गया है कि महाप्रलय में शशशृङ्गादि तुल्य निरूपाख्या असत् नही था। ठ न आत्मा और आकाशादि तुल्य निर्वाच्य (निरूपण करने योग्य) सत् ही था। द्वितीय मन्त्र में कहा गया हि उस प्रतिहार समय (महाप्रलय) में प्रतिहर्ता (संहर्त) मृत्यु नही था और न मृत्यु के अभाव से सिद्ध अमरस्वभाव कोई प्राणी हि था। रात्रि दिवस और इन से उपलक्षित मासऋतु संवत्सर प्रभृति सर्वकार और काल के न रहने से मृत्यु नही थाद्ध। यह कथन सर्वदा चरितार्थ ही है। तृतीय मन्त्र में कहा गया है कि सृष्टि के पूर्व महाप्रलय में कार्यात्मक प्रपञ्चरूप जगत् अनिर्वचनीय भावरूप अज्ञानान्धकारसे एकीभत था। यह दृश्यमान संपूर्ण जगत सलिल अर्थात् करण से संगत अतएव अविभागापन्न अजायमान था। चतुर्थमन्त्र मे कहा गया है कि ईश्वर ने सर्जनेच्छा से स्रष्टव्य पर्यालोचन रूप तप किया। सज्जनेच्छा ईश्वर के माया रूप मन में हुई। अभिप्राय यह है कि अतीत कल्प में अकृतार्थ जीवों के मन से सम्बन्धित और मन में सनिहित जो भावप्रपञ्च का हेतुभूत वासनात्मक कर्म था। उसी की उद्‌बद्ध और फलोन्मुख होने के कारण सर्ग के आरम्भ में प्राणियों को आत्मसात किये महेश्वर के मायारूप मन में पर्यालोचनरूप तप का भी मूल सिसृक्षारूप काम उत्पन्न हुआ।

## Ved - 164

# श्रीभगवन् निम्बार्काचार्य एवं उनके द्वारा वेदप्रामाण्य प्रतिपादन

*तृप्त कुमार शर्मा, जम्मू*

वैष्णव चतुस्सप्रदाय में सुदर्शन चक्रावतार श्रीभगवान निम्बार्काचार्य परम प्राचीनतम है। आपने महर्षि वेदव्यासकृत ब्रह्म सूत्र पर वेदान्तपारिजातसौरभ नाम से वृत्यात्मक भाष्यका प्रणयन किया और आप ही के परम शिष्य श्रीश्रीनिवासाचार्य जी महाराज ने इस ठवेदान्तपारिजातसौरभद्धभाष्य का ही ठवेदान्तकौस्तुभद्ध

नाम से सुप्रसिद्ध भाष्य का विशेष विस्तार किया। प्रस्तुत सन्दर्भ में इन दोनों में भाष्य द्वयके आधार पर वेदप्रामाण्य का यह विवेचन द्रष्टव्य है। वेदान्तदर्शन में मुख्यतः प्रमात्रय के आधार पर आत्मपरमात्मतत्त्व एवं प्राकृत-जगत् के स्वरूप का निर्वचन हुआ है। उन प्रमाणत्रय में शब्दप्रमाण अर्थात् वेदप्रमाण का ही प्रामुख्य है। श्रीभगवन् निम्बार्काचार्य जी ने ब्रह्म एवं जीवजगत् के निरूपण प्रसङ्ग में १) "अथातो ब्रह्म जिज्ञासा" इति २) शास्त्रयोनित्वात् ३) एवं तत्तुसमन्वयात् ४) इन सूत्रों पर तथा ब्रह्मसूत्र के वेदान्तपारिजात सौरभ भाष्य में अपने, एवं आपके परशिष्ट पाञ्चजन्यशङ्खावतार श्रीनिवासाचार्य जी महाराज ने वेदान्तकौस्तुभ भाष्य में वेदप्राणाण्य का जो निर्वचन किया है वस्तुतः वह धीर पुरषों द्वारा सर्वदा अवधारणीय है।

## Ved - 165

# सूर्य देवता का वैदिक एवं पौराणिक स्वरूप

*मारुतनन्दन मिश्र, वाराणसी*

वैदिक देवतामण्डल में सर्व प्रथम अग्नि देवता को तथा सबसे उच्चपद पर विष्णु देवता को स्थान दिया गया है, इन्हीं दोनों देवताओं के मध्य समस्त वैदिक देवताओं का परिगणन किया गया है, जैसा की ऐतरेय ब्राह्मण के बचन से प्रामाणित हो जाता है - तद्यथा - "अग्निर्वैदेवानां प्रथमः विष्णुः परमः तयोरन्तरा सर्वा देवताः" (ऐ.ब्रा.१.१.१) पुनः अग्नि देवता को ही प्रातः काल सूर्य के रूप में उदित होने का संकेत वेद मन्त्रों में प्राप्त होता है, यहाँ ऋग्वेद की पूर्वार्ध ऋचा प्रमाण्य के रूप में उद्धृत की जा सकती है, यद्यथा - (ऋग्वेद १०.८८.६) में सामाम्नात - "मूर्धा भुवो भवति नक्तभग्निस्ततः सूर्यो जायते प्रात्तरुद्यन" जिसका आशय यह है कि रात्रि के समय भूलोक का मूर्धा स्थानीय अर्थात् सर्वश्रेष्टदेवता होता है, वही प्रातः काल सूर्य का रूप धारण कर सकल भुवन मण्डल को प्रकाशित करने के लिए उदित होता है। इस प्रकार अग्नि ही सूर्य बन जाता है और सूर्य को सविता, मित्र, पूषा, आर्यमा, विवश्वान् आदि नामों से वैदिक एवं पौराणिक साहित्य में स्तुत किया जाता है। तब यह सुतरां अनुसन्धेय हो जाता है कि सूर्य देवता का वैदिक स्वरूप क्या है? तथा पुराणों में उसके स्वरूप का विवरण किस प्रकार प्राप्त होता है। इस शोधपत्र में मैने इसी प्रश्न के समाधान का प्रयास किया है, जिसके लिए निरुक्तशास्त्र के दैवतकाण्ड तथा देवताओं के वैदिक एवं पौराणिक स्वरूप पर किये गये विद्वानों के चिन्तन को आधार बनाया है।

## Ved - 166

# वैदिक देवशास्त्र एवं अर्थ

*अनुराधाजम्मूविश्वविद्यालय, जम्मू*

देवताओं के इस स्वरूप सन्धान से जहाँ एक ओर अर्थ के विवध रूपों पर प्रकाश पड्ता है, वही दूसरी ओर आध्यात्मिक अर्थ एवं देवतावाद के प्रति धार्मिक आस्था विश्वासों की प्राथमिक जानकारी भी हमें प्राप्त होती है जिनका भावी पीढियों पर गहरा प्रभाव पड्ता है।

**वैदिक देवताओं का स्वरूप** - वैदिक देव-माला का रहस्य देव शब्द में निहित है। यास्क देव शब्द की निरुक्त ठदद्धा दिव और द्यूत इन तीनों धातुओं से मानते है। ठद धातु से देने के आशय में इसका अर्थ

लिया जाता है तो ठदेवद्ध वह है जो मानव को कुछ देता है, समस्त विश्व को देता है।

**वेद के प्रधान देवता** - वेदों के प्रधान देवता इस प्रकार है। **इन्द्र** - इन्द्र परमैश्वर्यवान्, शक्तिशाली और पराक्रमी देवता है। इन्द्र का सम्बन्ध यज्ञ, वर्षा और कृषि इन तीनों से है। जो वैदिक अर्थ के आधार है। **सूर्य** - सूर्य अन्तरिक्षीय अग्नि है। सूर्य के ऊर्जा और वर्षा आदि कार्य वैदिक अर्थ-तन्त्र के उत्प्रेरक भी है। **रुद्र** - रुद्र का भी कृषि से विशेष सम्बन्ध है, जो आर्यो के अर्थ -तन्त्र की आधारशिला मानी गई है। **अग्नि** - अग्नि धरती का सर्वश्रेष्ठ देवता है। भौतिक अग्नि के कार्य धरती तक ही सीमित है। किन्तु अपने दिव्य रूप में यह पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्यौ आदि तीनों में व्याप्त है। **सोम** - सोम का आर्यों का जीवन और साहित्य में महत्वपूर्म स्थान है। **मरुत्गण** - यह अकेला देवता नहीं अपितु एक देव समूह है। मरुतगण आँधी और वृष्टि के देवता है। **पर्जन्य** - पर्जन्य का अर्थ है उत्पन्न होने वाले चराचर को पूर्ण करने वाला। अर्थात् जल को एवं औषधियों वरुणने ही मानव - हृदय में सद्विचार, जलों में अग्नि में और सोम को उत्पन्न किया है। **उषस्** - संहिताओं में देवताओं की भाँति देवियों की कल्पना की गई है। जिनमें उषा का प्रमुख स्थान है।

**निष्कर्ष** - स प्रकार हम कह सकते है कि ठदेवद्धशब्द ऐश्वर्य एवं सम्पदाओं का भी द्योतक है। अतः ठअर्थतत्वद्ध को उजागर करने में ठदेव -तत्वद्ध की महत्वपूर्ण भूमिका मानी जा सकती है।

## Ved - 167

# वेदों में पर्यावरण

*अजय कुमार, वाराणसी*

हमारे चारों ओर का वातावरण ही पर्यावरण कहलाता है। पर्यावरण हमारे जीवन के लिए अनिवार्य नहीं, अपितु अभिन्न अङ्ग भी है। पर्यावरण की शुद्धता एवं स्वच्छता पर ही मनुष्य का स्वास्थ्य एवं जीवन निर्भर है। प्रकृति मनुष्य की जननि है और हमें अपनी प्रकृति रूपी जननि की रक्षा करनी चाहिए। आज औद्योगिकरण की इस अन्धी दौड़ में कोई भी राष्ट्र पिछे नहीं हटना चाहता है। वह अपनी सुख सुविधा के लिए प्रकृति का पूर्णतया दोहन कर लेना चाहता है। प्रकृति ने अपने सभी अवयवों में सन्तुलन के आधार पर पर्यावरण का निर्माण किया है, किन्तु मानव ने अपने स्वार्थो के वशीभूत होकर इस सन्तुलन को असन्तुलन में बदल दिया है। आज सूझ-बूझ वाले कुछ लोग भौतिक विकास के लिए लगातार दौड़ते मानव को रोककर यह पूछ रहे है आने वाली पीढी के लिए जो पृथ्वी, जलवायु, वनस्पति और आकाश हम छोड़कर जाएंगे क्यो वे उपयोग लायक रहेंगे? अतः ऐसे ही लोगों ने पर्यावरण सुरक्षा पर चिन्तन मनन शुरू कर दिया है। निःसन्देह यह शुभारम्भ है। पर्यावरण संरक्षण के लिए पेड़-पौधो का संरक्षण परमावश्यक है। पेड़-पौधों का संरक्षण हम पूजा-अर्चना द्वारा भी कर सकते है। वृक्षों के पौराणिक महात्म्य में हमारे श्लोक लिखे गए है। स्कन्द आदि पुराणों में रुद्राक्ष की उत्पत्ति, आंवले की महिमा तथा तुलसी का माहात्म्य दिया गया है, स्कन्ध पुराण में पीपल को विष्णु रूप कहा गया है -

मूले विष्णुः स्थितो नित्यं स्कन्धे केशव एव च।
नारायणस्तु शाखासु पत्रेषु भगवान् हरिः।।

फलेऽच्युतो न संदेहः सर्वदेवैः समन्वितः।
स एव विष्णुद्रुम एवं मूर्तो महात्मभिः सेवितपुण्यमूलः।
यस्याश्रयः पापसहस्र हन्ता भवेनृणां कामदुधो गुणादयः।

### Ved - 168

## VIEWS OF PROF. L. RENOU ON THE VEDA

*Amruta Natu, Pune*

Prof. Louis Renou (A.D). 1896 – A.D. 1966) was the pre-eminent French indologist of the 20th century. His views on the Veda are found culminated in his book "The Destiny of the Veda in India". The book is a translation by Dr. Dev Raj Chanana of original French book which has appeared as the sixth volume in his series of "Vedic and Paninian Studies" (Etudes Vediques et Panineennes).

On the very first page of the book we encounter his statement "the integral acceptance of Vedism is far less current than would at first appear." He, for the first time, has presented a paradox which is very obvious and seems natural but is hardly thought of and pointed our by anyone else. It concerns the role and position of the Veda in the spiritual and intellectual life of post-vedic India. He has arrived at the conclusion that even though some attention was paid to the semantics of the Rgveda by the authors of the Upanisads, the Mimamsa works and Nirukta, due care was scarcely bestowed upon the understanding of the meaning of the Vedic texts, particularly the Mantras.

### Ved - 169

## वेदों में सोमतत्त्व

*संजीव कुमार पाण्डेय, वाराणसी*

सम्पूर्ण वैदिक वाङ्मय ज्ञान एवं विज्ञान का विशालतम भण्डार है। उस अनादि ज्ञानमयी वेद राशि के द्वारा हमारे आर्ष ऋषियों ने सृष्टि की उत्पत्ति में कारण भूत तत्त्वों का ज्ञान प्राप्त किया। ब्रह्माण्ड में व्याप्त सभी चेतनाचेतन पदार्थो के उत्पन्न होने तथा नष्ट होने में दो ही तत्वों की प्रधानता दृष्टिगोचर हीतो है। द्यअग्नीषोमात्मकं ही जगत्‌ अर्थात् अग्नि और सोम का संयोग ही संसार है तथा दोनों तत्त्वों में सोम की ही प्रधानता प्रतीत होता है।

वैदिक संहिताओं के दशमांश मन्त्र सोम की स्तुति, प्रशंसा और विवरण से परिपूर्ण है। इन्द्र और अग्नि को छोड़ दे तो वेदों में सोम से सम्बन्धित जितने मन्त्र हैं, उतने किसी भी देवता से नहीं है। उन मन्त्रों का आलोडन करने पर सोम के महत्त्व का ज्ञान होता है, जिसे हमारे आर्ष ऋषियों ने दर्शन करके, हमें उसके गूढ रहस्य के विषय में मन्त्रों के द्वारा ज्ञान कराया। मन्त्रों में सोम और सोम रस के गुणों का अति सुन्दर वर्णन किया गया है। उसे उत्साहदाता, बुद्धिवर्धक, वाक्पाटव और रोगविनाशक कहा गया है तथा उसके मादकता का भी वर्णन किया गया ह। वैदिक काल में आर्य सोम के अत्यन्त अनुरागी थे और यज्ञों में विशेषकर सोमयाग में देवताओं को हवि के रूप में प्रदान किया जानेवाला मुख्य द्रव्य था। क्योंकि देवों का सबसे प्रिय पेय पदार्थ सोमरस ही है। जिसका पान कर इन्द्र ने वृत्र जैसे अतिमायावी राक्षस का वध किया था। सोम से सम्बन्ध मन्त्रों को आध्यात्मिक दृष्टि से देखने पर वही सोम सीधे सीधे रसरूप ब्रह्म का बोधक हो जाता है, तथा विज्ञान के दृष्टि से भी सोम तत्त्व सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का निर्माण करने वाला कारण भूत

तत्त्व है। अतः सोम के स्वरूप को जानने के लिये वैदिक वाङ्मय का अनुशीलन अत्यावश्यक है। प्रस्तुत शोध पत्र में सोम से संबद्ध गुढ तत्त्वों का विवेचन किया जायेगा।

## Ved - 170

# वैदिक वाङ्मय में कृषि दर्शन और अन्न माहात्म्य

*डॉ. कौमुदी श्रीवास्तव, इलाहाबाद*

वैदिक जीवन, समाज और दर्शन अन्न, पर्यावरण, पशुधन और ज्ञान-विज्ञान पर टिका हुआ था। अन्न का आदि स्रोत और मूलाधार माना गया था। अतः समूची वैदिक अर्थव्यवस्था कृषि के परितः घूम रही थी। वैदिकवाङ्मय में कृषि, प्रकृति, विद्या और संस्कृति का चतुष्टय अविच्छिन्न रूप में तत्त्वतः सर्वत्र देखने को मिलता है। यह कहना सर्वथा समीचीन प्रतीत होता है कि वनस्पतियों, औषधों, वृक्षों, नदियों, पर्वतों, पशुओं आदि को अपने अस्तित्व के लिए आर्य नितान्त आवश्यक मानते थे। इतिहास साक्षी है, कि वन सम्पदा, जैव विविधता, प्रकृति, कृषि, कौटुम्बिकता या सामुदायिकता, सहजता, आध्यात्मिकता आदि पर जिन संस्कृतियों का अधिष्ठान रहा, उनमें सनातनी होने का गुणधर्म विद्यमान था। इसके विपरीत जिन संस्कृतियों में यान्त्रीकरण, औद्योगिकीकरण, नगरीकरण, उच्छृङ्खलता, विलासिता, भौतिकता, कृत्रिमता आदि का प्राधान्य रहा। वे सब शनैःशनैः छीन्न होती गयीं और अन्ततोगत्वा काल के गाल में समा गयी। आर्य संस्कृति के सुदीर्घ काल तक अक्षुण्ण बने रहने का सर्व प्रमुख कारण है - उसकी नाभि में कृषि की संस्थिति। वेदों में कृषि की आधारभूता भूमि अर्थात् पृथिवी का वर्णन एवं स्तवन मातृरूप में मिलता है। कृषि की प्रतिष्ठा आर्य संस्कृति के अभिन्न अङग के रूप में थी। वह आर्यत्व की कसौटी या पहचान थी। औपनिषद ग्रन्थों में यह प्रतिपादित किया गया है, कि अन्न ही अन्न में प्रतिष्ठित हो रहा है। अन्न की उपासना का वर्णन स्थान-स्थान पर मिलता है। अन्न और प्राण ये दोनों देव एकरूपता को प्राप्त कर परमभाव को प्राप्त होते हैं। ब्रह्म के जो भी लक्षण बताये गये है, वे सब के सब अन्न में पाये जाते हैं। इसलिये ब्रह्मरूप में अन्न की उपासना का उल्लेख इतस्ततः अनेकधा मिलता है। प्रस्तुत अध्ययन में तैत्तरीयोपनिषद्, छान्दोग्योपनिषद्, बृहदारण्यकोपनिषद्, आदि से अनेक ऐसे मन्त्र लिये गये है जो अन्न के माहात्म्य का बहुविध वर्णन करते हैं। हमारे यहाँ अतिथियों के प्रति देवबुद्धि रखने का निर्देश दिया गया है। अतः अन्नादि के द्वारा सत्कारपूर्वक अतिथिसेवा करनी चाहिए। वैदिक वाङ्मय में अन्नं बहु कुर्वीत का उद्घोष एव सङ्कल्प है। अतः उसी भूमि को पवित्र माना गया है, जिसपर कृषिकार्य होता है।

## Ved - 171

# वेदों में पर्यावरण

*डॉ.(श्रीमती) निशा श्रीवास्तव, दुर्ग (छ.ग.)*

भारत की प्राचीनतम संस्कृति के उदात्त चिन्तन के मूलाधार वैदिक संहिताएं हैं, जो सार्वभौमिक और सार्वकालिक अनन्त ज्ञान-राशि के अजस्र स्रोत हैं, जो विश्व की अनेक जटिल व गंभीर समस्याओं के समाधान में आज भी प्रासंगिक हैं। संस्कृत वाङ्मय में ठपर्यावरणद्ध शब्द के स्थान पर प्रकृति तथा ठसृष्टिद्ध जैसे शब्दों का अतिशय प्रयोग हुआ है। ठपर्यावरणद्ध शब्द अंग्रेजी के क्द्दध्त्ज्ञद्धदद्वड्डदद्य शब्द का

हिन्दी रूपान्तर है। परिआवरण अर्थात् चारों ओर का आवरण। मनुष्य एवं अन्य प्राणि जगत् एवं वनस्पतियों के चारों ओर पञ्च महाभूतों की अवस्थिति ही पर्यावरण है। हमारे वैदिक साहित्य में तो अग्नि, वायु, आकाश, जल तथा पृथिवी - इन पञ्च महाभूतों को माता तथा स्वयं को उसका पुत्र कहा है - माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः (अथर्ववेद - १२/१२,पृ.४७५) इसी कारण अथर्ववैदिक ऋषियों ने भूमि को ईश्वर का रूप बताते हुए पर्यावरण की रक्षा एवं पूजा का विधान किया है। अथर्ववेद के दशम काण्ड के इस मन्त्र में भूमि को ईश्वर स्वरूप बताया गया है - यस्य भूमिः प्रमाऽन्तरिक्षमुतोदरम्। दिवं यश्चक्रे मूर्धानं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः।। (अथर्व वेद. - १०-०७-३२, पृ.३००) पर्यावरण की शुद्धि में अग्नि का महत्त्वपूर्ण योगदान है। अतः इसे विश्वशुचे (अथर्ववेद, ७.१३.१)और पावक (अथर्व १.१२.९) कहा गया है।

## Ved - 172

## वैदिक वाङ्मय में अलंकार योजना

*अर्चना कुमारी, छपरा*

वेदों में विविध विधाएँ ज्ञान-विज्ञान शिल्प आदि कलाएँ, गणित, ज्योतिष शास्त्र में बीज रूप में निहित है। लौकिक काव्य विधाएँ-महाकाव्य, नाटक, गीतिकाव्य, आख्यायिका चम्पू आदि ओज जो विकसित रूप में विद्यमान है, वे भी तत्त्वतः वैदिक वाङ्मय में द्रष्टव्य है। वैदिक ऋषि को कवि और मनीषि के रूप में प्रतिष्ठा प्राप्त है - **कवि-मनीषि परिभूः स्वयम्भूः** कवि की रचना या उसकी कृति को काव्य की अभिधा प्रदान की गई है। काव्यत्त्वों में अलंकार उसका सौन्दर्यदायक महत्त्वपूर्ण तत्व या अंग है। वैदिक भाषा यद्यपि प्रभुसम्मित है, तथापि उसमें कान्तासम्मित कोमलता एवं मधुरता की भी प्रसंगतः समावेश हुआ है। अलंकार योजना से भाषा में सौन्दर्य का उत्कर्ष दिखाई पड़ता है। काव्य में लालित्य का अस्तित्व अलंकार पर अवलम्बित है। वैदिक भाषा और साहित्य को रमणीयता प्रदान करने वाले प्रमुख अलंकारों का सोदाहरण उल्लेख यहां प्रासंगिक है।

उपमा अलंकार - सूर्यो देवीमुषसं रोचमानां मयो नयोषायभ्येति पश्चात्। (ऋ.१.११५.२)

यहाँ मयो न येषाम् न का इव के अर्थ में प्रयोग हुआ है। द्वितीय मन्त्र में अग्नि की सुलभता स्तोता या यजमान के लिए पुत्र पित्रवत् है। अतः उभयत्र उपमा की छटा विराजमान है। उपमा का लक्षण इस प्रकार है - साधर्म्यमुपमा भेदे।

अर्थान्तरन्यासालङ्कार - "मा त्वा सोमध्य गल्दया सदा याचन्नहं गिरा। भूर्णिं मृगं न स वनेषु चुक्रुधं क ईशानं न्याचिषत्।।" यहाँ क ईशानं न याचिषत् इस वाक्यार्थ के द्वारा मेधातिथिकर्ता का इन्द्रकर्तृक याचना विशेष समर्थन से अर्थान्तरन्यास अलंकार विहित है।

## Ved - 173

## निघण्टु-पठित बलवाची 'ओज' पदका ऋग्वेद में प्रयोग

*हरिदास सरकार*

देवराज यज्वा ने ठनिघण्टु निर्वचनम्ढ्ढ नामक ग्रन्थ में निघण्टु की व्याख्या लिखी थी, जो आज भी उपलब्ध है। उन्होंने बलवाची ठओजढ्ढ पद का ठबलढ्ढ तथा ठउदकढ्ढ अर्थ में प्रयोग किये हैं। ऋग्वेद

## CS - 145

# निरुक्त के आलोक में नारियों की स्थिति

*आरती वरनवाल, लखनऊ*

मनुस्मृति में नारी के सम्बन्ध में एक उक्ति मिलती है **यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः** अर्थात् जहाँ नारियों की पूजा होती है वहाँ देवाताओं का निवास रहता है। इस कथन का मन्तव्य है, समाज को नारी का आदर करने के लिए प्रेरणा प्रदान करना, क्योंकि जहा नारी का आदर सम्मान दिया जाता है वही सुख-समृद्धि एवं शान्ति रहती है। किन्तु निरुक्त में प्राप्त वर्णनों के अनुसार निरुक्त कालीन समाज में नारियों की स्थिति अत्यन्त दयनीय है। परिवार में पुत्री की अपेक्षा पुत्र को अधिक महत्व प्राप्त था। (**पुत्रः पुरु त्रायते निपरणाद्वा पुन्नरकं ततस्त्रायत इति वा**(निरुक्त.२.११) पिता की सम्पत्ति में जहाँ पुत्रों के समान अधिकार प्राप्त था वही कन्या को दायभाग के अधिकार मात्र भ्रातृहीन कन्याओं को ही प्राप्त था। (**अभ्रातृमतिवाद इत्यपरम्** (निरुक्त.तृ.अ.प्र.पा.))वह भी तभी जब वह पितृगृह में रहे तथा ऐसी कन्याओं को विवाह के लिए अनुपयुक्त माना जाता था। (**नाभ्रात्रीमुपयेच्छेत तोकं ह्यास्य तद् भवति** (निरु.तृ.अ.प्र.पा.) स्त्रियों के प्रति पुरुषों के दृष्टिकोण स्वस्थ था तथा स्त्रियों का आदर करते थे। (**मेना मान्यन्त्येना**(निरु. .तृ.अ.प्र.पा.) आश्रयहीन स्त्रियों को राज्य द्वारा भरण-पोषण हेतु धन देने की व्यवस्था का भी उल्लेख है। स्त्रियाँ धार्मिक कार्यों में भाग लेने व इच्छानुसार व्यवसाय करने के लिए स्वतन्त्र थी। यह सब बातें जहाँ नारी के प्रति उदार भावनाओं का परिचय देते है वही शूद्रास्त्री को धार्मिक कृत्यों से दूर रखना तथा कन्याओं के खरीदने वा बेचने का उल्लेख उस समय के समाज का विद्रूप चित्र उपस्थित करता है।

## CS - 146

# निरुक्त कालीन भारतीय समाज

*रोषन सिंह, लखनऊ*

निरुक्तकालीन समाज का आधार वर्ण व्यवस्था थी, जाति व्यवस्था थी। निरुक्त कालीन समाज पाञ्चवर्णों में विभक्त था। पञ्चजनाः- चत्वारो वर्णाः निषादः पञ्चमः(३८) ब्राह्मणों को पवित्रता तथा विद्यादी गरिमा से श्रेष्ठ स्थान प्राप्त था। मनुष्य की आयु लम्बी होती थी किन्तु उसका अभिप्राय वर्षों की संख्या न होकर दीर्घायु से तथा वह भी सम्भवतः संकीर्तिवान् का होना अधिक समीचीन है। यास्क के समय में समाज में स्त्रियों का आदर प्राप्त था। विधवा की अवस्था अवश्य चिन्तनीय थी। **पुम् नरकात् त्रायते इति** से स्पष्ट है कि पुम् नामक नरक से रक्षा के लिए पुत्र की कामना की जाती थी। स्तेय, व्यभिचार, ब्रह्महत्या, गर्भपात, मद्यपान, पुनः-पुनः दुष्कर्म सेवन, पाप कारक असत्य भाषण ये सात मर्यादाएँ मनुष्य के लिए सर्वथा त्याज्य थी तथा इन्हें करना पाप था। निरुक्तकाल में आस्तिक और नास्तिक दो प्रकार के लोग थे। परलोक की मान्यता दो रूपों में थें। निरुक्त गत ऊखल, मूसल, सूप, आदि घरेलू समानों का वर्णन किया गया है, तथा कुल्माष को निर्धनों के खाने योग्य आहार बताया गया है जिससे स्पष्ट है, कि तत्कालीन समाज आर्थिक दृष्टि से भी दो भागों में बंटा हुआ था।

## CS - 147

# ध्वनि विरोधी आचार्य कुन्तक और महिमभट्ट

*डा. नीलम श्रीवास्तव, कानपुर*

संस्कृत साहित्य शास्त्र के इतिहास मे ध्वनि सिद्धान्त का उद्‌भव एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सोपान है, क्योंकि काव्यात्मा के प्रश्न को अपने विवेचन का मुख्य विषय ग्रहण कर काव्य- मनीषियों की अन्तर्दृष्टि को अलंकार और अलंकृति से हटाकर अलंकार्य की ओर उन्मुख कर दिया। ध्वनि सिद्धान्त की व्यापकता और सर्वाङ्ग सम्पन्नता से अभिभूत होकर अभिनवगुप्त, मम्मट, हेमचन्द्र, वश्वनाथ और पण्डितराज जगन्नाथ प्रभृति आचार्यों ने न केवल ध्वनि का समर्थन किया, अपितु समय-समय पर उठायी गयी ध्वनि सिद्धान्त सम्बन्धी विप्रतिपत्तियों का निराकरण करते हुए ध्वनि सिद्धान्त का विशद विवेचन किया। तथापि अनेक आचार्य इस ध्वनि सिद्धान्त के विरोधी भी है। ध्वनि विरोधी आचार्यों में कुन्तक और महिमभट्ट भोज तथा क्षेमेन्द्र के नाम उल्लोखनीय है। ध्वनि विरोधी आचार्यों में कुन्तक महिमभट्ट ऐसे आचार्य है जिन्होंने प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से ध्वनि का खण्ड किया है, किन्तु दोनों ने ध्वनि खण्डन हेतु पृथक्-पृथक् मार्गो का चयन किया है। कुन्तक ने प्रत्यक्ष रूप से ध्वनि का खण्डन नही किया है, किन्तु वक्रोक्ति का जो स्वरूप स्पष्ट किया है, उसका ध्वनि स्वरूप से साम्य प्रतीत होता है। इसके विपरीत महिमभट्ट ने प्रत्यक्ष रूप से ध्वनि स्वरूप का खण्डन किया है। महिमभट्ट ने अपने ग्रन्थ व्यक्ति विवेक के प्रारम्भ में ही ध्वनिकार कृत ध्वनि के लक्षण की विस्तृत मीमांसा करते हुए उसमें भाषा और भाव सम्बन्धी दस ऐसे दोषों की उद्‌भावना की है, जो दुष्परिहार्य है। कुन्तक ने काव्य के सूक्ष्मातिसूक्ष्म अवयव से लेकर व्यापक से अव्यापक सहृदयाह्लादकारी रूप का समावेश वक्रोक्ती में कर लिया है। जबकी महिमभट्ट ने ध्वनिकाव्य के भेदों की अनुमितिपरक व्याख्या करते हुए गुणीभूत व्यङ्ग्य और चित्रकाव्य की अनुपन्नता सिद्ध की है। अस्तु कुन्तक और महिमभट्ट दोनों ही ध्वनिविरोधी आचार्य है किन्तु इनके ध्वनिविरोध मे भिन्नता है। इस शोधपत्र का मुख्य उद्देश्य है कि इन दोनों ध्वनिविरोधियों का तुलनात्मकविवेचन करना।

## CS - 148

# हरविजयमहाकाव्य : प्रासंगिक परिदृश्य

*डॉ. रेनू शुक्ला, प्रतापगड*

संस्कृत वाङ्मय का ५० सर्गों का विशालतम हरविजय महाकाव्य अद्यापि विश्व विश्रुत है। ग्रन्थान्तर्गत उल्लिखित परोक्षापरोक्ष तथ्य आज की भीषणतम सामाजिक विभीषिकाओं के अन्तर्गत अपनी कीर्ति ध्वजा को उद्वेलित कर रहे है। जिससे सम्पूर्ण महाकाव्य महाकवि राजानक रत्नाकर के अपार वैदुष्य के निनाद से निनादित है। जहाँ तंक महाकाव्य की सांस्कृतिक समीक्षा का प्रसंग है यह शैव परम्परा का महाकाव्य अनेक विधाओं से विश्व को नूतन गूढ्व तथ्यों से अवगत करता है तथा भारतीय मनीषा की देदीप्यमान एवं आकर्षक मंजूषा को विश्वपटल पर चिन्हित करता है। आश्रम व्यवस्था, वर्णव्यवस्था, षोडष संस्कार सुगठित समाज, आध्यात्मिक ज्ञान, बृहत चिन्तन प्रभृति क्षेत्रों में महाकवि राजानक का वर्णन अद्‌भुत है। हरविजय महाकाव्य का प्रत्येक पात्र अपने कार्यों-कर्तव्यों से जगत् को नूतन शिक्षा पद्धति का परिज्ञान करता है।

## CS - 149

# महाकवि भवभूति पर वैदिक चिन्तन का प्रभाव

*दीप्ति कुमारी, अलीगढ़*

महाकवि भवभूति संस्कृत साहित्य जगत् के मूर्धन्य एवं पांक्तेय महाकवि है प्रयोगधर्मी समीक्षकों ने तो उन्हें कालीदास से वरेण्य स्वीकार किया है- 'कवयः कालिदासाद्याः भवभूतिर्महाकविः' लौकिक साहित्य उपजीव्यत्व के हित वैदिक चिन्तन का ऋणी रहा है। लौकिक संस्कृत साहित्य की परम्परा को अक्षुण्ण बनाने में जिन कवि या साहित्यकारों ने अप्रतिम योगदान दिया है उनमें भवभूति का नाम अग्रगण्य है। उनके समग्र नाट्य साहित्य में वैदिक चिन्तन की झलक सुस्पष्ट दिखायी देती है। रुपकत्रय की प्रस्तावना में वे स्वयं को श्रोत्रियपुत्र, पवित्र, पावन, ब्राह्मण, धर्मज्ञ, ऋत्विज आदि शब्दों से सम्बोधित करते है। जिससे वैदिक प्रभाव प्रर्यालोचनीय है।

## CS - 150

# जयशेखरसूरिविरचित जैनकुमारसम्भव तथा कालिदास विरचित कुमारसम्भव - तुलनात्मक समीक्षा

*डॉ. नीलमरानी श्रीवास्तव, चारबाग, लखनऊ*

वाल्मीकि व्यास कालिदास प्रभृति महाकवियों का प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष प्रभाव परवर्ती कवियों की कृतियों मे बहुधा परिलक्षित होता है। इन कवियों से प्रभावित होकर जैन कवियों ने भी नानाविध रचनाएँ की हैं। संस्कृत पुराण का अनुसरण करके जैन पुराणों का रचना की गयी है, यह तो सभी संस्कृतज्ञों को विदित ही है। जैन कवि जयशेखर सूरि ने कालिदास रचित कुमारसम्भव का अनुसरण करके एक जैन कुमारसम्भव की रचना की है जो अति प्रसिद्ध नही है। अतः इस महाकाव्य का अध्ययन अपेक्षित है। कालिदास कृत कुमारसम्भव की शैली में जयशेखर सूरि ने एक रोचक, सरस और पाण्डित्य पूर्ण महाकाव्य की रचना की है। जिस प्रकार कुमार कार्तिकेय के जन्म की कथा को लेकर कुमारसम्भव की रचना की गयी है उसी प्रकार कुमार भरत के जन्म की कथा को आश्रय मानकर जौनकुमारसम्भव की रना की गयी है। कथावस्तु और रस की दृष्टि से तो दोनों महाकाव्यों मे साम्य है ही, नायकी दृष्टि से भी दोनों में पर्याप्त साम्य उपलब्ध होता है। भगवान शङ्कर ने पार्वती की कठोर तपस्या के पश्चात् उन्हें पत्नी रूप मे स्वीकार किया था। इस कार्य मे देवताओं की प्रमुख भूमिका थी जिनकी प्रेरणा से ही कामदेव ने भगवान शङ्कर को प्रभावित करके उन्हें पार्वती की ओर आकृष्ट किया था। जैनकुमारसम्भव में भी ऋषभदेव का विवाह की प्रेरणा देवराज इन्द्र से प्राप्त होती है। जिस प्रकार अष्ट सर्गात्मक कुमारसम्भव की कथा भगवान शङ्कर और पार्वती के विवाह केसाथ ही समाप्त हो जाती है, उसी प्रकार एकादश सर्गात्मक जैनकुमारसम्भव भी सुमङ्गला और सुनन्दा के साथ ऋषभ देव के विवाह और सुमङ्गला के गर्भाधान के साथ समाप्त हो जाता

है। दोनों ही महाकाव्यों के नायक धीरोदात्त है और दोनों में ही अङ्गिरस शृङ्गार है। दोनों ही ग्रन्थों का प्ररम्भ पारम्परिक मङ्गलाचरण के रूप में नही हुआ है। महाकवि कालिदास ने देवतात्मा हिमालय के वर्णन से महाकाव्य का प्रारम्भ किया है तो जयशेखरसूरि ने अपने महाकाव्य के आरम्भ में कोसलपुरी का स्मरण किया है।

## CS - 151

## Administrative Circle of Kings as observed in the Pancatantra and its Implication in the present day

***Dr. Sarat Ch. Parida, Orissa***

Pancatantra is a remarkable work in the domain of Sanskrit Fable and Niti Literature. Though it was written in 2nd century B.C (Hertel) its popularity is so wide thoughout the world that it has been translated into fifty languages, three-fourth of these being non-Indian languages. Two hundred versions of this work are still available. Visnuserman, the author of Pancatantra was a Brahmin, a teacher and above all an erudite scholar. Pancatntra is Niti-sastra text (नीतिशास्त्रंश्रृणोतिच....Kathamukha V-7A) It shows its connection with important branches of study which deals with action in practical politics and the conduct of the ordinary affairs of everyday life. Pancatantra has definite influence of Dharma Sastra, the code of morals. The characters in the fables depict cleaverness and political wisdom but the principal aim is to establish a principle of morality. In the present paper, an effort has been made to analyse the political and administrative circle of the then kings which have a close resemblance to modern administrative set up after a gap of twenty centuries. Pancatantra, thus provides a comprehensive framework for value-based management. A sincere pursuit of these guidelines not only helps in making organizations more ethical, moral and socially responsible, but also in the long term, in establishing a just, moral and peaceful society.

## CS - 152

## Principles of Management-with reference to "Ksemendra"

***G. Venkataraman, Chennai***

It is said the universe is made up of "Panca bhutam" viz, five elements-Land, Water, Fire, Space and Earth. In business world, Land, Labour, Capital and Entrepreneurship are the four important factors for the successful running of an enterprise. Amongst the four, Labour and Entrepreneurship are more important. The modern principles of management with special reference to Labour/ Entrepreneurship is well dealt by Ksemendra the gifted author from Kashmir of the 11th century He has dealt in detail, the servant, served and service in his "Sevya Sevakopadesa", a small text of 61 verse. Ksemendra has to his credit many Maha/laghu Kavyas. The advantage of good labour/ management with reference to Ksemendra is given in this study.

## CS - 153

## कथासरित्सागरस्य अमृतोक्तीनामुपादेयता

***डा.वसन्तकुमार मिश्रः, ओडिशा***

आधुनिकसमाजः पथभ्रष्टः। यत्र मानवः केवलं स्वार्थं समीहते आत्मनः स्थितिं विस्मत्य परस्वहरणे मनः सन्दधते, जीवजीवनहरणे सुखं कामयते। एतन्निवारयितुं कथासाहित्यस्य प्रयोजनीयता अनुभूयते। एतत्तु सत्यं यत् संस्कृतसाहित्ये संचारितानि कथाकाव्यानि न केवलं मानोरञ्जनार्थमुपात्तानि, अपि तु कथाच्छलेन

नीतयः समुपदिश्य मानवे पशुप्रवृत्तीः निराकृत्य मानवीयगुणोद्रेकानि भवन्ति। सन्दर्भेऽस्मिन् कथासरित्सागरः दिङ्मात्रं चर्च्यते। एकादशशताब्द्याविर्बभूव काश्मीर -कविः सोमदेवभट्टः। तद्विरचितः कथासरित्सागरः पैशाचीभाषया लिखितायाः बृहत्कथायाः संस्कृतेन कृतः अनुवादग्रन्थः। तदुक्तं कविना-

बृहत्कथायाः सारस्य संग्रहं रचयाम्यहम्।

..........................

यथामूलं तथैवैतन्नममानागप्यतिक्रमः।

ग्रन्थविस्तरसंक्षेपमात्रं बाषा च भिद्यते।।

एवं सति ग्रन्थोऽयं कथासाहित्यजगति लोककथानीतिकथयोः संयोजनव्याख्या प्रामुख्यं भजते। कथासरित्सागरे विद्यमानाः सरित्सदृश्यः कथाः सम्मिल्य सागरसमं ग्रन्थरत्नं पुष्णन्ति। विशिष्य सागरात् उद्भूतममृतं निपीय तथा देवाः अमराः, कथासरित्सागरे स्थिताः अमृतसमाः सूक्तीः आस्वाद्य सत्कर्मणि रताः मानवाः तथा यशस्विनः भवन्ति। कानिचन उदाहरणानि ग्रन्थादत्र परिशील्यन्ते, येषामाचरणेन नवीने महदुपकारः सञ्जायते।

## CS - 154

# काव्यलक्षणपरिष्कारे रसचन्द्रिकायाः वैशिष्ट्यम्

*डा. रामकुमार शर्मा, जयपुरम्, राजस्थानम्*

रसचन्द्रिका दर्शनारण्यस्वच्छन्दसंचारिकेसरिणा श्रीमता केदानराथ ओझा महाभागेन रचिता विहितमूलरहस्यप्रकाशा क्वचित् खण्डितनागेशमर्मप्रकाशा मण्डितसिद्धान्ता कृतनैकविरधिटीकाकारमतान्ता प्रसाधितसुधीस्वान्ता प्रकाशितनवनीत -राद्धन्ता कृतानेकपरिष्कारा साधारा रसगङ्गाधरस्य सार्थाभिधाना टीका। अस्या रसगङ्गाधरोक्ततत्त्वपरिष्कारो यद् वैशिष्ट्यं तदिह समाने प्रदर्श्यते।

१. काव्यलक्षणमण्डनम्

२. नागेशादिमतखण्डनम्

३. शब्दरूपस्य काव्यस्य शब्दार्थौ शरीरम्

४. काव्यलक्षणस्य द्वितीये परिष्कारोऽवच्छेदकरहस्योद्घाटनम्

५. तृतीये परिष्कारो संशोधनम्

६. त्रयोदशानां तार्किकमनोरमाणां परिष्काराणां प्रदर्शनम्।।

## CS - 155

# कविकण्ठाभरणे कविशिक्षा

*डा. मधुबाला सिंहा, पटना*

महाकविक्षेमेन्द्रः(९९०-१०७०) कविरूपेण विपुलं काव्यसाहित्यं लक्षाधिकश्लोक -परिमितं रचयित्वा स्वकीयस्य उपनाम्ने व्यासदासस्यान्वर्थताम् असीषधत्। कविकण्ठाभरणनामकः क्षेमेन्द्रकृतो ग्रन्थः शुद्धः कविशिक्षाविषयकः। कवीनां प्रशिक्षणं पुराकाले आवश्यकमासीत्। ग्रन्थोऽयं प्रारम्भिकशिशिक्षूणां कवीनां कृते सुलभं सहजं ग्रन्थरूपमास्ते। अकवेः कवित्वशक्तिलाभाय विविधोपायाः प्रकल्पिताः दिव्यः प्रयत्नः पौरुषः प्रयत्नश्च। क्षेमेन्द्रः दिव्यप्रयत्नं वर्णयन् तान्त्रिकं प्रयोगं निरूपयति। सरस्वत्याः पूजनमेव तस्य प्रयत्नस्य

बाह्यरूपम्। पौरुषः प्रयत्नस्तु सर्वदैव स्वीकृतः। पौरुषप्रयत्नविषये क्षेमेन्द्रः शिष्याणां भेदत्रयं करोति अल्पप्रयत्नसाध्यः कृच्छ्रासाध्यः असाध्यश्चेति। ग्रन्थेऽस्मिन् कवेः प्रकाराः वस्तुतः कवित्वशिक्षायाः सोपानरूपाः निरूपिताः। कवेः प्रशिक्षणकार्यक्रमाऽपि एकविंशतिपद्यैः प्रतिपादितः। प्रशिक्षणक्रमे कलाकौशलस्य निरीक्षणं, युद्धानां अवलोकनम्, अरण्यसमुद्रपर्वतादीनां स्थलानां निरीक्षणं चानिवार्यतया कविना कर्तव्यम्। दिनचर्य रात्रचर्या च कवेः महत्वपूर्णा भवति अन्यथा अनियतजीविनः कविः अल्पायुरेव स्यात्। कविना ज्योतिषशास्त्रीयं ज्ञानं सम्पाद्य ऋतुपरिचयं करणीयः. स यथासाध्यं त्रिविधभाषाकुशलः स्यात्। कविः श्रोतारं प्रति स्नेहवृत्तिं धारयित्वा स्वरचनायाः व्याख्याने सदा तत्परः स्यात् यतः व्याख्यां विना काव्यस्य प्रसारो न भवति। समयानुकूलं काव्यपाठं कुर्यात्। परेषां कवीनां सूक्तीनां सङ्कलनं कुर्यात्। परकृतस्य स्वकाव्यसमालोचनस्य सहिष्णुतामपि कविगुणः वर्तते तदर्थं कविः निरन्तरं गाम्भीर्येण निर्विकारत्वेन वर्तेत। कवयश्च अविकत्थनाः भवेयुः दैन्यं च न धारयोयुः। परेषामपि अपूर्णानां काव्यानां परिपूरणं कुर्युः। अनेन प्रकरणेन कविः प्रातःकाले प्रतिभाप्रकर्षसमये रविरिव सर्वं नवनवं करोति। इत्थं क्षेमेन्द्रस्य शिक्षकरूपं प्रतिपदं कविकण्ठाभरणे दृश्यते। निर्गुणोऽपि शिष्यः कथं कवित्वं प्रति अभिनिवेशी क्रियत तस्य सर्वा प्रस्तुतिः।

## CS - 156
## श्रीहर्षस्य पाण्डित्यं नैषधीयचरिते

*पण्डितप्रतापचन्द्र शतपथी, ब्रह्मपुरम्, ओडिशा*

श्रीहर्षः स्वयं वदति यः कान्यकुब्जरस्य सभापण्डितः आसीत्। अतः श्रीहर्षः द्वादशशताब्द्याः उत्तरार्धेन विद्यमान आसीत्। श्रीहर्षः तस्य काव्ये स्वस्य वैयक्तिकं परिचयं प्रददाति। सः हीरः तथा मामल्यदेव्याः पुत्र आसीत्।

श्रीहर्षं कविराजराजिमकुटालङ्कारहरेः सुतम्।
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयम् मामल्लदेवी च यम्।।

न्यायकुसुमाञ्जलेः प्रसिद्धलेखकेन नैय्यायिकेन उदयनाचार्येण सह श्रीहर्षस्य पितुः श्रीहरिः शास्त्रार्थमवदत्। तत्र श्रीहीरः परास्तोऽभवत्। अत्र पराजये लज्जितः सन् हीरः प्राणान् त्यक्तवान्। एवं मृत्युसमये पुत्रं श्रीहर्षमवदत्। सः तस्य शतं पराजित्य प्रनिशोधं नेष्यति।।

## CS - 157
## जलसंस्कृतिः रघुवंशमाधारीकृत्य पठनम्

*श्रीलता के.टि. कन्नूर, केरला*

पञ्चभूतानां संयोगादेव जन्तुलोकानां शशी निर्मीयते। पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशाः पञ्चभूताः। शरीरस्थान् प्राणान् संरक्षितुमपि पञ्चभूतानामावश्यकतास्ति। तेषु पञ्चभूतेषु जलमेवात्यधिकं प्राधानम्। भारतीयैः जलं जीवनमिति व्यवह्रियते। जलं विना जीवितुं न शक्यते तेनैव तत् जीवनमभवत्। वेदग्रन्थेष्वपि जलस्य सुप्रधानं स्थानमदीयत। न तु केवलं वेदग्रन्थेषु कालिदासकृतिष्वपि जलसौन्दर्यं जलप्राधान्यं च द्रष्टुमस्माभिः शक्यते। नदीसमुद्रद्वारा तेन महाकविना प्रदर्शितं जलवैविध्यं जलसौन्दर्यञ्चावगन्तुं रघुवंशमहाकाव्यं सहायकं भविष्यति।

## CS - 158

# साहित्यकल्पवल्लीग्रन्थस्य सूक्ष्मपरिचयः

*ए.चन्द्रज्योती, तिरुपति*

संस्कृतसाहित्यवाङ्मये रसध्वनिगुणालङ्कारविवरणग्रन्थाः बहवः सन्ति। तेषु अन्यतमः गजपतिपुरुषोत्तमदेवस्य आस्थानपण्डितेन शठमर्षणगोत्रीयेण अनन्तगुरुणा विरचितः साहित्य -कल्पवल्लीग्रन्थः। अष्टगुच्छात्मकोऽयं ग्रन्थः। अस्मिन् ग्रन्थे काव्यमीमांसाशास्त्रस्य समर्थनं प्रथमे गुच्छे अभ्यवर्णि। द्वितीये गुच्छे रसस्वरूपं न्यरूपि। तृतीये काव्यस्वरूपं तदङ्गतया शब्दार्थतद्वृत्तिः। चिन्ता च प्रादर्शिषाताम् । चतुर्थे गुच्छे ध्वनिभेदनिरूपणमकारि। पञ्चमे गुच्छे गुणीभूतव्यङ्ग्यं निरूपितम्। षष्ठे गुच्छे गुणदोषौ निरूपितौ। सप्तमे गुच्छे शब्दालङ्काराः निरूपिताः। अष्ठमे गुच्छे अर्थालङ्कराः विलिखिताः इति ज्ञायते।

## CS - 159

# चम्पूकाव्येषु दत्तात्रेयचम्पूः

*डा. श्रीनिवासशर्मा यडवल्लि, तिरुपतिः*

**अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः ।**

**यथाऽस्मै रोचते विश्वं तथेदं परिवर्तते ।।** (ध्व.आ. तृ. पृ. ४९८.)

इति आनन्दवर्धनस्य उक्त्यनुसारेण काव्यजगति प्रजापतिः कविरेव इत्यत्र नास्ति संशयलेशोऽपि। कविः स्वकीयकाल्पनिकशक्त्या यथा वस्तुतत्वं प्रतिपादयितुम् इच्छति तथैव प्रस्तौतुं प्रभवति। अत एव ब्रह्मणः सृष्टेरपेक्षया कविसृष्टेः महत्त्वं वाचामगोचरं, नवरसरुचिरा। कवेः कर्म काव्यम् इति लक्षणं सुप्रसिद्धम्। गद्यपद्योभयस्वरूपं काव्यं चम्पूसंज्ञकम्। चम्पूकाव्ये सामन्यकथनं तु गद्येनैव निगद्यते। किन्तु विशेषकथनाय पद्यमाश्रियते । काव्यप्रकारोऽयं बहुशः प्रचलितः सम्मानिता दृश्यते विद्वत्समाजे। प्रथमं चम्पूपदव्युत्पत्तिरावश्यकी। चपि धातोः ऊप्रत्ययः चम्पयति चम्पति इति, मोदं या ददाति सा चम्पूः। चपि इत्युक्ते 'गमन-ज्ञान-प्राप्ति-मोक्ष' इत्यादिषु अर्थेषु दृश्यते। हरिदासजी भट्टाचार्यस्य व्याख्यायां 'चमत्कृत्य पुनाति सहृदयान् विस्मृत्य प्रसादयति इति चम्पूः' इति निरूपितम्।

## CS - 160

# आधुनिक वैज्ञानिक युग के लिए उपयोग - 'किरातार्जुनीयम् महाकाव्य के पर्यावरणीय सन्देश'

*डॉ. शिवा, प्रतापगढ़*

परिअआवरण उ पर्यावरण। चतुर्दिक आच्छादित वायुमण्डलीय आकाश पर्यावरण कहलाता है। जिसमें ब्राह्मी सृष्टि की समस्त कृतियाँ समाहित हैं। सन्तुलित पर्यावरण ही जीव मात्र को सम्यक् रूपेण विकसित कर लक्ष्य प्राप्ति के योग संस्थापित करता है। महाकवि भारावि प्रणीत किरातार्जुनीयम् महाकाव्य १८ सर्गा में वर्णित है। प्राकृतिक सुरम्यता और शुद्ध पयावरणीय चेतना को जाग्रत करने में पूर्णतया समर्थ

है, क्योंकि किरातार्जुनीयम् का प्रारम्भ ही द्वैतवन से ही होता है। जीवामात्र के लिए शुद्ध वायु की महती आवश्यकता होती है, और जब वाय के स्रोत ही मनुष्य नष्ट करने लगे तो किरातार्जुनीयम् की प्राकृतिक समृद्धता का अनुपालन करना चाहिए। अर्जुन कठिन तप हेतु इन्द्रकील पर्वत की ओर अग्रसर होते हैं। वहाँ की प्राकृतिक सुषमा चित्ताह्लादक ही है। महाकाव्य में यदि किसी के शारीरिक सौष्ठव का भी वर्णन किया गया तो प्रकृति को ही आधार बनाया गया। द्रष्टव्य है इन्हीं भावों से ओत-प्रोत भाव-सरणि।

## CS - 161
## नैषध महाकाव्य में पर्यावरण अनुशीलन

*ओङ्कारेश्वर उपाध्याय, वाराणसी*

'परितः आवर्तते येन इति पर्यावरणम्' अर्थात् चारों ओर से जो हमें आवृत या घेरे हुये हैं, इसे ही हम प्रकृति कहते है, जो सर्वव्यापी है। सम्पूर्ण सृष्टि पंच महाभूतों अर्थात् पंच तत्वों से निर्मित है। अग्नि, जल, वायु, पृथ्वी और आकाश ही पंचतत्व हैं, जो किसी न कीसी रूप में जीवन का निर्माण करते है, उसे पोषण देते है। इस प्रकार पांचों तत्वों का सम्मिलित नाम ही पर्यावरण या प्रकृति है। संस्कृत के महाकाव्यों में पर्यावरण का आदर्श वर्णित है। यद्यपि पुराणों एवं अन्य ग्रन्थों में पर्यावरण का स्वरूप निर्दिष्ट है, किन्तु महाकाव्यों में एवं नाटकों में इसकी जो रमणीयता शुचिता वर्णित है, वह अद्वितीय है। महाकवियों ने प्रकृति को आलम्बन एवं उद्दीपन दोनों रूप में वर्णित किया है।

## CS - 162
## संस्कृत काव्यों में वात्सल्य रस

*संयोगिता, लखनऊ*

वात्सल्य एक ऐसा रस है जो संस्कृत काव्यों में प्रचुर मात्रा में उपलब्ध होता है, जब स्नेह स्थायीभाव विभाव, अनुभाव तथा व्यभिचारी भावों के संयोग से रस रूप में परिणत होता है तब वात्सल्य रस की उत्पत्ति होती है। सर्वप्रथम आदिकवि वाल्मीकि द्वारा रचित रामायण महाकाव्य में वात्सल्य रस का वर्णन प्राप्त होता है, जो कि संयोग और वियोग वात्सल्य दोनों रूपों में प्राप्त होता है। रामायण में वात्सल्य रस बालकाण्ड एवं अयोध्याकाण्ड में प्राप्त होता है। महाभारत के आदिपर्व के सभा पर्व के अन्तर्गत वात्सल्य रस का वर्णन प्राप्त होता है, जिसमें कौरवों व पाण्डवों की बाल्यावस्था से सम्बन्धित वर्णन है। श्रीमद्भागवत का दशम स्कन्ध श्रीकृष्ण की बाललीलाओं से परिपूर्ण है एवं वात्सल्य रस का वर्णन प्राप्त होता हे। कुमार संभव का ११वाँ सर्ग वात्सल्य रस से परिपूर्ण है। रघुवंश महाकाव्य में वात्सल्य रस विषयक वर्णन प्रचुर मात्रा में उपलब्ध होता है जिसके उवाच धात्र्या श्लोक को कविराज विश्वनाथ ने वात्सल्य रस के उदाहरण के रूप में प्रस्तुत किया है। महाकवि कालिदास की कृति अभिज्ञान शाकुन्तलम के चतुर्थ अङ्क में वियोग वात्सल्य रस की प्रधानता है जबकि अन्य अङ्कों में संयोग वात्सल्य रस भी दृष्टिगोचर होता है।

## CS - 163

# कालिदास एवं तुलसीदास के प्रयुक्त कुछ उपमाओं के एक तुलनात्मक अध्ययन

*हिरिहरकृपालु पाण्डेय, राँची*

प्रस्तुत शोधपत्र कालिकास के काव्यों में प्रयुक्त कुछ उपमाओं तथा तुलसीदास के रामचरित मानस में प्रयुक्त कुछ उपमाओं के तुलनात्मक एक अध्ययन किया गया है। ईसा पूर्व प्रथम शताब्दी में कालिदास का जन्म हुआ था तथा तुलसीदास सोलहवीं शताब्दी के थे। कालिदास ने अपने रघुवंश महाकाव्य में राजा दिलीप की गोसेवा (नन्दिनी सेवा) वर्णन के कर्म में लिखा है, **दिनक्षपा मध्यगतेव सन्ध्या**(रघु.महा.२.२०) जब सन्ध्या वेला में गाय नन्दिनी के चराकर राजा दिलीप गुरु वशिष्ठ के आश्रम की ओर लौटते थे, तो नगरसीमा पर उनकी पत्नी सुदक्षिणा आरती कि थाल लेकर नन्दिनी की आरती उतारती थी, फिर आगे-आगे राजा दिलीप सन्ध्या प्रतीक ननन्दिनी और क्षपा(रात) की प्रतीक सुदक्षिणा को कहा गया है, अर्थात् दिन और रात के बीच जैसे सन्ध्या शोभती है उसी प्रकार राजा और सुदक्षिणा के बीच नन्दिनी शोभती थी।।

## CS - 164

# महाकवि मङ्खककृत श्रीकण्ठचरितम्

*श्रीमति मिथिलेश राँय, बल्लिया*

महाकवि मङ्खक् काश्मीर नरेश जयसिंह (११२७-११४९) के है। इस ग्रन्थ श्रीकण्ठचरितम् की रचना भी इसी समय हुई। राजानक मङ्खक कृत अभिधान ग्रन्थ 'मङ्खक कोश' एक अन्य प्रसिद्ध रचना है जो काश्मीर में ही उपलब्ध है। कल्हण की राजतरङ्गिणी नामक ऐतिहासिक रचना भी इसी समय लिखी गई। मङ्खक के गुरु रुय्यक १२ शताब्द थें जिन्होंने अनेक ग्रन्थों की रचना की। 'अलङ्कारसर्वस्व' रुय्यक की प्रसिद्ध कृति है। बारहवी शताब्दी को समन्वय युग या व्यवस्था काल कहा गया है। ग्रन्थकार की जन्मभूमि काश्मीर है, जिस का वर्णन इस ग्रन्थ के तृतीयसर्ग में बहुत ही सुन्दर ढंग से किया गया है। काश्मीरी विद्वानों को राजानक की उपाधि विशेष सम्मान के रूप में दी जाती है। 'श्रीकण्ठचरितम्' काश्मीरी कवि मङ्खख की उच्चकोटी की रचना है। बारहवीं शताब्दों मे रचित इस ग्रन्थ के संस्कृत नाटिकाकार राजनक जोनराज भी काश्मीरी ही है। इस ग्रन्थंमे सजीवता एवं मौलिकता है।

सर्गबन्धो महाकाव्यं तत्रैको नायकः सुरः।
सद्वंशः क्षत्रियो वापि धीरोदात्त गुणान्वितः।।

साहित्यदर्पण के इस श्लोक के अनुसार महाकाव्य के गुणों से युक्त २५ सर्गात्मक यह काव्य त्रिपुरासुर संसार की मुख्य कथा से युक्त है। जिसका उपजीव्य शिवपुराण रुद्रसंहिता है। इसमें विविध द्वन्दों एवं अलङ्कारों का भरपूर प्रयोग किया गया है। शृङ्गार एवं करुण आदि सहायक रसों के साथ वीररस प्रधान है। इसमें कुल श्लोकों की संख्या १६४९ है।

## CS - 165

# अभिज्ञान शाकुन्तलम् और उत्तररामचरितम् के सन्दर्भ में कालिदास और भवभूति का तुलनात्मक अध्ययन

*यश्वन्तमहाले, गुजरात*

महाकवि कालिदास संस्कृत कविता कामिनी के विलास और महाकवि भवभूति कविता वनिता की विभूति हैं। यदि भवभूति के विषय में 'उत्तररामचरिते भवभूतिर्विशिष्यते' वाली उक्ति प्रसिद्ध है, तो कालिदास के विषय में 'कालिदासस्य सर्वस्वमभिज्ञानशाकुन्तलम्' भी उचित है। यदि कालिदास अपनी ललित कला कलित काव्य प्रतिभा से प्रख्यात हैं, तो महाकवि भवभूति प्रौढ़ पाण्डित्यपूर्ण काव्य मार्ग की दृष्टि से विख्यात हैं। यहाँ पर प्रश्न उठना स्वाभाविक हैं कि कालिदास और भवभूति में कौन श्रेष्ठ है? इस प्रश्न के समाधान में अनेक विद्वान प्रयासरत रहे हैं। विद्वानों ने कतिपय विशिष्ट क्षेत्रों को लेकर दोनों महाकवियों की अल्पाधिक प्रशंसा की है। परिणामस्वरुप उक्तप्रश्न और विवादास्पद हो गया है। जहाँ भवभूति के समर्थक उनकी प्रशंसा करते हुए नहीं अघाते। यदि एक ओर 'काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला' इस प्रकार महाकवि कालिदास की प्रशस्ति की गई है, तो दूसरी ओर 'कवयः कालिदासाद्याः भवभूतिर्महाकविः' कहकर भवभूति को सर्वोच्च स्थान पर बिठा दिया गया है। इस प्रकार अनेक उक्तियों के द्वारा उभयपक्षीय विद्वान कालिदास और भवभूति की प्रशंसा करते हुए नहीं थकते। वस्तुतः दोनों हीं महाकवि अपने अपने क्षेत्र में अद्वितीय तथा निरुपमेय हैं।

## CS - 166

# कविकर्णपूर विरचित अलंकारकौस्तुभ में गुणविवेचन

*डा. पंकज पाण्डेय, इलहाबाद*

अलंकारकौस्तुभ की प्रथमकिरण में कविकर्णपूर ने काव्यपुरुष के वर्णनप्रसंग में गुणाः माधुर्याद्याः कहते हुए गुणों की चर्चा की है। उन्होंने रस को काव्यपुरुष की आत्मा तथा शब्दार्थ को काव्यपुरुष के शरीर की संज्ञा दी है। उनका मत है कि जैसे शौर्य आदि गुण आत्मा के ही हैं, शरीर के नहीं। उसी प्रकार माधुर्य आदि गुण रस के धर्म है शरीररूप शब्दार्थ के नही।. समुचितवर्णों से गुण की अभिव्यंजना अवश्य होती है, वह लाक्षणिकप्रयोग मात्र है। अलंकारकौस्तुभ में विवेचित-माधुर्य, ओज एवं प्रसाद इन तीनों गुणों का रूप इस प्रकार है-

**माधुर्यगुण** - कविकर्णपूर का अभिमत है कि रंजकता अर्थात् आह्लादकता ही सहृदय के चित्त को द्रवीभूत करने का कारण है। यही रंजकता ही माधुर्य है। यह माधुर्यगुण सम्भोग, विप्रलम्भ, करुण तथा शान्तरस में उत्तरोत्तर उत्कृष्ट से उत्कृष्टतम होता हुआ स्थित रहता है।

**ओजगुण** - कविकर्णपूर में मतानुसार चित्त को दीप्तिप्रदान करने वाला गुण ओजगुण है। दीप्तिचित्त की उस अवस्थाविशेष का नाम है, जब रसानुभूति के समय सहृदय सामाजिक का चित्तविस्तार प्राप्त कर लेता है अर्थात् प्रज्ज्वलित हो जाता है, यह ओजगुण वीर, बीभत्स तथा रौद्ररस मे प्रमुखरूप से विद्यमान रहता है।

**प्रसादगुण** -प्रसादगुण सहृदय सामाजिक की चित्तवृत्ति के विकास का जनक है। कविकर्णपूर के अनुसार प्रसादगुण वह विशिष्ट रसधर्म है जिसके विद्यमान रहने पर गुणनिष्ठ पद्य या गद्य का अर्थ श्रवणमात्र से उसी प्रकार सहज ही प्रकट हो जाता है जैसे कस्तूरी के सौरभ से सुवासित वस्त्रों से यह कस्तूरी की गन्ध है ऐसे सहजबोध हो जाता है। उपरोक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि कर्णपूर पर मम्मट की गुण धारणा का प्रभूत प्रभाव है। गुणों के विषय निर्धारण में उन्होंने मम्मट पद्धति का ही अनुमान किया है।

## CS - 167

## A New Look into the Caturanga Passages in Harsacarita

***C. Rajendran, Calicut***

The Harsacarita of Bana Bhatta is taken by Indologists as containing the first unequivocal reference to Caturanga, the Indian prototype of modern chess. Bana Bhatta was the court poet of Emperor Harsavardhana, who ruled an empire in Northern India from Kanyakubja, the modern Kannauj in the period of AD606-647. No doubt, a slight earlier prose romance, the Vasavadatta of Subandhu, belonging to the beginning of the seventh century, contains as allusion to a game which could be arguably Caturanga, but the passage does not make any explicit reference to Caturanga or its pieces by name. In these circumstances, the references contained in Harsacarita to the game assume tremendous significance, since it is Bana who, for the first time in history, makes an explicit reference to Caturanga. It would be interesting to examine if the passage in question gives us any information about the nature and evolution of the game, which seems to be not an invention of the distant past, judging by the tone and tenure of the reference in the text. The present paper is an attempt to have a fresh look into the passages and find out their implications from the point of view of Chess history.

## CS - 168

## Urubhanga-A Complete Tragedy

***Dr. T. Devarajan, Thiruvananthapuram***

The Urubhanga of Bhasa is a complete tragedy in conformity with the western concept. It presents a series of incidents and events that rouse pity and fear which accomplish the sentiment of pathos supported by the heroic and the terrific. The action presented is serious, complete and of a certain magnitude, fully dramatic in spirit and in the medium of a grand poetic style. The drama satisfies the catharsis of such emotions through suggestive power. The tragic plot is very lively and it presents the last moments of Duryodhana of Mahabharta having a mixture of admirably good and evil character. His pride and self confidence lead him to disregard the moral law and he commits a series of tragic flaws that takes him to catastrophe. Duryodhana, an anti-hero of Mahabharata is made the hero of Urubhanga because he is a royal person of charismatic heroism and tragic flaws. But Yudhisthira of Mahabharata is a perfect hero of non-tragic flaws and so the dramatist has exempted from the role of tragic hero. The criticism that the concluding part of Urubhanga has followed the set rule and tradition of the sentiment that wonder (paryante adbhutah) is against the poetic truth and reality. The war as the setting, the plot, the tragic events and actions, the tragic flaws , the fallen hero and the sentiment of pathos supported by the terrific and the heroic, the illusion of the hero struggling for his life are all suitable for a complete tragedy within a short canvas. The full paper goes into the details of the above facts.

## CS - 169

# संस्कृतसाहित्ये विलासकाव्यपरम्परा

*अशोककुमार शतपथी, भुवनेशवरम्*

विदितचरमेतत् समेषां देवभारतीसमुपासकानां सत्साहित्यरसिकानां यत् साहित्यस्य सेवया मानवजीवनं सदानन्दमयं भवत्येव। अत एव-

संसारविषवृक्षस्य द्वे फले अमृतोपमे।
काव्यामृतरसास्वादः सङ्गतिः सज्जनै सहय इति।

काव्यामृतस्यासवादनेन पुरुषार्थचतुष्टप्राप्ति- सुखेन भवतीति असकृद् उद्घोष्यते काव्यक्रियाकल्पविद्भिः। कविराजविश्वनाथेनोक्तं यथा-

चतुर्वग्रफलप्राप्तिः सुखादल्पधियामपि।
काव्यादेव यतस्तेन तत्स्वरूपां निरूप्यते।। इति।

भामहेनोक्तं- धर्मार्थकाममोक्षाणां वैचक्षण्यं कलासु च।
करोति कीर्तिं प्रीतिं च साधुकाव्यनिषेवणम्।। इति।

अपि च सद्यः परनिर्वृतये काव्यस्य प्रयोजनता विद्यत इति मम्मटाचार्येण निगदितम्। काव्यस्य साहित्यस्य वा पठनादानन्दं कीदृशं जायते तत्र रसग्राहकाः सहृदया एव प्रमाणम। तस्मात् बहवः कवयः बहूनि काव्यानि विरच्य संस्कृतसाहित्यस्य गौरवं वर्धयन्ति। एतावत्पर्यन्तं संस्कृतसाहित्ये चरत-विजय-उदय-वध-हरण-परिणयभेदेन काव्यान्यनेकानि दृश्यन्ते। एतेषु विलासकाव्यानां सुदीर्घा सूची दृग्गोचरी भवति। तत्रापि कानिचननाटकेषु, कानिचन महाकाव्येषु कानिचन खण्डकाव्येषु अन्तर्भवन्ति। विलासमहाकाव्येषु सात्यदर्पणकारविश्वनाथकविराजस्य राघवविलासः, सप्तदश -शतकीय श्रीमधुसूदनसरस्वतिनः एकादशसर्गथितः गोपालविलासः, श्रीधरवेङ्कटेशस्य अष्टसर्गपरिमितः शाहेन्द्रविलासः, श्रीनीलकण्ठदीक्षितस्ये मुकुन्दविलासः, कमललोचनखड्गराजस्य पञ्चदशसर्गसंवलितः वज्रयुवविलासः, पुण्यकोटेः श्रीकृषणविलासश्चेति महाकाव्यानि विरचितानि सन्ति। अपि च पण्डितराज जगन्नाथस्य विलासपञ्चकम्, श्री के एस्, नागराजस्य श्रीशबरीविलासः, महामहोपाध्याय पण्डितराज के.एस्. कृष्णमूर्तिशास्त्रिणः प्रकृतिविलासः, जगन्नाथदासस्य नीलाद्रिविलासः, आचार्य रामनारायणत्रिपाठिनः ऋतुविलासः, जगदीशप्रसादसेमवालस्य हिमगिरिविलासः, श्रीकृष्णरामभट्टस्य जयपुरविलासः, विद्यानिधिश्रीबालमुकुन्दशर्मणः कलानिधिविलासः, सत्यव्रतशास्त्रिणः थाईदेशविलासश्चेति काव्यानि विलासकाव्येषु अन्तर्भवन्ति।

## CS - 170

# अनर्घराघव में सामाजिक व्यवस्था एवं स्त्रियों की स्थिति

*डा. श्वेता सिंह, जैनपुर*

अन्य कवियों की तरह कवि मुरारी ने भी अपने नाटकों में सामाजिक व्यवस्था पर विशेष ध्यान दिया हैं। इनके नाटक में वर्ण-व्यवस्था, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य एवं शूद्र तथा आश्रम-व्यवस्था, ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ एवं सन्यासाश्रम का वर्णन मिलता हैं। वर्ण-व्यवस्था में ब्राह्मण का स्थान सर्वोच्च था वह सत्त्वगुण का अधिकारी होता था, वह अपनी तपस्या के प्रभाव से मनुष्यों में सत्त्व की वृद्धि और पाप का विनाश करता

था। ब्राह्मणों के पश्चात् क्षत्रिय का स्थान महत्वपूर्ण माना जाता था, वह राजपद का अधिकारी होता था, प्रजापालन और लोकानुरञ्जन राजा का परम धर्म था। चतुर्वर्णों में वैश्य का तृतीयस्थान था, इसके पश्चात् चतुर्थ स्थान शूद्र का था।

## CS - 171

# संस्कृतसाहित्ये राष्ट्रीयता

*छगनलाल शर्मा, तिरुपतिः*

प्रस्तूयमाने संस्कृतसाहित्ये राष्ट्रीयता इति शोधपत्रेऽस्मिन् अधोलिखिताः अंशाः चर्च्यन्ते विशदयतया- १. वैदिकसाहित्यस्य प्रामुख्यम्, तत्र राष्ट्रभक्त्युत्पादकाः विविधाः विषयाः यथा- पृथिव्याः मातृत्वेन दिवः पितृत्वेन कल्पना। एतस्य प्रामाण्यत्वेन ऋग्वेदस्य अथर्ववेदस्य काठकसंहितायाश्च मन्त्राः विवृतास्सन्ति। यथा- द्यौर्मे पिता जनिता (ऋग्वेद.१.१६४.३३) द्यौर्नः पिता जनिता (अथर्ववेदः ९.१०.१२) द्यौर्मे पिता पृथ्वी मे माता (कठकसंहिता. ३७.१५.१६) २. पुराणेषु देशभक्तेः सरसं रागं श्रीवयन्तः केचन श्लोकाः राष्ट्रभक्त्युद्बोधप्रमाणत्वेन विवृतास्सन्ति। गायन्ति देवाः खलु गीतकानि..... (विष्णुपुराणम् २.३.२५) कल्पायुषां स्थानजयात् पुनर्भवात्... (भागवतपुराणम् ५.१९.२३) अहो अमीषां किमकारि शोभनम् (भागवतपुराणम् ५.१९.२१) एवं पुराणेषु विद्यमानाः राष्ट्रभक्त्युद्बोधकाः अनेके विषयाः विवृताः सन्ति। ३. संस्कृतसाहित्यकवीनां मनोहारिण्यां वाण्यां भारतवर्षस्य राष्ट्रीयतायाः अपूर्वसन्देशसमुल्लासो दृश्यत इति श्लोकादीनां प्रामाण्येन प्रदर्शितमस्ति इति।

## CS - 172

# संस्कृतसाहित्यस्य मनोवैज्ञानिकदृष्टिः

*प्रा.पराग जोशी रामटेक, नागपुर*

विश्वस्यादिमं साहित्यं वेदरूपेण देवभाषा ग्रथितं वर्तते। इयं हि गीर्वाणी ज्ञानवैभवं प्रकाशयन्ती अलंकरोति सुमनसां चेतांसि। संस्तवाङ्मयरूपी महार्णवोऽयं संधत्ते नैकानि रत्नानि तत्रैकं रत्नं प्रकर्षेण दीपयति निखिलं जगत तच्च संस्कृतसाहित्यम्। अन्यभाषाः इव न मनागपि भ्रामयति संस्कृतसाहित्यं जानन् शब्दार्थसौष्ठवजाले अपि तु विविधज्ञानदीप्त्या प्रपञ्चस्य सर्वविधज्ञानराशिं प्रस्तुतीकरोति। मनोरञ्जनपुरस्सरं विज्ञानस्य दर्शनस्य मानवतायाश्चांशान् विश्लेष्य काव्येषु उपस्थापयति संस्कृतसाहित्यम्। एतादृश ज्ञाननिधौ तत्र तत्र काव्येषु, शास्त्रेषु मनोविज्ञानस्य विषयाः प्रस्तुताः सन्ति तथा नैषधमहाकाव्ये, शकुन्तलनाटके पुनश्चालङ्कारशास्त्रविषयेषु बहवो विषयाः साक्षात् मोविज्ञानविषयैः सह साम्यं वहन्ति तस्मात् तान् मनोवैज्ञानिकांशान् अलंकारशास्त्रात् काव्येभ्यश्च संगृह्य भवतः समक्षं परिचाययितुं प्रयते। मनोविज्ञानस्य बुद्धिः, स्मृतिः, अवधारणा, पुनर्जन्म तथैव मूलप्रवृत्तयः, भावनाः एतादृशो बहवो विषयाः संस्कृतसाहित्ये निहिताः सन्ति ते विषयाः सन्दर्भपुरस्सरं प्रस्तौष्यामि।

## CS - 173

# उत्तरमेघस्य व्याकरणप्रयोगवैशिष्ट्यम्

*कु. अवन्तिकाकिशोरदेशमुखः, तिरुपतिः*

न केवलं संस्कृतसाहित्ये, अपि तु सम्पूर्णविश्वभाषासाहित्येषु कविताकामिनीकान्तः कालिदासः सुविदितः। प्रतिभाविष्कारः, रचनाकौशल्यम्, भावसौष्ठवः सरसता सम्पादनमिति एतस्य महाकवेः साहित्यवैशिष्ट्यानि। **कालिदासस्य कालनिर्णयः** - विश्वसनीय ऐतिहासिकतथयानाम् अनुपलब्धत्वात् कालिदासस्य कालविषये प्रचलिताः सन्ति बहवः मतभेदाः। विद्वज्ञ्जनाः ईसवीय पूर्वस्य प्रथमशताब्दितः पञ्चशताब्दिपर्यन्तं महाकवेरस्य कालमङ्गीकुर्वन्ति। यथा कालविषये मतभेदाः तथैव कालिदासस्य जन्मभूमिविषयेऽपि नैकाः प्रवादाः सन्ति। केचन अभ्यासकाः काश्मीरप्रदेशं कालिदासस्य जन्मभूमिरूपेण स्वीकुर्वन्ति। केचन तं वंगप्रदेशस्य, हिमवत्प्रदेशस्य वा मन्यन्ते। मेघदूतस्य रामगिरि आश्रमस्य वर्णनाधारेण बुधजनाः वैदर्भीयः इत्यपि तं कथयन्ति।

## CS - 174

# कुमार सम्भव में प्रकृति चित्रण

*उपेन्द्र कुमार सिंह, छपरा*

विश्व साहित्य क्षितिज पर जहाँ लोग शक्सपीयर को अन्तर्जगत का कवि मानते हैं वहीं कविता कामिनी के विलास कवि कुलगुरु महाकवि कालिदास के बाह्य जगत का सर्वश्रेष्ठ कवि साहित्यकार स्वीकार करते हैं। कवि का ब्राह्य जगत के चित्रण में प्राकृतिक वर्णन में जो कमनीयता-रमणीयता, सधस्नाता वनिता के समान हृदय ग्राहिता दृष्टिगोचर होती है वह अन्यत्र दुर्लभ है। कवि के प्रकृति वर्णन में इतनी सजीवता एवं रमणीयता है, इतनी भव्यता और स्वाभविकता है कि पाठक और श्रोता के मन में हठात् एक अन्य आह्लादिकता प्रस्फुटित हो जाती है। उक्तरमेघ को ही ले लीजिए-

**हस्ते लीला कमलमलके बालकुन्दानुविद्धं**
**नीता लोध्र प्रसवरजसा पाण्डुतामानने श्रीः।**
**चूडापार्शे नव कुरवकं चास कर्णे शिरीषं**
**सीमन्ते च खदुपगमजं यत्र नीपं वधूनाम्।।**

प्रस्तुत श्लोक में शकुन्तला जैसी किसी पतोवन वासिकी स्त्री का वर्णन नहीं है, अपितु धनपति कुबेर की उस अलकापुरी की यक्षिणी का वर्णन है जहाँ महापद्म आदि नवोनिधियाँ सदा निवास करती है। जहाँ की भूमि मणिमय है जहाँ गगनचुम्बी अट्टालिकाएँ हैं। जहाँ सितमणि के सोपन है, अमर प्रार्थित कऩ्याएँ है, जहाँ दिन रात मणियों से खेला करती है। इन्द्रनील के क्रीडा शिखर है इत्यादि।

## CS - 175

# THE PARIJATA HARANA - A STUDY

*Dr. Mina Hati, West- Bengal*

The Parijata-Harana of Umapati Upadhaya is a one-act Sanskrit drama on the Pauranic theme dealing with Krsna's well- known exploit of carrying off Indra's Parijat tree. The author is some times identified with Umapatidhara, the court poet of Laksanasena of Bengal of 12[th] century A.D. The peculiarity of this drama is that it is composed in three languages-Sanskrit, Prakit and Maithili- a unique combination rarely found in our ancient drama. The songs contained in this drama are in Maithili dialect. Some lyrics will be recognized as worthy specimens of this dainty poetical style.

## CS - 176

# अभिलेखों में सौन्दर्यानुभूति

*डॉ. आशा शर्मा, मध्य प्रदेश*

यह निखिल विश्व नैसर्गिक सौन्दर्य का अक्षय भण्डार है। सौन्दर्य-सृष्टा ने विश्व में ऐसे दिव्य-अलौकिक सौन्दर्य की सृष्टि की है, जिसका आभास मानव को पल-पल परिवर्तित प्रकृति वेश के रूप में प्राप्त होता चला आ रहा है। सृष्टि के इस अनन्त सौन्दर्य ने मानव-हृदय को आन्दोलित स्पन्दित किया है। परिणाम स्वरूप उसकी हृदयनिधि में अनेकानेक भाव लहरियाँ उठी है। मानव-हृदय को ये ही भा-लहरियाँ सौन्दर्यानुभूति की जननी हैं, क्योंकि सौन्दर्य-स्रष्टा को इस अपूर्व, अद्भुत एवं अनुपम रचना को देखकर ऐसा कौन होगा जो उसके प्रति आकर्षित न हो। सौन्दर्य में आकर्षण शक्ति होती है। इतना अवश्य है कि उस आकर्षण में द्रष्टा की ग्राहकता के अनुकूल मात्रा भेद रहता है। कोई सौन्दर्य का चाक्षुप-प्रत्यक्ष होते ही आत्म विस्मृत हो जाता है और कोई किंचित स्पंदन का ही अनुभव कर शान्त हो जाता है। जिस प्रकार आकर्षण में मात्रा भेद है उसी प्रकार सौन्दर्य की अनुभूति में भी मात्रा-भेद रहता है। क्योंकि सभी पदार्थ सभी व्यक्तियों को प्रत्येक समय सुन्दर प्रतीत नहीं होते। अपनी-अपनी रुचि के अनुसार प्रत्येक पदार्थ सुन्दर प्रतीत होता है।

## CS - 177

# अलंकार दर्पण समलोचना

*श्रीमती मालिनी शुक्ला, जम्मू*

काव्यशास्त्र पूर्व में अलंकारशास्त्र के नाम से भी प्रथित था, जिसका विस्तार भरतमुनि के नाट्यशास्त्र के अनन्तर संस्कृत वाङ्मय में देखने को मिलता है। काव्यशास्त्र के विस्तृत कलेवर में संस्कृत साहित्य ही नहीं, अपितु, पालि, प्राकृत, अपभ्रंश, एवं अन्य भाषाओं का भी महनीय योगदान है। अलंकार दर्पण, किसी असात कवि रचित प्राकृत भाषा को एक मात्र आलंकारिक ग्रन्थ है। सातवीं शताब्दी से दशवीं शताब्दी के मध्य रचित इस ग्रन्थ में कुल १३४ कारिकाएँ (अनुष्टुप रूप में) हैं, जिसमें कवि ने लगभग ४५ अलंकारों का विवेचन प्राकृत भाषा में किया हैं, जब कि ग्रन्थकार नें केवल ४० अलंकारों की सूचना दी

है। विषयवस्तु प्रतिपादन से यह स्पष्ट प्रतीत होता हे कि इस ग्रन्थ का रचयिता कोई जैन विद्वान् न होकर, शिवोपासक या वैदिक आचार्य ही रहा होगा।

## CS - 178

# रामायणोक्त उपदेश एवं लोककल्याण

*सतबीर सिंह, हरियाणा*

जगत की विविध भाषाओं मे जों उच्चकोटि के महाकाव्य है, उनमें वाल्मीकीय रामायण का सर्वोत्तम स्थान है। जिस आस्तिकता, धार्मिकता, प्रभुशक्ति, उदात्त एवं दिव्य भावनाओं और उच्च नैतिक आदर्शों तथा उपदेशों का वर्ण रामायण में मिलता है उसका अन्यत्र मिलना दुर्लभ है। यह पवित्रग्रन्थ प्राचीन आर्य सभ्यता एवं संस्कृति का दर्पण है। इसमें प्रदत्त उपदेश वर्तमानकालीन समाज के कल्याण में सहायक है। प्रस्तुत शोधपत्र का मुख्य उद्देश्य रामायण मे प्रमुख स्थानों पर दर्शाए गए उपदेशों का वर्णन करना है।

## CS - 179

# BASIC PRINCIPLES OF LOWER CRITICISM

*A.V. KIRAN, TIRUPATI.*

Criticism means Gunadosha vivechana **Textual criticism (lower criticism)** is a branch of literary criticism that is concerned with the identification and removal of transcription errors in the texts of manuscripts. Scribes often made errors or alterations, while copying manuscripts by hand. The ultimate objective of the textual critic's work is the production of a "critical edition" containing a text most closely approximating the original. There are three fundamental approaches to textual criticism: eclecticism, stemmatics, and copy-text editing. Techniques from the biological discipline of cladistics are currently also being used to determine the relationships between manuscripts. Lower criticism is used to describe the contrast between textual criticism and "higher" criticism, which is the endeavor to establish the authorship, date, and place of composition of the original. The textual critic's ultimate objective is the production of a "critical edition". This contains a text most closely approximating the original, which is accompanied by an apparatus criticus (or critical apparatus). Only one reading can be original, however many variant readings there may be. We can change the principles according to the nature of the text to reach our goal. As per my idea this will be Conclusion and the basic principles of Textual criticism.

## CS - 180

# सिद्धेश्वरचट्टोपाध्याय बुडोदा कृत धरित्रीपतिनिर्वाचनम् प्रहसन का एक अनुशीलन

*कु.सरोजा, राजस्थान्*

संस्कृतवाङ्मय मे नाट्यसाहित्य का वैशिष्ट्य अन्यतम है। नाट्य का प्रथमप्रयोजन रसानुभूति है परन्तु मुख्यप्रयोजन समाज में नैतिकता का संरक्षण एवं समुन्नयन करना है. नाट्य अथवा रूपक को वस्तु, नेता तथा रस के आधार पर दशरूपकों मे हास्य व्यंग्यात्मक शैली के कारण मनोरंजन के कारण प्रहसन का विशिष्ट स्थान है। यह हास्य एवं व्यंग्य के सुसमन्वय के कारण मनोरंजन के साथ साथ सामाजिक के हृदय को अन्तर तक तथा शीघ्रता से प्रभावित करता है। प्रहसन की इस सुविकसित परम्परा में बीसवीं

शताब्दी के प्रहसनों मे प्रमुख काव्यतीर्थ सिद्धेश्वरच्चट्टोपाध्याय 'बुडोदा' प्रणीत धरित्रीपतिनिर्वाचनम् प्रहसन में प्रतीकात्मक तथा हास्य- व्यङ्ग्यात्मक शैली मे प्रहसन की नायिका धरित्री के माध्यम से जगत् जननी धरती की अन्तर्मन की पीडा का अत्यन्त मार्मिक चित्रण किया गया है। धरित्रीके स्वयंवर का तृतीय बार आयोजन किया जा रहा है जिसमें पूर्वकृतायोजन सदृश ही युयुधान, लघुवंचक तथा हयंगल आदि स्वयंवरार्थी अस्त्र-शस्त्र से सुसज्जित होकर आते हैं जिनको देखकर विवाह नहीं युद्ध की प्रतीति होती है और अन्त में धरित्री कारण करने के लिए उनमें परस्पर कलह प्रारम्भ हो जाता है, जिसमें अत्यन्त हास्यास्पद स्थिति उत्पन्न होती है।

## CS - 181
## Ecology In Meghadutam

***Dr. Rabiprasad Mishra, Puri***

An intimate study of Kalidasa's Meghadutam shows the poet's basic business is to elaborate the relationship between Nature and man, Prakrti and Purusa, the creation and the creator. Kalidasa is a great worshipper of Nature. He gives a picturesque view of the elements of Nature. He specializes in observing both the internal and external form of Nature. In *Meghadutam,* he can be seen as a seer, a writer, a philosopher, a yogin and above all, as an ecologist. The simple analysis of this Kavya points to our poet's complete knowledge of Nature and of human unity including those of beasts and birds. Interdependence of flora and fauna is beautifully analysed in his Kavya. Like man, the trees and flowers, the animals and birds are conscious of a personal life and demand that their dignity and worth should be recognized by man. There is a great natural base behind the composition of *Meghadutam.* The Kernel of its art is Nature. The poet of Nature has visualized the sorrowful experiences of man in the beauty of Nature and has also tied the perpetual sorrows of man with that of the unending form of Nature. The poet has joined human being and Nature in a new and original style. He has painted the unification of human-life and Nature-life as a necessity and as a form of pleasure and liberation from sorrow.

## CS - 182
## वैष्णवसाहित्ये कविकर्णपुरस्य अवदानम्

***डा. अनिता वन्द्योपाध्याय, कोलकत्ता***

चैतन्योत्तरयुगे वङ्गदेशे वैष्णवसमाजे संस्कृतशास्त्रचर्चायाः प्रसारः परिलक्ष्यते, यद्यपि श्रीचैतन्यः व्याकरणशास्त्रस्याध्यापकः आसीत् तथापि तस्य प्रभावः काव्य-नाटक-स्तोत्र-चम्पू-अलंकारशास्त्रादिषु च व्यापकः आसीत्। चैतन्यः यदा नीलाचले निवसति तदा गौडीयभक्तजनाः रथयात्राकाले दलवद्धरूपेण चिन्मयविग्रहस्य दर्शनार्थं तत्र गच्छन्ति। एकदाकाचरापाण्डा निवासी शिवानन्दसेनः तत्र गतवान् तदा चैतन्यः तस्य अजातस्य पुत्रस्य परमानन्देति नामकरणं कृतवान्। स एव पुरीदासः कालेन कविकर्णपुर नाम्ना ख्यातोऽभवत् बहूनि ग्रन्थानि च व्यरचयत्। कृष्णाह्निककौमुदी, आर्यशतकम्, श्रीचैतन्यचन्द्रदयनाटकम्, चैतन्यचरितामृतकाव्यम्, गौरगणोद्देशदीपिका, आनन्दबृन्दावनचम्पू, राधाकृष्णगणोद्देशदीपिका, अलंकारकौस्तुभश्च तस्य काव्यकृतयः। काव्यनाटकादीनां स्वरूपालोचनान्तरं कर्णपुरस्य अलंकारग्रन्थः कौस्तुभविषये विशेषालोचनमुपस्थापयामास। तत्र वर्णितं भक्तिरसालोचनम् अलंकारशास्त्रे नूतनत्वेनाभाति, ग्रन्थोऽयं तिराचरितधारायः भिन्नः। तत्रोद्धृतानां श्लोकानां विषयः केवलमेव राधाकृष्णाश्रयी कथा।

काव्यप्रकाशसाहित्यदर्पणादिषु यथा दृश्यकाव्यानामपि आलोचनं परिलक्ष्यते अलंकारकौस्तुभे तन्नास्ति। लौकिकरसालोचनमपि प्रत्याख्यातं तेन। तथापि भरत-मम्मट-विश्वनाथादीनां अलंकारग्रन्थेभ्य- तत्र उद्धृतिः परिलक्ष्यते। तत्रोपस्थापितानां विषयाणां यथा पर्यालोचनमुपस्थापयामास तथा वङ्गदेशे अवरकालरचिते अलंकारग्रन्थे अस्य ग्रन्थस्य प्रभावो अस्ति वा न वा तदपि विस्तृततया मूले प्रबन्धे पर्यालोचयामः।

## CS - 183
## विश्वस्य गवाक्षं संस्कृतभाषा

*डा.नित्यानन्द मिश्रः भद्रकः ओडिशा*

विश्वस्य आदिभाषा संस्कृतभाषा न केवलं मनसः भाषाभिव्यक्तं ये अन्यासां भाषणामिव भाषापदवाच्या। अधिक़न्तु विश्वहितैषिणी विबुधतोषिणी एषा संस्कृतमन्दाकिनी स्वस्याः परमपूतसुधाधारया अनादिकालात् परिवारयति अखिलं संसारम्। अतः यथार्थेन उक्तमिति एषा संस्कृतभाषा विश्वस्ममी गवाक्षरूपा अस्ति। यथा गवाक्षस्य उन्मोचनेन सुदिगन्तविस्तृता पृथिवी परिदृश्यते। अपरं च मुक्तः वायुः गृहाभ्यन्तरं प्रविश्य पबित्री करोति तथैव संस्कृतभाषायाः सेवनेन विश्वं यथा सादृश्यं भवति तथैवापि विश्वं पवित्री भूयते अनया भाषया। एतदर्थं प्राचीनकालादारभ्य महर्षयः विद्वांसः संस्कृतभाषाया- विभिन्नैः विभागैः परितोषयन्ति संसारम्।

## CS - 184
## प्रस्थान विमर्श-काव्यविलास के संदर्भ में

*प्रतिमा त्रिपाठी, लखनऊ*

आधुनिक काव्यशास्त्रीय परम्परा का प्रमुख काव्य शास्त्रीय ग्रन्थ रामदेव अथवा वामदेव चिरंजीव भट्टाचार्य कृत काव्यविलास है तथा आधुनिक काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में इसकी सर्वाधिक हस्तलिखित प्रतियां प्राप्त होने से सहज ही इसकी प्रसिद्धि का अनुमान लगाया जा सकता है। काव्यविलास अत्यन्त संक्षिप्त तथा बालबोधाय ग्रन्थ हैं जिसमें रस तथा अलंकारों पर दो भंगियों में विस्तार से लेखनी चलायी गयी है परन्तु काव्यविलासकार रस या अलंकार में किसे प्रमुख मानते हैं यह स्पष्टीकरण नहीं प्राप्त होता है बल्कि वे अतिनवीनों के मत को आधृत कर चमत्कार नामक तत्व की प्रमुखता हैं- 'विलक्षणचमत्कारकारित्वमेव काव्यत्वमामनन्ति।'परन्तु यह चमत्कार रस और अलंकार दोनों के संयोग से आता है यहां काव्यविलासकार किससे चमत्कार की प्रतीति मानते हैं यह वास्तव में शोध का विषय है तथा इस विषय में कहीं भी बाद के लेखकों द्वारा भी कोई निष्कर्ष नहीं प्राप्त होता है। प्रस्तुत शोध पत्र के द्वारा काव्यविलास में प्रस्थान विमर्श तथा किस प्रस्थान की काव्यात्म रूप में या प्रमुख रूप में मान्यता है इसका सम्यक निर्धारण काव्यविलास में प्राप्त प्रसंगों के आधार पर करने का प्रयास किया जायेगा।

## CS - 185
## देवर्षिनारदवनेचरयोर्भाषात्मकसमीक्षणम्

*शैलेश कुमार पाठकः, राँची*

किरातार्जुनीयं माघकाव्यं च विद्वत्समाजे अलकृतिवर्णनपरे द्वे महाकाव्ये विख्याते वर्तेते। भारविमाघौ महाकाव्यरचनायां भाषाप्रयोगे शब्दकोषे च सम्पन्नविद्वांसौ विख्यातौ वर्तेते। ललितशब्दविन्यासे समुचित

प्रसङ्गे भाषाप्रयोगे च इमौ पण्डितकाव्यशास्त्रज्ञौ महावैयाकरणौ भाषाशिल्पिनौ स्तः। किरातार्जुनीयमहाकाव्ये दुर्योधनस्य शासनवृत्तान्तं ज्ञातुं प्रेषितः वनेचरः दौत्यकार्यं निर्वहति। सः द्वैतवनं समागत्य युधिष्ठिरं मिलित्वा तस्य आज्ञां च प्राप्य विनम्रतापूर्वकं शत्रुदुर्योधनस्य शासनवृत्तान्तं राजनीतेः भाषया प्रस्तौति। दूतः नेत्रभूतः चरो भवति। निर्भीकता, स्पष्टवादिता तस्य प्रकृतिर्भवति। देवर्षिनारदः भागवतपुराणानुसारं चतुर्विंशतिषु भगवदवतारेषु एकः विष्णोरवतार एव। धर्मसंस्थापनं तस्य प्रकृतिः। सः निरन्तरभ्रमणशीलः सृष्टेः वृत्तान्तं सम्यक्तया जानाति। वैकुण्ठस्य द्वारपालौ जयविजयौ महाबलशालिनौ दर्पग्रस्तौ युद्धलिप्सया भगवन्तं प्रार्थितवन्तौ। नारायणेच्छया सनकादिभिः शापग्रस्तौ संजातौ। शापानुसारं तयोरन्तिमं जन्म शिशुपालदन्तवक्त्ररूपाभ्यामभवत्। शिशुपालस्य अत्याचारेण वसुन्धरा पीडिताऽभवत्।खलुप्रकृतेः शिशुपालस्य दमनाय देवर्षिनारदः वसुदेवसद्मनि द्वारिकायां समागच्छत्। सः भगवता श्रीकृष्णसमादृतेः अत्यन्तविनम्रगिरा शिशुपालस्य अत्याचारं श्रीकृष्णं निवेदयति। सः कथयति– भगवान् विष्णुरूपः सर्वज्ञः संसारस्य सर्वे वृत्तान्तं जानाति। मत्कथनं पिष्टपेषणं स्यात्। देवर्षिः वदति–

उदासितारं निगृहीतमानसैर्गृहीतमध्यात्मदृशा कञ्चन।
बहिर्विकारं प्रकृतेः पृथग्विदुः पुरातनं त्वां पुरुषं पुराविदः।। (शिशु १-३३)

भगवान् कपिलादिमहर्षिभिः भगवान् विकृतिशून्यः पुरातनपुरुषः निरूपितः। अतः विकारमयसंसारः भवतोपेक्षितः। पुरि मानवादिशरीरेषु शेते विराजते इति पुरुषः। अतः भगवान् सर्वव्यापी, सर्वसाक्षी विष्णुरुपो व्यापको वर्तते। शिशुपालस्य अत्याचारो भवता विदित एव। अत्र सांख्यशास्त्रानुसारेण श्रीकृष्णो नारदेन निरूपितः। अत्र शास्त्रीयगंभीरता विद्यते।

## CS - 186

## श्रीवेदान्तदेशिकविरचितस्य पादुकासहस्रस्तोत्रस्य वैशिष्ट्यम्

*डा. के. राजगोपालन्, तिरुपतिः*

श्रीवेदान्तदेशिकः संस्कृतसाहित्यजगति सुप्रसिद्धः कविः दार्शनिकश्च विराजते। त्रयोदशशताब्दीयः अयं महाकविः संस्कृतसाहित्ये बहूनि स्तोत्रकायानि तथा दार्शनिक तत्त्वसम्भूत -ग्रन्थान् रचयामास। भक्तिप्रबोधकस्तोत्रेषु भगवतः चरणयुग्ममुद्दिश्य 'पादुकासहस्रमिति' स्तोत्रं प्रथमं प्राधान्यं च भजते। अस्मिन् स्तोत्रे सकलानि श्रीवैष्णवसम्प्रदायतत्त्वनि अन्तनिगूह्य सहस्रपद्यानि प्रणिनाय। अत्र ग्रन्थकर्तृणाम् अयं आशयः यत् सर्वोऽपि जनः भगवतः चरणारविन्दयोः आत्मसमर्पणं कृत्वा शरणागतिं प्रार्थयति चेत् तदानीं शाश्वतम् आनन्दं लभते इति। स्तोत्रेऽस्मिन् एकादशपद्धतिपर्यन्तं कविः वाल्मीकेः स्फूर्त्या रामायणमाधारीकृत्य पद्यानि रचयामास। श्रीरामायणे प्रतिपादितं कायसौन्दर्यं विलक्षणशैल्या अस्मिन्नपि स्तोत्रे प्रस्फुटति। न केवलमेतत्, अयं महाकविः द्राविडाम्नायपारगः इत्यत्र नास्ति संशयः। अतः नम्माल्वार् दिव्यसूरिणा विरचितं द्राविडग्रन्थविषयतत्त्वमपि सम्यगत्र प्रतिपादितं वर्तते। सम्पूर्णेऽस्मिन् स्तोत्रग्रन्थे काव्यसौन्दर्यं तथैव प्रपत्तिमार्गः सम्यक् कविना निरुक्तः। अस्मिन् शोधपत्रे पादुकासहस्त्रे प्रतिपादितं श्रीवैष्णवसम्प्रदायतत्त्वं, प्रपत्तिमार्गः, रामायणकाव्यविषयानुकरणं, द्राविडाम्नायविषयविनिवेशनं इत्यादि विषयाः प्रतिपाद्यन्ते।

## CS - 187

# Greatness of Style and structure in Kadambari

*Kiran.A.U, Kerala*

In Sanskrit literature, Banabhatta holds an epitome standing especially as a peaceful prose-writer who created a unique style that many others had followed later. His date is fixed as a contemporary of Sriharshavardhana, king of Kanauj (604-647). Bana was well known as a poet of the eighth century A.D. His two well-known prose masterpieces were the Harsacarita (an Akhyayika and Kadambari a Katha). Candisataka, Sivasataka, Mukutataditaka, Sarvacaritantaka and Saradacandrika are some other contributions to the field of Sanskrit literature by him. Kadambari is a romantic story of love that transcends the bounds of mortal existence and moves through three lives till the deep and passionate love, finally attains its desired fulfillment. It is purely a fanciful love story. The heroine is a Gandharva prince named Kadambari. Unfortunately, Bana passed away before he could complete this fine novel. Later his worthy son Bhusanabhatta completed it. His prose has rhythms and is full of poetic expressions. Bana has initiated a new trend in the composition of prose literature in Sanskrit.

## CS - 188

# संस्कृत उपन्याससाहित्य कानवर्गीकरण एवं विवेचन (राजस्थान के विशेषसन्दर्भ मे)

*कु.सपना, भरतपुर*

संस्कृत गद्य साहित्य की नवीन विधा उपन्यास, आधुनिक काल की विशिष्ट देन है, जिसमें जीवन की समग्रता का चित्रण विशाल फलक पर कथात्मक रूप में किया जाता है। संस्कृत गद्य साहित्य में उपन्यास विधा का प्रादुर्भाव सन्१९०० में पं.अम्बिका दत्तव्यास विरचित शिवराजविजय उपन्यास से माना जाता है। तत्पश्चात् संस्कृत साहित्यकारों द्वारा भिन्न-भिन्न पृष्ठभूमि पर आधारित अनेक उपन्यास लिखे गये एवं लिखे जा रहे हैं। इन उपन्यासों का वर्गीकरण दो आधारों पर किया जा सकता है- प्रथमवर्ण्यविषय के आधार पर और द्वितीय मौलिक तत्त्वों के आधार पर। वर्ण्य विषय के आधार पर उपन्यासों को निम्न वर्गों मे विभाजित किया जा सक्ता है- ऐतिहासिक, सामाजिक, पौराणिक, धार्मिक, मनोवैज्ञानिक, पारिवारिक, काल्पनिक, प्रेमपरक, राजनैतिक एवं आत्मकथाशैली के उपन्यास आदि। मौलिक तत्त्वों के आधार पर उपन्यासों को निम्न प्रकार वर्गीकृत किया जा सकता है- घटना प्रधान उपन्यास, चरित्र प्रधान उपन्यास, संवादप्रधान उपन्यास, शौलीप्रधान उपन्यास, वातावरण प्रधान उपन्यास और उद्देश्यप्रधान उपन्यास आदि।

## CS - 189

# संस्कृतपत्रिकाओं में प्रकाशित नाटकेतर रूपक

*सन्तोषकुमार, भरतपुर*

संस्कृत विविध भाषाओं की जननी है। इस भाषा मे आदिकाल से ही अमूल्य वाङ्मय का निर्माण हुआ है। यह वाङ्मय विविध विधाओं से प्रचुर समृद्ध रहा है। संस्कृतसाहित्य के दृश्यकाव्य स्वरूप रूपक

सर्वाधिक रमणीय एवं आह्लाद कारक रहे हैं। भारतीय मान्यता के अनुसार ब्रह्मा ने ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, तथा अथर्ववेद के आधार पर पञ्चमवेद नाट्यवेद की रचना की-

**जग्राह पाठमृग्वेदात्सामभ्यो गीतमेव च।**

**यजुर्वेदादभिनयान् रसानथर्वणादपि।।** इति।

काव्य के पठन-पाठन से व्यक्ति आनन्द की प्राप्ति करता है, किन्तु काव्य मे भी श्रव्य की अपेक्षा दृश्यकाव्य सहृदय सामाजिक को सद्यः विगलित वेद्यान्तर और समान आनन्द की प्राप्ति मे सहायक होता है। इसका कारण स्पष्ट है कि दृश्यकाव्य मे वह उन चरित्रों और घटनाओं को प्रत्यक्षतः देख भी पाता है और सामान्यीकरण की प्रक्रिया द्वारा रसानुभूति करता है। इसी कारण संस्कृत दृश्यकाव्य प्रारम्भ से ही मेरे आकर्षण का केन्द्र रहा है और संस्कृत का विद्यार्थी होने के कारण मुझे इनके अध्ययन और दर्शन का सौभाग्य भी प्राप्त हुआ। दृश्य काव्य में अन्तर्गत समस्त रूपक एवं उपरूपक आना है। रूपकों का क्षेत्र विचित्र एवं अद्वितीय है। रूपकों की दृष्टि से संस्कृत साहित्य अधिक समुन्नत एवं समृद्ध है।

## CS - 190

## सौन्दर्यलहर्या तन्त्रशास्त्रविषयेष्वध्ययनम्

*वो.एस.आर.प्राकाश,पाण्डिछरी*

भगवान् परमकारुणिकः शंकरावतारः शंकराचार्यः सौन्दर्यलहरीं प्रणिनाय। सौन्दर्यलहरी श्लोकशतमिता देवीस्तुतियुता समयागमरहस्यगर्भिता। यन्त्रतन्त्रमन्त्रसहकृती देव्याः महिमावर्णनयुता आनन्दलहरी। उत्तरार्धे नाम उत्तरभागे देव्याः केशपादान्तमप्राकृतं सौन्दर्यवर्णनयुता सौन्दर्यलहरी। द्वयोः सम्मील्य सौन्दर्यलहरी इति वदन्ति। लहर्याः सौन्दर्यं नाम ब्रह्मणः सौन्दर्यं परा देवतायाः सौन्दर्यवर्णनं देव्याः अद्वैतस्वरूपवर्णनं तथा सौन्दर्यपवर्णनं च लभ्यते। प्रकृते इयं सौन्दर्यलहरी ग्रन्थपरिमाणदृष्ट्या अल्पापि साहित्यदृष्ट्या स्तोत्ररूपाणि तन्त्रशास्त्रसारस्वरूपाणि आत्मानंन्दलहरीमज्जनापेक्षिणां सर्वेषामत्यन्तमुपादेया। समयाख्या चन्द्रकलारूपिणी श्रीचक्रविद्याधिष्ठात्री शक्त्यात्मिका बाला त्रिपुरसुन्दरी देवी कुण्डलिनी उपासकानामभ्युदयनिःश्रेयसप्रदात्रीत्येव स्मर्यते।।

## CS - 191

## भावमाला में सांस्कृतिक पक्ष

*मनीष कुमार, मध्य प्रदेश*

पंडित मिथीलाप्रसाद त्रिपाठी विरचित भावमाला मुक्तक काव्य है। इस काव्य में लेखक ने भारत देश की संस्कृति के बारे में अपने मनोभावों को बडी मुखरता के साथ व्यक्त किया है। हमारी संस्कृति का साश्वत पक्ष प्रस्तुत करते हुये कवि उस संस्कृति में आई हुई विकृति के कारण व्यथित दिखाई देता है। उसकी यह व्यथा और भारतीय संस्कृति के प्रति आस्था भाव सम्पूर्ण ग्रंथ में पग-पग पर दृष्टिगोचर होता है। इस शोध निबन्ध में कवि का भारतीय संस्कृति के प्रति अनुराग की चर्या की गयी है।

## CS - 192

# सुरथचरित - महाकाव्यम् का दार्शनिक महत्व

*डॉ.(श्रीमती) प्रतिभा श्रीवास्तव, मध्य प्रदेश*

दर्शनिक दृष्टि से सुरथचरित - महाकाव्य संस्कृत साहित्य की एक महत्वपूर्ण रचना है। महाकवि पं, क्षेमधारी सिंह मूलतः दार्शनिक थे। पुरातन परिपाटी के अनुसार दार्शनिक पृष्ठभूमि में पुराण सम्बद्ध महाकाव्य की रचना की है। इनके महाकाव्य में देवी का माहात्म्य वर्णन, सांख्य, योग, वेदान्त, तन्त्र, शैवमत आदि का समन्वय है। चिच्छक्ति की महत्ता व्यापक रूप से प्रदर्शित होती है। कवि एक उच्च कोटि के कवि होने के साथ ही शाक्त दर्शन के प्रमुख दार्शनिक थे। शाक्तमत परमेश्वर को मातृत्व रूप में स्वीकार करता है। शक्ति की उपासना सृष्टि के आदिकाल से प्रचलित थी। सुरथचरित महाकाव्यम् के प्रथम सर्ग में कवि ने आदि शक्ति भगवती के रूप में प्रकृति की आराधना की है।

## CS - 193

# काव्य प्रयोजनः प्राचीन व अर्वाचीन दृष्टि (डा. ब्रह्मानन्द शर्मा के परिप्रेक्ष्य में साराशं)

*डॉ.डॉली जैन, टोंक*

भारतीय मनीषा जीवन की सार्थकता उसके होने में मानती है।'न प्रयोजनमनुद्दिश्य मन्दोऽ पि प्रवर्त्तते' का आभाणक इसीलिए संस्कृत में प्रचलित है। काव्य प्रयोजन के सम्बन्ध में साहित्य शास्त्रियों की मान्यताओं की न्यूनाधिक मतभेद पाया जाता है। सामान्यतः आचार्यों ने अनेक से लेकर एक तक प्रयोजन स्वीकार किए हैं। कुछ आचार्यों ने पुरुषार्थ चतुष्टय व कुछ ने मम्मट प्रतिपादित प्रयोजनषट्क को काव्य प्रयोजन के रुप में माना है। आचार्य ब्रह्मानन्द शर्मा ने काव्य प्रयोजन अनिवार्य नहीं माना है। वे कहते हैं कि कवि की सत्य में जो प्रवृत्ति होती है वही काव्य रुप में परिवर्तित हो जाती है और इसमें कोई प्रयोजन नहीं होता अपितु कवि स्वभाव ही इसे प्रवर्तित करता है। प्राचीन व आधुनिक मतों का समन्वयात्मक दृष्टिकोण प्रस्तुत करना ही इस शोधपत्र का उद्देश्य है।

## CS - 194

# प्रद्युम्नानन्दे रसपर्यालोचनम्

Patan Vali Saheb, Tirupati

दक्षिणदेशे सुप्रसिद्धदिव्यक्षेत्रं काञ्ची नगरम्। तस्य क्षेत्रस्य अत्यन्तसमीपवर्तिनि अरशाणिफालैग्रामे वेङ्कटाध्वरिः श्रीवैष्णवः वडकलैसम्प्रदायीयः आसीत्। आत्रेयगोत्रोद्भवस्य रघुनाथदीक्षितस्य सूनुः, अप्पय्यदीक्षितस्य पौत्रः च आसीत्। अनेन विश्वगुणादर्शचम्पूः, वरदाभ्युदयचम्पूः, उत्तरचम्पूः, श्रीनिवासचम्पूः इत्यादि चम्पूकाव्यानि, लक्ष्मीसहस्त्रादि स्तोत्रकाव्यानि, नाटकानि शृङ्गारदीपादिभाणग्रन्थाः सुभाषितकौस्तुभादिचाटुकाव्यानि,

यादवराघवीयसंज्ञकं द्विसन्धानकाव्यम्, दार्शनिकग्रन्थानि च बहूनि कविना विरचितानि। एतेषु अन्यतमं भवति प्रद्युम्नानन्दनाटकम् इति। श्रीमद्वेङ्टाध्वरिणो रूपकसाहित्ये ग्रन्थद्वयमेवाधुना उपलभ्यते। प्रद्युम्नानन्दनाटकम्, शृङ्गारदीपभाणः चेति। संस्कृतप्राकृतपूर्वकशब्दश्लेषयमककथा -विशेषविचित्रितमिदं प्रद्युम्नानन्दनाटकं रतिप्रद्युम्नपरिणयं प्रतिपादयति। अत्र स्थिताः षडङ्काः एकैकं एकैकरसं पुष्णातीति नातिविचित्रम्। भाषा सरलाऽपि भावो रसश्च हृद्यतामाप्नोति। अस्मिन् नाटके कविना अनेन रससन्निवेशः केन प्रकारेण विहितः इति विचार्यते।

## CS - 195
## Mayura : The Poet and his Popularity

***Deviprasad Mishra, Pondicherry***

In the field of Sanskrit literature, there are works belonging to different genres . An important genre of the lyrical literature is the sataka type consisting of erotic lyrics like Amarusataka, Srngarasataka, didactic lyrics like Nitisataka and devotional lyrics like Candisataka, Devisataka, Dayasataka, Gopalasataka, Bhaskarasataka and Suryasataka, etc. The Suryasataka which is also know as Mayurasataka is a work of Mayura, one of the popular poets. There are many authors who have mentioned about Mayura. Here is an attempt made by me to provide all the details about Mayura and his popularity. Our knowledge of the poet Mayura rests largely on legend and tradition. But it is now generally accepted that he flourished in the seventh century of our era, was one of the poets at the court of the emperor Harsa and was the contemporary in the field of literature of Bana, author of the Kadambari and of the Harsacarita.

In Suryasataka, Mayura has praised sun-god from morning till the evening. In this way he has also prayed the chariot of sun, charioteer, Asva's and Mandala. All names of Suryasahasranama appear in his text. At the end Mayura mentions that he has written this stotra for the welfare of people. Mayura is ranked very high in literary merit. It is proved by the testimony of later writers who equate him with Kalidasa, Bhavabhuti, Bana and the other names that compose the honor-roll in the history of Sanskrit Literature.

## CS - 196
## मेघदूतम् में निहित भौगोलिकतत्त्व

***विष्णुक्रान्तत्रिपाठी, इलहाबाद***

मेघदूतम् कविप्रवर कालिदास का निर्मल यशोध्वज है जो काल कराल आघातों से अप्रभावित होकर आज भी सम्पूर्ण गौरव के साथ तरङ्गायमान है। विरहविकल यक्ष-यक्षिणी की कथा का आश्रय लेकर कवि ने जिस भावना का चित्रण किया है तथा जिस रूप में किया है, वह दोनों ही जनमानस के हृदयतन्त्रि को झङ्कृत कर देते है। भावों की उत्कृष्टता, प्रेम की गरिमा, विषयानुरूप छन्दचयन, शाब्दिक उदात्तता एवं ध्वन्यात्मकता आदि सभी उत्कृष्ट विशेषताओं से संवलित यह कृति एक अन्य विशषता से भी युक्त है, वह है इसमें निहित भौगेलिक तत्त्व एवं चिन्तन। कामचारी दूत मेघके मार्ग के व्याज से कवि ने यहाँ अखण्ड

भारत की भौगोलिक तस्वीर ही साकार कर दी है। यहाँ कवि ने काव्यात्मक ढ़ंग से जिस प्रकार पर्वतश्रेणियों छोटो नदियों, नगरों, पेड-पौधों तथा वनस्पतियों के वितरणों, भारत की जलवायिक विशेषताओं तथा सांस्कृतिक क्रिया कलापों का वर्णन किया है वह उन्हें एक भौगोलिक यात्री पङि्क्त में खडा कर देता है। इस दृष्टि से यह कृति किसी भूगोलवेत्ता जिसने विभिन्न स्थलों पर जाकर भौगोलिक तत्त्वों को अन्वेषित किया हो, की पुस्तके से कहीं कमतर परिलक्षित नही होती।

## CS - 197

## Harsacarita – A Review

***Anil Narayanan, Calicut***

Harsacarita, written by Banabhatta, is a unique prose work. Although, the Vedic texts of Brahmanas, Kathasaritsagara, Pancatantra etc belong to prose literature, Harsacarita is regarded as a first attempt of its kind. In ancient Sanskrit literature, prose writing was not so common compared to poetry composition. Prose writing was considered to be one with more difficulty. The statement "gadyam Kavinam nikasam vadanti" can be shown as a proof for this. Sanskrit rhetoricians have classified prose into katha and akhyayika. The work harscarita comes under the latter. This work has been divided into eight chapters and each one is called ucchvasa. The first two ucchvasas deal with the ancestry of the author. He gives an account of his family and personal life and his first interview with king Harsa. The story of Harsa commences from the third ucchvasa.

## CS - 198

## Education in the Karpuramanjari

***Soma Roy, Kolkata***

Education has an important role in human life. An educated person is generally considered to be one who has a vast store-house of information and who has acquired a considerable amount of bookish knowledge. But this certainly is not what Education in its true sense implies. In this paper I have tried to discuss education the educational system as revealed in the Karpuramanjari. In the field of education development is the greatest word. At the time of Karpuramanjari there were two classes of educated people—i) Male and ii) Female. Vocal and instrumental music was prevalent at that time. Often, lady dancers danced with music alertness to maintain rhythm. Through education, different faculties of mankind are unfold and human society is developed, where well described by Rajasekhara in Karpuramanjari.

## CS - 199

## काव्यसृजन में शास्त्र-ज्ञान की अनिवार्यता

***कु.मनु आनन्द, राजस्थान***

'कवेरिदं कार्यं भावो वा इति काव्यम्' अर्थात् कवि के द्वारा जो कार्य सम्पन्न हो उसे काव्य कहते हैं। जब किसी कवि के हृदयगत भाव प्रस्फुटित होकर एक परिष्कृत भाषा का अवलम्बन प्राप्त कर किसी विषय-विशेष का प्रतिपादन करते हैं, तभी एक उत्तमकाव्य का सृजन होता है। किसी भी काव्य की निर्माण प्रक्रिया में शास्त्र महत्त्वपूर्ण भूमिका का निर्वाह करते हैं। शंास्त्र का सामान्य अर्थ है– शासनात् शास्त्रम् अर्थात् शासन करने वाला, उपदेश देने वाला। वेद आदि शास्त्रों के सन्दर्भ में यह अर्थ खडा उतरता है। अतः काव्यसृजन से पूर्व शास्त्रों का अध्ययन- मनन करने की महत्ता भामह से लेकर क्षेमेन्द्र तक ने प्रतिपादित की है। भामह ने शास्त्र-ज्ञान का महत्त्व प्रदर्शित करने के लिये व्याकरण शास्त्र, छन्दःशास्त्र, शब्दकोश, व्युत्पत्तिशास्त्र की गणना काव्यहेतुओं में की है– शब्दश्छन्दोऽभिद्यानार्था तो दण्डी ने श्रुत में श्रुतं च बहुनिर्मलम् वामन ने शास्त्रों को काव्यांगों में स्थान प्रदान कर कवि के लिये उसकी आवश्यकता प्रतिपादित

की है। लोको विद्या प्रकीर्णं च इति काव्यांगानि राजशेखर ने शास्त्र को दीपक का दृष्टान्त देकर उसके महत्त्व को रेखांकित किया है। शास्त्रपूर्वकत्वात् काव्यानां पूर्व शास्त्रेष्वभिनिविशेत। नह्यप्रवर्त्तिप्रदीपास्तमसि तत्त्वार्थसार्थमध्यक्षयन्ति। क्षेमेन्द्र ने शास्त्र-ज्ञान से हीन कवि की तुलना कायर व्यक्ति से करते हुये कहा है कि शास्त्रों में अच्छा ज्ञान कवि को कविसम्राट् पद की प्राप्ति करा देता है– तत्र तर्कव्याकरणभरतचाणक्य-वात्स्यायनभारतरामायण -मोक्षोपायत्मज्ञानधातुवादरत्नपरीक्षावैद्यकज्योतिषधनुर्वेदगजतुरगपुरुष-लक्षणद्यूतेन्द्रजालप्रकीर्णेषु- परिचयः कविसाम्राज्यव्यंजनः। काव्यनिर्माण से पूर्व कवि के लिये शास्त्रों के अध्ययन की अनिवार्यता को स्पष्ट करना ही प्रस्तुत शोधपत्र का उद्देश्य है।

## CS - 200

# शिशुपालवधम् में दार्शनिकसन्दर्भ

*अरुणकुमार सिंह, इलहाबाद*

शिशुपालवधम् महाकाव्य महाकवि माघ द्वारा रचित अलङ्कृत काव्य शैली की प्रमुख कृति है। महाभारतमें सभापर्व में वर्णित कथा को परिवर्तित, परिवर्धित कर महाकवि माघ ने विस्तृत कलेवर देते हुए शिशुपालवधम् में वेद, व्याकरण, राजनीति, धर्म, दर्श, अलंकार शास्त्र, संगीत शास्त्रादि विविध विषयों का पाण्डित्यपूर्ण विवेचन किया है। महाभारत पर आधृत होने के कारण शिशुपालविधम् के विषय में भी यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित् वाली कहावत चरितार्थ होता है। जहाँ तक दार्शनिक सन्दर्भों का प्रश्न है, उनका विवेचन शिशुपालवधम् में पृथक् रूप से नहीकिया गया है तथापि इसका वर्णन महाकाव्य में पदे-पदे परिलक्षित होता है। इन्ही दार्शनिकसन्दर्भों को एकत्र कर संक्षिप्तपूर में प्रस्तुत करना शोधपत्र का उद्देश्य है।

## CS - 201

# रघुवंश और उत्तररामचिरत में वर्णित सीता निर्वासन विवेचन

*पं.अम्रदेश द्विवेदि, छपरा*

रघुवंशम् महाकवि कालिदास की प्रौढ्ढ काव्य-प्रतिभा से प्रसूत संस्कृत का सर्वश्रेष्ठ महाकाव्य है, तथा उत्तररामचरितम् भवभूति की लोकोत्तर नाट्यकला का चूडान्त निदर्शन है। रघुवंशम् में कालिदास के पाण्डित्य एवं कवित्व का अपूर्व समन्वय एवं समुत्कर्ष दिखाई पडता है। भारतीय संस्कृति का भव्य एवं स्वस्थ चित्र इसमें अंकित है। उत्तररामचरितम् में राम के उत्तरार्ध जीवन की यथार्थता एवं अन्तर्द्धन्द्व का सजीव चित्रण नाट्य रुप में प्रस्तुत किया गया है। रघुवंशम् के चौदहवें सर्ग में रामायण के अन्तर्गत सीता-निर्वासन की घटना का मार्मिक वर्णन किया है। इस घटना पर वाल्मीकि रामायण का प्रभाव परिलक्षित होता है। उत्तररामचरितम् महत्वपूर्ण अंश सीता निर्वासन ही है। भवभूति ने इस घटना के वर्णन में करुण रस की जो अजस्र धार प्रवाहित की है वह सर्वथा सार्धक एवं सर्वोत्कृष्ट है। भवभूति कालिदास दोनों वाल्मीकि से प्रभावित है। सीता के चरित्र के ऊपर लगे कलंक की बात सुनकर राम का हृदय विदीर्ण हो जाता है। राम के सामने यह बहुत बडी समस्या उत्पन्न हो जाती है कि ऐसी विषम पदस्थिति में वे क्या करें ? सीता गर्भवती थी, ऐसी स्थिति पति के रुप में राम का पूर्ण दायित्व है पत्नी सीता भी सर्वतो भावेन स्वास्थ्य सुरक्षा करें।

किन्तु राम एक आदर्श पति के साथ आदर्श राजा भी है। राजा का दायित्व होता है प्रजा का अनुरञ्जन एवं परिपालन। राम के सामने व्यष्टि एवं समष्टि की सुरक्षा का प्रश्न है। सीता भी राम की धर्म पत्नी के साथ पूरे साम्राज्य की महारानी है। यहाँ अधिकार और कर्तव्य राजधर्म एवं भावना का संघर्ष है। अन्तः राम प्रजानुरंजन का प्राथमिकता देते हुए सीता का निर्वासन कर देते है। जिस परिस्थिति में राम ने सीता का निर्वासन किया उससे उनके धीरोदात्तत्व एवं मर्यादा रक्षणत्व पर आलोचकों एवं नारी समाज की आक्षेप लगना अवश्यम्भावी था! इसके परिमार्जन के लिए रघुवंश और उत्तर रामचरित्र में दोहद की अवतारणा की गई है।

## CS - 202

## माघ के काव्यसौन्दर्य पर पूर्ववर्ती कवियों का प्रभाव

*डा. कृष्णमोहन मिश्र, झारखण्ड*

अलंकृतशैली के महाकवियों में माघ एक उल्लेख्य कवि है। जिस वस्तु का वर्णन करने लगते है, उसका जीवन्तरूप हमारे सामने प्रकट हो जाता है। एक छोटे कथानको लेकर उन्होंने जिस बृहत् महाकाव्य की रचना की उसमें उसका वर्णन चातुर्य ही उल्लेखनीय है, किन्तु ऐसे वर्णनों में भी प्रतीत होता है कि वे अपने पूर्ववर्ती कवियों के कहीं न कीं ऋणी है। उदाहरण के रूप माघ का प्रभात-वर्णन कालिदास प्रभावर्णन से प्रभावित है। हाँ, जहाँ कालिदास का प्रभातवर्णन संक्षिप्त और स्पष्ट है वही माघ का प्रभातवर्णन संक्षिप्त और स्पष्ट है वही माघ का प्रभातवर्णन विस्तृत और आलंकारिक है।

## CS - 203

## केशव शतकम् काव्य की मूल प्रवृत्ति

*सन्ध्या तिवारी*

पं.मिथिला प्रसाद त्रिपाठी ने अपने केशव शतकम् काव्य में एक माहापुरुष के जीवन चरित्र तथा उनकी विचार धारा का सुव्यस्थित वर्णन किया है। केशव जी हेडगेवार कुल में उत्पन्न हुए और आपका जन्म स्थान महाराष्ट्र प्रान्त के नागपुर नगर में हुआ था। आपके पिता का नाम श्री बलिराम देव था। आपके घर की पारिवारिक स्थिति सामान्य थी।

विद्यार्जने वितरणे व्यवसाय वृति विधार्जन वितरणे व्यावसाय वृत्तिः
विप्रो बभूव किल नागपुरे प्रवीणः। पाण्डित्य कर्मणि रतेऽपि पुरोहितानां
वंशे बभौ वृतमतिर्बलिराम देवः।।

इस काव्य में केशव के राष्ट्रभक्ति और देशभक्ति की भावना को बड़े ही मनोहारी रुप में चित्रित किया गया है। जैसा कहा जाता है कि पूत के पाढ्व पालने में नजर आरे लगते है। उसी प्रकार केशव जी के मन में बाल्यावस्था से ही देश के प्रति भक्ति-भाव और मातृ-भूमि के प्रति निश्छल भावना जाग्रत होने लगी थी। बचपन में ही उनके सिर से माता-पिता का साया छिन गया था।

## CS - 204
# द्रौपद्या राजनीतेः समीक्षा

*पिंकी कुमारी, रॉची*

'अहल्या द्रौपदी तारा कुन्ती मन्दोदरी तथा।
पंच कन्याः स्मरेन्नित्यं महापातकनाशनम्।।'

इस पद्य के द्वारा द्रुपद तनया द्रौपदी परमपतिव्रता स्मरणीय और दुर्गमज्ञ को भस्म करने के लिए अग्नि की ज्वाला भी है। वीररसप्रधान कवि भारवी रचित किरातार्जुनीय बृहत्रयी महाकाव्य में वह वीर रस के उत्साह भाव को युधिष्ठिर के मनमे जागृत करती है।

## CS - 205
# रघुवंशे राजधर्माः

*मन्जुनाथ भट्ट, तिरुपतिः*

चतुर्षु वर्णेषु राजा एव सर्वेषां शरण्यः आधारभूतः समाजव्यवस्थायाः व्यवस्थापने चतुरः इति सर्वेऽपि कवयः राजधर्माणां विषये सुष्ठु प्रत्यपादयन्। अत्र मनुरपि आह–

"स्वे स्वे धर्मे निविष्टानां सर्वेषामानुपूर्वशः।
वर्णानामाश्रमाणाञ्च राजा सृष्टोऽभिराक्षिता।।"इति

कालिदासः स्वकीये "रघुवंशमहाकाव्ये" राजधर्मान् निदर्शनपुरस्सरं समसूचयत्। त्राणमेन राज्ञः आद्यं कर्तव्यम् इति वदन् कालिदासः क्षत्रियपदस्य व्युत्पत्तिम् एवं जगाद- "क्षतात् किल त्रायत इत्युदग्रः क्षत्रस्य शब्दो भुवनेषु रूढः" इति । यथा पिता स्वपुत्रं पालयति विद्याञ्च प्रयच्छति तद्वत् राजाऽपि प्रजापालनं करोति। रघुवंशीयाः राजानः तादृशाः आसन् इति कालिदासः निरूपयति। ' 'प्रजानां विनयाधानात् रक्षणाद्भरणादापि।
सा पिता पितरस्तासां केवलं जन्महेतवः।।" इति।

## CS - 206
# वैदिकसाहित्ये संस्कृतकाव्यशास्त्रस्य तत्त्वानि

*डॉ. ललित कुमार गौडः, कुरुक्षेत्रम्*

प्राचीनाचार्यमतमनुसृत्य लेलिख्यते यद्वैदिकसाहित्यमशेषाणां विद्यानां प्रतिपादकं साहित्यं खलु। आधुनिकाः पाश्चात्याश्च भाषाशास्त्रविचक्षणाः विद्वाँसः ऋग्वेदमेव विश्वसाहित्यस्याद्यतमं ग्रन्थमङ्गीकुर्वन्ति। अस्तु स्वात्मानुसन्धानप्रक्रियायां तेऽपि सर्वविषयकं बीजं ऋग्वेद एवान्वेष्टुं यतन्ते। यद्यपि साहित्यशास्त्रस्य वेदैः सह नास्ति कोऽपि साक्षात्सम्बन्धः पुनरपि वेदः 'देवस्य अमरं काव्यम्' इति निगदितः यथा 'देवस्य पश्य काव्यं न ममार न जीर्यति'। वेदस्य निर्माता परमात्मा वेदेषु विभिन्नेषु स्थलेषु 'कविशब्देनाभिहितोऽस्ति। एतस्माद्वेदः स्वयं काव्यरूपः वर्तते तस्मिन्नेव चाशेषं काव्यसौन्दर्यमुपलभ्यते। काव्यसौन्दर्यनिरूपके साहित्यशास्त्रे

काव्यसौन्दर्यस्याधायकानि गुण-रीत्यलंकार-ध्वन्यादीनि तत्त्वानि मूलरूपेण वेदे समुपलभ्यन्ते। माधुर्य- औज-प्रसाददीनां गुणानामुदाहरणानि वेदेष्ववलोक्यन्ते। गुणानाधृत्यैव रीतिनिर्धारणं सम्पद्यते। उपमारुपकादीनामलङ्काराणान्तु 'जायेव पत्ये उषती सुवासा' इत्यानेन न्यायेन बाहुल्यं वेदेषु सहसैव द्रष्टुं शक्यते।

## CS - 207

# बल्लालसेन कृत भोजप्रबन्ध– एक अनुशीलन

*सुशील नारायण तिवारी, पट्ना*

संस्कृतभाषा में लोक-कथाओं की लम्बी परम्परा है। भोजप्रबन्ध संस्कृत लोक साहित्य का एक अनुपम ग्रन्थ है। इसकी रचना गद्यपद्यात्मक है। इसमें महाराज धारेश्वर भोज की राजसभा के कई सुन्दर कथानक है। राजा भोज भारतीय इतिहास में सुप्रसिद्ध राजा विक्रमादित्य के पश्चाताओं का समान्वय है। यद्यपि भोजप्रबन्ध में वर्णित कवियों-लेखकों और उनसे सम्बन्धित घटनाओं में ऐतिहासिकता ढूढ़ता उचित प्रतीत नहीं होता तथापि यह ग्रन्थ ११वी शताब्दी ईसी में वर्तमान जनजीवन पर प्रकाश डालने में बहुत कुछ समर्थ है। विद्या-व्यासंगी स्वयं पण्डित-नरेश के होने पर किस प्रकार राजसभा में आस्थावान पण्डितों की मण्डली तथा आगन्तुक कविगण नित्य काव्यशास्त्र के विनोद द्वारा कालक्षेप करते थे, इसकी झँकी इस ग्रन्थ में प्रतिपद पर मिलती है। दानवीर महाराज भोज प्रकार कवियों का सम्मान करते थे, इसका आदर्श रुप ग्रन्थ में मिलता है। भोजप्रबन्ध में प्रबन्ध की अवतरणिका के अतिरिक्त ८५ रोचक कथाएँ है और उन सबमें महाराज भोज से संबंधित किसी-न-किसी घटना का मनोरम वर्णन है। भोजप्रबंध के पद्य प्रायः सुभाषित है, भाषा सरल परन्तु काव्यशैली से अनुप्राणित है। काव्यनिर्माण की रीति सर्वत्र वैदर्भी है तथा काव्यबंध प्रसादगुण से ओतप्राणित है। इसके पद्यो में जहां भावात्मकता है वही गद्य के प्रयोगों में विचारों की उत्तमता और सजीवता।

## CS - 208

# Women Characters in the Abhijnanasakuntalam

*Silpi Adhikari, Kolkata*

Different types of women characters are found in the Abhijnanasakuntalam of Kalidasa. We have taken here only five characters, viz. Anasuya, Priyamvada, Sakuntala, Mother Gautami and Menaka (Apsara) Anasuya, Priyamvada and Sakuntala were brought up in the nature. They lived with nature. They were educated by the teachings of the sage Kanva. Human beings, animals and nature were all equal to them: Anasuya says "sakhi, na yuktam arkasatkaram atithivisesam visriya svacchandato gamanam". From the above speech of Anasuya we come to know that though she and her friends were brought up by a sage in a hermitage, they were accustomed with the social etiquette. In the sixth act of Abhijnanasakuntalam we find Menaka as a mother. Kalidasa had shown us that motherly attitude changes an Apsara to a real mother.

## CS - 209

# 'कालिदास के काव्यों में अर्थान्तरन्यास' -विमर्श

*विजयेन्द्र कुमार पाण्डेय, छपरा*

अलंकार काव्य का एक प्रमुख अंग है जो उसमें सौन्दर्य का आधान करता है। अलंकारवादी आचार्य तो उसे काव्य की आत्म ही स्वीकार करते है। आचार्य वामन है– काव्यं ग्राह्यम् अलंकारात्, सौन्दर्यम् अलंकारः अलंकारोतीति अलंकारः अलंक्रियते इति अलंकार की लोकप्रियता प्रसिद्ध है। यद्यपि कालिदास उपमा अलंकार के प्रयोग के लिए प्रसिद्ध है किन्तु उनकी काव्यों में अर्थान्तरन्यास अलंकार का भी उत्कृष्टता द्रष्टव्य है। कालिदास की उपमा से उनके अर्थान्तरन्यास की उत्कृष्टता के विषय में किसी कवि का कथन है कि– 'उपमा कालिदासस्य नोत्कृष्टेति मतं मम।

अर्थान्तरस्य विन्यासे कालिदासो विशिष्यते।।'

## CS - 210

# काव्यशास्त्रीय सिद्धान्त का समन्वयात्मक स्वरूप

*डा. प्रेमकुमार सिंह, इलहाबाद*

संस्कृत वाङ्मय में काव्य शास्त्रीय आचार्यों द्वारा की गयी काव्यात्मा मीमांसा के फलस्वरूप कालान्तर में छ प्रसिद्ध सिद्धान्त समुद्भूत हुये- रस, अलंकार, रीति, ध्वनि, वर्कोक्ति और औचित्य। इन सभी सिद्धान्तों में काव्य-सौन्दर्य के विविध आयामों मे विस्तृत एवं विद्वत्तापूर्ण विवेचना की गई है। एक ओर ये सभी सिद्धान्त काव्यरचना के सौन्दर्य की समीक्षा की कसौटी स्वीकार किये जाते है तथा दूसरी और वर्णनीय वस्तु के मनोहरी सौन्दर्य को प्रस्फुटित कर सहृदयों को अलौकिक आनन्द की अनुभूति कराते है। काव्यशास्त्र के महनीय आचार्यो द्वारा प्रतिपादित इन सिद्धान्तों का विवेचन और विश्लेषण करने पर निष्कर्ष रूप से कहा जा सकता है कि उन्होंने रुचिभेद से भले ही किसी विशेषतत्त्व को काव्य की आत्मा स्वीकार किया हो किन्तु काव्य के अन्य सौन्दर्य तत्त्व भी उनकी दृष्टि से ओझल नही थे।

## CS - 211

# भवभूति की दृष्टि में राम का स्वरूप

***आर. आर. मालिक, हरियाणा***

भगवान राम का चरित्र भारतीयसमाज के लिए ही नही अपितु समस्तविश्व के लिए आदर्श की स्थापना की है। आज का समाज जहाँ स्वार्थ के अधीन होकर सर्वनाश की लीला रच रहा है, ऐसे समय में राम का उदात्त चरित्र विश्व के चरित्र को स्वच्छ व पावन बनाने के लिए सक्षम है। यद्यपि महर्षि वाल्मीकि ने राम के चरित्र को अपने बुद्धिवैभव से एक पृथक साँचे पर गढ़ने का सफल प्रयास किया है, किन्तु भवभूति के उत्तररामचरित का राम तो विलक्षण एवं अद्वितीय ही है। ऐसा प्रतीत होता है कि राम के चरित्र को उभारने के लिए भवभूति ने पूरी ताकत लेखन यज्ञ में आहूति की तरह झोंक दी है। जिसका परिणाम कुन्दन रूप में राम का स्वरूप विश्व के मानस पटल पर दिखाई देता है। शायद यही कारण है कि 'रामान्तं भवभूति -कत्वम्' कहकर इसे सही सिद्ध किया है। भवभूति का राम तो फूल से भी कोमल एवं वज्र से भी कठोर है।

चाहे राम का दण्डकारण्य में सीताविरह से उद्भुत विलाप हो या फिर 'मुञ्चतो नास्ति में व्यथा' कहकर सीता का परित्याग हो राम एक अद्भुत एवं विलक्षण व्यक्तित्व दिखाई देता है। निश्चय ही भवभूति का राम जो राम ही है। चाहे वह राजा के रूप में हों या फिर एक पति के रूप में। राम का सम्पूर्ण रूप यदि कोई देखना चाहता है तो उसे भवभूति की दृष्टि से देखनी होगा।

CS - 212

## नैषधमहाकाव्ये धर्मशास्त्रस्यांशाः

*भरसागर दशरथ, तिरुपतिः*

भारतीयसंस्कृतौ चतुर्विधपुरुषार्थाः विद्यन्ते तेषु पुरुषार्थेषु धर्म एव मुख्यस्थानमावहति। अस्मिन् धर्मस्य विषये यद्यपि अनेके आचार्याः प्रत्यपादयन्, परन्तु अत्र केवलं नैषधमहाकाव्य धर्मशास्त्रस्यांशाः के वर्तन्ते आलोच्यन्ते।

**पुरुषार्थचतुष्टयम् -** नैषधकारः धर्मशास्त्रस्य तथ्यानां विवरणं राजानलं धार्मिकप्राणी उद्घोषयन् वदति। यथा–

पदैश्चतुर्भि सुकृते स्थिरीकृते कृतेऽमुना केन तपः प्रपेदिरे।
भुवं यदेकाङ्घ्रिनिष्ठया स्पृशन् दधावधर्मोऽपि कृशस्तपस्विताम्।। (नै.१-७)

श्रीहर्षः धर्म-अर्थ-काम-मोक्ष चतुर्णां पुरुषार्थानां विषये इत्थमुक्तवान् यथा–

फलसीमां चतुवर्ग यच्छतांशोऽपि यच्छति।
नलस्यास्मदुपध्ना सा भक्तिर्भृतावर्केशनी।। (नै.१७-१४२)

देवराजेन्द्रः राजानलं सज्जनः, सुलोकपालः, श्रीयुक्तः, निषेधदेशस्य अमृतवर्षीचन्दमा, समस्तश्रौत स्मार्त्तधर्मस्याश्रयदाता धार्मिकजनः इति ब्रूवाणः कलिनं नलदमयन्योः मध्ये वैरतां माभूदिति प्रोत्साहयामास। यथा–

भव्यो नव्यवसायन्ते नले साधुमतौ कले।
लोकपालविशालोऽयं निषाधानां सुधाकरः।।(नै.१७-१४३)
न पश्यामः कलेस्तस्मिनवकाशं क्षमाभृतिः।
निश्चिताखिलधर्मे च द्वापरस्योदयक्यम्।।(नै.१७-१४४)
तं नासत्ययुगं तां वा त्रेतास्पर्धितुर्मति।
एकप्रकाशधर्माणं न कलिद्वारौ युवाम्।।(नै.१७-१४६)
सा विलीततमा भैमी व्यर्थानर्थग्रहैरहो।
कथं भनद्वर्धैर्बाध्या प्रमितर्विभ्रमैरिव।।(नै.१७-१४५)

CS - 213

## मेघदूते विप्रलम्भः

***सञ्जय कुमार पणडा, ओडिशा***

सर्वेषामपि सुधियामिदं सत्यं सुविदितमेव यत् सौन्दर्य्यमेव काव्येषु रस इत्येतेन नामधेयेन विश्रुतम्। कविस्तमेव साधयितुं काव्यं कवयति। मानवस्य मानविकान् भावान् प्रवोधयितुं यत् सौन्दर्य्यं भवति प्रभविष्णु

तदेव सौन्दर्य्यं, तत्काव्यं मधुरं विकिरत् सचेतसां पुरः समुपतिष्ठते। मङ्गलानां विधानं स रसः शृङ्गारकरुणादिभेदेन नवविधतां भजते। नवस्वपि रसेषु शृङ्गार नाम रसः रसराज इति सर्वे साहित्यशास्त्रिणः वदन्ति। यथा त्वरया स मानसं मथ्नाति, मदयति चपलयति च तत् तथा नान्यः। तस्मात् स रसेषु श्रेष्ठ इति। संयोग-विप्रलम्भ भेदेन स द्विविधः। उभयोरपि भेदयोः विप्रलम्भशृङ्गारो मधुरतरः। एषः विप्रलम्भः यद्यपि कालिदासस्य विविधासु रचनासु समुपलभ्यते, तथापि मेघदूते एषः विप्रलम्भशृङ्गार एव काव्यस्याङ्गीरसः। प्रस्तुतप्रवन्धे विशेषतः मेघदूतमाश्रित्य विप्रलम्भशृङ्गारस्यालोचनं भविष्यतीति।

## CS - 214

# अभिज्ञानशाकुन्तले कालिदासस्य काव्यशैली

*अम्बिका कुमारी, पुरी*

जगत्युपमायाः लब्धप्रतिष्ठितविद्वत्तल्लजत्वेन प्रकाशमानाः कविकुलगुरुकालिदासाः उत्कृष्टकाव्यशैल्या एव सर्वश्रेष्ठाः। महाकविना रचितासु कृतिषु 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' श्रेष्ठतमम्। अभिज्ञानशाकुन्तलस्य विषयेऽस्त्युक्तमिति–'कालिदासस्य सर्वस्वमाभिज्ञानशाकुन्तलम्'। रचनेयं शृगाररसप्रधाना। अत्र उपमालङ्कारस्य आर्याछन्दसरच बाहुल्यं दृश्यते। वर्णनकुशलतादृष्टया अभिज्ञानशाकुन्तले मानवीयप्रकृतिसौन्दर्ययोस्समन्वयो वर्तते। रीतिप्रयोगसन्दर्भे कालिदासः वैदर्भीरीतेः आचार्यो मन्यते। उक्तमास्ति- 'वैदर्भीरीतिसन्दर्भेकालिदासो विशिष्यते'। अभिज्ञान -शाकुन्तलेऽपि कालिदासेन वैदर्भीरीतेः प्रयोगः कृतोऽस्ति।

## CS - 215

# रामगीतगोविन्दानुचिन्तनम्

*रामसेवक मिश्रः,पुरी*

संस्कृतभाषायां साहित्ये वा गीतिकाव्यस्य विद्यते प्रमुखस्थाम्। यन्मुक्तप्रबन्धाभ्यामुपलभ्यते। भावातिरेकात्मा गीतेः गीयताऽपि अनिवार्यमुपादानं विद्यते। तत्र सन्देशकाव्यं भवतु किं वा दूतकाव्यम्, स्तोत्रकाव्यं वा भवतु इदं सर्वे गीतिकाव्यस्थिव अङ्गविशेषो भवति। एतादृशेषु एव काव्येषु आगच्छति रामगीतगोविन्दम्। अस्य रचयिता मिथिलानिवासी माणिकनामधेयस्य कवेः पुत्रश्चासीत् स स्वयं स्वरचनाविषये लिखितवान्-

श्रीमद्विदेहनृपदेशविशेषवासो निःशेषभूमिपतिमण्डलमाननीयः।
एतच्चकार वरगानरसप्रधानं काव्यं कविप्रकरमौलिविभूषणं यत्।।

रामगीतगोविन्दकाव्ये षट् सर्गाः विधन्ते। यथा– सानन्दरघुनन्दनः विजितपरशुरामः, जगन्निवासः, लङ्काप्रवेशः, लङ्काविजयः, रामाभिषेकश्च। आरम्भे मङ्गलाचरणनन्तरं कविः कथितवान् यत् यदि रामचरणयोः प्रेम भवेत् अथ काव्यकलाज्ञानाय कौतुकं स्यात् तदा जयदेवकविनिर्मितं रामगीतगोविन्दमिदं पठेत्-

यदि रामपदाम्बुजे रतिर्यदि वा काव्यकलासु कौतुकम्।
पठनीयमिदं तदौजसा रुचिरं श्रीजयदेवनिर्मितम्।।

## CS - 216

# काव्यहेतुः

*सुप्रिया, पुरी*

कविषु काव्यनिर्माणसामर्थ्यं येन साधनेनोत्पद्यते तत्साधनमेव काव्यहेतुः। संदर्भेस्मिन् भामहेनोक्तम्-–'काव्यहेतुः केवला प्रतिभा' इति। यथा–

'गुरूपदेशादध्येतुं शास्त्रं जडधियोऽप्यलम्।
काव्यन्तु जायते जातु कस्यचित्प्रतिभावतः'।।

आचार्यदण्डीमहोदयेनोक्तम्– 'प्रतिभां व्यतिरिच्य शास्त्रज्ञानाभ्यासावपि काव्यहेतुः'। यथा–

'नैसर्गिकी च प्रतिभा श्रुतञ्च बहुनिर्मलम्।
अमन्दश्चाऽभियोगोऽस्याः कारणं काव्यसम्पदः'।।

पण्डितराजजगन्नाथेन प्रदर्श्यते- 'तस्य च कारणं कविगता केवला प्रतिभा'। वाग्देवतावतार मम्मटाचार्येण समुद्घाटितं काव्यकारणं काव्यप्रकाशे–

'शक्तिर्निपुणतालोकशास्त्रकाव्याद्यवेक्षणात्।
काव्यज्ञशिक्षयामास इति हेतुस्तदुद्भवे'।।

## CS - 217

# नाथमलब्रह्मचारिविरचितस्य बुद्धचरित्रकाव्यस्य समीक्षा

*सेख आसरफ आली, तिरुपतिः*

संस्कृतवाङ्मये श्रीरामादीनां चरित्रनिबन्धद्वारा सुसम्पन्नता प्रकटीभवति। श्रीरामादिनां जीवनचरित्रे वेदानां तत्प्रतिपादितधर्माणां निर्देशो दृश्यते। अतिप्राचीनसंस्कृतवाङ्मये वैदिकधर्मेण सह बौद्धधर्मस्यापि प्रचारः दरीदृश्यते। तत्सन्दर्भे वेदविरोधिनां बौद्धादीनां चारित्रेऽपि विशिष्टं स्थानं लब्धम्। कविः नाथमलब्रह्मचारि बुद्धचरित्रम् इति काव्यं रचितवान्। इदं काव्यमतिप्राचीनं नास्ति। ईशवीय १७५५-१७६७ यावत् इदं काव्यमरच्यत। अस्य काव्यस्य तिस्रो मातृकाः लभ्यन्ते। तासु मातृकासु एका प्राचीनदेवनागरीलिप्यां लिखिता आसीत्। अस्मिन् काव्ये सप्तपर्वाणि दृश्यन्ते। काव्यस्य संक्षिप्तविषयवस्तु एवमेव-इलावृतखण्ड इति देशे एकः पराक्रमः राजा आसीत्। बुद्ध नाम्ना राज्ञाः एकादश पराक्रमिणो योद्धारः बभूवः। देवताः अपि तस्य नाम श्रुत्वा भीता जाताः दक्षिणदेशे राक्षसानामकेन देवेन सह युद्धमभवत्। युद्धस्यान्ते बुद्धः दैत्यान् पारजितान् कृत्वा राज्यमेकं प्रतिष्ठापितवान्।

## CS - 218

# विषय वस्तु-कालिदास के काव्यों में चित्रित नारी-सौन्दर्य

*रेणु कुमारी, छपरा*

कविकुल गुरु कालिदास कविता कामिनी के विलास एवं सुरभारती के सनातन श्रृंगार हैं। उसके काव्यों में भारतीय संस्कृति का आदर्श रुप चित्रित हुआ है। कवि स्वभाव से ही सौन्दर्य के उपासक होते है। जिस प्रकार नारी के अभाव में सृष्टि असम्भव है, उसी प्रकार काव्य की सृष्टि में नारी का सद्भाव

परमआवश्यक है। कालिदास सौन्दर्य के महान गायक के रुप में प्रसिद्ध हैं, उनके काव्य में रुप सौन्दर्य, नारी सौन्दर्य का वर्णन प्रचुर परिमाण द्रष्टव्य है।

**नारी-सौन्दर्य -** कालिदास ने नारी सौन्दर्य का उद्घाटन पूर्ण तन्मयता एवं मनोयोग से किया है। रुप गोस्वामी के मतानुसार-अंग-प्रत्यंग संश्लिष्ट सन्धि बन्धुयुक्त यक्षोचित सन्निवेश ही सौन्दर्य कहलाता है। भवेत्सौन्दर्यमडानां सन्निवेशो यथोचितम् नारी सौन्दर्य का विकसित एवं आकर्षक रुप नवयौवन में दिखाई पडता है। सौन्दर्य भी नारी का एक अपेक्षित वैशिष्ट है। सौन्दर्य वही है जो प्रियतम को आकृष्ट कर लें इस तथ्य को कालिदास ने कुमार सम्भवम् में व्यक्त किया है 'प्रियेषुसौभाग्यफला हि चारुता' 'कुमारसम्भव' महाकाव्य में पार्वती के नवयौवन आगम का सुन्दर चित्र द्रष्टव्य है।

## CS - 219

## Sanskrit Haikus of Poet Harshdev Madhav : A Critical Appreciation

***Dr. Harekrishna Mehe, Orissa***

Sanskrit literature has a very rich and prosperous tradition since Vedic ages. In Classical literature starting from Valmiki's Ramayana, various categories of literary compositions such as Mahakavya, Khandakavya, Gitikavya, Champu, Prose, Epic, Drama and others have attracted the minds of connoisseurs of both oriental and occidental cultures Modern Sanskrit Literature, though included in Classical Literature, has a separate status and entity in regard to the categories such as short story, short novel, modern plays like street play, works composed with traditional meters modern meters and free verses both in epical and lyrical compositions. A new trend has come into view especially regarding modern Sanskrit compositions where some new metres imported from foreign languages have been adopted. Generally every literature has its own identity with own language and special meters used in its various compositions. Sometimes foreign meters are being used in various Indian literatures including Sanskrit literature.for example, Haiku,a popular Japanese meter has been freely adopted and used in various literatures of India. Haiku is a non-Indian literary meter; but it has gained a place of interest and recognition in most of the Indian languages and literatures. In Modern Sanskrit Literature, Haiku has been used as a metre freely adopted in Sanskrit works by some modern Sanskrit poets. Harsh Dev Madhav is one such leading modern Sanskrit poets who uses both traditional meters as well as modern meters including foreign meters such as Haiku. In the present paper, endeavors have been made here to critically elucidate some special features of Haiku metre presented by poet Harsh Dev Madhav in his Sanskrit literary compositions. In his modern Sanskrit kavya "Risheh Kshubdhe Chetasi", illustrations of Haikus are very commendable indeed.

## CS - 220

## कालिदास कालीन शिक्षा व्यवस्था एक अध्ययन

*सुशील कुमार, बख्तियारपुर*

महाकवि कालिदास अद्वितीय प्रतिभा के धनी थे। उनकी कृतियों में अनेक ज्ञान-विद्याओं का समावेश है। अपने देश की तत्कालीन संस्कृति का चित्रण उनकी रचनाओं में स्पष्ट अंकित है। महाकवि ने अपनी रचनाओं मे सांस्कृतिक मान्यताओं, धर्म-दर्शन-कला-शिक्षा आदि की चर्चा की है। शिक्षा के

सम्बन्ध में उनके विचार सुस्पष्ट है शिक्षा का उद्देश्य क्या हो, शिक्षक व्यक्तित्व कैसा हो. शिक्षक और छात्रों के सम्बन्धों का स्वरुप कैसा हो, शिक्षा-संस्थाओं में अनुशासन की अपरिहार्यता है या नहीं, शिक्षा के प्रति शासन की अपरिहार्यता है या नहीं, शिक्षा के प्रति शासन की नीति क्या हो, लोक का शिक्षा के प्रति दृष्टिकोण किस प्रकार का हो, शिक्षा में परीक्षा तथा उपाधि (डिग्री)- का क्या सम्बन्ध हो आदि प्रश्नों का उत्तर हमें महाकवि कालिदास की कृतियों में मिलता है। महाकवि किसी शिक्षण-संस्था में अध्यापन भले ही न किया हो, किंतु शिक्षा के सम्बन्ध में उन्होंने जो अपने विचार रखे हैं, उनसे उनकी इस राष्ट्रीय समस्या के प्रति पूर्ण सजकता का संकेत मिलता है। शिक्षा के उद्देश्य को स्पष्ट करते हुए महाकवि कहते हैं कि कोरे पुस्तकीय ज्ञान को प्राप्त कर लेना अपनें में कोई अर्थ नहीं रखता विद्या-अर्जन के पश्चात् सतत अभ्यास की आवश्यकता होती है 'विद्यामभ्यसनेन' (रघुवंश १-८८)। हमारे अर्जित ज्ञान की लोक में सार्थकता तभी है, तब वह व्यवहार में भी उतना ही खडा उतरे। एक अच्छे शिक्षक के सम्बन्ध में अपना विचार व्यक्त करते हुए महाकवि ने कहा है कि श्रेष्ठ शिक्षक वही है, जिसकी अपने विषय में गहरी पैठ हो।

## CS - 221

# जयशंकर प्रसाद के गद्यसाहित्य में आध्यात्मिक मूल्यों की विवेचना

*कु.पारुलमालिक, उत्तराखण्ड*

जयशंकर प्रसाद आधुनिक हिन्दी साहित्य के एक ऐसे बहमुखी प्रतिभा सम्पन्न अमर कलाकार है जिन्होंने काव्यरचना से लेकर उपन्यास और कहानी रचना तक में विशिष्ट ख्याति आर्जित की है। प्रसादजी ने अपनी स्वच्छन्दतावादी अन्तर्मुखी जीवनदृष्टि को अपनी रचनाओं के मूल में रखकर साहित्यिक जीवन का शुभारम्भ किया था। उनके ऐतिहासिक नाटकों को देखकर कुछ ओलोचकों ने यह धारणा बना ली थी कि प्रसाद केवल गडे-मुर्दे ही उखाडकर उनका प्रदर्शन करना जानते है। उन्होंने इस आरोपण का निराकरण करने के लिए अपेनी चारों ओर की जिन्दगी को बडी गहराई से देखा और कंकाल की रचना कर डाली। प्रसाद जी प्रमुखतः छायावाद संबन्धित है अतः उनके दूसरे उपन्यास तितली में छायावादी प्रवृत्तियाँ प्रमुखरूप से मुखरित हुई है। प्रसाद के नाटकों में प्रधानरूप से दो धर्मों का ही प्रत्यक्ष उल्लेख एवं प्रभाव मिलता है। वह ब्राह्मणधर्म और बौद्धधर्मी है। प्रसाद की नाटकों मे विशेषतः स्कन्दगुप्त में एक ओर ब्राह्मणधर्म मे वैष्णवभक्ति का उज्ज्वलपक्ष सामने आता है तो दूसरी ओर संज्ञा, बलि आदि कर्मकाण्डों को भी इंगित किया है।

## CS - 222

# श्रीहर्ष की ब्रह्मविषयक अवधारणा

*रोहितकुमार दुबे, इलहाबाद*

महाकवि श्रीहर्ष धर्मशास्त्र के प्रकाण्ड विद्वान है। उनका दार्शनिकज्ञान नितान्त प्रौढ्ढ तथा उच्च कोटि का है। वे पहले दार्शनिक तथा पण्डित है बाद में सहृदय कवि। नानादर्शनों के विषयों में उनका ज्ञान चतुरस्र था। वे अद्वैतवादी दार्शनिक थे। उनके ग्रन्थों में विभिन्न दार्शनिक सिद्धान्तों के मार्मिकप्रसंग अनुस्यूत है। उन्होंने केवल इन दर्शनों का अध्ययन नही किया था अपि तु श्रवण, मनन, निदिध्यासन के द्वारा अपने

जीवन का अंग ही बना लिया था जिसका संकेत महाकवि ने स्वयं किया है। 'यः साक्षात्कुरुते समाधिषु परंब्रह्म प्रमोदार्णवम्' अर्थात् जो समाधि में आनन्दसागर परब्रह्म का साक्षात्कार करता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि महाकवि श्रीहर्ष में कवित्व तथा दार्शनिकता का प्रतिभा तथा पाण्डित्य का अद्‌भुत सम्मिलन है। श्रीहर्ष कहते है कि ब्रह्म स्वतः सिद्ध है। ब्रह्म स्वतः प्रकाश है। प्रज्ञानं ब्रह्म के वे पूर्णतया स्वीकार करते है। विज्ञानमय ब्रह्म स्वप्रकाश है, क्यों कि ज्ञान स्वप्रकाश होता है। ज्ञान सब मनुष्यों के अपने अनुभव से ही सिद्धि होता है। उसको स्वीकार नही किया जा सकता है। वह स्वतः तेजमय है उसके अन्य साधन या तेज की आवश्यकता नही होती है। वह सबके द्वरा नहीं जाना जा सकता है। श्रीहर्ष की भाँति चित्सुखाचार्य भी ब्रह्म को स्वतः सिद्ध मानते है। उन्होंने अपने तत्त्वप्रदीपिका का आरम्भ ही स्वप्रकाश के निरूपण से किया है। वे आत्मैव ब्रह्म मानते है और आत्मा को स्वप्रकाश मानते हैं। साथ ही स्वप्रकाशत्व को सिद्ध करने के लिए चिद्रूपत्व अकर्मत्व और आत्मा के स्वप्रकाशत्व का विशद विवेचन करते है। आत्मा अवेद्य है, क्योंकि वह सविकल्पिक बुद्धि का विषय नही है। अवेद्य, अग्राह्य अनिर्वचनीय, अज्ञेय, अज्ञात आदि इसलिए कहा जाता है, क्योंकि आत्मा मानवी सविकल्पिक बुद्धि द्वारा विषयरूप में नही जानी जा सकती।

## CS - 223

# अभिज्ञानशाकुन्तलम् का प्रासङ्गिक भविष्य

*डॉ. मधु सक्सेना, मेरठ*

साहित्य वैसे तो कल्पनाओं और भावों का अजस्र प्रवाह है किन्तु कथानक में कवि कभी-कभी ऐसे प्रसंङ्ग समाहित कर देता है जो शाश्वत् हैं और महत्व शाश्वत बना रहता है। संस्कृत साहित्य में कालिदासकृत अभिज्ञानशाकुन्तलम् नाटक दुष्यन्त और शकुन्तला की प्रणय-कथा के रुप में विख्यात है किन्तु कथानक के कलेवर में कतिपय प्रसङ्ग नाटक की सार्वकालिक प्रासङ्गिकता को सिद्ध करते है। महर्षि कण्व और शकुन्तला का परस्पर संबंध- भारतीय पिता-पुत्री संबंध का आदर्श उदाहरण है। 'उज्झिता' कन्या के पालन-पोषण के उत्तरदायित्व का निर्वाह करने के कारण महर्षि कण्व उसके पिता तो हैं, ही शकुन्तला भी उनका उच्छ्वास अर्थात् जीवन है- 'कण्वस्य कुलपतेरुच्छ्वासितम्......'। ऐसी प्राणभूता पुत्री के भावी अनिष्ट को दूर करने का प्रयास-दैवमस्याः प्रतिकूलं शमयितुं कण्वः सोमतीर्थं गतः, योग्य वर को प्रदान करने का संकल्प गुरो पुनरस्या अनुरुपवरप्रदाने संकल्प(प्रथम अंक), गुणवते कन्याका प्रतिपादनीयत्ययं तावत्प्रथमः संकल्प' (चतुर्थ अंक), चक्रवर्ती राजा और गुणवान् दुष्यन्त की भर्त्ता रुप में प्राप्ति का अनुमोदन-तन्मया प्रीतिमता युवयोरनुज्ञातम्, उत्तम वर की प्राप्ति देख वीतचिन्त होना- त्वयि च सम्प्रति वीतचिन्त और पुत्री को विदा करते समय हृदय का उत्कंठा से भर उठना, कण्व का आंसुओं से अवरुपद्ध हो जाना, पुत्री के भावी जीवन की चिन्ता से दृष्टि का जड होना-भारतीय पिता का यह चित्र समय की सीमा में बंधा हुआ नहीं है। पारस्परिक प्रेम और सौहार्द की परिभाषा बनने वाले भारतीय परिवार का यह वात्सल्यपूर्ण संबंध सदैव इसी रुप में मान्य रहेगा। दुष्यन्त से महर्षि कण्व की अपेक्षा है- परिवार में शकुन्तला

को एक सामान्य पत्नी का स्थान,अधिक बोलना वधूपक्ष के लिए उचित नहीं-कण्व का यह आचारोपदेश अनमोल है जो दो परिवारों के मध्य सुखद संबंध बनाने में तो सहायक है ही, पुत्री के वैवाहिक जीवन को भी रक्षा करने में भी सक्षम है।

## CS - 224
## सद्धर्म प्रतिष्ठापना में मुक्तालतावदानम् का अवदान

*डॉ. तरुण कुमार शर्मा, बाँदा*

सौन्दर्याधायकं दिव्यं,रसभावनिरन्तरम्।
निर्वाणाभिमुखं तद्धि, बौद्धकाव्यं विशिष्यते।।
शान्तरसमुपागत्य, प्रसादगुणभूषितम्।
सहजां प्रीतिमाधत्ते, बोधिमार्गं निषेव्य च।।

संस्कृत-साहित्य के एक जाज्वल्यमान नक्षत्र, लोक कल्याणार्थ, 'बहुजन हिताय, बहुजन सुखाय' तथा परार्थ समर्पणाय की संस्कृति के प्रबल प्रतिष्ठापक तथा अपनी उपदेशप्रधान एवं व्यङ्ग्यपरक शैली से जन-जन को प्रभावित करने वाले ग्यारहवीं शताब्दी में काशमीर में जन्मे कविवर क्षेमेन्द्र एक एसे बहुआयामी कर्तव्य के कवि हैं जिन्होंने अपनी विविध विधामयी शैली के द्वारा संस्कृत साहित्य के विभिन्न क्षेत्रों को आलोकित किया है। उन्होंने संस्कृत-साहित्य के विभिन्न क्षेत्रों पर ही नहीं अपितु बौद्ध साहित्य पर भी अपनी लेखनी चलाई है। ऐसी ही एक रचना 'बौद्धावदानकल्पलता' जिसमें १०८ पल्लवों में भगवान् बुद्ध के समग्र जीवन एवं उनके द्वारा दिये गये उपदेशों का विमल प्रसाद है। बौद्धावदानकल्पलता के सातवें पल्लव का ही नाम 'मुक्तालतावदानम्' है जिसमें ८८ पद्यों में भगवान् बुद्ध के दार्शनिक विचारों का उल्लेख करके सद् धर्म की प्रतिष्ठापना की गयी है। 'अवदान' शब्द का अर्थ उत्कृष्ट चरित्र, वीरतापूर्ण कर्म तथा योगदान होता है। 'अवदान' अव उपसर्ग पूर्वक 'दो अवखण्डने' इस धातु से 'ल्युट्' प्रत्यय करके निष्पन्न होता है पालिभाषा में इसे 'अपदान' भी कहते हैं। अवदान काव्य एक सर्वास्तिवादी महनीय काव्य है। अवदान आत्मवलिदान या एक विशेष समर्पण होता है।

## CS - 225
## संस्कृतवाङ्मये चतुस्त्रिंशिका – एकमनुशीलनम्

*डा. सुमन्त कुमार दासः, ओडिशा*

संस्कृतवाङ्मये अद्यावधि यद्यपि बहुकृतयः सहृदयचेतश्चमत्कुर्वते किन्तु चतुस्त्रिंशिकारचना प्रायशः कुत्रापि नोपलभ्यते। 'चतुस्त्रिंशिका' इत्युक्ते 'क' कारतः आरभ्य 'क्ष' कारपर्यन्तं क्रमेण प्रतिवर्णमाद्यक्षरत्वेन गृहीत्वा चतुस्त्रिंशच्छलोकात्मकं काव्यम्। उदाहरणत्वेन एकं श्लोकमधः ददाति–

**कान्तिं सुरेन्द्रकुकुभः परिवीक्ष्य रक्तां काकादिकाकुरचितं भयमातनोति।**
**का का स्थितिर्भवति कस्य न वेति कश्चित् नीलाद्रिनाथ चरणौ शरणं प्रपद्ये।।**

एवम्भूता रचना संस्कृतसाहित्ये अतीव नवीना अस्ति। कविवैकुण्ठविहारिनन्दशर्मा सर्वप्रथमतया शरणागतिस्तोत्रनाम्ना काव्यमेकं विरच्य विद्यावतां मध्ये समादृतः, प्रियः प्रशंसार्हश्च भवति। एतादृशी रचना पाठकानां हृदयं अपूर्वमानन्दं जनयति। अतः कस्य साहित्यस्य प्रभावेण कविनां एवं रचना प्रारब्धा,

एवम्भूतकाव्यविरचनेन को लाभः ? संस्कृतसाहित्येतरसाहित्ये कथमुपलभ्यते ? ततः अस्याः किं पार्थक्यमित्यादिविषये सूक्ष्मातिसूक्ष्मविवेचनं प्रबन्धे व्यञ्जितमस्ति।

## CS - 226

# आकस्मिकता का नाटक अभिज्ञानशाकुन्तलम्

*डा. गोयल शर्मा, गुजरात*

यदि शकुन्तला ने अपनी आत्मकथा लिखी होती तो शायद वह यही लिखती है कि यदि ऋषि विश्वामित्र ने तपस्या नही की होती यदि उनकी तपस्या से देवताओं को डर नहीं लगा होता, यदि दोवताओं ने ऋषि विश्वामित्र की तपस्या को भंग करने के लिए अप्सरा मेनका को नही भेजा होता और यदि अप्सरा मेनका विश्वामित्र की तपस्या को भंग करने नहीं आई होती, यदि ऋषि विश्वामित्र अप्सरा मेनका की ओर नहीं हुए होते...... तो शायद मैं दुनिया में नहीं आई होती। और भी, यदि मैं मेनका के द्वारा न त्याग दी गयी होती, यदि मैं शकुन्त के द्वारा पालित-पोषित न हुई होती, यदि ऋषि कण्व न मिले होते तो न जाने मैं कहां होती। कुछ भी हो सकता था। जंगल में हिंसक प्राणि मेरा शिकार कर चुके होते या मनुष्य समाज के हिंसक भेडियों का रोजबरोज शिकार होती यहाँ-वहाँ भीख मांगती भटक रही होती मानसिक संतुलन खोकर या किसी कोठे पर नाच-गान या देह-व्यापार कर रही होती..... यूं शकुन्तला का जन्म सामाजिक नही., बल्कि आकस्मिक है और नाटक के केन्द्र में भी सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक इत्यादि व्यवस्था नहीं है, बल्कि आकस्मिकता है, जिसे भाग्य कहले ये कहले संयोग। कालिदास स्वयं कहते है- 'भवितव्यानां भवन्ति द्वाराणि सर्वत्र' इति।

## CS - 227

# सेक्स्पियर और भवभूति काव्यगत सौन्दर्य के परिप्रेक्ष्य में

*श्रीनिवास, मुजाफरपुर*

शेक्स्पियर और भवभूति दोनों रससिद्ध नाटककार है। हालांकि इन दोनों के देश काल भाषा और संस्कृति अलग अलग है फिर भी कई ऐसे- नाट्यगत तत्त्व है, जिससे ये दोनों एक दूसरे के समक्षक ठहरते है यथा सामाजिक व्यवस्था, दुःख की संवेदनीयता अन्तर संघर्ष एवं भावों का संवेदन जैसे प्रसंग में नाटकीयता की पटु दिखाई देती है। संभवतः शेक्स्पियर और भवभूति इसी अर्थ में आधुनिक है। भवभूति के दोनों प्रमुखनाटक मालतीमाधव और उत्तररामचरितम् सुखान्त होते हुए भी दुःखान्त है। इनमें ट्रेजडी की संवेदना ठीक वैसे ही है जौसे हेमलेट, किंगलियर आदि में है यहाँ काव्य शब्द से नाटक ही अभिप्रेत है। शेक्स्पियर और भवभूति के नाटकों का तुलनात्मक समीक्षण किया जाना ही मेरे शोधपत्र का मुख्यविषय है। अस्तु शेक्स्पियर और भवभूति को नाट्यगत परिधि में रखकर विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है। सामाजिक- न्यायव्यवस्था शेक्स्पियर मानव की प्रतिष्ठा कर न्यायव्यवस्था को मानव सापेक्ष माना है, उनके अनुसार मनुष्य अपने द्वारा सर्जित व्यवस्था से ही संघर्ष करता है और पीडित होता है। शेक्स्पियर अपने नाटकों में इसी जीवन दृष्टि को उपस्थापित करते है वही भवभूति के राम परम्परागत न्यायव्यवस्था से टकराते है वे नागरिकों के प्रवाद को शान्त करने के लिए सीता का परित्याग तक कर देते है।

## CS - 228

# घनश्याम कृत डमरुक में सुकविवर्णन

*डा. सारिका वार्ष्णेय, उत्तरप्रदेश*

साहित्य किसी राष्ट्र की वह अमूल्यनिधि है जिसके द्वारा उस राष्ट्र को विश्व में उच्चस्थान प्राप्त होता है। वेद-वेदांग, पुराण, उपनिषद, रामायण, महाभारत आदि संस्कृत में निबद्ध होने के कारण संस्कृत साहित्य विश्व साहित्य में अग्रगण्य है. वस्तुतः श्रेष्ठ साहित्य का निर्माण वहाँ के कवियों द्वारा होता है। कवि के पास उन अपरिमितशक्तियों का भण्डार है जिनसे वह तत्कालीन राष्ट्र, समाज एवं लोक का सच्चा स्वरूप प्रस्तुत करता है। प्रस्तुत शोधपत्र में अठ्ठारहवीं शताब्दी के कवि घनश्याम द्वारा रचित 'डमरुक' में सुकवि को उस संजीवनवत् बताया है जो समाज के तापों को दूर करने की सामर्थ्य रखता है। इस वर्णन में घनश्याम उन कवियों पर करारा प्रहार करता है जो ऐसी-वैसी रचना करके हंसी का पात्र बनते है। वास्तव में यह शोधपत्र आधुनिक समय में बहुत ही प्रासंगिक है और सुकवियों के उत्तम गुण और आतार को वर्णित करता हुआ आज के सत्कवियों की मानसिकता को उच्च बनाने की सामर्थ्य रखता है।

## CS - 229

# The Myth of Kumbhakarna- A Rethinking

***Dr. Reeja B Kavanal***

Valmiki Ramayana is the first ever Kavya in Sanskrit literature. The ideals enshrined there in, inspire and enthrall the people of many lands. Ravana and Kumbhakarana were born to Visravas of Pushpotkala and Vibhisana was born to him of Raka. However, according to Uttara Ramayana, Ravana, Kumbhakarna and Vibhisana were born to Visravas of Kaikasi. According to Agnipurana Puspotkala and Kaikasi were one and the same. Among these characters, we have enough information about Ravana and Vibhisana. The epic narrators and scholars already expanded their life largely. However, the high personality of Kumbhakarna is seen altogether neglected by them. He is discarded being the personifications of all the vices like laziness, sluggishness, greediness, contempt, and so on. He is even contempt being deprived of the ability to utter words properly.

## CS - 230

# Deviations and innovations in the Kundamala from the original

***Nilakshi Devi, Gauhati***

Kundamala is a beautiful drama of Dinnaga. The story of the Kundamala is taken from the forty sixth canto of Uttarakanda of the Ramayana of Valmiki. The author Dinnaga has deviated from the Ramayana in numerous places in order to heighten the dramatic effect and he innovates some new events and characters in the time of necessity in presenting the play. In the original, Rama directs Lakshmana to take Sita beyond the Ganges near the hermitage of sage Valmiki on the bank of the river Tamasa and leave here there in the forest, it being intended that the hermitage of the sage would afford her a place of refuge. The proposed paper well project the charm of deviations and the innovations from the original.

## CS - 231

# योगवासिष्ठस्य महाकाव्यस्वरूपम्

*मीना पाण्डेय, वाराणसी*

दार्शनिकपौराणिकवाङ्मये योगवासिष्ठग्रन्थोऽयं महत्स्थानं भजते। योगवासिष्ठस्य विषये तदध्येतृभिः डाह्ब. भीखनलालमहोदयैः उक्तम्– 'यन्महत्वं भगवद्भक्तानां कृते श्रीमद्भागवत श्रीरामचरितमानसयोः वर्त्तते अपि च यन्महत्वं कर्मयोगिनां कृते श्रीमद्भगवद्गीता ग्रन्थस्य वर्तते, तदेव महत्वं ज्ञानिनां कृते श्रीयोगवासिष्ठस्य। अयमेकः एताद्दशोऽद्भुतो ग्रन्थः यस्मिन्नध्येता काव्योपाख्यानदर्शनादीनां सर्वेषामानन्दं प्राप्नोति। ग्रन्थोऽयं भारतीयमहत्त्वपूर्णग्रन्थेषु सर्वोत्तमकृतिष्वेकः।' अस्य ग्रन्थस्य प्रणेता महर्षिरादिकविर्वाल्मीकि इति पारम्परीणा प्रथितिः। आर्षरामायणं- महारामायणं- वासिष्ठरामायणं- ज्ञानवासिष्ठ-योग-वासिष्ठ-इत्यादि अभिधानेन प्रख्यातः विशालकायकलेवरसंवलितोऽत्र प्रकरणां षड् वर्तन्ते। यथोच्यते लघुयोगवासिष्ठकारेण– इहवैराग्यमुमुक्षुव्यवहारोत्पत्तिस्थितयः। उपशमनिर्वाणाख्ये वासिष्ठे षड्प्रकारणानि।।

## CS - 232

# आनन्दवृन्दावनचम्पू में सख्य रस

*रोहित कुमार, होशियारपुर*

आनन्दवृन्दावनचम्पू काव्य ग्रन्थ कवि कर्णपूर द्वारा रचित श्रीकृष्णलीलाओं का आकार ग्रन्थ है जिसमें भक्ति के विविध रुपों का चित्रण हुआ है। कृष्णलीला साहित्य में आनन्दवृन्दावनचम्पू का स्थान अद्वितीय है जिसमें २२स्तबकों में श्रीकृष्ण की व्रज, वन और निकुंज की लीलाओं का उत्कृष्ट उद्गान हुआ है। श्रीमद्भागवत में वर्णित लीलाओं को जहां मौलिक उद्भावनाओं सहित प्रस्तुत किया गया, वहीं कुछ नवीन यथा चन्द्रखेलनलीला, धूलीखेलालीला, कन्दुकक्रीडालीला, नेत्रकमलखेलनलीला, श्रीराधापाकनिर्माणलीला, गोदोहन लीला, वसन्तोत्सवलीलां, रासलीला, होलिकालीला, मुरलीचौर्यलीला तथा झूलालीला जैसे अद्भुत भावमय प्रसंग कविकर्णपूर की भावुक कल्पना शक्ति की देन है। यद्यपि कृष्णविषयक रति को ही भक्ति के आचार्यो ने एकमात्र रस उद्घोषित किया तथा सम्बन्ध पर आधरित भक्ति रस के पांच रुपों अर्थात्-शान्त, दास्य,सख्य, वात्सल्य और माधुर्य को प्राधान्येन रुपगोस्वामी तथा उनके अनुयायी काव्यशास्त्रियों ने स्वीकार किया तथापि गौणी रति में शेष सात रसों को समाविष्ट कर दिया। व्रज, वन और निकुंज में उत्तरोत्तर लीला का उत्कर्ष लक्षित होता है। प्रेम की अभिव्यक्ति स्नेह, मान, प्रणय, राग, अनुराग, भाव, महाभाव के रुप में प्रदर्शित हुई है। प्रस्तुत निबन्ध को पांच मुख्य रसों में से केवल सख्य रस तक ही सीमित रखा गया है।

## CS - 233

# वरदाभ्युदयचम्पूकाव्यस्य परिशीलनम्

***M. Sujatha, Tirupati***

**वरदाभ्युदयचम्पूकाव्यस्य कर्तृपरिचयः –**

अत्रिगोत्रसमुद्भूताः न्याय, व्याकरण, मीमांसा, वेदान्तशास्त्रेषु कृतबुहुग्रन्थाः, शब्दालङ्कारप्रियाः वेङ्कटाध्वरिणः। इमे श्लेषयमक चर्क्रवर्तिबिरुदभाजः। श्रीरघुनाथस्य पुत्रः। अप्पय्यदीक्षित अपरनाम्नः

श्रीनिवासदीक्षितस्य पौत्रः। काञ्चीनगरं निकषा बाहुनदीतटे विराजमाने अरशाणिपाल इत्याख्ये विद्वदग्रहारे लब्धजन्मानः। सप्तदशशतकस्य अन्तिमभागे अष्टादशशतकस्य च पूर्वभागे भुवमिमम् अलंचक्रुः। वेङ्कटाध्वरकवेः इतर कृतयः– १.आचार्यपञ्चाशत्, २.उत्तरचम्पूः, ३.न्यायपद्मम्, ४. प्रद्युम्नानन्दीयम्, ५. मीमांसामकरन्दः, ६. यतिप्रतिवन्दनखण्डनम्, ७. श्रवणानन्दम् ८. लक्ष्मीसहस्त्रम् ९. यादवराघवीयम् १०. यादव- राघवीयं सव्याख्योपेतम् ११. विधित्रयपरित्राणम् १२. विश्वगुणादर्शः ।

## CS - 234

# कालिदास में निहितार्थान्वेषण

*कृपाराम त्रिपाठी, बलरामपुर*

महाकावि कालिदास की रचमाओं में शब्दशक्तियों के माध्यम से जो अर्थजात बोद्धा के पल्ले पडता है उसमें सर्वत्र लालित्य तथा सौष्ठव विद्यमान रहतै है। व्यञ्जना के द्वारा नाना अर्थों की प्रतीति होती है जिसका पार पाना कठिन है। तभी मल्लिकनाथ कह पडते है- मेघ माघे गतं वयः। हर बारे नये अर्थ की स्फुणा होती है। कुछ निहितार्थ की कोटि में भी रखा जा सकता है जो शायद तात्पर्यार्थ के भी बाद में आता है और जिसकी युक्ति उनकी उस योजना में ही निहित होती है उदाहरणार्थ जब वे कहते है– वयं तत्वान्वेषान्मधुकरहतास्त्वं खलु कृती। तब क्या इस निहितार्थ की प्रतीति नहीं होती कि निरालम्ब तत्वान्वेषण काव्य के लिये परिहार्य है उसमें रसपरिपाक उत्पन्न करना ही कृतित्व का आधायक है। यज्ञीय हिंसा को सांख्य कारिकाकार ने अशुद्धि कहा किन्तु कालिदास ने सहजं किल यद्विनिन्दितम् कह कर एक बहुत बडी बात कह दी है। अब इसका निहितार्थ ढूँढ्ना होगा। ऐसे निहितार्थों की खान हैं कालिदास की कृतियाँ। कान्तासम्मितोपदेश को उपदेश कहने में भी लक्षणा है। वह तो आदेश से भी कुछ अधिक होता है। निहितार्थ कदाचित् सर्वातिशायी भी हो सकता है। काव्य के व्याज से क्या नहीं कहा जा सकता। इस शोध-पत्र में कालिदास की कृतियों में निहितार्थ के उन्मीलन का उद्यम किया गया है।

## CS - 235

# आचार्य अभिनवगुप्त का पूर्णताविमर्श

*डा.मीरा रस्तोगी, लखनऊ*

आचार्य अभिनवगुप्त एक प्रसिद्ध योगी एवं दार्शनिक के रुप में विख्यात है। वे काश्मीर शैवदर्शन के परमप्रतिष्ठापक आचार्य हैं। काश्मीरशैवदर्शन पूर्णतावादी दर्शन है और इसकी प्रतिष्ठापना का कार्य करते हैं आचार्य अभिनवगुप्त। पूर्णता यहाँ समग्रतावादी प्रत्यय है जिसका अभिप्राय है ऐसा तत्त्व जिससे भिन्न कुछ नहीं है। इस पूर्णता का स्रोत हैं स्वच्छता और स्वच्छन्दता की धारणायें। यह पूर्ण तत्त्व अनन्यापेक्ष होता है, सर्वाप्त होता है, निराकांक्ष होता है, अपरिच्छिन्नप्रकाशसार होता है एवं स्वात्मविश्रान्त होता है। इस पूर्णता का उपकारण है स्वातन्त्र्य का अनुभव और आभोग है आनन्द। इसकी अभिव्यक्ति पंचविधकृत्यकारिता के रुप में होती है। आचार्य अभिनवगुप्त नाना प्रकार से इस पूर्णता की सिद्धि करते हैं। कहीं शक्ति-शक्तिमान की धारणा के द्वारा, कहीं स्पन्द की धारण के द्वारा, कहीं विमर्श के द्वारा, कहीं ज्ञान-क्रिया की अभिन्नता

के द्वारा, कहीं आभास के सिद्धान्त के द्वारा, कहीं प्रतिबिम्ब सिद्धान्त के द्वारा और कहीं कर्तृकर्मभाव के सिद्धान्त की सहायता से वे इस पूर्णतावाद की स्थापना करते हैं। इस पूर्णता का प्रत्यभिज्ञान ही इस सम्प्रदाय का लक्ष्य है। आचार्य अभिनवगुप्त जीवन के प्रयेक अनुभव को इसी पूर्णता की ओर एक कदम मानते हैं।

## CS - 236

# कर्पूरमंजरी में नायिका

*राम भरोस पाण्डेय, वाराणसी*

राजशेखर ने कविराज एवं बालकवि इत्यादि की उपाधि धारण की है। उन्होंने कर्पूरमंजरी मे अपने आप को सर्वभाषा चतुर कहा है। बालकवि राजशेखर जी की भाषा सरस है इनकी कर्पूरमंजरी ही एक ऐसी कृति है जिसमें संस्कृत नही पाई जाती। कर्पूरमंजरी एक सट्टक है।

**सो सट्टओ त्ति भणइ दूरं जोणाडिआई अनुहरइ।**
**किं उण एत्थ पबेसअ विक्कंभाई ण केवलं होंत्ति।।**

कर्पूर मंजरी विविच्य सट्टक की नायिका है। लक्षण- शास्त्रीयों के अनुसार सट्टक में देवी और नवीन बाला दो नायिकाए होती हैं। नेता देवी से त्रस्त होते हुए भी उसमें प्रवृत्त होता है। नायिका सुन्दरी, बाला, युवति, नवयौवन और विलासिनी है। कामदेव उसके रुपका आश्रय पाकर सदा के लिए निश्चिन्त हो गया है। कर्पूरमंजरी मुग्धा नायिका है–

**प्रथमावर्तीर्णयौवन- मदनविकारा रतौ वामा।**
**कथिता मृदुश्च माने समधिक लज्जावती मुग्धा।।**

सट्टक में सर्वप्रथम भैरवानन्द के योग विद्याबल से उसका अवतरण होता है। राजा और विदूषक की अपूर्व महिलारत्न दर्शन की लालसा को पूर्ण करने के लिए भैरवानन्द उस सुभग सुन्दरी का आनयन करता है। अद्भुत की एकमात्र जननी, नवयौवन, वच्छोम कुमारी का जलविंदूसिक्त शरीर-सौन्दर्य अनिवर्चनीय है।

## CS - 237

# मृच्छकटिक में लोकजीवन

*प्रतिभाकुमारी, आरा*

संस्कृत के नाटकों में मृच्छकटिक महाकवि शूद्रक द्वारा प्रणीत एक सामाजिक नाटक है। यहाँ उस समय की राजनीतिक एवं सामाजिक परिस्थितियों का चित्रण है। यह नाटक शास्त्रीय दृष्टि से प्रकरण के रूप में विख्यात है। मृच्छकटिक की नाटिका गणिका का घर जो 'सङ्गीत-गृह' से अभिहित है। इसका न केवल उस घर के वैभव एवं अतुल ऐश्वर्य का परिचायक है, अपि तु वह इस विषय को भी प्रकाश में लाता है कि कई कलाओं में वसन्तसेना का घनिष्ट अनुराग भी है। जाति से वेश्या सही, लेकिन सम्पत्ति मे विरक्ति और चारुदत्ता के प्रेम से बंधे रहना उसकी हृदयता एवं उसकी परिधि में आदर्शमय जीवन की झाँ की प्रस्तुत करता है। चारुदत्त दरिद्र होकर भी गुण-सम्पत्र थे। उनकी गुण सम्पत्रता को देखकर वसन्तसेना उनसे प्रेम

करती है। प्रथमांक में राज्य श्यालक शकार, विट एवं चेट द्वारा पीछा की द्वारा प्रयुक्त वाक्यों से तत्कालीन लोकजीवन विस्मयकारी प्रतीत होता है। राजपुरुषों के द्वारा आत्याचारों का चित्रण स्पष्टतः तत्कालीन समाज में अशान्ति का द्योतक है। शर्विलक द्वारा वसन्तसेना के आभूषण को चुरा लेना तथा शकार आदि का पौराणिक ज्ञान न होना कितनी उत्कर्ष की बात है, यह हम अनुमान लगा सकते है। तत्कालीन समाज में जुआरियों का एक संघ था, जहाँ न्यायालय का विचार भी होता था।

## CS - 238

# कालिदास के काव्यों में वनस्पति

***प्रो.सुमन कुमारी, परसथुआं***

संस्कृत काव्य जगत के कवियों में कालिदास कविकुलगुरु के रूप में प्रतिष्ठित है, इनके काव्यों में सर्वत्र प्रकृति की घटा अद्भुत एवं लोकोपकारक ज्ञात होती है. कालिदास ने वैज्ञानिकदृष्टि से तत्कालीन वनस्पति के सम्बन्ध में जो उल्लेख अपने काव्यों में किया है वे अन्यत्र दुर्लभ हैं। गङ्गा की घाटी में जहाँ वनस्पतियों की भरमार थी। अब कुछ एक खण्ड बच गये है। कालिदास के हिमालय वर्णन के अवसर पर अनेक प्रदेशों एवं वनस्पतियों का उल्लेख प्राप्त होता है। वस्तुतः साधारण अर्थ में छेटे पौधे के लिए वनस्पति का प्रयोग किया गया है, वही जडी-बूटियों के लिए भी वनस्पति शब्द का प्रयोग किया गया है। यहाँ हमें प्रलता का एक और लता के अनेक प्रसंग मिलते है। जैसे- डंठलवाली लताएँ दो प्रकार की ही- तेजी से फैलने वाली और जडे फेकती बढ्ने वाली। उसी तरह पर्वत के ऊपर बढ्नेवाले वृक्षों में देवदारु का वर्णन काव्यात्मक दृष्टि से किया गया है। भोजपत्र का संस्कृत नाम भूर्ज है इसका उत्पत्तिस्थान हिमालय की १३,५०० फीट की ऊँचाई है। इनके साथ ही अखरोट और कल्पतरू भी है। इनके सम्बन्ध में विशिष्ट अध्ययन किये गये है। हिमालय के दक्षिण पठार में अनेक वनस्पति प्राप्त होती है। कालिदास ने भारतवर्ष के विभिन्न क्षेत्रों में होने वाली वनस्पतियों का उल्लेख करते हुए कहीं सप्तपर्ण अश्वत्थ, वट, उदुम्बर, शिरीषपुष्प आदि का विधिवत विश्लेषण किया है। कालिदास के ग्रन्थों के अनेक स्थानों पर वनस्पतियाँ के साथ आम्रकूट, जम्बू(जामून), महुआ जैसे महत्त्वपूर्ण कुञ्जों का वर्णन किया है। साथ ही अशोक, रक्ताभ, तिलक, कदम्ब, अंगुर, चन्दन, इंगूद, सिन्दूवर, कल्पद्रुम, पारिजात, मन्दार, केसर, पलास, तालि, खजूर, नारिकेल जैसे अनेकानेक वृक्षों का बडी ही सुन्दर एवं मनोहर दृश्य प्रस्तुत किया है। ये सभी वृक्ष वनस्पतियों के अन्तर्गत निहित हैं।

## CS - 239

# The Parijata – Harana – A Study

***Dr. Mina Hati, WestBengal***

The Parijata-Harana of Umapati Upadhaya is a one-act Sanskrit drama on the Pauranic theme dealing with Krsna"s well known exploit of carrying off Indra's Parijat tree. The author is some times identified with Umapatidhara, the court poet of Laksanasena of Bengal of 12th century A.D. The peculiarity of this drama is that it is composed in three languages-Sanskrit, Prakrit and Maithili- a unique combination rarely found in our ancient drama. The songs contained in this drama are in Maithili dialect. Some lyrics will be recognized as worthy specimens of this dainty poetical style.

## CS - 240

# अभिज्ञानशाकुन्तल में पर्यावरण

*अमित कुमार, वाराणसी*

कविकुलगुरु कालिदास देदीप्यमान नक्षत्र के समान हैं। वह संस्कृत साहित्य के ही नहीं अपितु विश्व में उनका स्थान अग्रणी है। कालिदास के ग्रन्थों के अध्ययन से स्पष्ट हो जाता है कि प्रकृति प्रेम एवं पर्यावरण के प्रति उनका विशेष स्नेह है। अभिज्ञानशाकुन्तल में उन्होंने वन एवं पुष्पादि का वर्णन बडा ही मार्मिक ढंग से प्रस्तुत किया है, जो अद्वितीय है। शाकुन्तल में प्रकृति का वर्णन हृदय को सहज ही छु लेता है। शाकुन्तल में पर्यावरण के प्रति सजागता सभी अङ्कों में लगभग दिखाई पडती है। पशु-पक्षी एवं तपोवन के वृक्ष-लता भी मानवीय वेदनाओं के प्रति अपनी संवेदना व्यक्त करते हैं। प्रथम अङ्क में सूत्रधार कहता है–

**सुभगसलिलावगाहाः पाटलसंसर्गिसुरभिवनवाताः।**
**प्रच्छायसुलभनिद्रा दिवसः परिणामरमणीयाः।।** (अभि.अ.-१ श्लो.३)

इस श्लोक में सूत्रधार के द्वारा कालिदास पाटल पुष्पों के संसर्ग से सुगन्धित वायु का वर्णन करते हुए लिखते हैं कि यहाँ का वातावरण ऐसा स्वच्छ एवं सुन्दर है, जहाँ सहज ही निद्रा आ जाए।

## CS - 241

# श्रीनारायणतीर्थविरचित श्रीकृष्णलीलातरङ्गिण्याम् अद्वैतभावना

*डा. दीवि नरसिंहदीक्षितः, गुण्टूरु*

संस्कृतवाग्गेयकृतां जयदेवप्रभृतीनां मध्ये श्रीनारायणतीर्थः विश्रुतकीर्त्तिः विराजते। अयमान्ध्रदेशे गुण्टूरुमण्डले काजग्रामे समभूत्। तस्य जीवनसमयः क्री.श.१६००-१७५० मध्ये आसीदिति विपश्चितामभिप्रायः। अस्य प्रतिभाविशेषः काव्यवेदान्तशास्त्रक्षेत्रयोः परमां सुषमां व्यतनोत्। श्रीतीर्थानां ग्रन्थाः- १. ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्यस्य सुबोधिनीव्याख्या २. पञ्जीकरण -वार्तिकस्य विवरणदीपिकाव्याख्या ३. शाण्डिल्यभक्तिमीमांसाभाष्यम् ४. हरिभक्तिसुधार्णव -महाकाव्यम् ५. पारिजातापहरणं नाम सङ्गीतरुपकम् ६. श्रीकृष्णलीला -तरङ्गिणी इति सङ्गीतनृत्यरूपकम्। तेषां ग्रन्थानां मध्ये परं विश्रुतं श्रीकृष्णलीलातरङ्गिणीनामकं नृत्यरूपकं द्वादशतरङ्गात्मकं श्रीकृष्णचरितवर्णनपरम् अद्वैदसारं सुरुचिरं बोधयति। अस्मिन् काव्ये प्रधानतया अभिवर्णिताः अद्वैतबोधात्मकाः अंशाः पत्रेऽस्मिन् प्रस्तुताः।

## CS - 242

# कालिदाससाहित्य देववृक्षाः - एकम् अध्ययनम्

*सरोजिनी जेना, काञ्चीपूरम्*

संस्कृतसाहित्यकाशे ये ये ज्योतिषोदिताः कवयः महाकावयो वा दरीदृश्यते, तेषु महाकविः कालिदासः चन्द्रमातुल्यः राराजते। तदर्थं संस्कृतसाहित्यम् इत्युक्ते कालिदासस्य साहित्यमिति समालोचकानामभिप्रायः। संस्कृतकाव्यजगति कविश्रेष्ठः कालिदासः एव सर्वप्रथमं दृष्टिपथमायाति। महाकविकालिदासस्य नैसर्गिकसामयिकवाण्यां यत्र शुरवीराणां तथा कापुरुषाणां मनसि उत्साहत्वं जनयितुं शक्तिः भवति तत्रापि पुनः विद्वज्जवनानां मूर्खाणामपि पात्रानुकूलरचनायां ज्ञानं प्रदातुम् अदृष्टकला आसीत्। प्रकृतेः सूक्ष्मनिरीक्षणं

तथा मानवमानसे अन्तर्निहितगूढतमभावे ज्ञाने कालिदासः अद्वितीयस्थानं प्राप्तवान्। महाकविकालिदासः शृङ्गाररसस्य प्रयोगे अन्यतमः, करुणरसस्य वर्णनेऽपि पूर्णसाफल्यमलभत। उक्तं हि 'उपमा कालिदासस्य' इति। **कालिदाससाहित्ये हरिचन्दनवृक्षः -** हरिचन्दनवृक्षः देववृक्षः पृथिवीलोकवृक्षोऽपि भवति। महाकविकालिदासेन एतस्य वृक्षस्य प्रयोगः देववृक्षरूपेण स्वस्य काव्ये त्रिबारं कृतम्। पृथिवीलोकवृक्षरूपेण एकवारमेव वर्णनं कृतम्।

## CS - 243

## काव्यच्छायानुहरणं नानुचितम्

*डॉ. रामायणसिंहः, पटना*

नूतनत्वं सर्वत्रैवाकर्षणाय भवति , काव्यनिर्माणप्रसङ्गे तु नवत्वं विशेषेण प्रशस्यते। नूतनता हि काव्यसौष्ठवेषु अन्यतमा स्वीक्रियते। किञ्च नवत्वमुत्कण्ठायाः आकर्षणस्य वा उपादानत्वेनाङ्गीक्रियते। पूर्वकविभिः अस्पृष्टं, चमत्कारकारि, अनेकार्थप्रतिपादनक्षमं, दुर्बोधभङ्गयादिभिः अदूषितम् आकर्षकशब्दयोजनायुक्तं काव्यं सर्वत्रैव प्रशंसार्हं भवति काव्यजगति। येथाह हर्षवर्धनकालीनो(६००ई.-६४७ई) बाणभट्टः-

नवोऽर्थो जातिरग्राम्या श्लेषोऽक्लिष्टस्फुटो रसः।
विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुष्करम्।। (हर्षचरितम् १.८)

परन्तु एतदविपरीतमसंख्यकं परम्परीग्राहिणं, वक्रोक्तिशून्यं स्वरूपमात्रवर्णनकारकं प्रति हेयत्वञ्च प्रदर्शयति कथयति सः- इत्थं बाणभट्टीयमतं प्रायः सर्वे सुधियः अङ्गीकुर्वन्ति। किन्तु कियतांशेन कवयः बाणस्य तं सिद्धान्तमनुपालयन्ति इत्यत्र प्रसङ्गे मम शोधपत्रस्य प्रधानविषयो विद्यते।

## CS - 244

## श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् में हनुमान व उन के बाल-गोपाल

*कमल आनन्द, पंजाब*

श्रीरामकीर्ति महाकाव्यम् डा.सत्यव्रतशास्त्री का थाई देश में प्रचलित रामकथा का गैरवशाली संस्कृतमहाकाव्य है। किसी भी दक्षिणपूर्व एशियाई रामकथा ही देववाणी के अमर सूत्र में पिरोने का यह प्रथम प्रयास है। विदेशी रामकथा को यथावत् प्रस्तुत करने के प्रयत्न में रामकथा के कई पात्रों का चरित्र इस कृति में विभिन्न रूप में प्रस्तुत है। यह स्थिति भारतीय जनमानस को स्वीकार्य नही हो पाती। हनुमान का चरित्र इस श्रेणी का सर्वाधिक विभिन्न चरित्र है जो कई अलग बिन्दुओं को स्पर्श करता हुआ विकसित होता है। रामभक्त, स्वामिभक्त, वीर, ओजस्वी तथा विकर से विकर परिस्थिति का अपने पराक्रम से सामना करने वाले हनुमान यहाँ प्रणयी के रूप मे अंकित है। उन्हें अत्यन्त कोमल, शालीन व सौन्दर्य पारखी के रूप में प्रस्तुत कर कवि ने उनके एक नवीन व आकर्षक परत को उभारा है। माननीय परिवेश को कहीं कहीं अतिमानवीय स्वरूप प्रदान कर परम्परा से कुछ भिन्न करने की अपनी परिपाटी को समृद्ध करते हुए कवि ने कई अभिनव आयामों को प्रकट किया है। कदाचित इसी कारण हनुमान के कतिपय क्रियाकलापों का कार्यस्थल पृथ्वी न होकर, कभी समुद्र है तो कभी आकाश मार्ग है। यह हनुमान की वीरता, पराक्रम, स्वामिभक्त, रामकार्य

सिद्ध करने की तत्परता आदि गुण तो वाल्मीकि रामायण के हनुमान जैसे ही है, परन्तु ब्रह्मचर्य निष्ठ स्वरूप में यह नितान्तभिन्न है। वह कई किशोरियों से प्रेम करता प्यार के हिन्दोले में झूलता है और उनसे सन्तान भी प्राप्त करता है।

**CS - 245**

## महाकवि कालिदास की दृष्ट में शिक्षा

*डा.कल्पना अवस्थी, कानपुर*

महाकवि कालिदास अद्वितीयप्रतिभा के धनी थे। उनकी कृतियों में अनेक ज्ञान-विधाओं का समावेश है। अपने देश की तत्कालीन संस्कृति का चित्रण उनकी रचनाओं में स्पष्ट अंकित है। महाकवि ने अपनी रचनाओं में उनके विचार सुस्पष्ट है। शिक्षा का उद्देश्य क्या हो, शिक्षक का व्यक्तित्व कैसा हे, शिक्षक और छात्रों के सम्बन्धों का स्वरूप कैसा हो, शिक्षा-संस्थाओं में अनुशासन की अपरिहार्यता है या नही, शिक्षा के प्रति शासन की नीति क्या हो, लोक का शिक्षा के प्रति दृष्टिकोण किस प्रकार का हो, शिक्षा में परीक्षा तथा उपाधि का क्या सम्बन्ध हो आदि प्रश्नों का उत्तर हमें महाकविकालिदास की कृतियों में मिलता है। महाकवि ने किसी शिक्षण-संस्था में अध्यापन भले ही न किया हो, किन्तु शिक्षा के सम्बन्ध में उन्होंने जो अपने विचार रखे है, उनसे उसकी इस राष्ट्रिय समस्या के प्रति पूर्ण सजागता का संकेत मिलता है। शिक्षा के उद्देश्य को स्पष्ट करते हुए महाकवि कहते है कि कोरे पुस्तकीय ज्ञान को प्राप्त कर लेना अपने में कोई अर्थ नहीं रखता। विद्या-आर्जन के पश्चात् सतत अभ्यास की आवश्यकता होती है 'विद्यामभ्यसनेन'।

**CS - 246**

## श्रीमद्वाल्मीकिरामायण में वर्णित रामचरित्र

*कु.बिन्दू, लखनऊ*

रामायण महर्षि वाल्मीकि की कृति है। इसमें सातकाण्ड है। बालकाण्ड, अयोध्याकाण्ड, अरण्यकाण्ड, किष्किन्धाकाण्ड, सुन्दरकाण्ड, युद्धकाण्ड और उत्तरकाण्ड। इसमें रामकथा आद्योपान्त वर्णित है। इसमें लगभग २४सहस्रश्लोक है अतः इसे 'चतुर्विंशतिसंहिता' भी कहते है। इसमें रामचरित का सर्वांगपूर्ण वर्णन होने के कारण इसे 'धार्मिकसंहिता' एवं 'आचारग्रन्थ' की श्रेणी में रखा जाता है।

**CS - 247**

## अभिनवप्रस्थानात्मक गद्यकाव्य यायावरीयम् की साहित्यिक समीक्षा

*डॉ.वाचस्पति शुक्ल, प्रतापगढ़*

यायावरीयललितोचितगद्यकाव्यं स्वर्यातपूज्यजनकायविदाम्बराय।
श्रद्धासुमाञ्जलिवचोविलसत्सभक्तिप्रेमास्पदीकृतमिवात्मजलेखकेन।।

समीक्ष्य ग्रन्थ 'यायावरीयम्' २१वीं शताब्दी में संस्कृत गद्य काव्य के प्राचीन मानकों को आत्मसात करते हुए अभिनवप्रस्थानात्मकता को साथ रचित न केवल जीवनी है और ने केवल यात्रावृत्त है बल्कि

जीवनयात्रावृत्तात्मक गद्यकाव्य है। इसके प्रणेता डाॅ. गायत्री प्रसाद पाण्डेय व्याकरण, दर्शन एवं साहित्य की संस्कृत- त्रिपुटी के गहन अध्येता हैं। व्याकरणशास्त्र मर्मज्ञ स्वर्गीय पिता पं. भानुदत्त पाण्डेय की जीवनी, उनके साथ की गयी भारतीय धार्मिक स्थानों की यात्राओं तथा उनके शिव-सायुज्य की त्रिवेणी से परिपूरित यह गद्य काव्य न कथा है और न आख्यायिका। इसमें कथा एवं आख्यान एक नवीव सरणि में यदि प्राप्त होता है तो आख्यान की वस्तुपरकता जीवन मे मिलती है। ध्यातव्य है ग्रन्थ प्रणेता एवं उनके पिता उत्तर-प्रदेश के स्यन्दिका-नदी-तट विराजमान प्रतापगढ़ जनपद के प्राचीन रियासत दिलीपपुर से सम्बद्ध कूराडीह के पंक्ति पावन ब्राह्मण हैं। इस गद्य काव्य में कुल २३ शीर्षक हैं। जिसमें प्रथम १४ शीर्षको में डॉ.पाण्डेय ने आख्यानात्मक शैली में अपने पिता के पूर्वज, जीवन, अध्ययन, अध्यापन, दिचार्या तथा उनके द्वारा स्थापित विद्यालय में आचार्योपदेश का बडा सजीव एवं वस्तुपरक वर्णन किया है। इसके बाद १५ से लेकर २३ तक के कुल ९ शीर्षकों में जगन्नाथपुरी, कोणार्क, साक्षिगोपाल, केरल, तिरुपति, वृन्दावनोपवन, मीनाक्षी, महाकालेश्वर के यात्रा प्रसंङ्गी की कथापरक शैली में निरुपण किया है। इसमें कथा एवं आख्यान का अद्भुत सम्मिश्रण है। यही इसकी अभिनव प्रस्थानात्मकता है। डाॅ. पाण्डेय ने अपने पूर्ववर्ती प्राचीन से लेकर अत्याधुनिक गद्यकारों को आत्मसात करके जीवनी एवं यात्रावृत्त उभय पक्ष को एकीकृत करके एकनवीन सरणि को सन् २००८ में प्रकाशित यायावरीयम् की रचना के माध्यम से किया है। इसमें साहित्यिक आलोचना के सभी मानकों का जैसे भाषा-शैली, संवाद, नाद, ध्वनि, रीति वक्रोक्ति, अलंकार, रस, बिम्ब, आदि गन्भीरतम वस्तुओं का व्यापक प्रयोग किया गया है। ऐसे गद्य काव्यों की आज के संस्कृत समाज को आवश्यकता है जो भारतीय संस्कृति के प्राचीन एवं अर्वाचीन् श्रेष्ठ विचारो में समन्वय की स्थापना करते हुए एक नवीन सरणि निर्माण की भावना को संबल दे सके। इसके लिए कवि एवं कृति दोनों प्रशंसनीय हैं।

## CS - 248

# अधिवाक्येषु विभिन्नं मतम्

*डॉ. रामबदन पाण्डेय, मैनपूरी, उ.प्र.*

अस्मिन् लोक व्यवहारे स्पष्टार्थ प्रतिपादकस्य वाक्यस्य स्वरूप विषये प्राचीन कालादेवाचार्यणां विवादो दृश्यते। तत्र वाक्यस्वरूपमुद्दिश्य लौकिकं शास्त्रीयचेति द्वैविध्यं प्रतिपादितमाचार्यैः। तदेवास्मिन् शोधनिबन्धोविचार्यते। तत्र प्रथमस्तावत् लौकिकं वाक्यस्वरुपं प्रस्तीयते। आचार्यभर्तृहरिणा प्रसिद्वानां वाक्यसिद्धान्तानां विचारः स्वकीये वाक्यपदीये- उक्तम्-

'आख्यातशब्दः संघातो जातिः संघातवर्तिनी।
एकोऽनवयवः शब्दः क्रमो बुद्ध्यनुसंहतिः।।
पदमाद्यं पृथक सर्वपदं साकांक्षमित्यपि।
वाक्यं प्रतिमतिभिन्ना बहुधा न्यायवादिनाम्।।

इति कारिकाद्वयं व्याख्यात्रा पुण्यराजेनाष्टौ वाक्यविकल्पाः तत्र प्रदर्शिताः। १- आख्यातशब्दो वाक्यम्, २- संघातो वाक्यम्, ३- संघातवर्तिनी जातिर्वाक्यम्, ४- एकोऽनवयवः शब्दो वाक्यम्, ५- क्रमो वाक्यम्, ६- - बुद्ध्यनुसंहतिर्वाक्यम्, ७- आद्यपदवाक्यम्, ८- पृथक साकांक्षसर्वपदं वाक्यम्।

## CS - 249

# मुद्राराक्षस कालीन सामाजिक दशा

*ज्योति, रायबरोली*

मुद्राराक्षस एक विशुद्ध राजनैतिक नाटक है अत एव इसमें तत्कालीन संस्कृति के सर्वांगीण चित्रण का नाट्यकार को यथोचित अवसर नही मिल सका है, तथा इसके अत्यन्त सूक्ष्म पर्यवेक्षण द्वारा तत्कालीन समाज की रूपरेखा ज्ञात होता है। मुद्राराक्षस कालीन समाज में वर्ण व्यवस्था थी, किन्तु वर्णों की स्थिति, रूप तथा कर्म में पर्याप्त अन्तर आ गया था। उस समय मित्र एक दूसरे हर्षपूर्वक प्राणत्याग करने को प्रस्तुत रहते थे। पत्नी का पति सर्वस्व होता था, अतः पति की मृत्यु के बाद स्त्रियाँ सती होना श्रेयस्कर समझती थी।

## CS - 250

# चक्रपाणिविजयमहाकाव्य में रसविमर्श

*मीनाक्षी हुड्डा, रोहतक*

भट्टलक्ष्मीधर विरचित चक्रपाणिविजय महाकाव्य में अलंकार शास्त्रियों द्वारा निर्दिष्ट समस्तरसों का समावेश कुशलता पूर्वक किया गया है। स्वप्न में उषा द्वारा अनिरुद्ध के दर्शन कर उसके वियोग में तडपना तथा रोमांच के बहाने अनिरुद्ध को उषा द्वारा जकड़े लेना शृङ्गाररस के संयोग वा वियोग दोनों पक्षों के उत्कृष्ट उदाहरण है। अनिरुद्ध के वियोग में सत्यभामा द्वारा अश्रुजल बहना करुणरस का परिचायक है। शृङ्गार व करुणरस का प्रयोग में भट्टलक्ष्मीधर जी कि लेखनी में भी कोमलता के दर्शन होते है। वही युद्धभूमि मे दोनों पक्षों के योद्धाओं द्वारा कहे गए क्रोधपूर्णवचनों में कवि की लेखनी में भी दृढता का समावेश हो गया है।

## CS - 251

# महाकावि भारवि की दृष्टि में सुशासनव्यवस्था के तत्त्व

*डॉ. रेणु बाला, अमृतसर*

महाकवि भारवि विरचित किरातार्जुनीय महाकाव्य को बृहत्त्रयी (भारवि का किरातार्जुनीयम्, माघ का शिशुपालवध, श्रीहर्ष का नैषधचरित) में प्रथम स्थान प्राप्त है। महाकवि भारवि संस्कृत जगत् में अपने अर्थगैरव भारवेरर्थगौरवम् के लिए प्रसिद्ध है। महाभारत मे वर्णित किरात वेषधारी भगवान शिव तथा पाण्डुपुत्र अर्जुन के युद्ध की घटना को १८ सर्गो में निबद्ध कर महाकवि भारवि ने अपनी अद्भुत कुशलता का परिचय दिया है। इन्द्रनील पर्वत पर उत्कृष्ट तपस्या द्वारा भगवान् शिव को प्रसन्न कर, पाशुपतास्त्र की प्राप्ति ही अर्जुन का मुख्य लक्ष्य है। यह मुख्य घटना इस रचना के नामकरण का आधार भी है। किरातार्जुनीयम् एक राजनीति प्रधान महाकाव्य है। महाकवि भारवि ने दुर्योधन की शासनपद्धति का वर्णन करते समय अनायास ही शासनतन्त्र को सुव्यवस्थित एवं सुचारु रुप से चलाने के लिए राजा के कर्त्तव्य एवं गुणों का विस्तृत रुप से विवेचन कर अपने राजनीति सम्बन्धी ज्ञान को दर्शाया है। कवि की दृष्टि में एक

सुदृढ शासन व्यवस्था के लिए सर्वप्रथम राजा का नीतिज्ञ एवं नीतिशास्त्र में पारंगत होना अत्यन्त अनिवार्य है क्योंकि नीतिमान राजा की राजलक्ष्मी उसकी गुणों से अलौकिक शक्ति प्राप्त कर, सदैव उस राजा के प्रताप की अभिवृद्धि उसी प्रकार करती है जिस प्रकार लोकपूज्य हिमालय पर औषधिया क्षेत्र- सम्पत्ति से परम शक्ति प्राप्त कर अहर्निश प्रज्वलित होती रहती है–

गुणसम्पदा समधिगम्य पर महिमानमत्र महिते जगताम्।
जयशालिनि श्रिय इवाधिपतौ विरमन्ति न ज्वलितुमोषधय।। ५/२५

## CS - 252

## कालिदास के काव्यों में प्रकृति का मानवीकरण

***प्रो. अजयकुमार, पटना***

सर्वतोमुखी प्रतिभा सम्पन्न विशाल अनुभव मौलिकता कमनीय कल्पना रचना चातुर्य एवं प्रसादमयी वाणी सम्पन्न महाकवि कालिदास प्रकृति के सूक्ष्म पर्यवेक्षक है। उनकी दृष्टि में मानव परिधि में फैली विशाल प्रकृति अगणित तारों से जगमगाता अनन्त अम्बर, अगाध समुद्र, विशालवन, नदी, पशु-पक्षी तथा अन्यप्रकृति के पदार्थ केवल जड या बुद्धि और भावनाओं से हीन साधारण वस्तुएँ नही, वरन् उनकी भावुक कल्पना चक्षुओं के समक्ष वे सभी चेतनजान पडते है। वे भावनासील है और मानव जगत के प्रति उनके हृदय में सहानुभूति है, मानवपीडा से वे व्यथित होते है और मानव सुख से सुखी।

## CS - 253

## Elements of Yogic concept in the Sangeetaratnakara

***Dr. B.L.Nandoni, Dharwad***

Etymologically the Sanskrit word 'yoga' is derived from the root 'yuj' meaning to mind together, 'holdfast' 'yoke' 'join' 'unite' 'union' 'unison' and so on. This term in Indian context or religion, serves in general to designate any ascetic technique and any method of meditation. The "Classical" form of yoga is a Darsana expounded by patanjali through his Yogasutras. In various Upanisads we find this word Yoga in the same sense employed in the Yogasutras. the wise man reflecting on god by means of yoga, by concentrating the mind on the inner spirit, becomes free from joy and grief . According to the sastras, no knowledge stands higher in importance than the Yogasastra and the Vedas call it, (hence ) the Vidya. Lord shiva described it in the 'Shivasamhita' thus - Therefore, yoga is the best of all sciences through the ages, as there is no any bar to all to practice yoga irrespective of gender, age and caste. This is the only secular (Jatyateeta) practice in India to be undertaken by any one.

## CS - 254

## Instances of Diegesis in Some Sanskrit Dramas

***Dr. R.Deepta, Tirupati***

Diegesis or narrative and Mimesis or showing are often seen as two worlds apart, belonging to novel and drama respectively. But, even a glance at narratives and dramas in Sanskrit or in English shows that they are not mutually exclusive , for, narratives make use of instances of mimesis and dramas too make use of instances of diegesis. Diegesis in drama can be broadly analyzed as the plot or vastu of the drama which is born twice by the time it gets performed. More focusedly, diegesis in drama refers to all that is told, not shown. The reasons for the use of diegesis vary from convention not to show an action to difficulty of showing certain action on the stage. The present paper studies how elements of narrative have been used in some Sanskrit dramas like Bhasa's **Pratimanatakam**, **Karanabharam** and **Kalidasa's Abhijnanashakuntalam** not merely

as part of convention and tradition but to real dramatic advantage making narrative part of performative framework of drama.

## CS - 255

# भीष्मचरितम् में वर्णित प्रजाधर्म

*राजमङ्गल यादव, दिल्ली*

अर्वाचीन संस्कृत साहित्य में जिन-जिन कवियों ने महाकाव्यों की रचना की है उनमें डॉ० हरिनारायण दीक्षित कृत भीष्मचरितम् का भी महत्वपूर्ण स्थान है। जिस प्रकार अन्य कवियों द्वारा विरचित आधुनिक महाकाव्य वर्तमानकालिक राजनीतिक, सामाजिक तथा धार्मिक प्रतिक्रियाओं की अभिव्यक्ति करने में सक्षम प्रतीत होते हैं, उसी प्रकार प्रकृत महाकाव्य में भी वर्तमान कालीन राजनीतिक विसंगतियों तथा समस्त जनता-जनार्दन के कर्तव्यों को कवि ने मार्मिकता के साथ दर्शाने का अभिनन्दनीय प्रयत्न किया है। डॉ. दीक्षित ने संस्कृत साहित्य में अनेक ग्रन्थों की रचना की है। उन्हीं ग्रंथों के मध्य भीष्मचरितम् नामक महाकाव्य कवि की अद्भुत प्रतिभा का परिचायक है। कवि ने इस महाकाव्य के प्रत्येक वर्ग में वर्तमानकालिक सामाजिक एवं राजनैतिक अस्थिर परिस्थितियों को अत्यन्त सहृदयता के साथ उद्घाटित करने का प्रयत्न किया है। २० सर्गों में निबद्ध इस महाकाव्य में कवि ने रस, छन्द, अलङ्कारादि का मनोहारी समन्वय समुपस्थापिक किया है। इस महाकाव्य के १८वें सर्ग में वर्णित प्रजाधर्म आधुनिक समाज को महत्वपूर्ण उपदेश प्रदान करता है। अतः प्रस्तुत शोध-पत्र में इस सर्ग में वर्णित प्रजाधर्म के वैशिष्ट्य को उपस्थापित किया गया है।

## CS - 256

# गीतगोविन्दं के रचयिता महाकवि जयदेव भक्त या शृङ्गारी

*डॉ. सारिका तिवारी, उत्तरप्रदेश*

जयदेव की कविता आत्मविस्मृतकारी मूर्च्छना भरे संगीत की वह फूंक है जिसमें ओर अनुभूतियों का साधना मन्दिर में प्रतिस्थापित आराध्य तक अपने को कह सुनाने की क्षमता है वहीं एकान्तिक प्रेम और अपूर्व सौन्दर्य की वर्णना से भावक को श्रृंगार की लहरियों में ऊभ चूभ कराने की अद्भुत सामर्थ्य। वस्तुतः उनकी भक्ति में श्रृंगार इतनी अच्छी तरह से घुल मिल गया है कि उस रसायन में दोनों भावनाओं को उद्दीप्त तथा तृप्त करने की पर्याप्त क्षमता है। हरिस्मरण की दुहाई देने वाली उनकी कविता विलास कलासु कुतूहल प्रेमी जनों के रसमय निमन्त्रण भी देती है। इस समन्वयशीलता के परिणान स्वरुप विद्वानों में इनके काव्य को लेकर एक प्रश्न प्रमुख रुप से उभरा है कि जयदेव भक्त हैं या श्रृंगारी, उसका गीत गोविन्द भक्तिधारा में निमज्जित है या श्रृङ्गारिकता का मधुर कोष। वस्तुतः जयदेव का समय राजनैतिक सामाजिक धार्मिक सभी दृष्टियों से संक्रान्ति का युग था। धार्मिक साधनाओं में धर्म के वाह्य रुप को ही सत्यमान कर अज्ञानी जनता में अनेक कुत्सित प्रवृत्तियां फैलने लगीं, तन्त्र साधना में नारी भोग, मांस मदिरा सेवन बढने लगा फलतः नैतिकता पूर्णतः विलुप्त होने लगी इसी समय कुछ ऐसे महापुरुष उत्पन्न हुए जिन्होने भाव परिवर्तन

के मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों की भांति कुत्सित श्रृंगार के दलदल में फँसी जनता की भावना के श्रृंगार के ही क्षेत्र में एक आदर्श तक पहुंचाने का प्रयास किया जिसका माध्यम था भगवद् भक्ति या भगवद् विषय रति।

## CS - 257

# प्रबोधचन्द्रोदयनाटके अद्वैतवेदान्तदर्शनम्

*डा.ज्ञानरञ्जनपण्डा, तिरुपति*

'ब्रह्मसत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नापरः' इति अद्वैतिनां वाक्। दीनोद्धारणैकोद्देश्येन प्रवृत्तानां सर्वेषाम् आचार्याणां तत्तद्ग्रन्थेषु च सोपानभूतसिद्धान्तेषु अवान्तरतात्पर्यवतामपि परमतात्पर्यम् अद्वैते एव इति तत्तद्ग्रन्थावलोकनेन ज्ञायते। अद्वैततत्त्वं नान्तरीकतया द्वैतामपेक्ष्यते एव। द्वैतविज्ञानलाप्यकर्मोपासनादिबहिरन्तरङ्गसाधनसाध्यत्वात् अद्वैतसाक्षात्कारस्य। तत्तत् उपलभ्यते इदं च- 'तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणाः विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसा अनासक्तेन' इति। तथापि अनुग्रहादेव तरुणेन्दुशिखामणेः। अद्वैतवासना पुंसाम् आविर्भवति नान्यथा इति।

प्रबोधचन्द्रोदयस्य रचयिता श्रीकृष्णमिश्रः दार्शनिकः कविः । अयं मध्याह्नार्कमरीचिकासु इव इत्यनेन एकं संसारविषयम् उदाहरणम्। स्रग्भोगोभोगोपमम्। इति द्वितीयेनोदाहरणेन मुक्तिविषयं च कथयति कविः। 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति तद्विजिज्ञासस्व तद्ब्रह्म' इति श्रुतिः सर्वेषां पदार्थानां ब्रह्मणः सकाशात् उत्पत्तिं ब्रह्मणि स्थितिं ब्रह्मणि लयं च कथयति। एवं जगज्जन्मादिस्थिलयकारणत्वं ब्रह्मणः तटस्थलक्षणमस्ति। अत्रापि मध्याह्नरविमरीचिकासु पयः पूर इव इति दृष्टन्तः ब्रह्मणि जगद् उन्मीलति तिष्ठति निमीलति इति कथनेन श्रुत्युक्तः पूर्वोक्तः दृष्टान्तः कथितो दृश्यते। एवं सान्द्रानन्द इत्यादिना ब्रह्मणः सच्चिदानन्दस्वरूपं यत् तटस्थलक्षणं निरूपितं दृश्यते। अपि च नाटकेऽस्मिन् पञ्चमाङ्के नवमे श्लोके-

श्लोकेऽस्मिन् अद्वैततत्त्वं सुष्ठु प्रतिपादितं दृश्यते। तत्र ज्योतिश्शब्देन ब्रह्म उच्यते। तच्च ज्योतिः ब्रह्मरूपं तत्तद्वैदिकपरिगृहितैः आगमैः नारदपाञ्चरात्रादिभिः अनेकप्रकारम् उपास्यते। पञ्चीकरणप्रक्रियया इति लोकसृष्टेः कारणीभूता असाधारणी प्रक्रिया अद्वैतिभिः अङ्गीकृता। इयमेव पञ्चीकरणप्रक्रिया प्रबोधचन्द्रोदयनाटके चतुर्दशश्लोके प्रक्रिया अद्वैतिभिः अङ्गीकृता। इयमेव पञ्चोकरणप्रक्रियया प्रबोधचन्द्रोदयनाटके पञ्चमाङ्के चतुर्दशश्लोके प्रतिपाद्यते-

अंय श्लोकः ब्रह्मणः अखण्डत्वम् अद्वितीयत्वं त्रिकालाबाध्यत्वं च कथयति। एवं विस्तररूपेण अस्योपरि चर्चा अग्रे करिष्यते।।

## CS - 258

# मृच्छकटिकम् में शासन व्यवस्था

*डॉ.शालिनी मिश्रा, लखनऊ*

'साहित्य समाज का दर्पण होता हैं' । इस उक्ति के अनुसार किसी काल विशेष में रचित साहित्य के अध्ययन द्वारा उस काल तथा देश विशेष के लोगों के सामाजिक तथा राजनीतिक जीवम तथा परिस्थितियों का आंकलन किया जाता रहा है। प्रस्तुत शोध पत्र में राजाशूद्रक विरचित प्रकरण ग्रन्थ' मृच्छकटिकम्' में चित्रित शासन व्ययस्था को प्रस्तुत करते हुये वर्तमान शासन प्रणाली से उसके साम्य और

वैषम्य को दिखाते हुए निष्कर्ष रुप में एक आदर्श शासन प्रणाली के गुणों को दर्शाया गया है। मृच्छकटिक काल की राजनीतिक परिस्थितियों के अध्ययन से यह ज्ञात होता कि उस काल की शासन व्यवस्था में स्वेच्छाचरिता, शिथिल शासन प्रबन्ध तथा षड्यन्त्रकारियों का ही साम्राज्य था। राज व्यवस्था निरंकुश तन्त्र में परिवर्तित होती दिखायी पडती है। मृच्छकटिका काल में राज्य छोटे-छोटे प्रदेशों में विभाजित था। इन प्रदेशों के राजा शासन के सम्बन्ध में पूर्ण स्वतन्त्र थे, और इसलिये स्वोच्छाचारी होते थे। इसी से देश की राजनीतिक दशा बडी अव्यवस्थित थी। मृच्छकटिक में जहाँ एक ओर वसन्तसेना एवं चारुदत्त तथा मदनिका और शर्विलक का वैवाहिक सम्बन्ध दिखाया गया है वहीं दूसरी ओर राजनीतिक क्रान्ति में दुष्ट राजा के स्थान पर सज्जन शासक के सिंहासनारुढ होने की भी चर्चा है। शासन सदैव वही अच्छा माना जाता है जिसमें सुयोग्य अधिकारियों को धर्म और नीति के अनुकूल अपने विचारों को पूर्ण करने का अवसर मिले। इसी विचार से प्रजातंत्र शासन की सराहना की जाती है। इस सम्बन्ध में एक ग्रीक विद्वान् 'हेरोडोटस' का मत है-

"Herodotus the Greek writer defined democracy as that form of Government in which the supreme power of stste was vested in the member of the community as a whole.

## CS - 259

# जीव-जन्तुओं के प्रति कालिदास का मानवीय दृष्टिकोण

*सुश्री सुरभि, मुजाफरपुर*

प्रकृति और मानव का परस्पर संवदेनात्मक सम्बन्ध दिखलाने में कालिदास जैसी सफलता किसी अन्य कवि को नहीं मिली है। प्राकृतिक उपादानों के साथ ही जीव जन्तुओं के प्रति प्रगाढ तादात्म्य उनके प्रकृति चित्रण की अद्वितीय विशेषता है। उनके काव्यों में चित्रित जीव जन्तु भी कोमल मानवीय भावों से परिपूर्ण हैं। उनमें मनुष्यों के समान ही दया, करुणा, मोह, स्नेह तथा सहानुभूति है। मनुष्य के साथ उसके सुख-दुःख के सहचर बनकर पशु-पक्षी भी मानवीय चेष्टाएँ करते हैं, हँसते- रोते तथा बोलते हैं। कालिदास की नायिकाओं का जैसा मोह वनस्पतियों के साथ है, वैसा ही जीव- जन्तुओं के प्रति भी दृष्टिंगत होता है। उत्तर में जीव-जन्तु भी उनके प्रति समान अनुराग का ज्ञापन करते हैं। 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में यह तादात्म्य भाव अपनी पराकाष्ठा तक अभिव्यंजित हुआ है। नाटक के चतुर्थ अंक में शकुन्तला की विदाई वेला का दृश्य तपोवन की वनस्पतियों तथा पशु-पक्षियों के विरहजन्य सहज चेष्टाओं कें कारण अत्यन्त कारुणिक हो जाता है।

## CS - 260

# कालिदास के काव्यों में प्रकृति की भूमिका

*श्रीमती नूतन बाला, मुजाफरपुर*

कालिदास के काव्यों में प्रकृति की विशिष्ट भूमिका है। प्रकृति उनके काव्यों की आद्या जननी है। स्नेह का लेकर, वात्सल्य का संस्पर्श प्रदान करनेवाली प्रकृति की भूमिका के अनेक आयाम हैं। कालिदास के काव्यजगत में प्रकृति की अवतारणा अनेक रुपों में हुई है। अनेक स्थलों पर उनके उद्गारों की अभिव्यक्ति

ने कहीं प्रकृति को नायिका के रुप में, कहीं सहचरी, कहीं पिता और कहीं परमेश्वर के रुप में मूर्त्तमान किया है। प्रकृति के समस्त उपादानों का उदात्त तथा सौम्य रुप ही कवि को काम्य है; उसने उसके कोमल पक्षों के सूक्ष्मातिसूक्ष्म रहस्योद्घाटन में ही अपनी प्रवृत्ति दर्शायी है। प्रकृति के विरुप पक्ष को भी उन्होंने अलक्षित तो नहीं छोडा है किन्तु उसकी विरुपता को अपनी मौलिक दृष्टि से सौन्दर्य का पर्याय बना देने की प्रचेष्टा अवश्य की है। यही कारण है कि कालिदास के काव्यों के प्रत्यक्ष मंच पर प्रकृति नटी सर्वांग लावण्यमयी नर्त्तकी के समान नित्य नूतन नर्त्तना करती प्रतीत होती है। कालिदास प्रकृति के अन्तः संगीत श्रवण द्वारा अपने वर्णनों में जैसे लयात्मक माधुर्य की सृष्टि करते हैं, वह अन्यत्र दुर्लभ है। 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' का अवगमन कर जर्मन महाकवि गेटे ने प्रकट अपनी कवित्वमयी शैली में जो उद्गार व्यक्त किया, वह इसकी वास्तविक प्रशंसा है। 'अभिज्ञान -शाकुन्तलम्' सम्पूर्णनाटक में प्रकृति की तादात्म्यापत्ति का जो भाव कालिदास ने प्रकट किया है उसमें निश्चिय ही नैसर्गिक सौन्दर्य की स्वर लहरी है।

## CS - 261

# रसगङ्गाधर में काव्यलक्षण : एक अध्ययन

*गौरव शर्मा, जयपुर*

काव्यशास्त्र में काव्यलक्षण काव्यशास्त्रीय आचार्यों का प्रमुख विविच्य विषय रहा है। भामह दण्डी, वामन, आनन्दवर्धन, मम्मट, विश्वनाथ, पण्डितराज जगन्नाथ आदि आचार्यों ने अपना-अपना मत प्रस्तुत किया है। उनसे स्पष्ट होता है कि कुछ आचार्य विशिष्ट शब्दार्थ-युगल को काव्य मानते हैं। जैसे– भामह, वामन, मम्मट आदि। किन्तु कुछ आचार्य केवल शब्द को, जो कि विशिष्ट अर्थ से सम्पन्न है, काव्य मानते हैं। जैसे दण्डी। किन्तु इन सबसे भिन्न पण्डितराज जगन्नाथ रमणीय अर्थ के प्रतिपादक शब्द को काव्य मानते हैं। वे शब्दार्थ युगल को काव्य मानने के पक्ष में नहीं हैं। उन्होंने अनेक तर्कों से इस मत का खण्डन कर अपना मत उपस्थापित किया है। इस सम्पूर्ण विषय को प्रकाशित करना प्रस्तुत पत्र का लक्ष्य है।

## CS - 262

# वक्रोक्ति स्वरूप विमर्श

*डॉ० गोविन्द कुमार मिश्रा, वाराणसी*

चमत्कारोत्पादनसमर्थ, आकर्षक चारुता आधायक एवं आह्लादनप्रभव उक्ति को वकोत्कि कहते हैं। कवि, आचार्य, गीतकार आदि अपनी उक्ति में ऐसी विशिष्टि प्रविधियों का प्रयोग करते हैं, जिससे उनको उक्ति की चारुता, श्रुतिरमणीयता के साथ हृदयाह्लादन सामर्थ्य का संवर्द्धन होता है। वक्रोक्ति काव्य-भाषा का वैसा उपक्रम है, जिससे कवि अपनी कविता को लोकोत्तर आह्लादोत्पादक- लावण्य से ललिता कर देता है। वक्रोक्ति को ही विपथन, विचलन आदि अभिधानों से अभिहित करते है। प्राचीनकाल से भारतीय आचार्य वक्रोक्ति विषय स्वरुपावधारणा में तल्लीन दिखाई पडते हैं। कुंतक के अनुसार प्रसिद्धकथन से भिन्न विलक्षण वर्णन प्रकार या विचित्राभिधा ही वक्रोक्ति है, जो प्रतीयमान अर्थ के निकट आ जाती है। वक्रोक्ति

के अनेक भेद-प्रभेद हैं, जिनमें वर्णविन्यास वक्रता, पदपूर्वार्द्धवक्रता, पदपरार्द्धवक्रता, वाक्यवक्रता प्रकरण वक्रता और प्रबंध वक्रता आदि है। इनके भी अवांतर भेद किए गये हैं। प्रस्तुत शोध में वक्रोक्ति का स्वरुप भेद-प्रभेद तथा यथा संभव संस्कृत एवं हिन्दों के काव्यों से उदाहरणादि का विवेचन विश्लेषण काम्य है।

## CS - 263

# महाकवि कालिदास की वैज्ञानिक दृष्टि

*डॉ.श्रीमति नीलिमा चौधरी, कानपुर*

कवि काव्यजगत् का विधाता होता है। वह अपनी संरचना में विभिन्न विषयों को समवेत रुप में प्रस्तुत करता है। उनकी सूक्ष्म दृष्टि अनेक सूक्ष्मातिसूक्ष्म विषयों का भी अवलोकन कर लेती है। अतएव कहा भी गया है– 'जहाँ न जाय रवि', वहाँ जाय कवि। महाकवि कालिदास की कृतियों में उपर्युक्त विशेषता सहज रुप में ही पाई जाती है। उन तत्कालीन धार्मिक, सांस्कृतिक, सामाजिक एवम राजनैतिक स्थितियों पर भी प्रकाश पडता है। इतना ही नहीं, आधुनिक ज्ञान से सम्बन्ध रखने वाले विज्ञान की विभिन्न शाखाओं से सम्बन्धित सामग्रियाँ भी पर्याप्त रुप में उपलब्ध होती हैं। जैसे– वनस्पति विज्ञान, जन्तु-विज्ञान, धातु-विज्ञान, पर्यावरण- विज्ञान, विमान-विज्ञान एवं मनोविज्ञान आदि की झलकियाँ कालिदास साहित्य में परिलक्षित होती हैं। कालिदास के विज्ञान सम्बन्धी ज्ञान को पुष्ट करने के लिए अधोलिखित श्लोक पर्याप्त है– 'धूमज्योतिः सलिलमरुतः सन्निपातः क्व मेघः? सन्देशार्थाः क्व पटुकरणैः प्राणिभिः प्रापणीया? इत्यौत्सुक्यादपरिगणयन्गुह्यकस्तं ययाचे, कामार्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चोतनाचेतनेषु।।

## CS - 264

# ध्वनि तथा वक्रोक्ति सिद्धान्त : अनालोचित पक्ष

*डॉ. रमानाथ पाण्डेय, गुजरात*

भारतीय काव्यशास्त्रिय परम्परा में ध्वनि तथा वक्रोक्ति-सिद्धान्त साहित्य विवेचना की दृष्टि से अत्यन्त विशिष्ट हैं। यद्यपि ध्वनि तथा वक्रोत्ति सिद्धान्त की तुलनात्मक समीक्षा को लेकर कुछ शोधकार्य हुये हैं तथा इन पर गहन विचार भी प्रस्तुत किये जा चुके हैं तथापि उसके अनेक पक्ष ऐसे हैं जो अभी तक अछूते है अथवा उन पर यदि विचार हुआ भी है तो बहुत ही हलके फुलके ढंग से। प्रस्तुत पत्र में ध्वनि तथा वक्रोक्ति सिद्धान्त से सन्बन्धित उन पक्षों पर विचार प्रस्तुत किया गया है जिन पर अब तक प्रायः पर्याप्त प्रकाश नहीं डाला गया है अथवा जिन्हें और अधिक स्पष्ट करने की आवश्यकता है। सर्वप्रथम यहाँ यह विचारणीय है कि ध्वन्यालोककार आनन्दवर्धन द्वारा प्रतिपादित ध्वनि के अन्तर्गत साहित्य से सन्दर्भित प्रायः वर्ण व प्रत्यय, विभक्ति आदि से लेकर सम्पूर्ण प्रबन्ध काव्य तक और पुनः वर्ण-विन्यास-वक्रता व वर्ण-ध्वनि, पद-वक्रता व पद-ध्वनि में कोई मौलिक भेद भी नहीं है, इस प्रकार ध्वनि में ही समस्त तत्वों का समावेश हो जाता है जिनका विवेचन वक्रोक्ति सिद्धान्त में परिलक्षित होता है तो फिर वक्रोक्तिकार कुन्तक ने अपने काव्यमीमांसा अर्थात् वक्रोक्तिजीवतम् में जिस वक्रोक्ति- सिद्धान्त की स्थापना की है उसकी नवनीता क्या है ? वक्रोक्ति-सिद्धान्त ध्वनि-सिद्धान्त से किस प्रकार विशिष्ट है जिसके कारण इसे एक पृथक् सिद्धान्त के रुप में प्रतिष्ठापित किया गया है ? क्या मात्र नवीन शब्दावली में ध्वनि-तत्वों को ही वक्रोक्ति रुप में प्रस्तुत

कर कुन्तक ने अपनी षडविधवक्रता में उनका समावेश कर विवेचन किया है ? यदि ऐसा है तो कुन्तक की नवीन उद्भावनायें क्या है इस सन्दर्भ में यह ध्यातव्य है कि कुन्तक द्वारा प्रतिपादित वक्रता के छह भेद तो मात्र औपचारिक हैं तथा ये वक्रोक्ति के मुख्य भेद हैं इनका वर्गीकरण मात्र विषय को स्पष्ट करने के लिये किया गया है, किन्तु इनकी संख्या अनन्त हैं इसे विभाजित नहीं किया जा सकता । ध्वनि तथा वक्रोक्ति में मौलिक भिन्नता इस बात में है कि ध्वनि का सम्बन्ध मात्र ध्वन्यात्मक अर्थ से है।

## CS - 265

# पंचतंत्र और हितोपदेश का तुलनात्मक अध्ययन

*वशिष्ट सिंह,हुलासगंज, गया*

संस्कृत वाङ्मय में काव्य की विविध विधायें पर्याप्त मात्रा में दृष्टिगत होती हैं। काव्य की सभी विधायें जनसामान्य के लिए अथवा आबालवृद्ध आपामर विद्वान सबके लिए ग्राह्य ही हों यह आवश्यक नहीं। संस्कृत वाङ्मय में उपनिषद् से लेकर अद्यतन अनेकानेक विधाओं में कथा साहित्य ही एक ऐसी विधा है। जो सर्वजन ग्राह्य है। संस्कृत कथा साहित्य के अंतर्गत पंचतंत्र और हितोपदेश का एक इसी प्रकार के कथा साहित्य के रुप में पूर्ण प्रसिद्धि प्राप्त है। इन दोनों कथा साहित्य कुसमों के रचनाकार क्रमशः श्री विष्णु शर्मा एवं श्री नारायण पण्डित हैं। ये दोनों कथा साहित्य केवल श्रुतिप्रिय मनोरंजक एवं कलाक्षेप के साधन मात्र नहीं हैं, अपितु गे प्रसिद्धनीति ग्रन्थ हैं, जिसमें भारतीय संस्कृति, यहाँ की रीति- नीति, राजनीति एवं प्राचीन परम्पराओं का साङ्गोपाङ्ग सचित्र वर्णन है। इसमें नित्यप्रति उपस्थित होने वाले विभिन्न तथ्यों एवं वास्तविकताओं पर अधारित चरित्रों का चित्रण करते हुए उपस्थित समस्त शंकापंक कलंकों के अपनोदन का सफल प्रयास किया गया है। इसमें लोकरुचि का ध्यान रखते हुए तत्कालीन समाज की मनोहारिणी कथाओं द्वारा ऐसे सार- गर्भित विचारों की अभिव्यक्ति हुई है, जिससे उस काल की शिक्षण एवम् उपदेश पद्धति उतनी ही उपयोगी सिद्ध हो रही है जितनी उस काल में थी। इनकी उपादेयता पर भारतीय सहृदय काव्य रसान्वेषी जनता ही नहीं अपितु सम्पूर्ण विश्व विमोहिता हो रहा है। यही कारण है कि संसार की प्रायः सभी भाषाओं में इन दोनों नीति ग्रन्थों के अनुवाद हुए और वहाँ के विद्वानों ने उन्हें अपना धरोहर बना लिया।

## CS - 266

# कालिदासस्याभिमतौ शब्दार्थसम्बन्धः

*डॉ.सन्तोषकुमारपाण्डेयः, राँची*

महाकविकालिदासः कविकुलगुरुरिति विश्रुतः। कविरयं विश्वविदितो विश्वमूल्यस्थापनपरो विश्वकविरुपेण विद्वद्भिः सम्मान्यते। अस्य महाकवेर्द्वे महाकाव्ये रघुवंशकुमारसम्भवाख्ये द्वे खण्डकाव्ये ऋतुसंहारमेघदूताभिधे त्रीणि नाटकानि मालविकाग्निमित्रविक्रमोर्वशीयाभिज्ञानशाकुन्त -लादीनि विश्रुतानि सन्ति। कालिदासस्य इमे ग्रन्थाः विद्यन्ते इति सामान्येन विद्वांसः स्वीकुर्वन्ति। यद्यपि कालिदासस्य नाम्नाऽन्येऽपि अनेके ग्रन्थाः प्रकाशितानि सन्ति। काव्यं नाम कवेर्भावस्य शब्दात्मकानुगुम्फनम्। काव्यस्य निर्माणे शब्दार्थौ साधनभूतौ। भामहादयः काव्यशास्त्रकाराः 'शब्दोर्थौ सहितो काव्यमि'ति प्रतिपादयन्ति। विश्वनाथो 'वाक्यं रसात्मकं

काव्यमि'ति प्रतिपादयन् शब्दे निहितत्वमर्थत्वेन युक्तं यच्छब्दत्वं तदेव काव्यमिति ब्रूते। पण्डितराजजगन्नाथो 'रमणीयार्थ -प्रतिपादकः शब्दः काव्यमिति' यद्वदति तत्रापि शब्दे रमणीयार्थस्य संयोजनमेव विद्यते। रमणीयार्थेन संयुक्तः शब्दः काव्यमिति। शब्दं विना काव्यस्य निर्माणं नैव भवति। कवेर्हृद्गताः भावाः यदा वृत्तविशेषैः प्रभाविताः भवन्ति तदा काव्यस्य निर्माणे शब्दाः। तस्मान्निर्गच्छन्ति परिणामतः काव्यस्योत्पत्तिर्जायते। काव्यसृष्टौ शब्दार्थावेवोपादानत्वेन प्राप्येते।

## CS - 267

## भवभूति के उत्तररामचरितम् का नाट्यसंविधान

*कु. प्रियंका शर्मा, झाँसी*

किसी भी नाटक की मूल कथा 'संविधानक' कहलाती है। किन्तु जब कोई नाटककार अभिनय की दृष्टि से दर्शकों के आनन्दानुभूति की दृष्टि से नाटक में वस्तु, पात्र और रस का विधान कर उसे जीवन्त बना देता है तब वह 'सर्वशिल्पप्रवर्त्तकं' नाट्यं करता है और यही उसका 'नाट्यसंविधानक' कहलाता है। इसी परिप्रेक्ष्य में भवभूति ने अभिनय योग्य 'नाट्य संविधानक' बनाया है। भवभूति ने भगवान् कालप्रियनाथ के यात्रामहोत्सव पर उत्तररामचरितम् का प्रयोग कराया है– 'अत्र खलु भगवतः कालप्रियनाथस्य यात्रायामार्यमिश्रान् विज्ञापयामि- 'उत्तरं रामचरितं तत्प्रणीतं प्रयोक्ष्यते'। इसी प्रकार नाट्य प्रयोक्ता भरतमुनि का वर्णन भी चतुर्थ अकं में किया है 'भगवतो भरतस्य तौर्यत्रिक सूत्रधारस्य'। अन्त में भरतवाक्य में भी भवभूति कहते है– 'तामेता परिभावयन्त्वभिनयैर्विन्यस्तरुपां बुधाः'। इन तथ्यों से सिद्ध होता है कि भवभूति को अभिनय पक्ष ही अधिक अभीष्ट था और इसे ही केन्द्र में रखकर उत्तररामचरितम् का नाट्यसंविधानक बनाया गया। प्रस्तुत शोध पत्र में इसी विषय को विस्तार से निबद्ध किया गया है।

## CS - 268

## महाकवि कालिदास का करुण सन्देश
## (एक साहित्यक मूल्यांकन)

*संतोष कुमार पाण्डेय, वाराणसी*

शाकुन्तले चतुर्थेऽङ्के कालिदासो विशिष्यते।

प्रायः सर्वो भवति करुणावृत्तिराद्रान्तरात्मा।। उत्तरमेघ-३०

कालिदास के सम्बन्ध में राजशेखर की एक उक्ति प्रसिद्ध है–

श्रृङ्गारे ललितोद्गारे कालिदासस्य सूक्तिषु।
एको न जीयते हन्त कालिदासत्रयी किमु?।।

कालिदास के नाम से प्रचलित सभी कृतियों मे श्रृङ्गाररस का सागर लहराता है । वीररस के लिये प्रसिद्ध रघुवंश में भी श्रृंगार को सर्वथा भुलाया नहीं है। उसकी अनुभूति हमें छुटपुट रुप में तो उसके तृतीय सर्ग के आरम्भ में ७वें के अन्त में व १३ वें सर्ग में मिलती है, पर व्यापक रुप में १९वें सर्ग में पायी जाती है। इस प्रकार कवि का प्रियतम रस तो श्रृङ्गार ही रहा है पर अधिक मर्मस्पर्शी होने से करुण की अनुभूति भी व्यापक रुप में पाई जाती है। उसके परिपाक के विशिष्ट स्थल कुमार संभव का चतुर्थ सर्ग और रघुवंश का आठवाँ सर्ग है। यद्यपि कुमार सम्भव के चतुर्थ सर्ग में आकाशवाणी द्वारा रति से पुनर्मिलन की आशा

दिलायी जाने से साहित्य-शास्त्रीय परिभाषा के अनुसार करुण विप्रलम्भ मानना चाहिये। क्योंकि उसमें स्पष्ट कहा गया है कि युवक-युवतियों में यदि एक का स्वर्गवास हो गया हो और उससे मिलने की सम्भावना रहते हुये रति का विलाप दिखाया गया हो। पर स्थिति और ही है। विलाप कर चुकने के पश्चात् अनुमरण के लिये प्रस्तुत पर आकाशवाणी होती है।

## CS - 269

# भवभूतिकृत 'उत्तररामचरितम्' में सीता-चरित

*पूजा रानी, गांधी नगर, जम्मू*

करुण-रस के सम्राट् भवभूति की सौन्दर्यानुभूति तथा संवेदनशीलता जितनी गहन है, उतनी ही सुन्दर और मार्मिक उनकी अभिव्यक्ति भी है। महाकवि भवभूति ने अपने नाटकों में नारी को महनीय पद प्रदान किया है। अपने करुण- रस प्रधान 'उत्तररामचरितम्' नाटक में उन्होंने सीता का विरहिणी– नायिका, पतिव्रता– पत्नी और माता– इन तीनों रुपों में विशद वर्णन किया है। भवभूति की सीता में स्त्री सुलभ सम्भव गुण एवं कोमल भावनाँए है। भवभूति द्वारा सीता का जो चरित्र अंकित किया गया है, वह एकदम निर्दोष है और प्रभावशाली है। 'उत्तररामचरितम्' की सीता की कोई पृथक सत्ता नहीं है, उसने अपने आप को राम में विलीन कर दिया है। भवभूति की सीता एक चैतन्य नारी है, प्राणहीन प्रतिमा नहीं है। सौन्दर्य– सौकुमार्य, प्रणय – समर्पण और श्रद्धा भक्ति को राम के चरणों में अर्पित करने वाली प्रेममयी नारी के रुप में भवभूति ने उनका सुन्दर चित्रण किया हैं। जिसका इस प्रपत्र में विस्तार से वर्णन किया जाएगा।

## CS - 270

# भासस्य नाटके सामजिकचित्रणम्

*डॉ.नवीनकुमारप्रधानः*

संस्कृतकाव्याकाशस्य नक्षत्रेशः अखिलकविकुलमौलिमण्डनः सहृदयहृदयचन्दनः काव्यरसिकाह्लादतपनः साहित्यामोदि सज्जनमनसन्तोषः कृतिनियमः कवितावनिता-हासः महाकविः भासः। तस्य सुधावर्षिणी लेखनीनिःसृताः विविधाः नाटकनिचयाः जनमानसे प्रीतितर्तिं सञ्चारयति। कवेः नाटकेषु सामाजिकचित्रणम् अतीव मनोमुग्धकरम्। भासस्य सर्वेषु नाटकेषु भाषाः यथैव सरलाः तथैव सुमधुराः रसव्यञ्जकाश्च भवन्ति। समाजस्य स्पष्टचित्रप्रदानेन भासात् अन्यः कोऽपि नाट्यकारः नातिक्रामति।

## CS - 271

# अभिज्ञानशाकुन्तलम् में वर्णित लोकाचार की प्रासंगिकता

*गायत्री देवी, कानपुर*

सौन्दर्य की मादकता, प्रेम की निश्चलता, प्रकृति जन्य सरलता, ऋषिकुल की उदारता महर्षि कण्व का आदर्श वात्सल्य, दुर्वासा का निर्ममदण्ड, वासना का प्रक्षालन, आत्मा का निर्मलीकरण तथा संस्कृति के पीयूष संमिलन, श्रेयस् एवं प्रेयस् मनोग्राही ग्रन्थिबन्ध इन सभी उपादानों को एक साथ मिश्रित कर कविवर

कालिदास ने अभिज्ञानशाकुन्तलम् में जो प्रपानक रस तैयार किया है वह भारतीय जीवन के निमित्त नितान्त मूल्यवान् है। महर्षि कण्व विषादहृदय से शकुन्तला को आशीर्वाद देते हैं। पुत्री की विदाई बेला पर माता-पिता उस पर सारा स्नेह न्यौछावर कर देते है। विविध आशीर्वचनों की माला पहना देते हैं। इसके साथ ही मंगलमय भावीजीवन के लिए सदुपदेश देते हैं। अभिज्ञानशाकुन्तलम् में भी महर्षि कण्व इसी परम्परा का निर्वहन करते हुए दृष्टिगोचर होते हैं। अभिज्ञानशाकुन्तलम् में ऐसे ही मानवीयोचित व्यवहारों का अनेक स्थानों पर उल्लेख हुआ है। न केवल मनवीयोचित व्यवहार का अपितु मानवचरित्र की श्रेष्ठता की ओर भी इंगित किया है। अभिज्ञानशाकुन्तलम् जैसे अद्भुत, अद्वितीय अनुपम, सर्वोत्कृष्ट, कृति से संस्कृत साहित्य जगत अद्यपर्यन्त आलोकित हो रहा है। संस्कृत साहित्य की ऐसी आभा से प्रभावित होकर ही मैक्समूलर ने कहा था कि– 'च्छुदद्मत्त्द्धत्द्य त्द्म द्यण्ड्ढ ढ्ढद्धड्ढठ्ठद्यड्ढद्मद्य थ्ठ्ठदद्धद्वठ्ठद्धड्ढ द्द्ध द्यण्ड्ढ ध्र्दद्धथ्ड्ड द्यण्ड्ढ थ्र्दद्मद्य ध्र्दडड्ड्ढद्धढद्ध्द्वद्द ठ्ठदड्ड द्यण्ड्ढ थ्र्दद्मद्य द्रड्ढद्धढड्ढड्ढद्य.'

## CS - 272

# संदेश काव्यों में विज्ञान एवं मनोविज्ञान

*डा.खेम् राज, उद्धम् पूर*

संदेश काव्य संस्कृत साहित्य में अपना महत्वपूर्ण स्थान रखते है। महाकावि कालिदास की अमरकृति मेघदूत संदेश काव्यों के प्रत्येक क्षेत्र की महत्ता में अग्रगण्य हैं। कवि के क्रान्त चक्षु में जाने कितने रुपों में मेघ समाया है, महिमा मान मेघ की महत्ता ही ऐसी है कि वह जीव निर्जीव सभी पदार्थों का मोहित-- प्रभावित कर छोडता है। धूंआ आग- पानी और हवा इन चारों निर्जीव पदार्थों से उत्पन्न मेघ– प्रत्येक जीव को नई स्फूर्ति देकर, नये जीवन की ओर आग्रह शील बनाता है इसके साथ ही मनुष्य मननशील प्राणी है मनन का चिन्तन के साथ जल- बीचि सम्बन्ध है। चिन्तन की सहचारी है भावना। चिन्ता एक मनोभाव है इसलिए चिन्ता का मनोभाव के साथ सहचर्य बना रहता है। भौतिक संसार की ही तरह मानसिक संसार का भी अपना आस्तित्व होता है। इसके साथ ही भूत– विज्ञान ओर मनोविज्ञान एक दूसरे पर आश्रित है। फूल यदि भूतविज्ञान का विषय है तो उसका सौन्दर्य मनोविज्ञान है, अतः भूत विज्ञान तथा मनोविज्ञान एक दूसरे के प्रेरक है। भले ही ये काव्य विज्ञान को आधार बनाकर न लिखे गये हों। तथापि इनमें विज्ञान वा मनोविज्ञान का समावेश हुआ है। शोध पत्र में इस पर मन्तव्य प्रकट किया जायेगा।

## CS - 273

# 'तरङ्गदूतम्' का काव्य सौष्ठव

*डॉ. ज्योत्स्ना त्रिपाठी, सुलतानपुर, उ प्र.*

अभिराम डॉ० कृपाराम त्रिपाठी द्वारा प्रणीत 'तरङ्गदूतम्' एक अत्यन्त सरस एवं ललित खण्ड काव्य है। यह महाकवि कालिदास द्वारा रचित 'मेघदूत' पर आश्रित उसकी छाया व अनुरणन के रुप में प्रतीत होता है। एक सौ बारह मन्दाक्रान्ता छान्दों में निबद्ध इस कृति को कवि अभिराम ने एक नवीन भङ्गिमा के साथ युक्त-युक्त शैली में व्यक्त किया है। विप्रलम्भ श्रृंगार रस, प्रसाद गुण एवं वैदर्भी रीति में रचित यह संदेश काव्य है। जिस पर मेघदूत की स्पष्ट छाप है। इस काव्य की नायिका 'कला' लंका के राजा

विभीषण की ज्येष्ठ कन्या है तथा नायक 'विमन्यु' अविन्ध्य का पुत्र है। अविन्ध्य रावण के विशिष्ट व्यक्तियों में से एक जिसके परम नीतिज्ञ तथा भगवान श्रीराम का पक्षपाती होने का सूक्ष्म उल्लेख वाल्मीकि रामायण में प्राप्त होता है। इसमें नायक- नायिका के जीवन के एक अंश को लेकर काव्य रचना की गयी है। ऊर्मि (जल-तरङ्गः) के माध्यम से सन्देश की कल्पना कवि की एक नवीन योजना है। काव्य में नायिका द्वारा प्रवासी नायक के पास सागर की लहर के माध्यम से संदेश भेजा गया है।

### CS - 274

## मृच्छकटिकम् में दलित चेतना

*डॉ.रामा शंकर रजक, मुजफ्फरपुर, बिहार*

संस्कृत भाषा का नाट्य- साहित्य भारतीय वाङ्मय की अमूल्य निधि है। विश्व साहित्य में संस्कृत नाटकों को जो गौरव प्राप्त हुआ है, उसका श्रेय महाकवि भास, कालिदास, भवभूति तथा शूद्रक जैस क्रान्तदर्शी नाट्यकारों को ही है। क्रान्तद्रष्टा मृच्छकटिककार ने अपने युग में विद्यमान सामाजिक, राजनीतिक, आर्थिक, धार्मिक आदि क्षेत्रों का यथार्थ वर्णन किया है। यह संस्कृत नाट्य-साहित्य में अपने ढंग का अकेला रुपक है। शूद्रक ने प्रस्तावना में सूत्रधार के मुख से सिद्ध किया है कि यह प्रकरण है- 'एवमहामार्यमिश्रान्प्रणिपत्य विज्ञापयामि यदिदं वयं मृच्छकटिकं नाम प्रकरणं प्रयोकुं व्यवसिताः।' नाट्यशास्त्र के नियमानुसार करणों की कथावस्तु लौकिक एवं कविकल्पित होती है। मुख्य रस श्रृङ्गार एवं नायक कोई विप्र अमात्य या वणिक् होता है। पूर्वतन संस्कृत साहित्य में दलित-वर्ग के शूद्र-वर्ण के रुप में वर्णित किया गया है। यह वर्ग सभ्याता के उषाकाल से ही शोषित एवं पीडित है। शूद्रक के काल में दलित वर्गों की सामाजिक स्थिति करवट बदलने लगी थी। 'मृच्छकटिक' में दलित वीरक नामक नाई और चन्दनक नामक चर्मकार को सेनापति के रुप में दिखाया गया है।

### CS - 275

## काव्य और दर्शन का सम्बन्ध

*डॉ. आशा वर्मा, कानपुर*

दर्शन और काव्य का सम्बन्ध अत्यन्त घनिष्ठ है। दोनों का सम्बन्ध जीवन और सत्य से है। दर्शन जिस रहस्यमय सत्य का उद्घाटन और साक्षात्कार कराता है, काव्य उसी सत्य को रसात्मक अभिव्यक्ति देता है। कविता दर्शन के नीरस और शुष्क सत्य को भावना और कल्पना का परिधान पहनकर सरस और सुग्राह्य बनाती है। दर्शन का सत्य अन्तर्ज्ञान की प्रसूति होता है, जबकि कविता का सत्य स्वानुभूति की देन होता है। दर्शन मुख्यतः बुद्धि से सम्बन्ध रखता है जबकि कविता हृदय की वस्तु है। व्यवहारतः, कविता में हृदय और बुद्धि दोनों का समावेश रहता है। डाद्ध. राधाकृष्णन का कथन है कि कविता में दर्शन का निवास रहता है। दार्शनिक विश्लेषण से प्राप्त विशुद्ध ज्ञान अर्जित करने के लिए पर्याप्त श्रम और बौद्धिक साधना अपेक्षित है, जबकि कविता में व्यक्त दर्शन वैसे ही आकर्षक और प्रिय प्रतीत होता है जैसे फूलों का वर्ण

और सुगन्ध। टैगोर ने ठीक ही लिखा है कि दर्शन हमारे मस्तिष्क में वैसे ही आसन पाता है जैसे अतिथि : काव्य-सत्य को हम सगे-सम्बन्धी की भाँति स्वीकारते हैं। काव्य और दर्शन में दोनों का अपना महत्त्व है। दर्शन काव्य को गरिमा देता है, तो काव्य दर्शन को पूर्णता देता है। काव्य की महत्ता प्राचीन काल से चली आ रही है। 'कवयो मंत्र द्रष्टारः' उक्ति से स्पष्ट है कि कवि ही मंत्रद्रष्टा रहे हैं। द्वैत, अद्वैत, विशिष्टाद्वैत, शुद्धाद्वैत आदि दार्शनिक मतों को नहीं जानता, अगर कबीर, सूर, तुलसी, जायसी आदि ने इन्हें अपनी कविता का विषय न बनाया होता, साथ ही यह भी नहीं भुलाया जाना चाहिये की इन कवियों की कविता सैकडो वर्षों के बाद भी अपना महत्त्व बनाये हुये हैं, तो इसलिए कि उसमें दर्शन का सत्य अभिव्यक्त हुआ है।

## CS - 276

## Kumarasambhava – Love Transcending the Charm of Mundanity

***Dr. N.V.Kunjamm, Kerala***

Siva-The supreme god of the Hindu Pantheon is described in mythology as having his consort Parvathi who forms his better half or Vamardha. In the words of Kalidasa they are intimately and inseparably united to each other as word and its sense. In the poem Kumarasambhava, the concept of Ardhanariswara reveals Kalidasa's theory of love in clearer perspective. Parvati on failing to fascinate Siva by her physical charms determined to lift hersely spirituality to his level through penance. Wearing bark garments and smearing her body with ashes she began to practice austerities. She performed severe penance lighting four fires around her, while the scorching sun above constituted the fifth fire. In winter she remained in cold water. Parvati slept in the rains on jagged surface of a rocky bed. She ate dried up fallen leaves and finally renounced even that nourishment. Parvati's resolve is in no way affected by the slandering, made of the god, of her desire by the hermit in disguise. She was able to see the internal beauty of Siva. When the naughty hermit caricatures Siva as a mendicant dwelling in cemetery and living in penury, Parvati retorts that there is no one in the world who could realize Siva; Siva no longer ignore Parvati's desire now purified by Tapas. Thus Kalidasa has succeeded in bringing about the sivasakti synthesis to its absolute form.

## CS - 277

## वाल्मीकि रामायण में वर्णित संगीत का स्वरूप

***डॉ. रेखा त्रिपाठी इलाहाबाद.***

संगीत विद्या का मूल स्रोत वैदिक ग्रन्थों से ही उपलब्ध होता है। वाल्मीकि रामायण में संगीत का विकसित स्वरुप दृष्टिगत होता है। गायन, वादन और नर्तन इन तीनों संगीत की विधाओं का विधिवत् विधान एवं प्रयोग रामायण में द्रष्टव्य है। रामायण के महत्व का प्रतिपादन करते हुए महर्षि वाल्मीकि ने लिखा है कि वह महाकाव्य पढ्ने और गाने में भी मधुर, द्रुत, और विलम्बित इन तीन गतियों से अन्वित, षड्ज आदि सप्त-स्वरों से युक्त वीणा बजाकर स्वर और ताल के साथ गाने योग्य तथा श्रृंगार, करुण, हास्य, भयानक तथा वीर आदि सभी रसों से समन्वित है। कुश और लव दोनों भाई गान्धर्व विद्या यानि संगीत शास्त्र के तत्वज्ञ, स्थावन और मूर्च्छना के जानकार, मधुर स्वर से सम्पन्न तथा गन्धर्वों के समान मनोहर रुप वाले

थे। रामायण में वीणा, दुन्दुभि, पटह, मृदंग, पणव, डिण्डिम, विपंची, आडम्बर आदि अनेक वाद्यों का उल्लेख मिलता है। वाल्मीकि रामायण के सुन्दरकाण्ड में हनुमान द्वारा रावण के महल का वर्णन करते हुए संगीत के विकसित स्वरुप को उद्घाटित किया गया है। रामायण में रामादि चारों भाइयों के जन्म एवं परिणय के अवसर पर दिव्य-दुन्दुभियों की गम्भीर-ध्वनि, दिव्य-गीतों के मनोहर शब्द और दिव्य वाद्यों के मधुर घोष के साथ झुण्ड की झुण्ड अप्सराओं द्वारा नृत्य करने का वर्णन किया गया है। इस अवसर पर गन्धर्वों द्वारामधुर गीत गायन का भी उल्लेख मिलता है।

## CS - 278

# महाकवि कल्हण विरचित राजतरंगिणी में मानवाधिकार की स्थिति

*डॉ. उषा किरण, राँची, झारखण्ड*

आज मानवाधिकार विश्व चिंतन का प्रमुख विषय है। "मानवाधिकार" के अन्तर्गत मानव के महत्वपूर्ण अधिकारों, मानवीय अधिकारों तथा आधरभूत स्वतंत्रताओं के सम्मान एवं प्रोत्साहन पर बल दिया जाता है। प्रस्तुत शोधपत्र पौराणिक काल से लेकर बारहवीं शती तक काश्मीर में जितने भी राजाओं का शासनकाल रहा, उस दौरान वहाँ मानवाधिकार की स्थिति पर मुख्य रुप से आधारित है। महाकवि कल्हण रचित 'राजतरंगिणी' में काश्मीर के राजाओं का इतिहास अतिप्राचीन काल से लेकर १२वें शतक तक का सम्पूर्ण राजनैतिक एवं सांस्कृतिक जीवन का वर्णन है। जन्म के पश्चात् मनुष्य होने के नाते मान- मर्यादा के साथ जीना उसका मूलभूत नैतिक गुण है, यही नैतिक गुण व्यवस्थित तथा स्पष्ट रुप में 'मानवाधिकार' है। किसी भी व्यक्ति के पास इन अधिकारों के होने का एक मात्र अर्हता है कि उसने मानव जाति में जन्म लिया है। 'राजतरंगिणी' के अध्ययन से ज्ञात होता है कि काश्मीर का इतिहास मानवाधिकारों के उल्लंघनों से भरा है। विशेषकर अनुच्छेद-३, अनुच्छेद-४, अनुच्छेद-५, और अनुच्छेद-९ के उल्लंघन की अगणित घटनायें घटी। महिलाओं का अग्नि में प्रवेश अर्थात सती हो जाना, शिशु राजाओं का अभिचारिक कर्म द्वारा वध, विपक्षियों प्रतिद्वन्दियों की हत्या, कैद, निर्वासन, राजसत्ता प्राप्ति के लिए षड्यंत्रों का कुचक्र, दुर्व्यवहार विश्वासघात, अमानवीय कृत्य, अपमानजनक बर्त्ताव इत्यादि अनेक घटानायें उदाहरणरुप प्रस्तुत शोधपत्र में वर्णित हैं।

## CS - 279

# कालिदाससाहित्य में प्रयुक्त पत्नीपदविमर्श

*डॉ. मीरा द्विवेदी,वनस्थली विद्यापीठ*

भारतीय-संस्कृति के उन्नायक, कविश्रेष्ठ कालिदास का साहित्य मानव-जीवन के सनातन मूल्यों का बहु आयामी प्रतिबिम्ब है। मानवीय और मानवीयेतर प्रकृति के नानावर्णी रुपों और व्यवहारों की भव्योदात्त छवि यहाँ प्रतिपद जीवन है। स्त्री-पुरुष सम्बन्धों के निरुपण तथा सामाजिक, सांस्कृतिक दायित्वों के निर्वहण में भी महाकवि की सुस्पष्ट और सुसंयत दृष्टि रही है। नारी-जीवन के कन्या, पत्नी और माता रुपों के आदर्शों की कर्तव्यपरायण रुपों की उपस्थापना में उनकी बहुमुखी प्रतिभा अधिक तरलता से स्फुरित हुई है। कालिदास की नारी केवल रमणी, विलासिनी और कामिनी नहीं है अपितु गृहिणी, सचिव सखी आदि

रुपों में भारतीय- संस्कृति के मर्यादित और दायित्वपूर्ण आत्मबोध से बँधी है। उसके वैविध्यपूर्ण दायित्वों का बोध कराने के लिए कविवर कालिदास ने पत्नी, जाया, गृहिणी, पुरन्ध्री, कुटुम्बिनी आदि प्रचुर शब्दपरिवृत्यसहत्व पदों भाव-सौन्दर्य को प्रभावित किये बिना नहीं रहता। प्रस्तुत शोधपत्र में 'पत्नी' पद के चयन और अभियोजन में महाकवि कालिदास की अविचलित प्रतिभा की समीक्षा की गई है। 'पत्नी' नारी की वह संज्ञा है जो विधिवत् परिणय्य सूत्र में बँधने के बाद सहधर्मचारिणी के रुप में उसे पति के साथ तुल्य प्रतिष्ठा प्राप्त कराती है। 'पत्युर्नो यज्ञसंयोगे' के परिप्रेक्ष्य में यह शब्द पत्नीसंयाज अर्थ मं गठित हुआ था। कालिदास ने 'संयजन' के रुढ्वार्थ को यज्ञ, इष्टि आदि अर्थों में ग्रहण करके भी इसे धर्मानुकूल आचरण की व्यापक परिधि में ग्रहण किया है। भारतीय-संस्कृति में पितृ ऋण से मुक्त होने के लिए धर्माचरण पूर्वक सन्तान प्राप्ति को भी यज्ञ की श्रेणी में रखा गया है। अत: जहाँ-जहाँ भी सन्तानप्राप्ति के प्रयास या उसकी पूर्णता का प्रसंग आया है, वहाँ-वहाँ महाकवि ने भार्या, जाया, गृहिणी आदि पदों की तुलना में पत्नी और धर्मरत्नी शब्दों का विशेष प्रयोग किया है।

## CS - 280

# सीताराघवम् नाटक में अलंकार सौन्दर्य

*डॉ. कमल किशोर, जम्मू*

रस या अभीष्टार्थ के उपकारकधर्म ही अलंकार है। दण्डी ने काव्य की शोभा बढ्वाने वाले धर्म को अलंकार कहा है- 'काव्य शोभाकरान् धर्मान् अलंकारान् प्रचक्षते'। यद्यपि यहां दण्डी द्वारा अलंकार शब्द का प्रयोग व्यापक अर्थ में किया गया है, तथापि काव्यालंकारों की प्रकृति का भी यह उद्घाटक है। अग्निपुराण में वेदव्यास ने अर्थालंकार से रहित कविता को विधवा के समान बताया है। मम्मट ने यद्यपि अलंकारों की अपरिहार्यता का निषेध किया है, तो भी उनके अनुसार, जिस प्रकार हार इत्यादि आभूषण मनुष्य की शोभा बढ्वाते है। उसी प्रकार अनुप्रास, उपमा आदि अलंकार काव्य (नाटक) का उपकार करते हैं तथा उसका चमत्कार बढ्वाते हैं। रामपाणिवाद ने 'सीताराघवम्' नाटक में अपनी कविता के कमनीय कलेवर को और भी रमणीक बनाने के लिये यथावसर विभिन्न शब्दालंकारों और अर्थालंकारों का प्रयोग किया है। नाटक की भाषा शैली में तथा भावों में उत्कर्ष लाने के लिये कवि ने जो विविध अलंकारों का उचित समायोजन किया है उससे हृदय- आह्लादित क्षमता द्विगुणित हो गई है। प्रस्तुत शोध-पत्र में आलोच्य नाटक में वर्णित अलंकार-सौन्दर्य को उजागर किया जायेगा।

## CS - 281

# अनर्घराघव एवं प्रसन्नराघव- एक तुलमात्मक अध्ययन

*वीणा कुमारी, छपरा*

संस्कृत के लब्धप्रतिष्ठ नाटककार मुरारि कृत 'अनर्घराघव' और 'पीयूष' वर्ष उपाधि विभूषितं जयदेव प्रणीत 'प्रसन्नराघव' का नाट्य शास्त्रीय संविधान की दृष्टि से तुलनात्मक अध्ययन अभिप्रेत है। काव्य- शास्त्रीय दृष्टि से 'अनर्घ राघव' संस्कृत का एक प्रसिद्ध नाटक है। इसका इतिवृत वाल्मीकि

रामायणीय कथाश्रित है। नाटक का कथानक सात अंको में विभक्त है। इसमें ताड का वध से आरम्भ कर रावण वध के पश्चात राम के राज्याभिषेक तक की समस्या घटनाओं को नाटकीय रुप प्रदान किया गया है। भरतीय नाट्यतत्त्वों की उपलब्धि वैदिक संहिताओं में द्रष्टव्य है। भास ने 'अभिषेक' ओर 'प्रतिमा' नाटक का प्रणयन कर परवर्ति नाटककारों का प्रशस्त कर दिया। भवभूति के महावीरचरित और उत्तररामाचरित का प्रभाव अनर्ध राघव पर परिलक्षित होता है। मुरारि ने रामायणीय कथा में रोचक परिवर्तन किया है।

## CS - 282

# रीतिकालीन कवियों की नारी-सौन्दर्य चेतना

*डॉ. दिनेश प्रसाद साह, दरभंगा*

काव्य अपने युग का प्रतिनिधित्व करता है। उस काव्य सृजन के समय समाज में जो प्रचलित धाराएं होती हैं, उनका कवि अपने काव्य मे निरुपण करता ही है। नारी सौन्दर्य और उसके अंग प्रत्यंगों का मनमोहक वर्णन मध्यकालीन युग की देन है। समाज का आधा हिस्सा नारी अपने सौन्दर्य व महत्त्व के कारण स्वस्थ समाज निर्माण में अपनी महत्वपूर्ण भूमिका निभाती आयी है। वह विधाता की सुधामयी और लावण्यमयी रचना है। वह परमज्योति प्रकाश है जिसे सूफी सन्त 'नूर' कहकर प्रकट करते हैं जिससे समस्त विश्व जगमगाता है। नारी पुरुष का पूरक है जिसके अभाव में मानव जीवन बिल्कुल शुष्क, रुक्ष और निरस हो जाता है। भक्त कवियों ने नारी में दिव्यता के दर्शन किए। वह कष्ट सहने में दृढ्ढ, सात्विक मर्यादा गें कटिबद्ध और धर्मपरायणता में अडिग होती है। पतिव्रता रुपा सीता शक्ति स्वरुपा है जबकि राधारानी आह्लाद स्वरुपा शक्ति(सुष्ठुकान्त स्वरुपा, धृतषोडस श्रृंगारा, द्वादश भरणाश्रिता) है। रीति कालीन कवियों ने नारी का लौकिक चित्र अपनी अद्वितीय प्रतिभा द्वारा अंकित किया। उनकी दृष्टि में नारी गृहिणी, जननी और भगिनी न होकर रसिकता में डूबी, अगं प्रत्यगों के चमत्कारिक प्रयोगों में लीन एवं ऐन्द्रीय भावना की रसिकता में पगी दृष्टिगत होती है। नारी मे अप्सरा, रुपजीवा एवं उपभोग्या का रुप ग्रहण किया जिसकी पूर्ण अभिव्यक्ति कवियों ने अतिशयोक्ति एवं अत्युक्ति के सहारे की है। रीतिकालीन प्रायः सभी कवियों ने श्रृंगार रसपरक नायिका भेद वाली शैली अपना कर तीनों प्रकार के सौन्दर्य प्राकृतिक सौन्दर्य, मानवीय सौन्दर्य एवं वस्तु सौन्दर्य पर अपनी निर्बाध लेखनी चलाई। खाडाकर मुक्तक श्रृंगार कवियों जैसे धनानन्द, बोधा, आलम, देव, बिहारी, श्रीपति, गंग, पद्माकर आदि कवियों ने रीतिशास्त्रानुसार काव्य रचना कर अपनी हार्दिक भावनाओं का सुन्दर रुप प्रकाशित किया है। ये सभी कवि प्रेम की विशेष मस्ती को लेकर चले और उनमे जीवन की प्रेमरुपी अनेक उछलकूदों का वर्णन किया है। वस्तुतः ये प्रेम के कवि है। इन्होंने नारी के दिव्य एवं लौकिक चित्रों की अपनी तुलिका से अद्भुत रुप निखारा।

**नारी त्रैलोक जननी, नारी त्रैलोक्य रुपिणी।**

**नारी त्रिभुवन धारा, नारी देह स्वरुपिणी।।**

नारी की त्रिलोक की माता है, वही त्रिलोक का रुप है, वही त्रिभुवन का आधार है और वही शक्ति की देह है।

## CS - 283

# ऋतुसंहारः - एक परिशीलन

*नागेन्द्र नाथ पाण्डेय, छपरा*

कविवर कालिदास प्रणीत ऋतुसंहार लघुकाव्य का काव्यशास्त्रीय दृष्टि से विशद-विवेचन अपेक्षित है। इसका परिगणन संस्कृत खण्डकाव्य या गीतिकाव्य के अन्तर्गत किया गया है। यह प्रकृति के साहचर्य से आबद्ध कालिदास का मानसिक प्रतिबिम्ब है। इसमे छः ऋतुओं- ग्रीष्म, वर्षा, शरद, हेमन्त, शिशिर और वसन्त का चारु चित्रण है। प्रकृत काव्य में वर्णित (चित्रित) प्रकृति के परम-पावन, भावन, मनोभावन, नयनाभिराम, मधुर, स्निग्घ, परिवर्तनशील आर्तवरुपों, दृश्यों और चेष्टाओं का नैसर्गिक, सौन्दर्यात्मक, गत्यात्मक, गीतात्मक, रागात्मक और प्रभावोत्पादक पक्षों और, प्रवृत्तियों का परिशीलन अपेक्षिता है। ऋतु वस्तुतः कालचक्र का गत्यात्मक, प्राकृतिक पर-परिवर्तन, भावात्मक नर्तन, सौन्दर्यप्रदर्शन या रुपान्तरण है जिसका भौगोलिक, ज्योतिषीय आयुर्वेदिक, वैज्ञानिक, पर्यावरणात्मक, कलात्मक और साहित्यिक महत्व स्वयं सिद्ध है। प्राच्य और पाश्चात्य साहित्य में ऋतुजन्य प्राकृतिक सौन्दर्य का सजीव मनोरम वर्णन उपलब्ध है। ऋतु प्रकृति और मानव का अनवच्छिन्न शाश्वत सम्बन्ध रहा है। ऋतुओं का प्रभाव मानव और मानवेतर प्राणियों पर अनिवार्य रुप से पडता है। ऋतुओं की रमणीयता और प्रकृति की हास-विलासात्मक नाना चेष्टाओं ने वैदिक कवियों तथा व्यास, वाल्मीकि और कालिदास प्रभृति लौकिक संस्कृत कवियों को विशेष आकर्षित किया है। इन कवियों ने रुपों का सार्थक, स्निग्घ और आकर्षक वर्णन किया है। वैदिक पुरुष सूक्त में वसन्त, ग्रीष्म और शरद ऋतुओं का उल्लेख है– 'वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्म ईध्मः शरदहदिः'। वाल्मीकि रामायण में तीन प्रमुख ऋतुओं-वर्षा, शरद, और हेमन्त का विस्तार से वर्णन मिलता है। विष्णुपुराण में ऋतुओं का बहुत स्पष्ट तथा विशद्वर्णन मिलता है। ऋतुसंहार कविकालिदास प्रणीत प्रथमप्रकृति मौलिक गीतिकाव्य है, जो ऋतुओं पर स्वतंत्र रुप से रचित छन्दोवद्ध षट् सर्गात्मक मौलिक गीतिकाव्य है। इसमें छः ऋतुओं का सांगोपांग उद्दीपन भावनात्मक वर्णन सरसता, रमणीयता और स्पृहणीयता अनुप्राणित है। इसका प्रारम्भ ग्रीष्म ऋतु की प्रचण्डता से अवसान वसन्त की मादकता से होती है।

## CS - 284

# वाल्मीकि कृत रामायण में वात्सल्य रस

*डा. श्रीमती अन्नपूर्णा मिश्रा, बरोली*

हिन्दी एवं संस्कृत साहित्य में साहित्याचार्यों द्वारा 'रसों' की जो व्याख्या की गई है, वह उनके अनुसार नौ प्रकार के ही रस मान्य हैं। वे नव रस- श्रृंगार, करुण, हास्य, वीर, बीभत्स, रौद्र, भयानक, अद्‌भुत तथा शान्त हैं। इन कथित नवरसों के अतिरिक्त एक अन्य रस है– वात्सल्य रस। यद्यपि यह रस पहले विद्वानों द्वारा मान्य नहीं था, किन्तु हिन्दी साहित्याकाश के सूर्य-चन्द्र, भक्त सूरदास गोस्वामी तुलसीदास जैसे विश्व विश्रुत कवियों ने अपने इष्ट देवों के बाल वर्णन में इस रस का इतना अधिक स्वाभाविक मनोहारि चित्रण किया है कि लगभग सभी विद्वानों को इस नवीन 'वात्सल्य रस' को विवश होना पडा है। महाकवि सूरदास जी तथा गोस्वामी तुलसीदास जी द्वारा रचित उनके इष्टदेव भगवान श्रीकृष्ण तथा मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान श्रीरामचन्द्र के निम्न उद्धरणों- 'किलकत कान्ह घुटुरुवन आवत' तथा 'घुटुवन चलत रामचन्द्र बाजत पैजनिया' आदि का संस्कृत महाकाव्यों में अत्यधिक अभाव है। अथवा यह कहना अनुचित न होगा कि हमारे संस्कृत काव्यकारों ने पूर्व नवरसातिरिक 'वात्सल्य' नामक इस दशम रस को स्वीकार ही नहीं किया है। इसका एक ही कारण दृष्टिगत होता है कि वाल्मीकि, भारवी माघ एवं श्रीहर्षादि महाकवियों ने अपने-अपने चरितनायकों के चरितकाव्यग्रन्थों में उनकी शैशव सदृश मूकलीलाओं का वर्णन नहीं किया, प्रत्युत उनके यौवनोचित क्रियाशील जीवन को ही स्वीकार किया है।

## CS - 285

# अश्वघोष का जीवन परिचयः एक विश्लेषण

*डॉ.ओम प्रकाश तिवारी, बिहार*

महाकवि अश्वघोष का बौद्ध आचार्यों में विशिष्ट स्थान था। इन्होंने विशिष्ट कृतियों के द्वारा अपनी विद्वत्ता का परिचय दिया है। इस महान् व्यक्तित्व की जीवनी का उल्लेख भी कुछ स्थानों पर प्राप्त होता है। महाकवि अश्वघोष के नाम के विषय में एक रोचक वृत्तान्त वर्णित है, जिसमें इनके रसमय एवं संगीतपूर्ण काव्य की ही प्रधानता स्वीकार की गई है। महाकवि अश्वघोष अत्यन्त ही मनोहर एवं सरसवाणी मे धर्म प्रचारार्थ उपदेश दिया करते थे। प्रायः कई स्थानों पर महाकवि अश्वघोष के लिए घोरविन शब्द प्रयुक्त हैं जिनका अश्वघोष अर्थ ही निहित है। महाकवि अश्वघोष की जीवनी, जो तिब्बती भाषा में लिखी गयी है, के अनुसार ये एक वीणा-वादक बौद्धभिक्षु थे और पेशावर तथा कश्मीर के गायक, गायिकाओं के साथ

वैराग्य गीत गाया करते थे, जिससे सैकडों लोग मोहित हो जाते और बौद्ध धर्म को अंगीकार लेते थे। तिब्बती इतिहास विशेषज्ञ तारानाथ ने महाकवि अश्वघोष को अन्यान्य नव विशेषणों को अलङ्कृत किया है जो इस प्रकार है– काल, दुदर्षकाल, मातचेट, पितृचेट, शूर, धार्मिक, सुभूति एवं गतिचित्र। सौन्दरानन्द की पुष्पिका के अनुसार ये सुवर्णाक्षी के सुत थे। सौन्दरानन्द के अतिरिक्त शारिपुत्रप्रकरण, बुद्धचरित्र के अनुसार भी पता चलता है कि अश्वघोष सुवर्णाक्षी के पुत्र थे। महाकवि के पिता का नाम कही भी प्राप्त नहीं होता है।

## CS - 286

# भास के नाटकों में वैज्ञानिक तथ्य

*डा.रेखा शुक्ला, लखनऊ*

भारत भौतिक दृष्टि से ही नहीं अपितु आध्यात्मिक दृष्टि से भी अत्यन्त समृद्ध देश है। हमारे पूर्वजों ने लौकिक, तात्विक तथा बौद्धिक क्षेत्रों में अतिशय चिन्तन किए है। इस देश की सम्पूर्ण सम्पदा ज्ञान-विज्ञान, साधना एवं शक्ति का स्रोत है। भाषा हो अथवा धर्म, विज्ञान हो अथवा दर्शन विधिशास्त्र हो अथवा संस्कृति, शिल्प हो अथवा पुरातन विज्ञान प्रत्येक क्षेत्र में संस्कृत का विशाल वाङ्मय उपलब्ध है। सम्पूर्ण संस्कृत वाङ्मय प्रवृद्ध विज्ञान का मूल कोष है। महाकवियों द्वारा विरचित विविध ग्रन्थों महाकाव्य, गद्यकाव्य, गीतिकाव्य, नाटक सभी पर उस ज्ञान का स्पष्ट प्रभाव दृष्टिगत होता है। महाकवियों द्वारा वर्णित विज्ञान के उन मूलभूत तत्त्वों का विश्लेषण करने के लिए आधुनिक वैज्ञानिक प्रयासरत हैं। विभिन्न क्षेत्रों में निरन्तर अनुसन्धान चल रहे हैं। महाकवि भास के भी नाटकों में पदे-पदे आधुनिक विज्ञान की शाखाओं, प्रशाखाओं के नवीनतम मान्य सिद्धान्तों एवं तत्वों की झलक प्राप्त होती है। भास के नाटकों में प्राणि विज्ञान, भौतिक विज्ञान, वनस्पति विज्ञान,रसायन शास्त्रीय तत्व, पर्यावरण एवं ऋतु विज्ञान खगोलीय तत्व रक्षा आयुध एवं सैन्य विज्ञान तथा मनोविज्ञान संबद्ध विविध वर्णन प्राप्त होते हैं।

## CS - 287

# कालिदास साहित्य में मनोविज्ञान

*डॉ.प्रसून दत्त सिंह, झारखण्ड*

महाकावि कालिदास के साहित्य में उपन्यस्त विभिन्न शास्त्रीय विषयों की स्थिति कुछ उसी प्रकार है जिस प्रकार गीता में श्रीकृष्ण का कथन है- 'ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्' अर्थात् जो मुझे जिस रुप में देखता और भजता है, मैं वैसा ही रुप धारण कर लेता हूँ। कालिदास की रचनाओं में प्रत्येक विद्वान् को अपनी विद्या के दर्शन संक्षेप अथवा विस्तार में अवश्य प्राप्त होते हैं। उनके साहित्य में मानव के बहि:संसार और अन्त:संसार (मनोविज्ञान) इन उभयपक्षों का सूक्ष्म विवेचन प्राप्त होता है। महाकवि ने

व्यावहारिक धरातल पर उतरकर जिन शाश्वतसत्य मानवमूल्यों तथा मनोविज्ञान को प्रस्तुत किया है, वे अन्यत्र दुर्लभ हैं। भौतिक ससार की भाँति मानसिक संसार का भी अपना अलग अस्तित्व है। भूतविज्ञान की सक्रियता की आधारभित्ति ही मनोविज्ञान है। अनुभूतियों का संचय स्थल उपचेतन मन है और उस चेतन मन में ही ज्ञान उत्पन्न होता है। अनुभूतियों के निरन्तर आघात-प्रतिघात से ज्ञान के उत्पन्न होने के कारण वह प्रायः एक द्वन्द्व की अवस्था से गुजरता है और उस द्वन्द्व के समाधानार्थ मनोभावों और उसकी प्रतिक्रियाओं का विशेष ज्ञान अपेक्षित होता है।

## CS - 288

# महावीरचरित का नाट्यशास्त्रीय निरूपण

*डॉ.आनन्द कुमार श्रीवास्तव, इलहाबाद*

भवभूति ने अपनी आद्य रचना महावीरचरित में राम के पूर्वार्ध जीवन का चित्रण किया है, जिसमें राम को महान् वीर के रूप में निरूपित किया गया है। सात अंकों में निबद्ध इस नाटक का अंगी रस वीर रस है। विश्वामित्र के आश्रम में यज्ञ की रक्षा के निमित्त राम और लक्ष्मण के पहुँचने से कथानक प्रारम्भ होता है और राम के राज्याभिषेक पर समाप्त होता है। इस प्रकार मूल स्रोत की दृष्टि से महावीरचरित का इतिवृत्त प्रख्यात की कोटि में आता है। महावीरचरित में राम की कथा आधिकारिक है। चतुर्थ एवं पंचम अंक में पताका प्रासंगिक कथा तथा षष्ठ अंक में प्रकरी कथा निबद्ध है। भवभूति ने दृश्य कथावस्तु का उचित निर्वाह किया है एवं रंगसंकेत पर विशेष ध्यान दिया है। इस नाटक में शुद्ध एवं मिश्र दोनों ही प्रकार के विष्कम्भक का प्रयोग हुआ है, और चूलिका अर्थोपक्षेपक तो प्रायः सभी अंकों में प्रयुक्त है। प्रथम अंक और द्वितीय अंक के बीच अंकास्य का प्रयोग हुआ है। द्वितीय अंक के पात्र वसिष्ठ, विश्वामित्र, जामदग्न्य और शतानन्द आदि तृतीय अंक में पूर्व के वार्तालाप को ही आगे बढाते हैं, जिसे अंकावतार कहा जा सकता है। संवाद की दृष्टि से महावीरचरित में सर्वश्राव्य, नियतश्राव्य एवं अश्राव्य तीनों का ही प्रयोग हुआ है। अश्राव्य संवादों में 'स्वगत' का प्रयोग पचीस बार हुआ है। नियतश्राव्य संवाद में जनान्तिक का प्रयोग एक बार तथा अपवारित का प्रयोग तीन बार हुआ है। आकाशभाषित की योजना दो बार हुई है।

## CS - 289

# महाभारत कालीन शिक्षा एवं शिष्य

*विजयेन्द्र सिंह, चण्डीगढ़*

'शिक्ष्' विद्योपादाने धातु 'गुरोश्च हलः' (अष्टाध्यायी १३,३,१०३) सूत्र से भाव अर्थ में 'अ' प्रत्यय स्त्रीलिंग विवक्षा में 'अजाद्यतष्टाप्' (अष्टाध्यायी–४,१,४) सूत्र से टाप् होकर शिक्षा शब्द निष्पन्न होता है। जिसका अर्थ है- विद्याधिगम, विद्याध्ययन और विद्याग्रहण। प्राचीन भारत में शिक्षा आत्मज्ञान आत्मप्रकाश का विषय मानी जाती थी। वस्तुतः शिक्षा एक त्रिमुखी प्रक्रिया है। इस त्रिमुखी प्रक्रिया में शिक्षक, विद्यार्थी

और समाज की आवश्यकतानुरूप पाठ्यक्रम का सन्निवेश होता है। इन तीनों का ही (शिक्षक, विद्यार्थी और समाज) महत्त्वपूर्ण स्थान है। शिक्षारूपी त्रिभुजी प्रक्रिया में द्वितीय या केन्द्र स्थान विद्यार्थी का है। आचार्य पाणिनि ने दण्डमाणवान्तेवासिषु सूत्र में दण्डमाणव और अन्तेवासी इन दो प्रकार के छात्रों का उल्लेख किया है।

## CS - 290

## नैषधीयचरिते दर्शनतत्त्वम्

*प्रो. व्रजकिशोरनायकः, पुरी*

## IS - 1

# महम्मदीय-भूपालानां संस्कृतसेवा।

## (The Muslim patronize and Contribution to Sanskrit literature)

***Shaik Babuji, Visakapatnam***

भारतदेशे त्रयोदशशताब्दमारभ्य महम्मदीयभूपालानां पालनम् आरब्धम् । मुस्लिम् राजानोऽपि संस्कृतभाषां, संस्कृतसाहित्यं प्रति कुतूहलिनोऽभवन् । अनेके संस्कृतपण्डिताः संस्कृतकवयः महम्मदीयभूपालानां संस्थानानि अलंकृत्य अनेकसंस्कृतग्रन्थान् रचयामासुः । एतेषु पण्डितेषु भानकरः, अक्बरीय, कालिदासः, जगन्नाथः, पण्डितराजः प्रमुखाः अभवन् । केचित् महम्मदीयभूपालाः अपि संस्कृतभाषामथ्यमस्य संस्कृतग्रन्थान् अरचयन् । एतेषु दाराशुकोह प्रमुखाः प्रसिद्धाः । अक्बर् महाराजः सूर्यभक्तः संस्कृतप्रियः अभवन् । बानुदत्तापरनामा भानुकरः गीतगौरीशम्, रसतरंगिणीं, पद्यवेणीं च रचितवान् । अक्बरीय कालिदासः अक्बर् चक्रवर्ति सभामलंकृत्य रामचन्द्रयशः प्रशस्तिं प्रणिनाय । जगन्नाथपण्डितराजः षाजहान् आस्थानमलंकृत्य गङ्गालहरी, यमुनालहरी इत्यादि लहरीपञ्चकं भामिनीविलासाख्यं काव्यं रसगङ्गाधरं नाम अलङ्कारशास्त्रग्रन्थं प्राणैषीत् ।

अयं जगन्नाथः कश्चित् कालम् आसफ्खान् सभा मलंकृत्य आसफविलासं नाम आखायिकां विरचितवान्। पुण्डरीक विठलः बुर्हास्खानस्य संस्थाने स्थित्वा रागमालां नाम संस्कृतग्रन्थं रचितवान् । हरिनारायणमिश्रः षाजहानस्य आस्थानम् अलंचकार । वंशीधरमिश्रोऽपि षाजहान् चक्रवर्तिनः आस्थाने पद्यामृततरङ्गिणीम् प्रणीतवान् । चतुर्भुजः शायस्ताखानस्य प्रोषणे रसकल्पद्रुमं नाम संकलनग्रन्थं चकार । लक्ष्मीपतिनामा महाकविः अब्दुल्ला नामकस्य महम्मदीय प्रभोः संस्थाने स्थित्वा अब्दुल्ला चरितं नामकाव्यं प्रणिनाय । औरङ्गजेबस्य सोदरः दाराषिकोहः अरब्बी, पारशी, संस्कृतादि भाषासु महान् पण्डितः आसीत् । अयं सफीन-तुल-औलिय, सकीनत्रु-स-औलिय, रिसाला-ए-डकनुमा , हसनात्-उल-आरफीन् इत्यादिग्रन्थान् अरचयत् । अयं मतसमैक्यवादी, उपनिषद्ग्रन्थान्, श्रीमत् भगवद्गीतां च पारशी भाषायाम् अनूदितवान् । अस्य ग्रन्थेषु समुद्रसङ्गमः इति ग्रन्थः अतीव प्रसिद्धः । अस्मिन् ग्रन्थे हिन्दू-महम्मदीयानां ऐक्यम् उपदिदेश । षा-अग्बर्-हुस्सेन् (बडे साहेब्) नाम सूफी पण्डितः गुल्बर्गा पट्टणे स्थित्वा गोल्कोंडा नवाबानाम मतगुरुः आसीत्। गोल्कोंड नवाब् मतगुरूः चक्रवर्तिनः संस्कृतान्ध्रसाहित्यपोषकाः अभवन् । अयं अग्बर्-हुस्सेन् पण्डितः शृङ्गारमञ्जरी नाम अलङ्कारग्रन्थं विरचितवान्। अयं ग्रन्थः भानुदत्तस्य रसमञ्जरी आचार्य वि।राघवन् महाशयैः प्रकटिता।

## IS - 2

# Peaceful CO – Existence in Islam

***Dr. Muhammad Ismail, Aligarh.***

The root of Islam is Salam which means peace. Salam may also mean greeting one another with peace. One of the beautiful names of Allah is that He is the Peace. Islam means purity and submission to the will of Allah, the One Allah, and to live in peace with the Creator, within one self, and with other people, the environment, and the whole of Universe. Thus, Islam is a complete code of life. According to the Holy Quran the Quran is the guidance for the people for all the time.(Quran, 12:140) The Qur'an never teaches intolerance. At a number of places the Quran denounces intolerance. (Qur'an Nahl (16:125) (Qura'an: 6: 108)

The Qur'an denounces bigotory in every respect. It is a duty cast upon who have pure ideas of taith not to vilify the weakness of their neighbours, lest the neighbours in their turn vilify the real Truth and make the matter worse than ever before. It speaks of wining of hearts and not to antagonize them. (Qur'an, 16:125)

## IS - 3

# ईस्लाम और औरत

*डॉ. रुखसाना खातून, विहार*

ईस्लाम अमन और सलामती का दीन है- ऐसी सलामती जो पूरी कायनात के लिए एक नया पैगाम और लाजमी हक का मोहाफिज है। इस संसार के रचयिता ने संसार बनाते समय क्या किसी योजना का निर्माण नहीं किया होगा? इस सृष्टि का सर्वोतम प्राणी अर्थात् जिसे हम अशरफुल मखलूकात के नाम से जानते हैं अपनी समस्त सृष्टि पर उसे प्रशासक (खलीफा) बनाया और ईसान को फरिश्तो से भी आगे बरतरी और बुजुर्गी अता फरमाई। एलाने इलाही के मुताबिक दुनियावी जिन्दगी के हम आखिरी हिस्से (यानी कयामत के करीब है या जौदहवीं सदी) में अपनी सांसे ले रहे हैं।

आज का युग वैश्विकरण, भूमंडलीकरण, ग्लोबल वार्मिंग और न जाने कितने ही विकास और विनास के पेंगें ले रहा है। नारी, औरत कही जाने वाली शै के लिए हम अनादिकाल से कितनी ही जिस्मानी, दिमागी, जज्बाती और जुनूनी लडाईया लड चुके हैं ? ईलाही ने इसे औरत को दुनिया में एक अनमोल तोहफा बनाकर भेजा। नायाव हीरा, रूह और दिल का सूकून, वफा की देवी अनगिनत नामों से पुकारा गया। दुनिया की तमाम तर मखलूकात परजब अल्लाहताला ने ईसान को फजीलत बख्शी, इसे ईल्म, अक्ल और आमाल में अफजल बनाया तो क्या इसका वजूद यों हीं बेमानी और बेमकसद है ? परवरदिगार ने इस कायनात में कोई भी शै को बेमानी और बेमकसद पैदा नहीं किया। ईसान का दुनिया में आना किसी न किसी बड़े मकसद के लिए हुआ है। दुनिया के निजाम को सही सलामत और पुरकशिश बनाने के लिए ही अल्लाहताला मर्द और औरत दो किरदार, दो जिस्में, अलग अलग सलाहियतें, और अलग-अलग फितरत से मालामाल किया। जिस्मानी, रूहानी और फितरती तौर पर अलग करते हुए उन्हें अलग-अलग निजाम भी सौंपा गया। बाहरी दुंनिया का बादशाह मर्द हुआ तो घर के अंदर की मलका औरत को बनाया गया। आज की दुनिया ने कौन सी राह पकड ली है - यह बात किसी से छिपी नहीं रही। आज हमारी जिंदगी सिवाय गुमराही के कुछ नहीं। ईस्लामी किताबों का मोताआला करने के बाद हम इस नतीजें पर पहुंचतें हैं कि औरत का मोकाम बलासुवा हसीनतरीन और ऊंचा है। रसूलेपाक सल्लल. अलेहीवसल्लम का वजूद का आना इस दुनिया का कायापलट होना माना जाता है। आपके आने के बाद ईस्लाम का चेहरा मोनव्वर हुआ। जमाने जाहिलियत में जबकि औरतों का समाज परिवार या कहीं भी कोई दर्जा नहीं था, आपने उसे एक आला मर्तवा दिया। उसे ईज्जत के तख्तोताज पर बिठाया। आपकी सहजादी, जन्नत की मल्लिका का नाम आपके नाम से जुडा होना यह साबित करता है कि आप अपनी बेटी से किस कदर वेईतेहां मुहब्बत करते थे। आप सल्ललाहो अलेहीवसल्लम का फरमान है।

## IS - 4

# Sufi Thought of Maulana Abul Hasan Ali Nadwi

*Zubair Zafar Khan, Aligarh Muslim University.*

Maulana Sayed Abul Hasan Ali Nadvi (Ali Miyan) was one of the greatest exponents of Islam of the twentieth century. He has command over Arabic language and through his writings and speeches, he made a wide area of influence extending far beyond the sub continent, particularly in the Arab World.

His words and writings revive the faith in the hearts of the millions of the Muslims. He authored around 50 books. which are wide extended, focused, throught provoking and covered almost all aspects of Islamic sciences and Muslim history and culture. Many of them translated in several languages. But most of the people do not know that he was a great "sufi" also. He has his own views, regarding Tasawwuf. He defends it with his strong logical approach, considering Tasawwufas as a prime part of religion. Tasawwuf deals with spiritual aspects of Islam, those who observed and practiced Tasawwuf, They are regarded as men of high moral characters and finally it leads a man to nearer to Allah. He also termed it as Fiqh – e Batin (inner jurisprudence).

## IS - 5

# अंकशास्त्र वेद और कुरआन में

***Prof. Sujauddinn. Shaik, Valsad***

सृष्टि का रहस्य जानने के लिए आरंभ से ही मनुष्य खोज करता चला आ रहा है । और यह खोज निरंतर सृष्टि के प्रलय समय तक चलती रहेगी, मनुष्य के मार्गदर्शन के लिए परमेश्वर (अल्लाह) अपने ऋषियों (रसूलो) के द्वारा अपना संदेश - मार्गदर्शन (पैगाम) भेजता रहा है। यह मेरा अपना दृढ विश्वास है कि इस शृंखला में वेद परमेश्वर की तरफ से सबसे प्राचिनतम् ग्रंथ (आदि ग्रंथ) है । और कुरआन इस शृंखला का अंतिम ग्रंथ (Last testament) है । यह सारे ग्रंथ एक ही स्रोत से प्रकट हुए है । क्या इन ग्रंथो में आपस में सामंजस्य (समानता) हो शकता है । इसी बात से प्रेरीत होकर मैने इन ग्रंथो का अभ्यास एवम् अनुसंधान शुरु किया है।

इन दोनों ग्रन्थो की ये अद्भुत समानता किसी भी सूलझे हुए मस्तिष्क को ये सोचने पर मजबूर कर देगी की इन दोनो वाणीयों का मुख्य स्रोत्र एक ही है, एक अल्लाह-एक परब्रह्म । यह मेरा अभिप्राय है की इस विषय में अभी और अधिक अभ्यास एवम् संशोधन की आवश्यकता है । में अपने अनुसंधान के कुछ प्रमाण प्रस्तुत कर रहा हूं।

## IS - 6

# Scientific Foundations of Quranic Environmetal Ethics : An Assessment

***Prof. Abdul Ali, Aligarh.***

The very fact that in the contemporary age the ruthless application of power which the unprecedented scientific progress has given to man, independently of religious ethics and wisdom, has only multiplied human miseries and crises, is a sufficient proof of the relevance and indispensability of religion in modern times. Of the numerous challenges man faces today, the most crucial one is that the very stability of the numerous challenges man faces today, the most crucial one is that the very stability of the human society is threatened by the stockpiles of nuclear weapons which are said to contain many times the destructive power needed to destroy all human life on earth.

In short, the ongoing environmental crisis has become so alarming and catastrophic that some immediate, lasting solution has to be found to the present predicament. And here also the Quran can play an important role in resolving the global environmental holocaust. An attempt has been made in this paper to assess the basic features of the Quranic environmental ethics in the light of modern science.

## IS - 7

# इस्लाम धर्म में आचार व्यवस्था

*डॉ. सी. डी. राय,प्राच्य विद्या सम्मेलन*

इस्लाम धर्म के प्रवर्त्तक हजरत मुहम्मद हैं उनका अभिमत है कि दयालु व्यक्ति का यह कार्य है कि वह दूसरों की बुराईयों और कमियाँ जानने पर भी उन्हें किसी अन्य व्यक्ति के सामने प्रकट नहीं करें। मानव भूल का पुतला है। जिस दिन मानव कोई भी अपराध न करे, वह दिन ईद का दिन होगा। व्यक्ति को अपने पापों के अतिरिक्त किसी से भयभीत होने की आवश्यकता नहीं है। जो, खुदा के मार्ग पर चलता है वही सही मार्ग पर चलता है। जो धन परोपकार के लिए खर्च किया गया है, वही धन तुम्हारा है। शेष धन तुम्हारा नहीं है। बिना आचरण का उपदेश बिना फल फूल का वृक्ष है जिसमें सौरभ और सौन्दर्य नहीं है जब तुम्हें बदला लेने का सामर्थ्य है तो क्षमा करना सीखो और जब बदला लेने की शक्ति न हो तो सहनशील बनो । इस प्रकार अन्य धर्मों की तरह इस्लाम धर्म में भी आचार व्यवहार की व्यवस्था पर विचार किया गया है।

## IS - 8

# Sanskrit and the MUSLIMS : A literary Quest for Harmony

*Dr. Rita Chattopadhyay, Kolkata*

India can rightly boast of nurturing a culture of synthesis throughout the ages. To be more specific interactions among the people – like the Aryan and the non-Aryan, among the divergent schools of thought, both orthodox and heterodox, among the followers of various religions like Hinduism, Islam, Buddhism etc. have always left some liberalizing effect on conscientious Indian Mind. Muslim patronage to Sanskrit learning has a checkered history in India. The connection or relation between Sanskrit and the Muslim community can be traced back to more than one thousand years. In this background a sincere attempt will be made to highlight what the literary records of especially of the medieval period actually have to say about the large scale Hindu-Muslim symbiosis and cooperation, both in the social, religious and political fields as well as exchanges in Literature. This lecture will highlight how the harmony has always been inseparably linked to Indian soul and soil for centuries together.

A & P - 1

# संस्कृत-फारसी का परस्पर भाषायी एवं साहित्यिक सम्बन्ध

*राजेश सरकार, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय*

समस्त विश्व की भाषाओं में भारोपीय परिवार (Indo-European) का महत्व अन्यतम है । भारोपीय परिवार के भारत-ईरानी वर्ग (Indo-Iranian) की दोनों प्राचीन भाषाओं संस्कृत एवं भारसी का परस्पर गहन सम्बन्ध है । दोनों की उत्स भाषा (Origin Language) एक है । दोनों भाषाओं में भाषायी एवं साहित्यिक सम्बन्धों की व्यापकता है । सुदूर ईरान की भाषा फारसी एवं भारत की सांस्कृतिक विरासत की अवगाहक संस्कृत भाषा में परस्पर भाषायी दृष्टि से साम्यता आश्चर्यचकित करने वाली है । भारत में मुस्लिम शासन की स्थापना से फारसी को राजभाषा होने का गौरव प्राप्त हुआ जिससे दोनों भाषाओं के मध्य साहित्यिक सम्बन्ध स्थापित हुये। संस्कृत के अनेकों ग्रन्थों का फारसी में अनुवाद हुआ । प्रस्तुत शोध पत्र के अन्तर्गत निम्न बिन्दु सविस्तार विचारणीय होंगे-

१. भाषा की परिभाषा एवं महत्व ।
२. भाषा की पारिवारिक वर्गीकरण ।
३. भारोपीय परिवार ।
४. भारत-ईरानी वर्ग, ऋग्वेद एवं अवस्था में साम्यता ।
५. संस्कृत-एक परिचय, वैदिक एवं लौकिक संस्कृत ।
६. फारसी-एक परिचय, प्राचीन, मध्ययुगीन एवं आधुनिक ।
७. शब्दावलियों की साम्यता ।
८. साहित्यिक सम्बन्ध ।
९. अनुदित संस्कृत ग्रन्थ फारसी में (विवरणात्मक)
१०. ईरान में संस्कृत अध्ययन ।

## PB - 1

# धम्मपदगाथासु केचन संस्कृतसाम्यसन्दर्भाः

*आचार्य ओमप्रकाश मिश्र, उत्तर-प्रदेश*

धम्मपदगाथासु वस्तुतः भारतीयविदुषाम् अनुभवः अस्ति। भारतीयसंस्कृतकविनां सूक्तयः बुद्धवचनानि, बुद्धशिष्यवचनानि पालिभाषायां संकलितानि सन्ति। लघुकायिकोऽयं ग्रन्थः उपयोगिता-दृष्ट्या समस्तबौद्धवाङ्मयेषु श्रेष्ठतमः वर्तते । अस्मिन् ग्रन्थे रामायणस्य, महाभारतस्य, कठोपनिषदः गीतायाः, विदुरनीतेश्च प्रभावः स्फुटतया प्रतीयते। उदाहरणार्थम्- कानिचिद् पद्यानि अधः पंक्तिषु तोलनार्थं प्रदीयते। यथा –

आनिम्कसावो कासावं, यो वत्थं परिदेहस्साति।

अपेतो दमसच्चेन, न सो कासावमरहति।।

तुलनीयः –

अनिष्कषाये काषायं ईहार्यमिति विद्धितमा।

धर्मध्वगानां मुण्डानां बृत्यर्थामिति मे मतिः।। महाभारत - शान्तिपर्व २-४

एकस्मिन् श्लोके चित्तचांचल्यं दुर्निग्रहं वर्णितम्, यथा धम्मपदे तथैव गीतायाम्।

फन्दनं चपलं चित्तं दुरक्खं दुन्निवारयम्।

उजुं करोति मे धावी उसुकाये व तेजन।।

असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम्।

अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण मा गृह्यते।।

## PB - 2

# बौद्ध दर्शन में त्रिकाय की अवधारणा

*संजय कुमार, कुरुक्षेत्र*

बौद्ध दर्शन में त्रिकाय की अवधारणा महत्त्वपूर्ण सिद्धान्त है। महायान और हीनयान में त्रिकाय के सिद्धान्त को लेकर मतभेद है। पालि ग्रन्थों में तथा आरम्भिक महायान ग्रन्थों में बुद्ध की धर्मकाय तथा रूपकाय का ही उल्लेख मिलता है। स्थविरवादी परम्परा में बुद्ध को समस्त मानवीय दुर्बलताओं का भाजक स्वीकार किया गया है। भगवान् बुद्ध के शरीर को विनाशी तथा उनके धर्म को जो वे छोडकर गये हैं, अविनाशी बतलाया है। तथागत की वक्कलि के प्रति की गई उक्ति-'**अलं वक्कलि किं ते पूतिकायेन दिट्ठेन। यो खो वक्कलि धम्मं पस्सति सो मे पस्सति। यो मे पस्सति सो धम्मं पस्सति।** 'यहां पर बुद्ध की भौतिक काय को पूतिकाय' कहा गया है, तथा धर्म को ही उनकी वास्तविक देह बताया गया है। यहां धर्म से तात्पर्य सम्भवतः देशना अथवा शासन से है।

**धर्मकाय**- भगवान् बुद्ध के इस शरीर को अचिन्त्य स्वीकार किया गया है। उनका यह धर्म शरीर न तो प्राणियों द्वारा ग्राह्य है और न प्रमाणों द्वारा। जिस प्रकार आकाश को मापना सम्भव नहीं है, उसी प्रकार बुद्ध के आकाश सदृश शरीर को मापना भी सम्भव नहीं है। धर्मकाय का केवल साक्षात्कार किया जा सकता

है, शब्दों द्वारा वर्णन नहीं। यह अतिसूक्ष्म, अज्ञेय तथा शाश्वत हैं। बोधिसत्त्व की साधना का एकमात्र लक्ष्य इसी धर्मकाय का साक्षात्कार करना है।

**रूपकाय** (निर्माण काय)- भगवान् बुद्ध की यह काय श्रावक, प्रत्येक बुद्ध एवं प्रारम्भिक अवस्था वाले बोधिसत्त्व के निमित है। बुद्ध इसी काय द्वारा दान, शील, ध्यान, समाधि, चित्त, प्रज्ञा, एकान्ध आदि का उपदेश करते हैं। बोधिसत्त्व की समस्त चर्चा निर्माण काय से सम्पन्न होती है।

**संभोगकाय**- बुद्ध के रूप, रंग, शारीरिक लक्षणों एवं अनुष्यञ्जनों की कल्पना से युक्त काय को उनका सम्भोग काय कहा गया है। इस काय के द्वारा बुद्ध परिषद् मण्डलों में धर्म-सम्भोग करते थे। इसको निर्माण काय की अपेक्षा अत्यन्त सूक्ष्म माना जाता है। संक्षेपतः सम्भोग काय वह काय है जिसे बुद्ध बोधिसत्त्व के रूप में परार्थ धारण करते हैं।

## PB - 3

# माध्यमिक सम्प्रदाय में सत्यद्वय की अवधारणा

*तेलूराम, कुरुक्षेत्र*

महायान परम्परा में माध्यमिक या शून्यवाद सम्प्रदाय का महत्त्वपूर्ण स्थान है। महात्मा बुद्ध के मध्यम मार्ग अनुयायी होने के कारण इन्हें 'माध्यमिक' तथा शून्य के द्वारा तत्त्व का विवेचन करने के कारण इन्हें 'शून्यवादी' कहा जाता है। सत्त्व (सत्ता) और असत्त्व (असत्ता) के मध्य में स्थित होना माध्यमिक कहलाता है अर्थात् सभी धर्म परमार्थतः (सत्यतः) सत् नहीं है, और संवृत्तितः (व्यावहारतः) असत् भी नहीं है, जो चतुष्कोटियों से मुक्त हो, वहीं तत्त्व का लक्षण माध्यमिक कहलाता है। सत् या सत्य से अभिप्राय अस्उ होना अर्थात् जिसकी सत्ता हो। यह एक ऐसी सत्ता है, जिसकी परमार्थ में सत्ता हो जो देश, काल एवं वस्तु से अपरिछिन्न तथा कारणता से परे हो। **'त्रिकालाबाध्यत्वं हि सत्यत्वम्'** अर्थात् जिसका त्रिकाल में भी बाध न हो उसे सत्य कहते हैं। माध्यमिक में ऐसा सत्य 'शून्यता' है तथा वेदान्त में 'ब्रह्म' है। यह शून्य ऐसा परम् तत्त्व है, जिसके ज्ञान से समस्त सांसारिक प्रपंच शान्त हो जाते है तथा निर्वाण की प्राप्ति होती है। ऐसे सत्य का ज्ञान केवल आर्यजनों को ही हो सकता है, सामान्य जनों को नहीं क्योंकि सामान्य जनों का सत् केवल बुद्धि तक है और परमार्थ बुद्धि के बाहर का विषय हैं। परमार्थ का ज्ञान व्यवहार के बिना नहीं हो सकता इसलिए दो सत्यों को स्वीकार किया गया है। १. संवृत्तिसत्य और २. परमार्थसत्य;

संवृत्ति का तात्पर्य अविद्या है जो धर्मो को सत्त्वेन ग्रहण करती है। स्वभावसद् ग्राहिका बुद्धि ही संवृत्ति है। यह संवृत्ति दो प्रकार की है। १. लोक संवृत्ति तथा २. अलोक संवृत्ति। घट, पट तथा नीलादि का ज्ञान लोक संवृत्ति है। अलोक संवृत्ति इसके विपरित है जिसे कुछ लोग ही ग्रहण कर सकते है, यथा शंख का पीत रंग। यही संवृत्तिसत्य ही सांसारिक व्यवहार है। इसी से जगत् के सम्पूर्ण व्यवहार चलते है। परमार्थसत्य निःस्वभावता, शून्यता, निःस्वलक्षणा है। यही परमार्थसत्य आर्यो के ज्ञान का विषय है। इस परमार्थ का ज्ञान लोकसंवृत्ति सत्य सो ही संभव है क्योंकि निरपेक्ष की समुपलब्धि सापेक्ष के निषेध में नहीं अपितु सापेक्ष की सहायता से ही होगी। माध्यमिक में शून्यता ही परमार्थ सत् है और वहीं निर्वाण है। बुद्ध ने स्वयं इन दोनों सत्यों को ध्यान में रखकर अपने उपदेश दिए है। कुछ में व्यावहारिक सत्यों का उपदेश है तथा कुछ में परमार्थ का। इन्हीं सत्यों के ज्ञान से मनुष्य आधुनिक भौतिकवादी संसार से ऊपर उठकर स्वयं का तथा मानव जाति का ही नहीं अपितु समस्त प्राणियों का कल्याण कर सकता है।

## PB - 4

# तिब्बती बौद्ध धर्म के कुछ महत्त्वपूर्ण पक्ष

*डॉ. सुभाष चन्द्र सचदेवा, सोनीपत (हरियाणा)*

भारत वर्ष की पुण्य वसुन्धरा को ही बौद्ध धर्म के पल्लवित एवं पुष्पित करने का अहोभाग्य प्राप्त हुआ। बौद्ध धर्म केवल भारत में ही लोकप्रिय नहीं हुआ अपितु अपनी जन्म भूमि की सीमाएँ लाँघकर श्रीलंका, बर्मा थाइलैन्ड, कम्बोडिया, मलेशिया, हिन्द एशिया, मध्य एशिया, नेपाल, तिब्बत, चीन, मंगोलिया, कोरिया एवं जापान तक गया। बौद्ध धर्म से अनुप्राणित होकर स्वजीवन को धन्य बनाने वाले इन राष्ट्रों में तिब्बत का गौरवास्पद स्थान है। तिब्बत का मूल अथवा स्थानीय धर्म 'बोन' था। आठवीं शताब्दी में भारत के बौद्ध प्रचारकों ने तिब्बत वासियों को बौद्ध परम्पराओं से परिचित कराया, परिणामतः तिब्बत में बौद्ध धर्म की एक लहर सी उमडने लगी। तिब्बत वासियों ने जिस बौद्ध धर्म को अंगीकार किया उसमें स्पष्ट रूप से बौद्ध धर्म का आंशिक प्रभाव एवं विशिष्टताएँ भी परिलक्षित होती थीं। तिब्बत के तत्कालीन शासक श्रांगत्सेन गाम्पों ने बौद्ध धर्म का अभ्यास करने के लिए सोलह तिब्बतियों का एक प्रतिनिधि मण्डल भारत में भेजा था। इन महानुभावों ने अठारह वर्षो तक भारतीय भाषा और लिपि का अभ्यास करके बौद्धधर्म के अनेक धर्मग्रन्थों का तिब्बती भाषा में अनुवाद किया। भारत के नालन्दा बिहार से आर्यदेव, शीलभद्र, धर्मपाल, पद्मसंभव एवं स्थिरमति आदि अनेक बौद्ध विद्वान् बौद्ध धर्म का प्रचार करने हेतु तिब्बत गये।

## PB - 5

# अभिनवगुप्तमते सत्तर्कविद्यायाः विनियोगः

*डा. पेन्ना मधुसूदनः,नागपूर*

अध्यात्मविद्यायां तर्कस्योपयोगिताविषये दार्शनिकेषु विद्यते महान् मतभेदो यथा ब्रह्मसाक्षात्कारे तर्को न किमपि प्रयोजनं संपादयतीति उपनिषत्सु ब्रह्मसूत्रेषु च स्पष्टमेव प्रत्यपादि। नैषा तर्केण मतिरापनेयेति कठोपनिषदपि (१.२.०९) तर्कस्योपयोगितां निरस्यति। बुद्धिसर्गप्रतिपादनसंदर्भे सांख्यदर्शने ऊह इति तर्कस्योल्लेखः कृतः। योगदर्शने तावत् तर्को हि चित्तवृत्तिष्वन्तर्भवतीति कारणेन वृत्यन्तरवत् तर्कस्यापि निरोध एवोपदिश्यते। न्यायवैशेषिकनये तर्को न प्रमाणमपि तु प्रमाणसहकारीति स्वमतं प्रतिपादितम्। एवं हि सति मतभेदे नूनमस्य स्वरूपप्रभेदने विप्रतिपद्यते साधारणप्रज्ञः किमयं सर्वथा त्याज्य उत एकांशेन ग्राह्य इति। तर्कोपि मोक्षसाधनं भवितुमर्हतीति तस्यैव प्राधान्यं जोघुष्यते काश्मीरशैवदर्शने। कीदृशतर्को मोक्षसाधनत्वेन स्वीकृतः पूर्वाचार्यैः कीदृशश्च निरस्त इति जिज्ञासुभिर्विवेच्यं भवति।

काश्मीरशैवदर्शने अनावृतविभोरीश्वरस्य आवरणमेव मायेति तयैव नानारूपमिदं जगदाविर्भूतमिति च प्रत्यपादि। प्रत्यभिज्ञासंप्रदायविवरणे स्वयमभिनवगुप्ताचार्याः द्वैतात्मकभेदजातस्य निरसनेन अभेदात्मकाद्वैतमेव विलसतीति प्रतिपाद्य तस्य च ऐकान्तिकसाधनरूपेण सत्तर्कविद्यामेव प्रत्यतिष्ठिपन्।

दुर्भेदपादपस्यास्य मूलं कृन्तन्ति कोविदाः।
धारारूढेन सत्तर्ककुठारेणेति निश्चयः।।

इत्येवं सत्तर्क एव द्वैतभावनानाशक इति स्पष्टमेव भणितम्। तर्कस्य सत्त्वञ्च साक्षात्तत्त्वनिष्ठत्वेन पराकोटिप्राप्तेश्च भवतीति तैरेव तत्र स्पष्टमभ्यधायि। तर्कोयं स्वात्मप्रत्यभिज्ञानरूपः सन् संविद्रूपं

स्फुटतरमासादयतीति च तेषां मतम्। छलादिप्रधानः तच्छून्यश्चेति द्विविधो हि तर्कः श्रवणविषयो बहूनां , तत्र द्वितीयस्यैव मोक्षमार्गे गरीयस्त्वमित्यभिदधानैराचार्यैः सत्तर्कविद्येव उत्तमयोगांगत्वेन प्रतिपादिता। सर्वविप्रतिपत्ति - रहित - सत्तर्कविद्यायाः माहात्म्येन संविद्रूपनिष्ठा शक्येति शैवदर्शनरहस्यमाविष्कुर्वद्‌भिराचार्यैः प्रतिपादितमत्र विवेचयिष्यते शोधलेखे।

## PB - 6

# धम्मपद का सामाजिक जीवन में महत्त्व

*रंजना कुमारी, हिमाचल प्रदेश*

धम्मपद पालि बौद्ध साहित्य का एक अत्यन्त लोकि प्रिय ग्रन्थ है। ब्राह्मण या श्रौतस्मार्त परम्परा में जो महत्त्व श्रीमद्‌भगवदगीता को प्राप्त है, वही स्थान बौद्ध-परम्परा में धम्मपद को है। दोनों में मौलिक अन्तर भी है। गीता का एक ही कथानक है, और श्रोत भी एक ही है, लेकिन धम्मपद के विभिन्न कथानक तथा विभिन्न श्रोता है। गीता का उपदेश एक निश्चित समय में समाप्त किया गया था, लेकिन धम्मपद में तथागत के पैंतालीस वर्षो के उपदेश संगृहीत है। भगवान् बुद्ध ने बुद्धत्व प्राप्ति से लेकर परिनिर्वाणपर्यन्त समय-समय पर जो उपदेश दिये उनका महत्वपूर्ण अंश धम्मपद में संकलित है। 'धम्मपद' में दो शब्द हैं- धम्म और पद। 'धम्म' शब्द संस्कृत के धर्म शब्द का पालि रूपान्तर है। धम्म के अनेक अर्थ किये गये हैं। जैसे– अनुशासन, कानून या धर्म। धम्मपद में भी 'धम्म' शब्द' सदाचार' के लिए प्रयुक्त हुआ है, क्योंकि इस रचना का मुख्य प्रतिपाद्य विषय– अप्रमाद, अक्रोध, अहिंसा, अस्तेय, अपरिग्रह और अवैर आदि सदाचार के नियम हैं। अतः 'धम्मपद' का अर्थ धर्म-सम्बन्धी वाक्य या गाथा भी है। धम्मपद किसी राष्ट्र की सीमा तक सीमित नहीं है। ये सामान्य आस्तिक और नास्तिक संवाद का विषय भी नहीं है। धम्मपद से सामान्य आचार और सभ्यता के मूलधार नैतिकता की श्रेष्ठतम अभिव्यक्ति होती है। यदि सामान्य आचार और नैतिकता को धर्म पदों के निर्देशानुसार व्यक्तिगत, सामाजिक अथवा राष्ट्रीय जीवन में अंगीकार किया जाए, तो निश्चित रूप से वहुमुखी विकास का मार्ग प्रशस्त होगा। यही धर्मपदों की सर्वप्रमुख तथा सबसे महत्त्वपूर्ण विशेषता है।

## PB - 7

# Division of Labour in the Vidic Pantheon

***Dr. Bani Bhattacharyya, Kolkata.***

**COMRADESHIP IN VEDAS**

The Vedic hymns are called Mantras and not mere Verses. Word surcharged with Spiritual vigor is called Mantra which literally means a sound symbol. The sages are called Mantradrstarah or those who perceive the Mantras. They can visualize it in their minds, in the form of light. Therefore when divinity and potency are attributed to words, it becomes a mantra. Both are identical though ordinary word is never conceived as Mantra. Veda means knowledge. As far as the Universe is concerned comradeship is inevitable for its very existence. On close scrutiny it may be seen that there are references to this noble concept in our Vedas, Upanishads and Smritis. My humble attempt is to exemplify this concept. The whole University should be looked upon with the concept of mutual trust and love. The Mantras in our Vedas try to inject this noble concept into our minds.

The Mantra seen at the beginning of Rig-Veda itself is a classic example to this.

Sanah Piteva Sunave Agne Supayano bhava Sacasua nah Svastaye

So, O Agni, be easy to access to us, as a father to his son: avide with us for our well - being.

Hardly a score of the hymns are secular poems. These are especially valuable as throwing direct light on the earliest thought and civilization of India.

## PB - 8

# बौद्धाचार्यः भामहस्य ऐतिहासिको परिचयः

*आचार्य दिवाकर मिश्र, उत्तर-प्रदेश*

आचार्यभामहेन बौद्धनैयायिकस्य दिङ्नागस्य अनुसरणं कृतम्। प्रत्यक्षं कल्पनाऽपोढं सतोऽर्थादिति केचन। (काव्यालङ्कारः (५-६) धर्मकीर्तिमते कल्पनापोढम् भ्रान्तम् । (न्यायविन्दुः-पृष्ट-८)

यस्य उपयोगः भामहेन कृतः दिङ्नागस्य समयः प्रायः ४०० ई. वत्सरस्य निकटे वर्तते। अतः भामहस्य समयः तत्पश्चात् भवितुमर्हति। ४०० ईशवीतः ६०० ई. मध्ये भामहस्य कालः निर्णेतुम् शक्यते किन्तु अनयोः वर्षद्वयोर्मध्ये कः समयः निश्चेतुम् शक्यते इति सुकरः नास्ति तथापि दिङ्नागबाणभट्टयोर्मध्ये- भामहस्य स्थितिः निरापदा प्रतीयते। समुपलब्धसाक्ष्याधारेण भामहस्य कालः ५०० ई. तः समारभ्य ५५० ई. स्वीकर्तुं शक्यते। भामहस्य बौद्धत्वम्- केषाञ्चित् विदुषां मते भामहः बौद्धः आसीत् यतो हि मङ्गलाचरणे भामहेन सर्वज्ञं बुद्धं नमस्कृतवान्। यथा-

प्रणम्य सार्वं सर्वज्ञं मनोवाक्कायकर्मभिः।

काव्यालङ्कार इत्येष यथा बुहि विधास्यते।। (काव्यालङ्कारः १-१)

सर्वज्ञः वस्तुतः बुद्धस्य नाम वर्तते। गम्भीरतया विचार्यमाणे उक्ततर्काधारेण भामहस्य बौद्धत्वम् प्रमाणी न क्रियते। १. यतोहि सर्वज्ञः शङ्करस्य पर्यायरूपेणापि स्वीकृतः। कृशानुरेताः सर्वज्ञो धूर्जटिललोहितः। (अमरकोशः१-३५) २. रक्रिलगोमिनादि नाम सदृशेन बौद्धत्त्वम् प्रमाणीकर्तुम् न शक्यते। ३. काव्यालंकारे क्वापि बौद्धमतस्य बौद्धकथानाम् बौद्धसिद्धान्तनाम् वा उल्लेखः न प्राप्यते अपितु बौद्धानाम् अपोहसिद्धान्तस्य सवलखण्डनमपि भामहेन कृतम्। इत्थं कतिपयतथ्येषु विचारः क्रियते चेत् भामहस्य वैदिकमतानुयायित्वम् सिद्ध्यति।

**कृतयः-** आचार्यभामहस्य सुप्रसिद्धकृतिः काव्यालङ्कारः - काव्यशास्त्रीयो ग्रन्थ एव आसीत्। वृत्तरत्नाकरकारेण नारायणभट्टेन तदुक्तम् भामहेन इति कथयित्वा बहुनि छन्दांसि उद्धतानि किन्तु इदानीम् छन्दःशास्त्रीयः कोऽपि ग्रन्थः भामहस्य न प्राप्यते तथापि उक्त उद्धरणेन ज्ञायते यत् - भामहस्य कोऽपि छन्दःशास्त्रीयो ग्रन्थः अपि आसीत्। किन्तु इदानीं काव्यालङ्काराद् अतिरिक्तः कोऽपि ग्रन्थः भामहस्य न प्राप्यते। यद् भवतु तद भवतु। मदीय मत्या भामहः बौद्धत्वम् न सिद्धयति अपितु भामहः वेदमतानुयायी विद्वान् आसीत्। इति समुपलब्ध उद्धातेन ज्ञातुम् शक्यते।

## PB - 9

# बौद्ध-दर्शन के अष्टांगिक मार्ग का दार्शनिक विवेचन

*विजय पाल भटनागर, कुरुक्षेत्र (हरियाणा)*

बौद्ध-दर्शन के चार आर्य-सत्यों का व्यक्ति के जीवन में विशेष महत्त्व है। ये आर्य-सत्य ही बौद्ध-धर्म के सार कहे गए हैं। ये चार आर्य-सत्य हैं। १. सर्वदुःखम् २. दुःख समुदयः ३.दुःख निरोध ४. दुःख

निरोध मार्ग। बुद्ध के चौथे आर्य-सत्य को ही अष्टांगिक-मार्ग के नाम से जाना जाता है। यही वह मार्ग है जिस पर चलकर मनुष्य अपने समस्त प्रकार के दुःखों व पुनर्जन्म स छुटकारा पा सकता है। इसी मार्ग पर चलकर महात्मा बुद्ध ने निर्वाण की प्राप्ति की थी। इस अष्टांगिक-मार्ग के आठ अंग हैः १. सम्यक् दृष्टि २. सम्यक् संकल्प ३. सम्यक् वाक् ४. सम्यक् कर्मान्त् ५. सम्यक आजीविका ६. सम्यक् व्यायाम ७. सम्यक् स्मृति व ८. सम्यक् समाधि। मनुष्य के नैतिक जीवन, सामाजिक जीवन, राजनैतिक जीवन व धार्मिक जीवन में आठ अंगों का विशेष योगदान है। इस मार्ग पर चलकर एक साधारण व्यक्ति भी सदाचारयुक्त जीवन व्यतीत कर सकता है। इस अष्टांगिक-मार्ग की वर्त्तमान जीवन में उसी प्रकार आवश्यकता है, जिस प्रकार पतंजलि के अष्टांग-योग की। इन दोनों का लक्ष्य एक ही है, मनुष्य को समस्त प्रकार के दुःखों से छुटकारा दिलाना। आज के विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी के युग में भी महात्मा बुद्ध के अष्टांगिक-मार्ग का मानव जीवन के लिए बहुत ही महत्त्व है। अतः आज भी यदि मनुष्य बुद्ध के अनुसार सदाचारयुक्त एवं सत्कर्मशील होकर आचरण करें तो उसे अवश्य ही समस्त प्रकार के दुःखों वा पुनर्जन्म से छुटकारा मिल सकता है, और उच्चतम आध्यात्मिक उपलब्धि की प्राप्ति हो सकती है।

## PB - 10

# भूमि स्पर्श मुद्रा-बुद्ध या बोधिसत्व

***Nigam Bhardwa, Nawada Bihar***

'बुद्ध भूमि स्पर्श मुद्रा- लिखा हुआ लगभग सभी संग्रहालयों एवं पुस्तकों में मिलता है। भूमिस्पर्श मुद्रा को परिभाषित करते हुए कहा जाता है, कि गौतम ने बोधि प्राप्त होने का साक्षी पृथ्वी को बनाया था। प्रश्न यह है, कि क्या भूमि स्पर्शमुद्रा बुद्ध या बोधिसत्व को प्रदर्शित करते है। जातक अट्ठकथा एवं ललितविस्तर के आधार पर पृथ्वी गौतम के दान का साक्षी बनी थी न कि उनके ज्ञान का। जब मार की सेना बोधिसत्व किसी रूप में युद्ध करके नहीं हरा पाई तब उसने स्वयं बोधिसत्व को बोधि मंडप से हटाने के लिए चल दिया। रात्रि के प्रथंम याम में उन्हें पूर्व जन्मों का ज्ञान, दूसरे में दिव्य चक्षु विशुद्ध हुआ, और अन्तिम में प्रतीत्यसमुत्पाद का साक्षात्कार किया। भूमिस्पर्श मुद्रा में बुद्ध को सिर पर मुकुट एवं गले में आभूषण वाली प्रतिमा प्राप्त हुई है। विद्वानों के मत में यह है, कि यह प्रतिमा ब्राह्मण धर्म के देव विष्णु के अवतार को प्रदर्शित करते हैं। परन्तु, बौद्ध साहित्य के अनुसार गौतम जब तुषित लोक से जन्म लेने के लिए पृथ्वी पर आने लगे तो उन्होंने अपना पट्टमौल बोधिसत्व मैत्रेय को दिया था। चीनी यात्री ह्वेनशांग ने भी गौतम के मुकुट का पूजा करने का वर्णन दिया है। मुकुटधारी गौतम के मुकुट के तुलना विष्णु या उनके अवतार के मुकुट से नहीं की जा सकती है। परन्तु पगान कला में बोधिसत्व के सिर पर पाई जाने वाले मुकुट इसी प्रकार के मुकुट हैं। इन्हीं साक्ष्यों के आधार पर यह कहा जा सकता है, कि भूमि स्पर्श मुद्रा मुकुट या बिना मुकुट के बोधिसत्व के स्वरूप को दर्शाता है।

## PB - 11

# विश्वनाथ ज्योतिर्लिङ्ग मन्दिर की वास्तुकला

*रमण कुमार, दिल्ली*

मन्दिर सांस्कृतिक वैभव की पराकाष्ठा के प्रतिक हैं। धर्म और दर्शन उनकी आधारशीला है। भारतीय संस्कृति की संजीवनी शक्ति धर्म है। यहाँ धर्म को कर्म से पृथक नहीं रखा गया है। यह अध्यात्म की कर्म भूमि थी, जहाँ देवता भी शरीर धारण कर प्रकट होने के लिए लालायित रहते थे। समस्त भू-मण्डल तथा सौरमण्डल वास्तुकला के प्रतिपाद्य विषय हैं। इस दृष्टि से वास्तुकला अत्यन्त ही व्यापक एवं विराट है। कला के भेदों में स्थापत्य कला एवं वास्तुशास्त्र में निहित वास्तुकला का 'उत्तर-प्रदेश' में महत्त्वपूर्ण स्थान है। भौगोलिक संरचना की दृष्टि से यह राज्य अन्य राज्यों की तुलना में अपनी विशिष्ट पहचान रखता है। अभिलेखों एवं पुरातत्त्वों के माध्यम से यह सिद्ध होता है कि यह क्षेत्र विभिन्न ऐतिहासिक, सामाजिक, धार्मिक एवं सांस्कृतिक घटनाओं का केन्द्र रहा है। यही कारण है कि यह क्षेत्र वास्तुकला का धनी है। वाराणसी 'शब्द' वरुण और 'असी' दो नदीवाचक शब्दों के योग से बना है। पौराणिक अनुश्रुतियों के अनुसार वरुण और असी नाम की नदियों के बीच में बसने के कारण ही इस नगर का नाम वाराणसी पडा। वाराणसी में स्थित विश्वनाथ ज्योतिर्लिङ्ग मन्दिर की ख्याति विश्व प्रसिद्ध है। शिवपुराण के अनुसार विश्वनाथ ज्योतिर्लिङ्ग मन्दिर को शिव के द्वादश ज्योतिर्लिङ्ग में एक बताया गया है। इस मन्दिर का निर्माण महारानी अहिल्याबाई ने सन् १७५८ ई. में करवाया था, जिसके शिखर पर महाराजा रणजीतसिंह ने साढे बाईस मन सोने का छत्र चढवाया था। इस प्रकार वाराणसी भारतवर्ष की सांस्कृतिक एवं धार्मिक नगरी के रूप में विख्यात है।

## PB - 12

# झारखण्ड के अभिलेखों में प्रतिबिम्बित साहित्य

*डॉ. देवेन्द्र नाथ ओझा, दिल्ली*

भारत के उत्तर-पूर्व में अवस्थित झारखण्ड क्षेत्र भौगोलिक एवं सांस्कृतिक दृष्टि से अपनी अलग पहचान बनाये हुए है। ऋग्वैदिक काल से प्रारम्भ होकर विभिन्न कालों में यह क्षेत्र विभिन्न नामों से प्रचलित रहा। वस्तुतः अभिलेख इस बात का प्रबल प्रमाण प्रस्तुत करते हैं कि लगभग ५वीं शताब्दी से लेकर १९वीं शताब्दी तक के सुदीर्घ कालखण्ड में यह क्षेत्र विभिन्न घटनाओं का केन्द्र बिन्दु रहा है। यह क्षेत्र प्रमुख भारतीय तथा क्षेत्रीय राजवंशों द्वारा शासित रहा। एक ओर जहाँ इसने मौर्य, गुप्त, पाल, नाग, मान इत्यादि वंशों के शासनकाल में अपनी संस्कृति का खूब विकास किया, वहीं तुर्क, मुगल और अंग्रेजों के समय में यह क्षेत्र उनके आतंक एवं सांस्कृतिक ह्रास का शिकार भी बना। इस क्षेत्र में ५वीं से १९वीं शताब्दी तक लगभग ६० अभिलेख प्राप्त हुए हैं। प्राचीन भारतीय साहित्य का मूल-स्रोत अभिलेखों में निहित है। प्रशस्तियों के अध्ययन से काव्य का रसास्वादन होता है। अतः उन्हें काव्य कहना अत्युक्ति पूर्ण न होगा। इसमें ऐतिहासिक तथा अर्द्ध - ऐतिहासिक काव्यों के गुण विद्यमान है। काव्यों के रस, छन्द अलंकार यहाँ

के अभिलेखों में भी प्राप्त होता है। इन अभिलेखों में मनोरजन की चर्चा, विलास एवं विनोद का विवरण प्रायः उपलब्ध होता है। इन बातों को काव्यों में भी स्थान दिया गया है। ऐतिहासिक महाकाव्यों में भी उनका प्रभाव दिखाई पडता है। अतः यह कहना न्याय संगत होगा कि प्राचीन अभिलेख ही काव्यों का उद्‌गम स्थान रहे होंगे।

## PB - 13

# बौद्धकालिन प्रमुख उपासक और उपासिकाएँ

*मीरा मिश्रा, वाराणसी*

भारत में ६वीं शताब्दी ई. पू. में एक ऐसे ऐतिहासिक पुरुष का आविर्भाव हुआ जिनके उपदेशों ने भारतीय जन-जीवन को क्रान्तिकारी रूप में प्रभावित किया। उन्हें हम तथागत भगवान बुद्ध के नाम से जानते हैं। लोकमंगल की भावना से उनके शिष्यों ने भिक्षु संघ की स्थापना की। बौद्ध धर्म को विकसित रूप देने के लिए सङ्घ को सुदृढ रूप देते हुए संघ में भिक्षु भिक्षुणियों का कर्त्तव्य निर्धारण एवं उपदेश दिया गया जो आध्यात्मिक क्षेत्र में उन्नति कारक बना। इस शोध पत्र में बौद्ध कालिन प्रमुख उपासक तथा उपासिकाओं का वर्णन किया जाना अभीष्ट है। तथागत भगवान बुद्ध ने धर्म की देशना, कोसल, मगध और उनके पडोसी गणराज्यों में की। सभी वर्गो और जातियों से तथा संघ में पुरुष के साथ-साथ स्त्रियों को भी सम्मिलित करने से उनके अनुयायियों की संख्या बढी। 'अगुंतरनिकाय' के छक्कनिपात स्थित द्वादश श्रामण्यवर्ग में कुछ उपासकों के नाम हैं - १. तपस्सु (तपुरस) गृहपति २. भल्लिक गृहपति (उत्कलवासी) ३. अनाथपिण्डिक गृहपति (क्षावस्ती) ४. महानाम शाक्य (कथिलवस्तु) ५. उग्र गृहपति (वैशाली) ६. जीवक कौमारभृत्य राजगृह ७. विचय गृहपति ८. साराग्र उपासक-राजगृह आदि। त्रिपिटक से प्राप्त प्रमुख उपासिकाएँ - १. बोध्या (बोज्झा) उपासिका २. सिरिमा उपासिका ३. सुजाता उपासिका ४. सुप्रिया उपासिका ५. तिण्या उपासिका ६. मल्लिका उपासिका ७. रूचि उपासिका ८.नकुलमाता (गृहपली) उपासिका।

ये सभी उपासक-उपासिकाएं रत्नत्रय, आर्यशील, आर्यज्ञान, एवं आर्यविमुक्त में श्रद्धा एवं निष्ठा रखते हुए अपना जीवन-निर्वाह करते थे। अतः इस संक्षित्त शोधपत्रिका में केवल प्रमुख उपासक-उपासिकाओं के नाम अंकित है।

## PB - 14

# *THE BUDDHIST VIEW ON DARKNESS*

***Himanshu Shekhar Acharya, Aligarh.***

There is a serious controversy with regard to the ontological status of darkness. Scholars of different systems of Indian Philosophy have plunged into this controversy putting forth divergent views and arguments. Naiyayikas, Vaisesikas and a section of Prabhakaras consider darkness to be a negative entity i.e. absence of light. On the contrary, Buddhists along with Jainas, Vedantins, Bhattas, Samkhyas consider darkness to be a positive entity. The present paper highlights the unique views and arguments of Buddhists regarding the positivity of Darkness. Here are the experts from those views and arguments as recorded in the important texts of Buddhism.

## PB - 15

# श्रीरामस्य इतिहास तिथिक्रमः

*डॉ. कृष्ण नारायण पाण्डेय, लखनऊ*

इतिहासपुस्तकेषु रामायणस्य महाभारतस्य च रचनाकालः घटनाकालश्च द्वयम् पृथक् पृथक् वर्णितम्। रामायणस्य रचनाकार वाल्मीकिः प्रथममहाकाव्यनायकश्रीरामस्य परिवारस्य मित्रम् विद्यागुरुश्च वर्णितः। विश्वस्य प्राचीनतमम् सतिथितांम्रपत्रलेखः जनमेजयस्य ८९ युधिष्ठिर सम्वत् (३०४९इ.पू.) युत किष्किन्धाभिलेखः विद्यते। विश्वेतिहासस्य मानकसमयः प्रस्तर विन्दुः पुरातत्व-ज्योतिष-साहित्य-जनश्रुति प्रमाणित कलियुगारम्भ १७ फरवरी ३१०२ ई. पू. विद्यते। अतः ३६ वर्षपूर्वम् वर्तमानकल्पस्य २८ तमे द्वापरयुगे मार्गशीर्षशुक्लएकादशीदिनांके महाभारतयुद्धारम्भः जातः। द्वापरयुगस्य ८६४००० वर्षपूर्वम् गत त्रेतायुगसमाप्तिः जाता। पुराणेतिहासानुसारम् श्रीरामस्य जन्म वर्तमानकल्पस्य २४ तमे त्रेतायुगे जातम्, यदा राजस्थाने समुद्रम् (रामदेउरा) आसीत्, सोनभद्रनदी गिरिव्रज राजगृहतः प्रवाहमानासीत्, गोकर्ण शिवालयः द्वीप आसीत् रामेश्वरं द्वीपश्च मुख्यभूमि संलग्न आसीत्। प्रथममन्वन्तरस्य पृथुपुत्रद्रविणवंशजद्रविणेश्वर श्राद्धदेव वैवश्वतमनुः श्रीरामस्य सूर्यवंशस्य श्रीकृष्णस्य ३२२६-३१०२ ई. पू. चंद्रवंशस्य पूर्वजः परन्तु इदम् सर्वम् इतिहासपाठ्यक्रमे नास्ति। असत्यम् पाठ्यते विद्यालयेषु आर्य-द्रविणप्रंथकत्वम् रामायण, महाभारत, पुराणरचनाकालः ५०० ई.पू. इति। वेद, स्मुति, रामायण, महाभारत, पुराण, संस्कृत साहित्य-शिलालेखानुसारम् श्रीरामस्यजन्मतिथिः चैत्रशुक्लनवमी १,२५,५६,१०० ई.पू. विद्यते। अनेन विजयादशमीतिथिदिने श्रीराम लक्ष्मणद्वारा वर्षान्ते प्रस्रवणगिरिगुहायाः त्यागः कृतः। रावणवधतिथिः कृष्णचतुर्दशी तथा श्रीरामराज्याभिषेकतिथिः वैशाखशुक्लसप्तमी इति प्रमाणितम् भवति।

## PB - 16

# बौद्ध परम्परा के अष्टमी व्रत एक दृष्टि

*प्राणशंकर मजुमदार, तिरुपतिः*

उत्तरकालीन वैदिक सभ्यता के साथ-साथ आर्यावर्त में व्रतादि अनुष्ठानों का प्रचलन होने लगा था। इन विविध प्रकार का व्रतादि कार्यो में होने वाला आचार-अनुष्ठानों का विवरण धर्मशास्त्र ग्रन्थों में उल्लिखित है।

उत्तरकालीन वैदिक सभ्यता के प्रतिवादी आन्दोलन के रूप में जैन तथा बौद्धधर्म ने समाज में एक विशिष्ट स्थान प्राप्त कर लिया था। प्रारम्भिककालीन बौद्धधर्म में मूर्तिपूजा- व्रतादि अनुष्ठानों का प्रचलन नहीं था भगवान् बुद्ध के महापरिनिर्वाण के अनन्तर बौद्धसंघ दो सम्प्रदायों में विभाजित हो गया, तथा बौद्धधर्म के कई विशिष्ट आचार्यो ने परवर्तीकालीन समय में भारतेतर देशों में सद्धर्म का प्रचार किया। इन देशों में प्रचलित आचार- अनुष्ठान भी सद्धर्म में समाहित हो गया। इसी कारणवश आज तक बौद्ध धर्म चीन,जापान, नेपाल, तिब्बत आदि देशों में अत्यधिक जनप्रिय है। प्रस्तुत शोधपत्र नेवारबौद्धधर्म में पालनीय एक विशेष अनुष्ठान अष्टमीव्रत पर आधारित है, जिस को कि नेवार बौद्धाचार में एक विशिष्ट स्थान प्राप्त है।

## PB - 17

# समराइच्चकहा-एक धर्म कथा

*शशि मोहन सिन्हा, आरा (बिहार)*

प्राकृत आगम साहित्य में धार्मिक आचार, आध्यात्मिक तत्त्व चिन्तन तथा नीति और कर्त्तव्य का प्रणयन कथाओं के माध्यम से किया गया है। वेदों और पाली त्रिपिटक की भाँति जैनों के अर्धमागधी आगम ग्रन्थों में छोटी बडी सभी प्रकार की अनेक कहानियाँ मिलती हैं। उनमें दृष्टान्त, उपमा, रूपक, सम्बाद् एवं लोक कथाओं द्वारा संयम, तप और त्याग का विवेचन किया गया। कथा के भेदों का निरूपण करते हुए आगमों में विषय की दृष्टि से चार प्रकार की कथाएँ कही गयी है- अर्थकथा, कामकथा, धर्मकथा और मिश्रकथा। जैनाचार्यो ने अधिकतर धर्मकथा को उपादेय माना है। धर्मकथाओं में धर्म, शील, संयम, तप, पुण्य और पाप के रहस्य के सूक्ष्म विवेचना के साथ मानव जीवन और प्रकृति की सम्पूर्ण विभूति के उज्वल चित्र बडे सुन्दर पाये जाते हैं। आचार्य हरिभद्र सूरि बहुमुखी प्रतिभा संपन्न थे। दर्शन जैसे गूढ विषय का अध्ययन करने के साथ कथा जैसी सरस साहित्य विद्या का प्रणयन करना उनकी अपनी विशेषता है। 'समराइच्चकहा' की कथा का मूल आधार अग्निशर्मा एवं गुणसेन के जीवन का घटना है। अपमान से दुखी होकर अग्निशर्मा प्रतिशोध की भावना मन में लाता है। इस निदान के फलस्वरूप नौ भवो तक वह गुणसेन के जीव से बदला लेता है। वास्तव में 'समराइच्चकहा' की कथा- वस्तु सदाचार और दुराचार के संघर्ष की कहानी है। प्रथम भव में गुणसेन और अग्निशर्मा की कथा कही गयी है। अग्निशर्मा अपने वाल्यावस्था के संस्कार और हीनत्व की भावना के कारण ही गुणसेन द्वारा पारण के दिन भूल जाने के कारण उसके उपर क्रुद्ध हो जाता है और जन्मजन्मान्तर तक बदला लेने की भावना लेकर मृत्यु को प्राप्त होता है। 'समराइच्चकहा' की कथा का मूल आधार अग्निशर्मा एवं गुणसेन के जीवन की घटना है, अपमान से दुखी होकर अग्निशर्मा प्रतिशोध की भावना मन में लाता है। वास्तव में समराइच्चकहा की कथा वस्तु सदाचार और दुराचार के संघर्ष की कहानी है।

## PB - 18

# आचारांग में प्रतिपादित धर्म-साधना

*डॉ. कुमारी गिरिजा राय, आरा (बिहार)*

आचारांग सूत्र में शब्द की दो व्याख्याएँ उपलब्ध होती हैं - एक स्थान पर समभाव की साधना को धर्म कहा गया है तो दूसरे स्थान पर अहिंसा के परिपालन को शुद्ध नित्य और शाश्वत धर्म कहा गया है। वस्तुतः समभाव यदि धार्मिक साधना का आन्तरिक पक्ष है तो अहिंसा उसका बाह्य एवं सामाजिक पक्ष है। आन्तरिक जीवन में समता का और बाह्य व्यवहार में अहिंसा का परिपालन ही आचारांग की साधना का दर्द है। यद्यपि आचारांग के प्रथम श्रुतस्कन्ध में हमें पंच महाव्रतों का स्पष्ट निर्देश नहीं मिलता है। इसमें केवल अहिंसा को ही प्रमुख रूप दर्शाया गया है। किन्तु उसके दूसरे श्रुतस्कन्ध में पंच महाव्रतों को विस्तृत

चर्चा उपलब्ध है, फिर भी इतना निश्चित है, कि आचारांग के सम्पूर्ण धर्म साधना पद्धति का मूल याहार्द समता और अहिंसा की साधना में ही है। आचारांग के अनुसार अहिंसक जीवन का अर्थ है- संयमी जीवन। भगवान् बुद्ध और महावीर दोनों ने सदाचार पर बल दिया है। यहाँ जातिवाद को बिल्कुल महत्त्व नहीं दिया गया है। बुद्ध साधना के उषाकाल में उग्रतम साधना करते रहे पर उससे उन्हें आनन्द की उपलब्धि नहीं हुई, जिसके कारण उन्होंने उग्र साधना का परित्याग कर ध्यान का आलम्बन किया। उनका यह अभिमत बन गया कि उग्र साधना ध्यान-साधना में बाधक है। पर प्रभु महावीर के साधना का जो शब्द चित्र आचारांग में प्राप्त है वह कठोर थी। ध्यान साधना में भोजन नहीं करना, लगातार खडे रह जाना, आँख का पलक न गिराना इत्यादि कठोर साधना बताये गये हैं। भगवान् महावीर ने कहा कि धर्मसाधना को समभाव से ग्रहण करना चाहिए।

## PB - 19

# उत्तराध्ययन सूत्र में नारी

*अनिल कुमार, आरा (बिहार)*

जीवन की नश्वरता और अपूर्णता की अनुभूति सभी करते हैं। जीवन का मर्म जानने के लिए सभी प्रयास करते हैं। इसी कारण साहित्य अनुभूति की प्राची पर उदय लेता है। प्राकृत साहित्य के उत्तराध्ययन के 'रथनेमीय' आख्यान में वर्णित भोज वंशीय नृपति उग्रसेन की कन्या 'राजीमती' का शील-सौन्दर्य दार्शनिक और आध्यात्मिक दृष्टि से उन्नत तो है, ही काव्यात्मक कमनीयता से भी ओत-प्रोत है। कालिदास की पार्वती, भवभूति की सीता एवं आचार्य श्री महाप्रज्ञ की चन्दनबाला की पावन परम्परा में उत्तराध्ययन की राजीमती प्रतिष्ठित है। संसार प्रथित भोजकुल के राजन्य उग्रसेन की एकलौती संतान थी-राजीमती। बाह्य रूप संहनन तो उसका उत्कृष्ट था ही आभ्यन्तर चारूता अवर्णनीय थी। वह राजकन्या सुन्दर शील सम्पन्न, कमलनयनी स्त्री-जनोचित लक्षणों से परिपूर्ण और चमकती हुई बिजली जैसी प्रभा वाली थी। राजीमती का यह रूप लावण्य मेघदूत की कमनीय कलेवरा यक्षिणी और अभिज्ञान शाकुन्तल की पर्यन्त रमणीया शकुन्तला की याद दिलाता है। यदि यक्षिणी ब्रह्म की प्रथमा सृष्टि थी तो राजीमती भी कम नहीं थी। वह शकुन्तला की तरह निसर्ग-रमणीयता तो पार्वती के समान रूप-पूर्ण थी। राजीमती का यह प्रथम रूप पार्वती के चरित्र से अत्यधिक मिलता है। कुमार संभव की पार्वती हिमालयराज की पुत्री थी। वहाँ सुख-समृद्धि की परिपूर्णता थी। जब अपने शरीर सौन्दर्य से पति को लुभा न सकी तब उसका मनोरथ भंग हो गया। जो रूप गर्विता थी, वह भग्वन मनोरथ हो गयी। शिव प्रसन्न नहीं हुए। आँखों के सामने जगम्जेता कामदेव त्रिनेत्र की क्रोधाग्नि में जलकर भस्म हो गया। राजीमती भी श्रेष्ठ-सम्राट की पुत्री एवं रूप यौवन सम्पन्ना थी। भगवान अरिष्टनेमि को वह अपने सांसारिक रूप से प्राप्त नहीं कर सकी। उसके सारे मनोरथ भंग हो गए।

## PB - 20

# जैन रामायण में प्रतिबिंबित राम वन गमन का मार्मिक प्रसंग

*मनोज कुमार सिन्हा, बिहार*

अपभ्रंश भाषा में जैन रामायण 'पउम चरिउ' की रचना करने वाले आचार्य स्वयंभूदेव ने राम के वन गमन को अपनी लेखनी के माध्यम से भारतीय संस्कृति के परिप्रेक्ष्य में और भी मार्मिक बना दिया। वन गमन के क्रम में राम अपने जीवन की अनेक कठिनाईयों, संघर्षो, उत्पात्तों और दुर्दयनीय प्रतिपक्षियों की लीलाओं को समभावपूर्वक सहन करते हैं। राम अपने अनुज भरत को राजपट्ट बाँधकर स्वेच्छा से अयोध्या छोडकर जगत जननी सीता और वीर योद्धा लक्ष्मण को साथ लेकर वनवास के लिए निकल पडते हैं। उनके वनवास गमन का अभिप्राय यह है कि राज परिवार कलह से निवृत हो सके, राजा दशरथ की चिंता दूर हो और भरत कलंक से रहित निर्भिक राज कर सके। लक्ष्मण के कुपित होने पर त्रिलोक सुन्दर राम कहते हैं- यथा

'पइँ विरूद्ध किं को वि दुद्धरो। जसु पडन्ति गिरि सिंह-पाएणं।
कवणु गहणुं वो भरह राएणं। कवणु चोज्जु जं दिवि दिवायरे।
अमिउ चन्दे जल णिवहु सायरे। सोक्खु मोक्खे दय-धम्मु जिणवरे।
बिसु भुयङ्ग वरलील गयवरे। धणए रिद्धि सोहग्गु वष्महे।
गइ मराले जय-लच्छि महुमहे। पउरुसं च पइँ कुविए लक्खणे।
मणेवि एम करे धरिउ तक्खणे।।

## PB - 21

# भूमि स्पर्श मुद्रा- बुद्ध या बोधिसत्व

***Nigam Bhardwaj, Nawada Bihar.***

**'बुद्ध भूमि स्पर्श मुद्रा'** - लिखा हुआ लगभग सभी संग्रहालयों एवं पुस्तकों में मिलता है । भूमिस्पर्श मुद्रा को परिभाषित करते हुए कहा जाता है कि गौतम ने बोधि प्राप्त होने का साक्षी पृथ्वी को बनाया था । प्रश्न यह है कि क्या भूमि स्पर्शमुद्रा बुद्ध या बोधिसत्व को प्रदर्शित करते हैं । जातक अट्ठकथा एवं ललितविस्तर के आधार पर पृथ्वी गौतम के दान का साक्षी बनी थी न कि उनके ज्ञान का । जब मार की सेना बोधिसत्व किसी रूप में युद्ध करके नहीं हरा पाई तब उसने स्वयं बोधिसत्व को बोधि मंडप से हटाने के लिए चल दिया । रात्रि के प्रथम याम में उन्हें पूर्व जन्मों का ज्ञान, दूसरे में दिव्य चक्षु विशुद्ध हुआ, और अन्तिम में प्रतीत्यसमुत्पाद का साक्षात्कार किया । भूमिस्पर्श मुद्रा में बुद्ध को सिर पर मुकुट एवं गले में आभूषण वाली प्रतिमा प्राप्त हुई है । विद्वानों के मत में यह है कि यह प्रतिमा ब्राह्मण धर्म के देव विष्णु के अवतार को प्रदर्शित करते हैं । परन्तु, बौद्ध साहित्य के अनुसार गौतम जब तुषितलोक से जन्म लेने के लिए पृथ्वी पर आने लगे तो उन्होंने अपना पट्टमौल बोधिसत्व मैत्रेय को दिया था । चीनी यात्री ह्वेनशांग ने भी गौतम के मुकुट का पूजा करने का वर्णन दिया है । मुकुटधारी गौतम के मुकुट के तुलना विष्णु या उनके अवतार के मुकुट से नहीं की जा सकती है । परंतु पग्गान कला में बोधिसत्व के सिर पर पाई जाने

वाले मुकुट इसी प्रकार के मुकुट हैं । इन्हीं साक्ष्यों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि भूमि स्पर्श मुद्रा मुकुट या बिना मुकुट के बोधिसत्व के स्वरूप को दर्शाता है ।

## PB - 22

# आचार्यसंघरक्षितस्य छन्दश्शास्त्रीययोगदानम्

*आचार्य डॉ. नागेशचन्द्र पाण्डेय, प्रतापगढ*

श्रुतबोधवृत्तरत्नाकरसुवृत्ततिलकादिषु छन्दश्शास्त्रस्यास्य परम्परया निरूपणप्रक्रिया प्रचलिता। किन्तु इमे सर्वे ग्रन्थाः संस्कृतभाषायां उपनिबद्धत्त्वात् पालिसाहिध्येतृणां कृते सरलासुबोधरुचिकराः न आसन्-
पिंगलाचरियादीहि - छन्दं यमुदितं पुरा। सुद्धमागधिकानं तं - न साधेति यथिचिच्छतं।।२।।
ततो मागधभासाय - मत्तावण्णविभेदनं। लक्खलक्खणसंयुत्तं - प्रसन्नत्थपदक्कमं।।३।।
इदं वुत्तोदयं नाम - लोकियच्छन्दनिस्सितं। आरभिस्सामहन्दानि- तेसं सुखविबुद्धिया।।४।।

वुत्तोदय - २,३,४

यस्मात् कारणात् प्रेरितः अध्येतृ आचार्यसंघरक्षितः वुत्तोदयनामछन्दश्शास्त्रीयग्रन्थं पालिभाषा-यामेवोपनिबद्धम्। इतः पूर्वं पालिभाषायां छन्दश्शास्त्रीयग्रन्थाणामभाव आसीत्। अस्मिन् लघुकायिकग्रन्थे छन्दश्शास्त्रसम्बन्धिनः विषयाः संक्षेपेण प्रतिपदिताः सन्ति। ग्रन्थारम्भे मंगलाचरणानन्तरम् गणयतिलघुगुरुप्रभृतीनां छन्दश्शास्त्रीयावश्यकतत्त्वानां निरूपणमस्ति। वर्णितच्छन्देषु समवृत्तानामर्धसमवृत्तानां विषमवृत्तानां वा उल्लेखः वर्तते। दण्डकच्छन्दस्य गाथायाश्चापि सामान्यपरिचयः दत्तः आचार्येण। ग्रन्थान्ते छन्दप्रस्तारविधयः वर्णिताः सन्ति।

छन्दश्शास्त्रीयग्रन्थानां परिशीलनेन ज्ञायते यत् वुत्तोदये पिंगलमुनेः प्रभावः यत्रतत्र तु परिलक्षते एव तथापि वृत्तरत्नाकरस्य सुतरां प्रभावः वुत्तोदये वर्तते एव नात्र काचिद् विप्रतिपत्तिः विदुषां यतो हि यत्र तत्र स्थाविरेण संघाध्यक्षेण संघरक्षितेन पिंगलमुनेः सैतवमुनेश्च उल्लेखः निरूपितसूत्रेषु कृतः। अस्य लक्षणस्य एतद् वैशिष्ट्यं वर्तते यत् उदाहरणानुशीलनेन वर्णनीयवृत्तज्ञानं भवति। यत्र तत्र सूत्रे एव उदाहरणसम्प्राप्तिरपि भवति। विलक्षणमेतद्ग्रन्थं पालिसाहित्यानुशीलनपरायणानां विदुषां पाठकानां अध्येतृणामनुसन्धानकार्यतत्पराणां लेखकानां कृते। खेदस्यायं विषयः यदेक एव छन्दश्शास्त्रीयो ग्रन्थः पालिसाहित्ये उपलभ्यते नान्यः। ग्रन्थस्यास्य भाषा सरला वैज्ञानिकी च वर्तते। अस्यानुशीलेनेन पालिसाहित्यजगतः महदुपकारः भविष्यति इत्यस्माकं विचारः।

## PB - 23

# BUDDHISM AT A GLANCE

***Dr. Manoranjan Senapaty, Tamil Nadu.***

By the history of Philosophy, we can see a well connected and systematic account of different attempts that have been developed in different times and by various scholars, regarding the problem of the Universe, whether it is eastern or western. As we notice some of the fundamentals regarding the existence of the soul, the reality of God and the presence of time and space, etc., has no much more contradictions from the Indian metaphysical point of view. Almost all systems advocate above the rules and regulations or the reality or unreality of God in this world. .Out of all these above systems, Buddhism is having much more significance, which is purely understandable, digest able and impregnable.

Buddha was an Ethical teacher. His teachings were oral and recorded much later by his disciples. Buddha was primarily an ethical teacher and social reformer rather than a theoretical philosopher yet, a fairly good account of his teaching can be gleaned. We can categorise Buddha's philosophy into five classes. In this seminar paper it is intended to discuss the five theories very significantly.

1. The Four Noble Truths
2. The Noble Eight fold Path
3. Doctrine of Dependent Origination
4. Concept of Nirvana
5. Ethical Idealism of Karma

## PB - 24

# राष्ट्र जागरण में जैन अहिंसा का योगदान

*रणधीर कुमार सिन्हा, आरा (भोजपुर)*

प्राचीन काल से ही विश्व के लगभग सभी उत्कृष्ट दार्शनिकों, आचार्यो, विचारकों एवं कोशकारों ने अहिंसा की व्याख्या की है क्योंकि संसार में यह एक ऐसा निकेतन है, जहाँ पर सब कोई शान्ति एवं समत्व को प्राप्त करता है। वैदिक, जैन, बौद्ध, चार्वाक, इसाई, इस्लाम आदि सभी धर्मो में इसके स्वरूप एवं सार्वजननि महत्त्व की स्वीकृति दी गई है। यह भी कहा जा सकता है कि अहिंसा एक ऐसा सागर है जहाँ पर आकर विपरीत दिशाओं में बहने वाली सभी धाराएँ एकाकार हो जाती है। जैन जगत के राष्ट्र जागरण में अहम भूमिका निभाने वाला अगर कोई सूत्र है तो वह अहिंसा ही है। अहिंसा के द्वारा ही भगवान महावीर ने राष्ट्र के लोगों को अहिंसक बनाकार उन्हें मुक्ति का मार्ग दिखाया है। जैन दर्शन का मूलधार ही अहिंसा है। जैन दार्शनिकों ने लोकहित कल्याण के निमित अहिंसा की सर्वांगपूर्ण व्याख्या की है-

'धम्मो मंगलमुक्ट्ठे अहिंसा संजमो तवो
सवेपाणा सव्वेभूता सव्वेजीवा सव्वे सत्ता ण हंतव्वाण
अज्जावेयव्वा, ण परिछेतव्वा, ण उद्दवेयव्वा एस धम्मे
सुद्दे पाइए सासए समिच्च सोयं खेयण्णोहि पवेइए।'

अर्थात, किसी भी प्राणी, भूत, जीव और सत्त्व का हनन नहीं करना चाहिए, उन पर शासन नहीं करना चाहिए, उन्हें दास नहीं बनाना चाहिए, उन्हें परिताप नहीं देना चाहिए, उनका प्राण वियोजन नहीं करना चाहिए। यह अहिंसा धर्म शुद्ध, नित्य और शाश्वत है।

## PB - 25

# आधुनिक परिप्रेक्ष में 'स्याद्वाद' की विवेचना

*मिथिलेश कुमार, पटना (बिहार)*

भारतीय मनीषा ज्ञात पुत्र भगवान महावीर की सहजाद प्रतिभा से निसृत मधुमय आनन्द धाम का नाम है- 'स्याद्वाद'। स्याद्वाद दो शब्दों के योग से बना है, स्यात् और वाद्। स्यात् शब्द के अनेक अर्थ मिलते हैं। स्यात् शब्द दो है, एक क्रिया वाचक दूसरा अनेकान्त वाचक। स्याद्वाद का स्यात शब्द सर्वथा नियम को छोड कर सर्वत्र अर्थ की प्ररूपण करने वाला है, क्योंकि वह प्रमाण का अनुसरण करता है।

श्लोक-वार्तिक के अनुसार– 'स्यादिति निपातोऽयमने कान्ता विधि विचारादिवु बहुष्वर्थेतु वर्तते' अर्थात् स्यात् तिडन्त् प्रतिरूपक निपात अनेकान्त विधि, विचार और विद्या आदि अर्थो में प्रयुक्त होता है। श्री देव-सेना चार्य ने 'जो नियम को निबंध करने वाला है, निपात से जिसकी सिद्धि होती है जो सापेक्षता की सिद्धि करता है। उसे स्यात् शब्द कहा है। **'उत्पाद्यत, उत्पाद्यते येनासोवाद'** अर्थात जिसके द्वारा प्रतिपादन किया जाय वह वाद है। वादना-वाद करना, जल्प करना, कहना, प्रतिपादन करना आदि शब्द के अर्थ है- **वदनं वादो जल्पः कथनं प्रतिपादनमिति**। इस प्रकार अनेकान्त रूप से कथन करना स्याद्वाद है। स्याद्वाद का अर्थ है वह वाद जिसका वाचक शब्द स्यात् अर्थात् अनेकान्त वाद हो। हम प्रत्येक को प्रतिक्षण उत्पन्न होते और नष्ट होते देखते हैं और साथ ही उस वस्तु के निन्तव का भी अनुभव करते हैं। अतएव प्रत्येक पदार्थ किसी अपेक्षा से नित्य और सत्य और किसी अपेक्षा से अनित्य और असत् आदि अनेक धर्मो से युक्त है।

## PB - 26

## A New Look Of Alaya Vijnanvada In Global Perspective

***Dr. UDAINARAIN SINHA***

India has now a view of life towards castism and 'moneyism' but not humanism. There, I have chosen this topic, which tells that whatever is it is Chitta or heart or Manas or mental feeling. Everything born and decays here is a conception of Chitta nothing else. This kind of thought grew in the Mahayana Buddhism since the time of Nagarjuna and Vasubandhu. According to the Vijnan School of thought Shunyata or vacuume is a conception of thing, which contains sashrava beeja that has pravratti dharma and also anashrava beeja consisted with cause of Nivritti Dharma. Whatever is there it is the Chitta and even the world is Citta. This Chitta is consisted with Ragadi Abhas and Sharaddhadi Abhas. The Yoga vaasishtha Maharamayan explains that the pure person never becomes deviated through the surroundings of Vasana, because his Chitta is purified and is without raga and dvesha fools surrounded with Vasana never come out of it in the cycle of Yugas, because they are themselves mixed and mingled with it. The Chitta matra bodies rising of Ahankara feelings are the first Pratispanda. This first pratispanda i.e.Uttapatti and Gati or movement creates this Srishti, which is different to its causation of its own Upadana like the Srishti of Vayyu's pratispanda creating another Vayyu.

## PB - 27

## बौद्ध दर्शन और भक्ति साधना

***प्रो. सत्येन्द्र प्रसाद सिंह, पटना (बिहार)***

शोध निबन्ध में हम मध्ययुगीन भक्ति साधना का विवरण बौद्ध-दर्शन को ध्यान में रखते हुए किया हूँ। मध्ययुग की भक्ति साधना प्रवृत्तियों के विचार से दो मुख्य धाराओं में होकर प्रचलित हुई। सगुण एवं निर्गुण। सगुण धारा की दो शाखाएँ थी-राम भक्ति शाखा और कृष्ण भक्ति शाखा उत्तरी भारत में सगुण मत और निर्गुण वादी भक्ति धारा, दक्षिण में वेदान्त भक्ति वाष्णव धर्म और बंगाल में प्रेम रूपा भक्ति या श्रृंगारिक रहस्यवाद, यह तीन मुख्य रूपों में भारत व्यापि भक्ति आन्दोलन चला था। ठीक यह क्रम महायान बौद्ध धर्म के विकास का था, जो बौद्ध धर्म के प्रथम शताब्दी ई. पूर्व उत्पन्न प्रथम भक्ति आन्दोलन था। मध्युयगीन भक्ति आन्दोलन के यदि ऐतिहासिक पक्ष को देखते है, तो स्पष्ट हो जाता है कि प्रचीन भारतीय साधना से महायान बौद्ध धर्म का अटूट संबंध रहा है। सातवीं और आठवीं शताब्दीयों जब कि पौराणिक धर्म का पुनर्गठन हो

रहा था और जो वर्ण-धर्म के रूप में जाति भेद की नींव पुनः दृढ की जा रही थी, महायान के विरति और विवेक संबंधी तत्त्वों को शैवों ने और मानवीय और भक्तिं संबंधी तत्वों को वैष्णवों ने महायानी बौद्ध साधनों से ग्रहण किया। इस प्रकार इन दोनों साधनाओं ने बौद्ध धर्म को आत्मसात कर लिया ।

## PB - 28

# अनित्य अनात्म और दुःख बौद्ध दर्शन

*प्रो. गायत्री देवी, धनुषी वैशाली (बिहार)*

आत्मा के अस्तित्व को व्यवहारिक दृष्टिकोण से तो स्वीकार किया जा सकता है परन्तु पारमार्थिक दृष्टिकोण से उसका निषेध किया गया है। संयुक्त निकाय में पञ्चस्कन्धों के समवायात्मक रूप को सम्भूति सच्च की दृष्टि से आत्मा के अस्तित्व को स्वीकार किया, परन्तु परमत्थ सच्च से उसको अस्तित्वहीन माना गया है-

यथा हि अंग संभारा होति सद्दो रयाति।

एवं बन्धेतु सन्तेसु होति सत्तो ति सम्भुति।

अन्ततः आत्मा के स्थान पर चित्र की स्थापना करने से निरात्मवाद के विपरीत उपस्थित प्रश्नों को समाधान करने का बौद्ध दर्शन में बार-बार प्रयत्न किया गया। कर्म से विनिर्मुक्त होने पर चित्त में सम्बोधि रूप ज्ञान की उत्पत्ति और तदनन्तर निर्वाण की प्रप्ति स्वीकार की गई। चित्र की उस अवस्था को अनिवर्चनीय कहा गया है। बौद्ध दर्शन में मूल-भूत अथवा तत्वभूत मान्यताएँ तीन है– सब कुछ अनित्य है, सब दुःखमय है तथा आत्मा नहीं व्यक्त किया गया है– अनित्य अनात्म तथा दुःख। अनित्य की धारण का फल क्षणिकवाद है। क्षणिकवाद के अनुसार तत्त्व तीन है– स्कन्ध, आयतन और धातु। अतः बुद्ध ने अनित्य, दुःख तथा अनात्म के उपदेश क्रम में स्पष्ट कर दिया है कि सम्पूर्ण संसार अनादि है। अविद्या और तृष्णा से संचालित भटकते-फिरते प्राणियों के आरम्भ का पता नहीं चलता। दीर्घकाल तक दुःख का अनुभव किया है। भिक्षुओं, सभी संस्कारों से निर्वेद प्राप्त करो, वैराग्य प्राप्त करो, मुक्ति प्राप्त करो।

## PB - 29

# CONTRIBUTION OF DHARMAKIRTI TO LOGICAL ARGUMENTATION

***Dr. K.K. Ambikadevi, Kalady.***

Logic developed in ancient India through the tradition of Vedavidya or Hetuvidya. During the period of Vedas and Upanishads the priests were engaged in discussions and deliberations on various topics and these were known as Brahmodya and Vakovakya. During the Upanishadic period these deliberations became more and more philosophical and scholarly assemblies were held at palaces and other places of importance. Logical and philosophical systems of India grew out of these deliberations. Gautama systemized the rules of deliberation and recognized them as the principle of Nyayadarsana. Dharmakiriti the Buddhist Philosopher and logician of seventh century AD in his Vadanyaya lays down regulations and principle of scholarly debate. He cautions the debaters of certain pitfalls, which should be avoided during the argument. He explains the Veda form of deliberation and demonstrates how this device could be used to raise relevant issues and to criticize the illogicality of opponent arguments. This paper is an attempt to shed light into the contributions of Dharmakirti in the field of logical argumentation.

## PB - 30

# Relics of Buddhism in Iran

***Md. Baharul Ali, Assam.***

Buddhism was established in India in the sixth century BCE. by Gautama Buddha, simultaneously the Achaemenid Dynasty formed in Iran. According to Chinese textbooks Buddhism was spread by Persian monks including An Shi Kao, An Huvan, Te Al ad Fagin. Buddhism was influenced by Mysticism and Manichaeism in Iran and before conversion to Islam the Barmakians who were one of the biggest family of scholars and statesmen in Iran followed that religion.

I will seek to examine the spread of Buddhism amongst Iranian people during the course of this paper. The theme of this paper is of great significance, which is being overlooked by scholars of modern time. In the beginning the paper will highlight brief background of the region and then examine the circumstances under which the Buddhism entered the Persian empire and the way it spread amongst the people of the region. It then looks at the patterns of cross cultural influence and the mark that Buddhism left on Iranians and vice versa.

I do hereby clarify that the area I am concerned with is not only the modern day Iran, rather the area of Central Asia including modern day Iran Tajikistan, Uzbekistan, Afghanistan, as well as parts of North - West Pakistan and India inhibited by Persian people from roughly 500 BCE onwards.

## PB - 31

# भारतीय दर्शन में बौद्ध दर्शन - एक अनुशीलन

*राहुल राय, पटना*

बौद्ध दर्शन का अन्य भारतीय दर्शन के साथ समीक्षात्मक विवरण के अन्तर्गत बौद्ध-दर्शन और वैदिक दर्शन, बौद्ध दर्शन और ब्रह्मण दर्शन, बौद्ध दर्शन और औपनिषद विचारधारा, बौद्ध-दर्शन तथा सांख्य दर्शन, लोकायत एवं चार्वाक दर्शन का मूल्यांकन किया गया है। भारतीय दर्शन के तत्त्व गूढ है। जिस प्रकार जीवन को समझने के लिए उसके सभी अंगों का ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है, उसी प्रकार भारतीय दर्शन को समन्वित रूप में समझना नितान्त आवश्यक है। इनके अनुभवों को अलग-अलग कर देने से आत्मा का पूर्ण ज्ञान प्राप्त नहीं हो सकता। भारतीय दर्शन में परस्पर विरोध नहीं है। सभी दर्शनों में समन्वय एवं सामंजस्य की भावना परिलक्षित होती है। सभी दर्शन एक सूत्र में बंधे हुए है। ज्ञान तथा बाह्य जगत के क्रमिक विकास के साथ-साथ दर्शनशास्त्र का भी विकास हुआ। बौद्ध-दर्शन का अन्य भारतीय दर्शनों के साथ प्रतिपादन है। वेद विश्व साहित्य की सबसे प्राचीनतम रचना है। वेद चार है। प्रत्येक वेद के चार अंग हैं- संहिता, ब्राह्मण और उपनिषद। विद्वानों ने ऋग्वेद दर्शन के विकास में तीन अवस्थाओं का क्रमिक वर्णन किया है- देव बहुत्व, एकेश्वरत्व और एकात्मत्व। इनका ईश्वर और सत्ता सम्बन्धी प्रश्नों को लेकर है। किन्तु सम्यक् सम्बुद्ध ने इनके विषय में अपने आप को मौन ही रखा है। लेकिन एकात्मत्व के साथ अपने नैतिक रूप में बुद्ध विचार के बहुत कुछ सम्बन्ध है, और चूँकि एकात्मत्व मुख्यतः उपनिषदों का विषय है, अतः उनसे उपदेश की समानता और असमानता बुद्ध दर्शन के साथ अवश्य है। भगवान बुद्ध वैदिक कर्मकाण्ड के विरुद्ध नहीं थे।

## PB - 32

# भगवान बुद्ध और उनका जीवन-चरित्र

*उर्मिला सिंह एवं डॉ. विध्याचल सिंह, पटना*

जिस तरह धरती पर पाप हरण करने के लिए सती साध्वी सीता माता पावन भूमि से अवतरित हुई थी, भगवान विष्णु के अनेक अवतारों में मर्यादा पुरुषोतम राम और अभिनव श्री कृष्ण का अवतार हुआ था उसी तरह अवतारों की श्रेणी में भगवान बुद्ध भी श्रेणीबद्ध हैं। भगवान बुद्ध ने भी ज्ञान की, अध्यात्म की, धर्म की, दर्शन की ज्योति जलाने के लिए अनेक अवतारों की मुक्ता माला में एक और मन मोहक मणि जोडा है। अन्य की तरह इन्हें भी भयभीत, रूग्ण, पीडित, पथ विचलित मानवता के कल्याण के लिए इस धरती पर आना पडा हैं। इस लिए हम कह सकते हैं कि वैशाख पूर्णिमा के दिन इनका जन्म नहीं आविर्भाव हुआ था। जहाँ तक मेरी बुद्धि दौडती हैं- जन्म और आविर्भाव में गूढ अतंर है। जन्म मृत्यु के लिए होता है, पर आविर्भाव अमरत्व के लिए होता है। फिर हम यह भी कह सकते हैं, कि जन्म हर जीव, हर सामान्य और साधारण मनुष्य का होता है जबकि आविर्भाव केवल असाधारण व्यक्तित्व, महापुरुष का होता है। भगवान बुद्ध एक ऐसे ही असाधारण व्यक्तित्व के स्वामी, अपराजेय महापुरुष थे। इसलिए भी इनका जन्म नहीं हुआ था अपितु इनका इस धरा पर, वसुंधरा पर आविर्भाव ही हुआ था।

## PB - 33

# बौद्ध वाङ्मय में संगीत एक अध्ययन

*डॉ. निशा पाठक, कानपुर- २*

बौद्ध कालीन संगीत विषयक जानकारी हमें बौद्ध साहित्य 'जातक', 'अवदान' के रूप में तथा महत्वपूर्ण ग्रन्थों-बुद्ध चरित्र, ललित विस्तार, संदर्भ पुण्डरीक, मिलिन्दपन्ह के अतिरिक्त प्राचीन शिल्प एवं चित्रकला आदि प्रमुख स्रोतों से प्राप्त होता है। इन स्रोतों के अध्ययन से स्पष्ट होता है, कि इस काल के संगीत में जीवन की व्यापकता का समावेश अधिक हो गया था तथा वही संगीतज्ञ सफल समझा जाता था जोकि अपने संगीत प्रदर्शन से मानव को समस्त विकारों से ऊपर उठा सके। इस काल के संगीत में वैदिक तथा लौकिक दोनों पक्षों का प्रचलन था। परन्तु सर्वाधिक महत्वपूर्ण बात यह दिखाई देती है कि गौतम बुद्ध के पावन सिद्धान्त ही इस युग के संगीत की आधारशीला बने जिससे संगीत में नैतिकता का समावेश हुआ। बौद्ध कालीन समाज में '**बुद्धं शरणं गच्छामि, संघं शरणं गच्छामि**' का नाद जो कि लयबद्ध संरचना के रूप में घोषित किया गया था, वह आज भी गुंजायमान है। वैदिक ऋचाओं की भांति बौद्ध सूक्तों को सस्वर पढने की प्रणाली थी। संगीत में ग्राम मूर्च्छना के साथ रागों को भी प्रचलन आरम्भ हो चुका था। संगीत को राजमहलों से लेकर सामान्य घरों तक समान आदर तथा राज्याश्रय प्राप्त था। उसे काल में तक्षशिला, वाराणसी, नालन्दा, विक्रमशिला, तदन्तपुरी जैसे विश्वविद्यालयों में संगीत की विधिवत उच्च शिक्षा का प्रबन्ध था। ललित विस्तार से ज्ञात होता है कि बुद्ध की माता स्वयं कला निपुण थे। सिद्धार्थ (बुद्ध) के लिये ऐसी वधू की अपेक्षा थी जो गणिका के समान कला कुशल हो '**शास्त्रे विधिज्ञकुशला गणिका यथैव।** ' बुद्ध चरित्र से स्पष्ट है कि तत्कालीन अन्तः पुरों में महती वीणा, मृदंग,पणव, तूर्य, वेणु आदि वाद्यों का वादन

किया जाता था। पितृपुत्रसमागम नामक कथा में उल्लेख है कि बुद्ध के जन्मोत्सव पर पाँच सौ वाद्यों का बृन्दवादन हुआ था।

## PB - 34

# बौद्ध-मत में 'निर्वाण' का स्वरूप

*डॉ. अरूण कुमार मिश्र, सुलतानपुर (उत्तर-प्रदेश)*

ऐतिहासिक गवेषणा के अनुसार बौद्ध-धर्म का उदय जैन-धर्म के अनन्तर हुआ। 'निर्वाण' बौद्ध-धर्म का अन्तिम लक्ष्य माना गया है। अतः बौद्ध-धर्म में निर्वाण को विशेष महत्व दिया गया है। व्युत्पत्ति के अनुसार निर्वाण शब्द वन या वान में निर उपसर्ग लगाकर बना है। 'वन' अथवा 'वान' का अर्थ है- तृष्णा। अतः तृष्णा का निरोध अथवा तृष्णा से निवृत होना ही निर्वाण है। एक अन्य अर्थ के अनुसार निर्वाण का अर्थ बुझना या शान्त होना माना गया है। जैसे दीपक में स्नेह 'तेल' और बत्ती के समाप्त हो जाने पर दीपक बुझ जाता है, उसी प्रकार पंच स्कन्धों से उपरम होना तथा राग-द्वेषादि से विभुक्त होना निर्वाण है।

वैभाषिकों के मत में श्रावक की चित्तसन्तति जब क्लेश शून्य होती है, तब वह निर्वाण (मुक्तिभाव) को प्राप्त होता है– क्लेशशून्या चित्तसन्नतिमुक्तिरिति वैभाषिका।

सौत्रान्तिकों के मत में निर्विजय चित्त- सन्तति ही मुक्ति है- '**निर्विषयां चित्तसन्तति सौत्रान्तिकाः मुक्तिमाहुः**।' इनके मत में निर्वाण का स्वरूप दीपक के निर्वाण के समान है। महाकवि अश्वघोष ने अपने ग्रन्थ सौन्दर्यानन्द में इस स्थिति का सुन्दर विवेचना प्रस्तुत किया है-

दिपो यथा निर्वृत्तियम्युपेतो, नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम्।<br>
दिशि न काञ्चिद् विदिश न काञ्चित् स्नेहक्षयात् केवलमेति शान्तिम्।।<br>
तथा कृती निर्वृत्तिमभ्युपेतो, नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम्।<br>
दिश न काञ्चिद् विधिशं न काञ्चिद् क्लेशक्षयात् केवलमेति शान्तिम्।।

## PB - 35

# The Anatmavada of Buddha – A Study

*A.J.Johanson, Thiruvananthapuram.*

Philosophy or Darsana means the realization of truth. Indian systems of philosophy are classified into the Astika and the Nastika. A Sitka system has faith in the authority of the Vedas. But the nastika has no faith in he Vedas. Buddha did not admit the existence of a soul which the Brahmanical philosophy accepted and propagated. The Brahmanical system accepted a soul existing externally. But Buddha rejected an eternal soul as the imaginary product of fools. The different non Vedic speculations and views on soul are available under sum subtitles of the Brahmajalasutta of Digganikaya written in Pali. Of the six, the Sassatavadis (sasvatavadis) Elaccasassatikas (Ekaccasattvikas) and uccedavadis are important.

## PB - 36

# Avadana – Kalpalata :: Need for a Critical Edition

*U.S. Sharma, Patna.*

The only edition of Avadana – Kalpalata of the poet Ksemendra (1000-70 AD) published twice by Mithila Research Institute, Darbhana, that is available now is, despite much editorial

endeavour, open to a fresh critical edition. Unlike the poet's other metrical works edited mostly in the Kavayamala series, this work was popular and published in Tibet having a Tibetan poetic rendering. Subsequently only its reprints were repeated in India in Bibliotheca Indic and Mithila Institute editions. They do not befit the poetic talent and faultless expression of the great poet. There was a time in literary history of India that Sanskrit Buddhist texts were treated untouchable, but now the time has come to present those texts written by competent authors in their faultless forms. The paper points out certain textual discrepancies in the available edition of AK. by way of illustration and underlines the need for a fresh critical edition and its translation in English and Hindi.

## PB - 37

## स्वातंत्र्य समर सेनानी तात्या टोपे शोध यात्रा

*श्रीमती मृदुला मिश्रा, लखनऊ*

१८५७ ई. के स्वतंत्रता संग्राम के नायक नानासाहेब के सेनापति तात्या टोपे के नाम पर शिवपुरी में १८ अप्रैल १८५९ को ईस्ट इण्डिया कम्पनी द्वारा जिसे फाँसी दी गई वह हुतात्मा उनका सहयोगी नारायण राव था। नवीनतम शोर्ध के अनुसार २४ अप्रैल १८१० में येवले-नासिक महाराष्ट्र में जन्मे बालक रामचन्द्र तात्या अपने पिताजी पं. पाण्डुरंग राव भट 'अत्रि' येवलेकर के साथ १८ मार्च १८१४ को बिठुर में निर्वासित बाजीराव पेशवा के दल के साथ ब्रह्मावर्त बिठुर आये। कालांतर में तात्या टोपे नाम से प्रसिद्ध नाना साहेब के इस दाहिने हाथ ने कानपुर, कालपी झांसी, ग्वालियर, जयपुर, टोंग बूंदी नीमच, नाथद्वार, बांसवाडा, देवास सीकर, अलवर, शिवपुरी, तथा धुलिया नासिक महाराष्ट्र तक क्रांति की मसाल जलाई। धुलिया के मारूति मंदिर के पुरोहित के छद्म रूप में सन १९०९ ई. तक क्रान्तिकारी स्वतंत्र्य समर सेनानी तात्या टोपे महाराष्ट्र के भावी क्रांतिकारियों के प्रेरणा के स्रोत रहे। यह जानकारी तात्या टोपे के वंशज पं. विनायक टोपे लवकुश नगर बिठूर ब्रह्मावर्त कानपुर महोदय ने प्रदान की। बिठूर में स्थित तात्या टोपे का निवास संग्रहालय मंदिर के रूप में है। प्राचीन मोटी कच्ची मिट्‌टी की दिवार की अलमारी के अदंर छिपाने के लिए गुप्त तहखाना भी विद्यमान है।

## PB - 38

## हीनयान और महायान में निर्वाण का स्वरूप

*डा. मालती सिंह, रामगढ कैमूर बिहार*

सांसारिक दुःखों से निवृत ही मानव जीवन की चरम उपलब्धि है, कामनाओं के कारण ही तृष्णा युक्त आचरण से अविद्या का उदय होता है, अविद्या ही संसार के कारण है। जब तक अविद्या का नाश नहीं होता तब तक इस दुःख पुंज से राहत नहीं, अतएव इनका समूल विनाश के लिए शील, समाधि और प्रज्ञ बौद्ध-धर्म में त्रिरत्न कहे गए है। उनके सहारे ही इस संसारिक दुःख-पुंज रूपी कष्ट से मानव विमुक्त हो सकता है, निर्वाण को प्राप्त कर सकता है और संसारिक कष्टों से फुर्सत पा सकता है। बौद्ध-धर्म के हीनयान और महायान में बड़े ही सुन्दर ढंग से निर्वाण के स्वरूप का वर्णन मिलता है। निर्वाण आध्यात्मिक अनुभूतिजन्य अवस्था है। जिसकी प्राप्ति भगवान बुद्ध ने बारह वर्षो की अनवरत साधना के पश्चात् प्राप्त की थी। निर्वाण की प्राप्ति के उपरान्त मानव अनन्तर अमरत्व सुखोपलब्धि से युक्त हो जाता है। भगवान बुद्ध ने कहा है- ' भिक्षुओं ध्यान दो मैंने अमृत पाया है मैं उसका उपदेश तुमलोगों को देता हूँ। मैं अमृत

दुदुंभी बजाऊंगा, अब अमृत द्वार खुल गए, अतएव निर्वाण परम शान्तियुक्त, परमसुख एवं शिवमय अशेष लाभ है। निरोध का नाम ही निवार्ण है। तृष्णा का विनाश ही निर्वाण है।

'तण्हाय विप्हानेननित्वानं इति वुच्यति'

## PB - 39

# बौद्ध धर्म और मराठी संत साहित्य

*प्रा. दिपाली प्र पाटील, चन्द्र नगर, लातूर*

महाराष्ट्र में मराठी सन्तों का और उनके साहित्य का काल ईसा की चौदहवीं सदी से प्रारम्भ होता है। इस समय दक्षिण भारत में महायान बौद्ध धर्म था और धीरे-धीरे समाप्त होने की प्रक्रिया में था। इस समय दक्षिण भारत में बौद्ध धर्म को राजाश्रय या किसी भी प्रकार की सत्ता का आश्रय नही था। उस समय यहाँ के राज-शासक ब्राह्मण धर्मिय थे और ब्राह्मणधर्म को ब्राह्मण-पण्डित पुरोहितों को मदद कर रहे थे। फिर भी जनसामान्य में बौद्ध धर्म के प्रति आस्था थी। जनसामान्य में जो संत कवि आते थे वे बौद्ध विचारधारा को अलग-अलग रूपों में प्रत्यक्ष था परोक्ष रूप में जन सामान्य के सामने रखते थे। इसलिए हम देखते है, कि मराठी सन्तो में जनसामान्य से जो संत आए हैं, उनकी रचनाओं में स्पष्ट रूप से बौद्ध धर्म का प्रभाव दिखायी देता है।

## PB - 40

# नालन्दा और तिब्बत में बौद्ध धर्म एक दृष्टि

*मंजु कुमारी, बिहार शरीफ*

प्राचीन काल से ही नालन्दा बौद्ध-धर्म के प्रचार-प्रसार के संदर्भ में अपना विशिष्ट स्थान रखता है। तिब्बत में बौद्ध-धर्म के प्रचार-प्रसार में नालन्दा महाविहार के आचार्य का महत्वपूर्ण योगदान रहा है। नालन्दा महाविहार के आचार्य शान्तरक्षित, पद्मसंभव कमलशील आदि ने तिब्बत जाकर बौद्ध धर्म की शिक्षा दी। इन आचार्यो ने मात्र धर्म ही नहीं अपितु शिक्षा, साहित्य, लिपि, मूर्त्तिकला, वास्तुकला, विज्ञान, औषधि विज्ञान, तंत्र विज्ञान आदि विद्याओं के लिए भी मार्ग प्रशस्त किया। यह प्रवाह बारहवीं शताब्दी तक अनवरत चलता रहा जिसकी अमिट छाप वहाँ के जनजीवन पर आज भी विद्यमान है। तिब्बत में बौद्ध-धर्म के साथ-साथ बौद्ध-धर्म से सम्बन्धित देवी-देवताओं की मूर्त्तियाँ भी वहाँ पहुँची। साथ-ही-साथ भारतीय विज्ञान के आधारभूत सिद्धान्त ने भी वहाँ प्रवेश किया। तिब्बत से बौद्ध-धर्म के साथ-साथ यहाँ की कला ने भी वहाँ प्रवेश पाया। फलस्वरूप नालन्दा कला शैली का प्रभाव तिब्बत की बौद्ध कला पर भी परिलक्षित होता है। तिब्बत मूर्त्तिकला पालकालीन धातु मूर्त्तिकला शैली पर आधारित है। तिब्बत से प्राप्त एक बौद्ध त्रिमूर्त्ति (हाथी दाँत निर्मित) अपनी रेखीय घुमाव परिलक्षित होता है। नालन्दा कांस्य कला का स्मरण कराती है । तिब्बत वास्तुकला पर नालन्दा की वास्तुकला का प्रभाव परिलक्षित होता है। नालन्दा महाविहार के आचार्यो शांतरक्षित एवं पद्मसंभव के प्रयत्नों के फलस्वरूप ७४९ ई. में तिब्बत में प्रथम बौद्ध विहार 'समयें' निर्माण हुआ। वहाँ की कला एवं वास्तुकला पर उदन्दपुरी का प्रभाव स्पष्ट दिखलाई पडता है। साथ ही नालन्दा की वास्तुकला के विशाल परिसर की अनुकृति भी परिलक्षित होती है। तिब्बत में नालन्दा की विशिष्ट कला

ने प्रवेश पाया। वहाँ महात्मा बुद्ध के जन्म, निर्वाण आदि से सम्बन्धित स्तूप भारतीय पूर्वगामी वास्तु के ही आधार पर निर्मित किये गए। तिब्बत में वज्रयान का प्रचार नालन्दा के आचार्य पद्मसंभव के वहाँ पहुँचने पर हुआ।

## PB - 41

# बाल मनोविज्ञान में बौद्ध शिक्षाओं का महत्व

*राजीव रंजन, नई दिल्ली*

एक महान विद्वान की यह उक्ति- "The child is the father of man" शब्दशः सत्य है क्योंकि स्वस्थ एवं विकसित समाज का निर्माण मेधावी बच्चों पर निर्भर है। बच्चे भावी समाज के निर्माण के आधार होते है। वे अपने माता-पिता एवं सगे-सम्बन्धियों से नैतिक गुणों को विरासत में पाते हैं। बच्चों के मानसिक स्थिति कोरे कागज के समान होती है। समाज में घटित सभी प्रकार की घटना धीरे-धीरे उनके मानस पर अंकित होती रहती है। इन घटनाओं का बच्चों के चरित्र-निर्माण लक्ष्य-निर्माण तथा अन्य सद्गुणों के विकसित होने में काफी प्रभाव पडता है। बच्चे समाज के निर्माण एवं विकास के लिए उस नींव की तरह कार्य करते है, जिसके ऊपर संपूर्ण मानव समाज विकसित एवं पल्लवित होती है। अतः आवश्यकता इस बात की है, कि आखिर हम इस नींव को किस प्रकार मजबूती प्रदान करें, जिससे एक ऐसे समाज का निर्माण हो जहाँ बचपन से ही मनुष्य में दया करूणा, आज्ञाकारिता, दूरदृष्टि, मैत्री आदि भावना का समावेश हो।

इस पत्र में बौद्ध शिक्षाओं के उन पक्षों का वर्णन किया जाएगा जिसके समागम से बच्चों में उच्च आदर्श विकसित हो सकें तथा एक भव्य समाज का निर्माण हो।

## PB - 42

# दक्षिण एवं दक्षिण-पूर्व एशिया के बौद्ध प्रसारक और उनका योगदान

*श्री अजय कुमार सिंह, नई दिल्ली*

वैदिक युग के अंतिम चरण में जो तत्त्वज्ञान की लहर जनक और याज्ञवल्क्य के समय बह रही थी उसी से प्रभावित होकर मनुष्य में जिज्ञासा उत्पन्न हुयी थी, जगत क्या है? यह कैसे उत्पन्न हुआ है? हमारे जीवन का आधार क्या है एवं हमारे सुख-दुःख का कारण क्या है? इसी प्रकार के दार्शनिक प्रश्न मानव के हृदय को उद्वेलित कर रहे थे। उसी समय गौतम बुद्ध ऐसी ही जिज्ञासा को लेकर संसार से विरक्त हो गये थे और उन्होंने अपनें दृष्टिकोंण के अनुसार नये मार्गो का निर्माण किया बुद्ध नें दुःख की मीमांसा की और इसके परिणाम स्वरूप उन्होंने 'प्रतित्यसमुत्पाद' के सिद्धान्त को प्रतिपादित किया। इसके अनुसार अविद्या और तृष्णा ही दुःख स्कन्ध के समुदय का मूल कारण है। भगवान बुद्ध और उनके शिष्यों के अथक प्रयासों से इस पथ का विस्तार होता गया। वह अहिंसा और प्रेम का सिद्धान्त, ईसा पूर्व की शताब्दी से लेकर आज तक विश्व के कोनें-कोनें में जीवित है, और जगत को आधुनिक आणविक विनाश के गर्त में गिरनें से बचनें के लिये प्रकाश स्तंभ भी है। भगवान बुद्ध स्वयं एक धर्म प्रसारक थे जिनके जीवन का उद्देश्य भी यही था वह जहाँ तक संभव हो गिरे हुये, दुःखी और समाज के उपेक्षित मनुष्य को उठायें तथा उसके नीरस जीवन में आनन्द और सन्तोष की लहर दौडा दें। जीवन की अन्तिम स्वासों तक उनका यह कार्य चलता रहा।

उसके बाद भी उनके शिष्यों और अनुयायियों द्वारा विश्व भर में इस धर्म का प्रचार-प्रसार किया गया। बौद्ध धर्म के इस प्रचार-प्रसार में जहाँ बौद्ध भिक्षुओं नें महत्वपूर्ण कार्य किया वहीं उसे स्थायित्व प्रदान करनें के लिये बौद्ध उपासक-उपासिकाओं तथा बौद्ध परिवारों नें भी कम योगदान नहीं दिया। प्रस्तुत लेख के साथ-साथ महत्वपूर्ण योगदान देनें वाले महापुरुषों का उल्लेख किया है। इस लेख के उत्तरार्ध में मैनें वर्तमान समय में म्यानमार, श्रीलंका, थाईलेंड, वियतनाम आदि देशों में बौद्ध धर्म के प्रचार-प्रसार में महत्वपूर्ण योगदान दे रहे महापुरूषों का वर्णन एवं साथ ही साथ उनके द्वारा चलाये जा रहे सामाजिक उत्थान के कार्यो का जिक्र किया है।

## PB - 43

## Buddhist Theory of Names: A Critique by Jayanta

*Dr. P.Ramachandrasekhar, Chennai.*

Buddhist logicians pioneered by Dinnaga consider the natural dialectic of the human intellect under the Theory of Names. It may be equated somewhat to Nominalism, in reply to the Realist School of Indian philosophies, who consider Language as a special source of knowledge, fundamental and ultimate. Against such a stand, Dinnaga opines that knowledge produced from Language or words is not principally different from inferential knowledge, the reason being that Name can express its own meaning only by repudiating the opposite meaning i.e. in exclusion to all others. This theory of Dinnaga also categorically rejects the Naiyayika theory that names express abstract Universals, concrete Universals and Particulars.

Jayanta Bhatta, a great polemic and a champion of Medieval Nyaya School has dealt exclusively with the Buddhist theory of Names otherwise known as Apoha. The present article deals with the criticism of Apoha from Jayanta's work Nyayamanjari as well taking Kumarila's criticism of the same under consideration.

## PB - 44

## Buddhist perspective on Environment protection

*Suresh Kumar, Jammu.*

The term Environment means the sum of all living and non – living things that surround an organism, or group of organisms. Environment includes all elements, factors and conditions that have some impact on growth and development of certain organism. Environment consists of both biotic as well as abiotic factors that have influence on organism. Abiotic factors such as light temperature, water, atmospheric gases combine with biotic factors (all surrounding living species) Environment often changes after some time which is evident by the fact that many organisms have ability to adapt to change In the recent decade environment has become the widely discussed topic across the globe due to the rapid increase in the temperature of earth. Global temperature increased by 1°C within the past century and will continue to rise by 1C° to 3°C over the next century . If we remain ignorant and neglect the adverse changing climatic conditions of the environment resulting in making the life harder. Through this paper an attempt has been made which shall reveal the fundamental fact that if man wishes, he can protect the environment. It is the man who can make this beautiful earth either heaven or hell. It can not be denied that the development of Science & Technology has come to us both in term blessings and curse.

## PB - 45

# भगवान बुद्ध कालीन भारत की आर्थिक समृद्धी

*डॉ. सुधीर कुमार सिंह, बिहार*

भगवान बुद्ध के समय भारत की आर्थिक स्थिति सुखी एवं समृद्ध था। कई तत्कालीन व्यापारियों और नागरिकों की प्रभूत सम्पत्ति का उल्लेख पालि साहित्य में मिलते है। धम्मपदट्ठकथा की विसाखाय वत्थु में कहा गया है कि विशाखा अपने घर से दहेज के रूप में ताँबे, चाँदी तथा सोने के वर्त्तनों की पाँच-पाँच सौ गाडियाँ, इतनी ही गाडियाँ रेशमी तथा बहुमूल्य बस्तुओं की और ६०,००० बैल तथा इतनी ही संख्या गायें लेकर आयी थी। संयुक्त निकाय के अनुसार श्रावस्ती के दो कंजूस सेठों के मर जाने के पश्चात् उनके पास से क्रमशः अस्सी लाख तथा सौ लाख अर्शर्फियाँ प्राप्त हुआ। दोनों सेठ सन्तान-हीन थे। अतः इनकी सम्पत्ति राजकोष में चली गयी। बडे-बडे सेठ तथा व्यापारी ही नहीं अपितु अन्य लोगों की भी प्रचुर धन का उल्लेख उपलब्ध है। आर्य महाकाश्यप जिन्हें पिप्पलि माणवक नाम से भी जाना जाता है। ये ८७ करोड सम्पत्ति के स्वामी थे। इसी प्रकार महामोगल्लान तथा सारि पुत्र के यहाँ क्रमशः पाँच सौ गाडियाँ और पाँच सौ सोने की पालकियाँ थी। उरुवेला के सेनानी निगम की युवती सुजाता ने बरगद के वृक्ष के देवता से यह मनौती की थी यदि प्रथम गर्भ में वह पुत्र प्रसव करेगी तो प्रति वर्ष एक लाख के खर्च से उसकी पूजा करेगी। तथागत के जीवन-काल में कई ब्रह्मण महाशालों की भी प्रचुर धन के उल्लेख प्राप्त होते है। उन्हें प्रायः अट्ठा महायोग तथा महदुधना की संज्ञा दिया गया है। कई जातक-कथाओं में ऐसे ब्रह्मणों के वर्णन हैं, जिन्हें असीति- कोटि धन विभवा अर्थात् अस्सी करोड धन वैभव वाले कहा गया है।

## PB - 46

# प्राचीन शिक्षा प्रणाली में महिला छात्रावास

*डा.शालिमा तबस्सुम, परिसर, अल्मोडा*

शिक्षा मानव की महत्वपूर्ण उपलब्धि है। शिक्षित नागरिकों द्वारा ही उन्नत राष्ट्र एवं समाज का निर्माण होता है। प्राचीन शिक्षा पद्धति का अवलोकन करने पर यही निष्कर्ष निकलता है कि उस समय में जितनी आवश्यक पुरुष शिक्षा थी उतनी ही स्त्री शिक्षा भी अनिवार्य एवं महत्वपूर्ण थी । भारतीय संस्कृत में शिक्षा को संस्कार की संज्ञा दी गयी है। उस काल में ऋषि आश्रम होते थे और वही आश्रम शिक्षण-संस्थाएं हुआ करती थी। दूर-दूर से विद्यार्थी विद्योपार्जन हेतु इन्हीं आश्रमों में आते थे। उस समय गुरुकुल, गुरुगृह तथा आश्रम ही प्रमुख शिक्षा-केन्द्र थे, जहाँ विभिन्न शास्त्रों के अध्ययन-अध्यापन का कार्य किया जाता था। वैदिक समय में न मुद्रणयन्त्र थे, न पुस्तकें ही होती थी, बडे-बडे विद्यालय भी नहीं थे किन्तु तप की साधना थी, गुरु के मुख एवं शिष्य के कर्ण थे। शिष्य मौखिक परम्परा का निर्वहन करते हुए समस्त शास्त्रों को कठंस्थ कर सुरक्षित रखते थे। पुरुषों के समान ही स्त्रियाँ शिक्षा ग्रहण करती थी, बह्मवादिनी यज्ञ किया करती थी, वेदपाठ करती थी, गायत्री पढती थी। रोमसा, लोपामुद्रा, घोषा, अपाला, कद्रु, श्रद्धा, उर्वशी, देवययानि इत्यादि ऋषिकाएँ उस काल की शिक्षित स्त्रियाँ थी। गोभिल गृह्यसूत्र में है कि पत्नी को शिक्षित होना चाहिए अतः महिलाओं को उच्च शिक्षा हेतु उच्च शिक्षण संस्थाओं में भेजा जाता था। उच्च शिक्षा के मुख्य साधन आश्रम थे जैसे कण्व-आश्रम, मारीचि आश्रम, विश्वामित्र, वशिष्ठ आश्रम इत्यादि। इनमें

बालकों के साथ बालिकाएँ भी शिक्षा प्राप्त करती थी। अथर्ववेद में है कि जब एक छात्र/ छात्रा आदेशों के साथ शिक्षागृह में प्रवेश करता है, तब उससे कहा जाता है कि उसे गोप यानि अधीक्षिका (warden) के आदेशों को मानते हुए समतापूर्वक महिलाओं के साथ रहने का प्रयत्न करना चाहिए इत्यादि ऐसे बहुत से उदाहरण हैं जिनसे महिला एवं पुरुष की सहशिक्षा का ज्ञान होता है। सहशिक्षा होने के कारण अध्यापन कार्य गुरु और उपाध्याया द्वारा किया जाता है। अष्टाध्यायी में छात्रीशाला शब्द से महिला छात्रावास को सूचित किया गया है।

PB - 47

## बौद्धाचार्य शौद्धोदनि का काव्यशास्त्रीय योगदान

*डॉ. सोमप्रकाश पाण्डेय, प्रतापगढ (उत्तर-प्रदेश)*

संस्कृत काव्यशास्त्रीय आचार्यो में आचार्य शौद्धोदनि का परिगणन बौद्धचार्यो के रूप में किया गया है। अलंकार कारिका इनकी प्रमुख रचना है, जिसकी व्याख्या आचार्य केशव मिश्र ने की है। विद्वानों में यह ग्रन्थ अलंकार शेखर नाम से प्रसिद्ध है। इस ग्रन्थ में रसों, दोषों, अलंकार तथा अन्य काव्योपादान तत्त्वों की विवेचना की गयी है। अलंकार में भी १७ शब्दालंकारों की तथा १४ अर्थालंकारों की विवेचना प्राप्त होती है। काव्योपादान तत्त्वों की विवेचना यद्यपि अति संक्षिप्त रूप में की गयी है। अलंकार शेखर में केशव मिश्र ने स्वयं ही इसके सूत्रों के कर्ता शौद्धोदनि को स्वीकार किया है। शौद्धोदनि का जन्म कब और कहाँ हुआ था, इसके विषय में ठोस प्रमाण प्राप्त नहीं होता है। प्रमाणों के अभाव में इनका बौद्धतत्व भी प्रमाणित करना अति दुष्कर है तथापि ए.वी. कीथ महोदय का यह अनुमान है कि शौद्धोदनि नाम के कोई विद्वान थे, जिन्होंने अलंकार शेखर ग्रन्थ के सूत्रों को निर्मित किया। यह सत्य है कि ये बौद्ध थे जैसे कि इनके नाम से ही प्रतीत होता है, अथवा यह भी हो सकता है कि किसी बौद्धाचार्य ने इन कारिकाओं की रचना करके भगवान बुद्ध को सर्मपित किया हो जो राजा शुद्धोदनि के पुत्र शौद्धोदनि की रचना के रूप में स्मरण की जाती है विश्वनाथकृत '**वाक्यं रसात्मकं काव्यम्**' इस काव्य लक्षण का मूल रूप सर्वप्रथम शौद्धोदनि ने ही 'काव्यं रसादिमद्वाक्यं श्रुतं सुखविशेषकृत्'। इस वाक्य के रूप में प्रतिष्ठापित किया इसके अतिरिक्त काव्य हेतु प्रसंग में भी इन्होंने प्रतिभा को विशिष्ट महिमा से मण्डित बताया है। काव्य की आत्मा के प्रसंग में इनकी कारिका सदा मौनता का ही आश्रय लेती है। ऐसा प्रतीत होता है कि बौद्ध होने के कारण इनके मन में आत्मा-तत्त्व की कल्पना ही उत्पन्न नहीं हुई। इसीलिये उन्होंने 'रीत्युक्तिस्तथामुद्रावृत्तिः' का काव्य के जीवन के रूप में स्वीकार किया है।

PB - 48

## आचार्य शिलामेघसेन का काव्य शास्त्रीय योगदान

*डॉ. जनार्दन प्रसाद पाण्डेयः, प्रतापगढ उत्तर-प्रदेश*

आचार्य शिलामेघसेन सिंघली भाषा के श्रेष्ठ कवि के रूप में स्वीकार किये जाते हैं। सुबोधालंकार की भूमिका से यह विदित होता है कि ये सिंघल देश में विद्यमान अनुरागपुर के शासक भी थे, जो शीला मेघसेन वण्ण की विरुद से विभूषित थे। कालान्तर में इनकी प्रसिद्धि शिलामेघ सेन वण्ण के रूप में हुई।

पुष्पिका प्रमाणों से विदित होता है कि अमर गिरि कश्यप इनके भ्राता थे जो बिहार प्रदेश के निवासी तथा इनके मंत्री थे। इन्हीं की प्रेरणा से लक्ष्मी के निवास स्थान विद्वानों में अग्रणी मुकटों में जटित मणियों की किरणों से विद्योतित् श्वेत छत्र धारण करने वाले राजाओं के वंश में उत्पन्न राजा शिलामेघ सेन ने सियवसलकुर (स्वभाषालंकर) नामक ग्रन्थों का प्रणयन किया जो तीन परिच्छेदों में विभक्त है। प्रथम परिच्छेद में काव्य प्रयोजन, कारण, स्वरूप तथा काव्य गुणों का उदाहरण सहित विवेचना किया गया है। द्वितीय परिच्छेद में स्वभाव,उपमा, रूपक, दीपक, प्रवृत्ति, आक्षेप, अर्थान्तरन्यास, व्यतिरेक, विभावना, समास, वचन, अतिशय, उत्प्रेक्षा, हेतु, सूक्ष्म, लव, क्रम, प्रेय, रसवत्, अहंकार, पर्याय, समाहित, श्लेष, उदात्त, प्रतिक्षेप, विशेष, समयोगिता, विरुधार्थ, अप्रस्तुति, व्याजस्तुति, निदर्शना, सहोक्ति, परिवृत्ति, आशीः, संकीर्ण, भावित आदि ३५ अलंकारों का विशद रूप से वर्णन किया है। तथा तृतीय परिच्छेद में शब्दालंकार, यमक के भेदों का विस्तृत रूप से विवेचना किया गया है। साथ ही इसी परिच्छेद में काव्य दोष एवं परिहार भी वर्णित है। कवि ने वाच्यार्थ एवं प्रतीयमानार्थ रूप से काव्य के दो भेदों का उल्लेख भी इसी परिच्छेद में किया है। इस प्रकार उपर्युक्त सम्पूर्ण विषयों को ४०० कारिकाओं में आबद्ध करने का स्तुत्य प्रयास किया है।

## PB - 49

## धम्मपद अनुशीलन में यमक वग्गो का विश्लेषण

*डा.श्रीमती अर्चना गीरि, बरेली (उत्तर-प्रदेश)*

अपने युग के महान उपदेशक, सर्जक तथा प्रज्ञा और शील का विकास करने वाले भगवान बुद्ध ने कठोर तप करके जो बोधि प्राप्त की वह सामाजिक चेतना लाने में पूर्णतया सफल रही। वही उपदेश विशाल भण्डार के रूप में आज भी प्राप्त हैं। इतना विशाल साहित्य किसी भी धर्म में प्राप्त नहीं है। बुद्ध को महाकारुणिक कहते हैं। उनका दर्शन भी पवित्र और सत गुणों से युक्त है। बुद्ध की मृत्यु के बाद उनकी शिक्षाओं को लिपिबद्ध किया गया। त्रिपिटक विश्व साहित्य का विलक्षण दस्तावेज है। बुद्ध के पश्चात् उनके उपदेशों, नियमों, आचार विचार को यथावत रखने के लिए समय-समय पर आठ संगीतियाँ की गई। आठवीं संगीति १९५६ में वर्मा में की गई। तत्कालीन राष्ट्रपति डॉ. राजेन्द्र प्रसाद जी ने कहा था, कि आज की भटकी हुई मानवजाति में यह संगायन पुनः शांति व सद्भावना का संदेश प्रसारित करेगा। श्री जवाहर लाल नेहरू जी ने कहा था कि शायद पुराने इतिहास में कभी भी बद्ध के शांति संदेश की इतनी आवश्यकता नहीं थी, जितनी आज की पीडित और भटकी हुई मानव जाति को है। बाबा साहब ने धर्म वाजा फहराने का संकल्प कर लिया। धम्म पर की प्रशंसा में मैसमूलर ने यही कहा, कि जिस घर में धम्मपद है वहाँ किसी अन्य धार्मिक ग्रन्थ की आवश्यकता नहीं है। धम्मपद ही ऐसा ग्रन्थ है, जो सभी धर्मो की शिक्षाओं को आत्मसात किये हुए है। सार्वभौमिक और सार्वकालिक है। मानव मात्र का कल्याण करने वाली इस शिक्षा की आज महती आवश्यकता है। धम्मपद का जितना अध्ययन किया जाता है। चित्त उतना ही शान्त और निर्मल हो जाता है। धम्मपद का यमक वग्गों मानसिक कर्म को प्रधान मानता है। मन कि मनोवैज्ञानिक व्याख्या प्रस्तुत करता है। मानव का अस्तित्व बचाये रखने में मन की भूमिका अहम् होती है। जिसने मन को जीत लिया वह संसार को जीत लेता है। आज की परिस्थिति आतंक से जूझती हुई है। जीवन की सहजता भय में सिमट गई है।

## PB - 50

# बुद्ध कालीन वर्ण-व्यवस्था

*डॉ. आभा रानी, बोध-गया (बिहार)*

बौद्ध साहित्य में वर्ण-व्यवस्था पर समुचित प्रकाश डाला गया है। उस युग में समाज का विभाजन चार्तुवर्ण पर आधारित था ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र। यही कारण है कि बौद्ध ग्रन्थों में वर्ण-व्यवस्था की कडी भर्त्सना की गई है। बौद्ध ग्रन्थों से ज्ञात होता है कि वर्ण-व्यवस्था को निर्धारित करने का आधार मनुष्य का कर्म था। पालि ग्रन्थों में क्षत्रियों को श्रेष्ठ माना गया है। ब्रह्मण का स्थान उसके बाद बताया गया है। भगवान् बुद्ध ने स्वयं क्षत्रिय को श्रेष्ठ सिद्ध किया है तथा वर्ण-व्यवस्था में उसका सर्वप्रथम स्थान माना है। १. बुद्ध का कथन है- हे राजन -क्षत्रिय ब्राह्मण, वैश्य और शूद्र ये चार वर्ण हैं। इसमें दो वर्ण क्षत्रिय और, ब्राह्मण अभिवादन, प्रजामांजली, अग्रासन तथा सेवा के अधिकारी हैं। २. यद्यपि बुद्ध ने जन्म से स्वीकार की जाने वाली श्रेष्ठता को अस्वीकार किया है तथापि माता और पिता की साथ पीढीयों की शुद्धता की बात कही है। बुद्ध ने यह माना है कि मात्र उच्चकुल में जन्म लेने से कोई उच्च नहीं होता, बल्की अपने सत्कर्म, सदाचरण और सच्चरित्रता से ही वह उच्च हो सकता है। भगवान् बुद्ध ने कहा है, कि जन्म से कोई न चण्डाल होता हैं, न ब्राह्मण। ४. भगवान् बुद्ध ने ब्राह्मण अम्बष्ट से कहा क्षत्रिय ही श्रेष्ठ है, ब्राह्मण नहीं। ५. बौद्ध काल में क्षत्रियों ने ब्राह्मण के एकधिकार को खंडित किया, तथा उसके सामाजिक पाखन्ड और आडंबर को समाज के सम्मुख अनावृत किया। बुद्ध और महावीर जैसे बौद्धिक नेताओं के इस वर्ण में जन्म लेने के कारण इस वर्ण का अभिमान करना स्वभाविक था। वैश्य वर्ण के लिये बौद्धसाहित्य में वेस्स, गहपति, सेट्ठि, कुटुम्बिक आदि शब्द मिलते हैं। ब्राह्मण और क्षत्रिय के पश्चात् तथा शूद्र के पूर्व गहपति, शब्द का व्यवहार किया गया है। ६. वस्तुतः वैश्य वर्ण उस युग का अत्यन्त सम्पन्न वर्ण था। शूद्र की अवस्था प्राचीन काल से ही दयनीय रही है। बौद्ध युग में भी वह अत्यन्त निम्न माना जाता था। उसका प्रधान कर्म सेवा करना था। शूद्र वर्ण के अन्तर्गत कुछ ऐसे भी वर्ण थे। जो घूम-घूम कर अपना जीविकोपार्जन किया करते थे। शूद्रों की विभिन्न श्रेणियों से यह सिद्ध होता है, तत्कालिन जीवन में उनकी स्थिति पूर्ववत बनी रही।

## PB - 51

# सामाजिक सुधार के क्षेत्र में बौद्ध धर्म का योगदान

*डॉ. श्रीमती वन्दना दीक्षित, कानपुर*

बुद्धं सरणं गच्छामि।<br>
धम्मं सरणं गच्छामि।<br>
संघं सरणं गच्छामि।

बौद्ध धर्म आज कल संसार के महनीय धर्मो में मुख्य है। एक संयम था कि जब सारे संसार में बौद्ध धर्म की विजयदुन्दुभी बज रही थी एवं प्रायः आधा संसार बुद्ध की शिक्षा में दीक्षित होकर इनके धर्म को स्वीकार कर चुका था। बौद्ध धर्म की सफलता के लिये प्रधानतया इस धर्म का त्रिरत्न ही कारण था। १. बौद्ध २. संघ ३. धर्म। इस धर्म में बुद्ध का व्यक्तित्व एक ऐसा असाधारण था, जो संसार के लोगों को अनायास

आकृष्ट करता था। महात्मा बुद्ध का व्यक्तित्व सचमुच महान आलौकिक और दिव्य था। उनके व्यक्तित्व की प्रतिभा के प्रकाश से पापियों का भी मनोमालिन्य दूर हो जाता था। अपूर्व त्याग बुद्ध के जीवन का महान गुण था। बौद्ध धर्म के आदर्श सरल थे उनमें प्रदर्शन तथा अन्ध विश्वास का अभाव था, उनके उपदेश तथा धार्मिक क्रियायें व्यय साध्य न थे। बुद्ध में सरल एवं स्पष्ट शब्दों में मानव के दुःखमय जीवन की ओर ध्यान दिलाया था, मनुष्य की अन्तर्निहित वासनाओं के परिष्कार के लिए आग्रह किया था, उसका निष्कर्ष यह निकला कि बुद्ध के जीवन काल में ही उनका धर्म एक आचार धर्म के रूप में स्वीकार कर लिया गया।

इस प्रकार हम देखते हैं कि बौद्ध धर्म में बुद्धिवाद मनुष्यों के समान अधिकार, सदाचार की महत्ता, अहिंसा का पालन तथा आत्मदमन आदि ऐसी अनेक बातें थी, जो साधारण मनुष्यों को भी प्रभावित करती थीं, परन्तु इसमें महत्त्वपूर्ण बात मनुष्यों की समानता थी। इसके अतिरिक्त बौद्ध धर्म ने अनुशासन, बौद्धिक स्वतंत्रता, नैतिक उच्च आदर्श, लोक साहित्य के विकास में बहुत बडा कार्य किया है, जो बौद्ध धर्म को महान से महानतर बनाते है।

## PB - 52

# धम्मपद पर संस्कृत वाङ्मय का प्रभाव

*आचार्या सुष्मिता पाण्डेय शास्त्री, प्रतापगढ, उत्तर-प्रदेश*

धम्मपद बौद्धमतानुयायियों का समादरणीय उपदेशात्मक ग्रन्थ रत्न है। पालि भाषा में रचित इस ग्रन्थ में संस्कृत वाङ्मय का प्रभाव प्रचुर मात्रा में दिखाई पडता है क्योंकि पालि भाषा के उद्‌भाव के पूर्व संस्कृत भाषा में उपनिबद्ध वेद, वेदाङ्ग, उपनिषद्, रामायण, महाभारत, मनुस्मृति आदि ग्रन्थों का ही प्राबल्य रहा है। किसी कवि या ग्रन्थकार की रचना में पूर्ववर्ती कवियों व ग्रन्थकारों का प्रभाव परिलक्षित होना ग्रन्थकार के वैदुष्य का ही परिचायक है। जिन जिन ग्रन्थों का प्रभाव कवि के ग्रन्थ में दृष्टिगोचर होता है ग्रन्थकर्ता उन ग्रन्थों का अध्ययन किसी न किसी रूप में अवश्य ही किये रहता है। वह अध्ययन श्रुति रूप भी हो सकता है और लिखित रूप या मौखिक उपदेशात्मक। यही कारण है कि धम्मपदम् में पूर्ववर्ती कवियों व आचार्यो का प्रभाव प्रचुर मात्रा में देखा जा सकता है। धम्मपदम् के कतिपय श्लोक ऐसे हैं जिनमें केवल भाषा ही परिवर्तित हुई है और श्लोक ज्यों के त्यों उपनिबद्ध कर दिये गये हैं। कतिपय श्लोकों में भाव साम्य है। कतिपय श्लोकों में पादहरण वा अर्थहरण विद्यमान है। कतिपय श्लोकों में वैचारिक समता का आधान हुआ है।

## PB - 53

# एशिया में पूर्व बौद्ध भिक्षु और व्यापारी - जातकों के सन्दर्भ में

*डॉ. वाहिद नसरु, जम्मु-कश्मीर*

यात्रा शब्द की व्युत्पत्ति या अष्ट्रन शब्द से हुई है, व्याकरण के अनुसार यह स्त्रीलिंग शब्द है। सभ्यता के प्रारम्भ से ही सभी प्राणधारियों के जीवन से यात्रा का अविच्छिन्न सम्बन्ध रहा है। बिना यात्रा किए किसी भी प्राणी को जीवन यापन करना दुर्भर था। प्रारम्भ में यात्राओं के उद्देश्य सीमित थे परन्तु वैदिक युग तक यात्राओं का उद्देश्य व्यापक हो गया था। बौद्ध साहित्य में जातक साहित्य संसार के कथा साहित्य में

प्राचीन संग्रह ही नहीं सर्वापेक्षा बडा और सर्वप्रसिद्ध साहित्य है। जातक शब्द का अर्थ हैं, जन्म सम्बन्धी। जातकों में सिद्धार्थ गौतम बुद्ध के जीवन चरित्र के साथ उनके पूर्व के २७ बुद्धों का भी जीवन चरित्र वर्णित है। जातकों में बौद्ध भिक्षुओं, व्यापार और व्यापारिक आख्यानों की प्रर्याप्त सामग्री हैं। बौद्ध में ब्राह्मणों के समान जातिवाद नहीं था इस कारण ब्राह्मणों के आर्यावर्त से दूर सम्पूर्ण एशिया में बौद्ध भिक्षु-बौद्ध व्यापारी शास्त्रार्थ, ज्ञानार्जन, तीर्थयात्रा और धन के लालच से समुद्र में भी यात्रा करते थे। जातकों में एशिया के जल मार्गों, स्थल मार्गों तथा भिक्षुओं और व्यापारियों की कठिनाइयों का भी वर्णन प्राप्त होता है। अनेक बौद्ध भिक्षु और व्यापारी चीन देश से लद्दाख के रास्ते कश्मीर होते हुए और कुछ तक्षशिला होते हुए श्रीवस्ती तक पहुँचे थे। चीन से भारत की सडकें मध्य एशिया से होकर गुजराती थीं। जातक साहित्य को पूर्ण रूपेण ऐतिहासिक तो नहीं माना जा सकता परन्तु अर्द्ध-ऐतिहासिक तो अवश्य है।

इस प्रकार हम देखते हैं, कि जातक साहित्य में अनेक भिक्षुओं और व्यापारियों का प्रर्याप्त वर्णन प्राप्त होता है। इस साहित्य के आधार पर ही भिक्षु, व्यापार और व्यापारियों पर प्रकाश डालना प्रस्तुत शोधप्रत्र का उद्देश्य है।

## PB - 54

# बौद्ध साहित्य के सामाजिक पक्ष एक अवलोकन

*डॉ. संजय कुमार, बिहार*

बुद्ध का सामाजिक चिंतन भारत ही नहीं बल्कि सम्पूर्ण विश्व समुदाय के लिए पथ प्रदर्शक का कार्य कर रहा है। भारतीय लोक जीवन बुद्ध को अपना शास्ता मानता है। वह ज्ञान, सत्य और क़रुणा के सागर में। बुद्ध का दर्शन आम आदमी का दर्शन है। दलित और सर्वहारा समाज का चिन्तन है। उस समय बुद्ध के संघ में अमीर ब्राह्मण, वैश्य से लेकर समान के उपेक्षित वर्ग और जातियों के स्त्री-पुरुष भी सदस्य थे। बुद्ध का महत्वपूर्ण उपदेश सिंगन का सम्बोधन है, जिसमें बुद्ध ने सामाजिक पक्ष को ध्यान में रख कर युवक को अपने साथियों के सम्बन्ध तथा माता-पिता और सन्तान गुरु और शिष्य, पति और पत्नी तथा मित्रों के कर्तव्यों पर उपदेश दिया है। उनके बताए हुए मार्ग आज के अशांत वैश्विक वातावरण में एक उम्मीद की किरण नजर आती है।

## PB - 55

# बौद्ध परम्परा में निर्वाण

*शहीद भगत सिंह, गया बिहार*

बौद्ध परम्परा में निर्वाण से सम्बन्धित विविध विचारों का लक्ष्य एक ही है, लेकिन उनकी साधना विधियाँ भिन्न-भिन्न हैं। स्थविरवाद के साधक आर्य आष्टांगिक मार्ग और चार आर्य सत्यों की साधना कर निर्वाण को प्राप्त करते हैं। महायान के साधक षट पारमिताओं और दशभूमियों की साधना कर निर्वाण प्राप्त करते है। सहजयान के साधक हठयोग की साधन कर सहज सुख को प्राप्त करते हैं। जबकि वज्रयान के साधक किया, चर्चा, योग और अनुत्तर योग तंत्र की साधना कर महासुख, अद्वय पद, और युगनद्ध अवस्था को प्राप्त करते हैं। बौद्ध परम्परा का अन्तिम सम्प्रदाय कालचक्रयान के साधक षडंग योग (प्रत्याहार, ध्यान

प्राणायाम, धारणा अनुस्मृति और समाधि) की विधियों के द्वारा युगनद्ध पद (निर्वाण) को प्राप्त करते हैं। इस प्रकार प्रस्तुत लेख में बौद्ध धर्म एवं दर्शन के विभिन्न सम्प्रदायों में निर्वाण का अवधारणाओं की उनकी साधना विधियों के अनुसार प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। स्थविरवादी तथागत के मूल वचनों और साधन मार्गो का सेवन कर निर्वाह को प्राप्त करते हैं। जबकी महायान और इनसे उदभूत माध्यमिक, विज्ञानवाद और तांत्रिक सम्प्रदायों की साधना विधियाँ तथागत के बताए साधना विधियों से भिन्न हैं। बौद्ध धर्म दर्शन के विविध सम्प्रदायों की साधना विधियाँ भिन्न होते हुए भी सभी का आदर्श निर्वाण की प्राप्ति हीं है। पालि कोष में निर्वाण के लिए निम्न लिखित शब्दों का प्रयोग हुआ है, यथा- निरोधो, निब्बानं दीपं, तण्हाक्खयो, तानं (रक्षक) असखतं, अक्खरं अनालयं विसुद्धि, विमुक्ति, आनन्द, निर्वाण आदि। संस्कृत कोष में निर्वाण के लिए इन शब्दों का प्रयोग हुआ है, यथा- सहज अवस्था की प्राप्ति, महासुख, सुखराज, महामुद्र का साक्षात्कार, युगनद्ध और अद्वय पद की प्राप्ति आदि।

## PB - 56

# बुद्धचरित में प्रतिपादित चार आर्यसत्य

*डॉ. अश्विनी कुमार, शिमला*

बुद्धचरित महाकाव्य महाकवि अश्वघोष द्वारा लिखित एक ऐतिहासिक एवं दार्शनिक ग्रन्थ है, जिसमें भगवान् बुद्ध के चरित्र वर्णन के साथ-साथ बौद्ध दार्शनिक सिद्धान्तों की भी व्याख्या की गई है। अश्वघोष स्वयं बौद्ध धर्मानुयायी थे। बुद्धचरित २८ सर्गो में विभक्त है। यह महाकाव्य दार्शनिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण माना जाता है। बुद्धचरित में महाकाव्य अश्वघोष ने चार आर्य सत्यों का सुन्दर ढंग से विवेचना किया है। भगवान् बुद्ध को इन्हीं चार आर्य सत्यों का अनुसन्धान करके ज्ञान की प्राप्ति हुई थी। इनका ज्ञान उसी को हो सकता है, जिसका आचरण शुद्ध है। धम्मपद में भी लिखा है, कि आर्यसत्य का अभिदर्शन प्रज्ञावान पुरूष को हि होता है। मज्झिमनिकाय में भी वर्णन प्राप्त होता है कि आर्य लोग ही आर्य सत्य का ज्ञान प्राप्त करते है। अतएव इसे आर्य सत्य कहा जाता है। चार आर्यसत्य निम्नलिखित हैं- दुःख समुदय, दुःख निरोध, दुःख निरोधगामिनी प्रतिपद्। जो व्यक्ति भगवान् बुद्ध द्वारा बताए गए चार सत्यों का पालन करता है, वह ज्ञान को प्राप्त करके निर्वाण की ओर गमन करता है।

## PB - 57

# बौद्ध परम्परा में कर्म एवं कर्मफल की अवधारणा

*डा. के.के.नवीन, औरंगाबाद*

भगवान बुद्ध के अनुसार कर्म का अर्थ हैं- मनुष्य द्वारा किया जाने वाला कर्म और विपाक का अर्थ है उसका फल (परिणाम )। यदि नैतिक कर्म बुरा है तो उसका अर्थ है कि आदमी अकुशल कर्म करता है। यदि नैतिक कर्म अच्छा है, तो उसका अर्थ है, कि आदमी कुशल कर्म करता है। अतः भगवान बुद्ध के अनुसार कर्म के दो भेद है- कुशल और अकुशल। दश कुशल कर्म निम्न हैं– अहिंसा, अचौर्य, अव्यभिचार, अ-मृषावचन अ-पिशुनवचन, अ-कटुवचन, अ-संप्रलाप, अलोभ, अप्रतिहिंसा और अमिथ्यादृष्टि। इनके विपरित दश अकुशल कर्म कहे गए हैं। कुशल का मूल अलोभ, अदोष तथा अमोह है। इनसे विपरित लोभ,

दोष मोह अकुशल कर्म हैं। दश कुशल अकुशल कर्म कायिक, वाचिक और मानसिक तीन स्तरों में विभाजित है। आचार्य शान्तिदेव ने कर्म को तीन भेद बतलाए है, यथा १. एकान्त कुशल २. एकान्त अकुशल और मिश्रित। आचार्य नार्गाजुन के अनुसार नियतफल वेदनीय कर्म तीन प्रकार के हैं। १. दृष्टधर्म वेदनीय २. उपवद्दवेदनीय और अपरर्यायवेदनीय।

भगवान बुद्ध के मतानुसार कर्म के नियम का सम्बन्ध केवल विश्व के नैतिक क्रम के प्रश्न से हैं। इसे व्यक्ति विशेष के धनी-निर्धन होने या भाग्यवान अभाग्यवान होने से कुछ लेना देना नहीं है। इसे केवल विश्व के नैतिक क्रम के बने रहने से सरोकार है। इसी कारण कर्म का नियम धर्म का एक महत्वपर्ण अंग है।

## PB - 58

## आधुनिक युगे योगस्य उपयोगिता (बौध-धर्म-दर्शनालोके)

*ड़ा. सुरेश कुमारः, हिसार (हरियाणा)*

आधुनिक युगे जनाः संकटापन्ना सन्ति । ते दुःखस्य विषये चिन्ताग्रस्ता, संघर्षरताः असंन्तुष्टाः भूत्वा नैराश्यमयं जीवनं यापयन्ति । प्रायः संसारस्य विभिन्न भागेषु राजनैतिक-सामाजिक-आर्थिक- धार्मिकश्च युद्धं सर्वदां प्रचलति एव । जनाः सत्य-अहिंसा-असहिष्णुता-औदार्य प्रभृति मौलिक गुणान् परित्यज्य एव धर्मान्धतां लक्ष्यीकृत्य एतादृशं व्यवहारं कुर्वन्ति । अद्यत्वे नाभिकीय-परमाणु-अस्त्राणाम् युगमस्ति एषां कतिपय निमेषमात्रेण प्रयोगेण एवं मानव सभ्यतायाः विनाशः भवितुम् शक्यते । पाश्चात्य- भारतीय-विद्वासः एतावती समस्यायाः प्रायोगिक रूपेण निराकरणार्थम् चिन्तयन्ति यतोहि जनाः दुःखरहिताः भवेयुः । संयुक्तराष्ट्र संघ प्रभृति संस्थापि विश्वशान्त्यर्थे भगीरथ प्रयासं सौविध्यानुसारं कुर्वन्ति । अमेरिकायाः राष्ट्रपतिः अपि नाभिकीय परमाणु प्रयोग विषये सम्मेलन करोति ।(१२.४.२०१०) भारतीयदर्शने अस्याः समस्यायाः ऐकान्तिक आत्यन्तिक रूपेण समाधानमस्ति । यदि दुःखस्य विनाशः भविष्यति चेत् समाजे जनाः ईर्षालु, हिंसकाः कुण्ठाग्रस्ता न भविष्यन्ति । 'अष्टाड्गयोगे', 'मैत्री'- 'करुणा'- 'मुदिता' तथा 'मध्यममार्ग', 'आर्य-अष्यांगिक-मार्ग' प्रभृत्यः योग-बौद्ध-सिद्धान्ते शास्वत शान्त्या स्थिति बीजरूपेण संकलिता अस्ति । अतः आधुनिक-युगे योगस्य उपदेयता वर्तते । आगच्छ ! बहुजनृहिताय बहुजन सुखाय प्रयासं कुर्मः ।

## PB - 59

## पालि साहित्य में वर्णित बुद्ध की चारिका से संबद्ध वज्जि के प्रमुख गाँव एक अध्ययन

*डॉ. अरविन्द कुमार, बिहार*

बौद्ध धर्म के इतिहास में पालि साहित्य का महत्वपूर्ण स्थान है। इसके अध्ययन से न केवल नगरों वरन गाँवों की जानकारी होती है। इन गाँवों में ब्राह्मण ग्राम, क्षत्रिय ग्राम वैश्य ग्राम, चाण्डाल ग्राम आदि के प्रमाण प्राप्त होतें है, जो बुद्धकालिन जनपदों, महाजनपदों में उपस्थित थे। वज्जि भी एक महत्वपूर्ण गणतांत्रिक जनपद था। वस्तुतः वज्जि गणराज्यों का संघ था। जिसके आठ सदस्य थे। इन आठो कुलों में

सर्वाधिक महत्वपूर्ण स्वयं वज्जि, लिच्छवी एवं विदेह थे। वज्जि संघ का प्रदेश उतर में नेपाल की तराई तक फैला हुआ था। आधुनिक बिहार राज्य के मुजफ्फरपुर, वैशाली, चंपारन एव सारण जिले के कुछ भाग सम्मिलत थे। बसाढ के अतिरिक्त कई ऐसे गाँव थे जिन्हें बुद्ध ने चारिका से पवित्र किया था। ऐसे कुछ प्रमुख ग्राम थे :- उक्काचेला , कोटिग्राम, नादिक, हत्थिग्राम, वेलुव, पुरवज्झन, कलंदक आदि इनमें से बसाढ गाँव से प्राप्त पुरावशेषो के आधार पर इनकी पहचान वर्त्तमान वैशाली से की गई है, जबकी अन्यान्य गाँव पुरातात्विक सर्वेक्षण अन्वेषण, उत्खनन की बाट जो रहे है। जबतक इन गाँवों की पुरातात्विक पहचान कर ली नहीं जाती तबतक बुद्ध परिपथ अपनी संपूर्णता को प्राप्त नहीं कर सकेगा।

## PB - 60

## FOURTH FUNDAMENTAL PRINCIPLE OF BUDDHISM AND THE EIGHTFOLD PATH

***Dr. Vikas Aggarwal, Kurukshetra.***

Lord Buddha perceives the subtle reality of this world in the form of four basic truths which he told to his disciples in his foremost deliberations. The four principles are:- Everything is suffering: there is cause of suffering : suffering can be stopped by removing the cause of suffering and there is a way to remove the cause of suffering. This fourth fundamental truth is also known as Middle path because Lord Buddha preached to adopt a middle path instead of accepting any of the extreme theories like nihilism or existentialism prevalent in his time. Since this path consists of eight steps, it is also known as eight fold path. The popularly known eight steps like samyak samkalpa etc. seem to contain all of the basic principles of Buddhist philosophy hence they require a philosophical interpretation These steps are not simply suggestion of Physical purification methods but they teach high moral values and intellectual growth to develop vision and insight. These can also be compared with Samadhi of Yoga philosophy where purification of mind is considered to be a pre requisite. In this paper I am to discus the nature and meaning of the eight steps as described in early Buddhist texts and the interpretations by later scholars.

## PB - 61

## बौद्ध धर्म में पर्यावरण

***डॉ. संजय कुमार, पटना***

ईसा पूर्व छठी शताब्दी में जब भगवान बुद्ध का प्रादुर्भाव हुआ। उस समय मुख्य समस्या आन्तरिक पर्यावरण की थी। पाली त्रिपिटक एवं बौद्ध ग्रन्थों में अनेक विवरण देखने को मिलता है, जहाँ बुद्ध ने पेड-पौधे, जैविक प्राणि एवं मानव के कल्याण हेतु धार्मिक उपदेश दिये है। विनय पिटक में भिक्षुओं को संबोधित करते हुए बुद्ध कहते है, कि तृण एवं वृक्ष आदि के गिराने में पाचित्तिय का दोष लगता है। पर्यावरण के प्राकृतिक साधन जितने ही स्वस्थ और निर्मल होगें, हमारा शरीर और मन भी उतना ही स्वस्थ एवं स्वच्छ होगा। इच्छा और भोग ने सुखवादी और सुविधावादी दृष्टिकोण को बढावा दिया है। और पर्यावरण संतुलन को विनष्ट किया है। बौद्ध धर्म में बतवायें गये मैत्री, करूणा, अहिंसा एवं नैतिकता पर आधारित कुशल कर्मो का सम्पादन ही विश्व को पर्यावरण प्रदुषण की समस्या से छुटकारा दिला सकता है।

PB - 62

# बुद्ध की शिक्षाओं में मानव-जीवन प्रबन्धन

*सपना सिंह, जौनपुर*

बुद्ध की शिक्षाओं में मानव-जीवन के तात्पर्य को परिभाषिक करते हुए, जीवन के आदर्शात्मक उपायों को उजागार करने का प्रयास किया गया है। जीवन के सकारात्मक एवं नकारात्मक पहलुओं का भी स्पष्ट उल्लेख बुद्ध की शिक्षाओं में देखने को मिलता है। बौद्ध साहित्य में मनुष्य के जीवन-शैली, उसके पारिवारिक, आर्थिक एवं सामुदायिक जीवन आदि पर कल्पित कथाओं, कहानियों, उपमाओं आदि के माध्यम से महत्त्वपूर्ण प्रकाश डाला गया है। सूक्ष्मता से यदि इन उपदेशात्मक शिक्षाओं का विश्लेषण किया जाए, तो वर्तमान सामाजिक जीवन के तमाम एवं परेशानियों से निजात दिलाने में इनकी प्रासंगिकाता को अस्वीकार नहीं किया जा सकता है। प्रबन्धन ज्ञान के विस्तारित आयामों की जड में सामाजिक एवं आर्थिक जीवन का विशेष महत्त्व है, इसी प्रकार सामाजिक एवं आर्थिक जीवन की जड में व्यक्ति एवं उसकी जीवन शैली का भी उतना ही महत्त्व है।

PB - 63

# The Kathavatthu And The Evolution Of The Kammavada

*Sri Arindam Bhattacharyya, Kolkata.*

The Kathavatthu, an important Buddhist text, is one of the seven books (pakarana) belonging to the Abhidhamma Pitaka of the Theravada tradition. It is important to consider the following two points about the Kathavatthu:

1) Kathavatthu is the only Theravada Abhidhamma book for which the tradition acknowledges a sepatate author, namely, the great There Moggaliputta Tissa.

2) Its subject matter is a critique of the so called wrong views adopted by later Buddhist sects that emerged several centuries after the parinibbana of the Buddha.

The Kathavatthu in its present form contains 217 points of controversies spread across twenty-three sections: each of the sections dealing with eight to twelve questions and answers refuting the diverse false views of the heretical groups. All these problems are presented and discussed in the form of a formalized debate. Theis elaborate formal debating contributed to the development of Indian and particularly Buddhist logic. The Kathavatthu exhibits the evolution of Kamma and its result (vipaka) and probably for the first time dispelled the doubt regarding the theory that kamma always accompany volition (cetana). This paper will also show how these developments led to the further refinement of the concept as evident in some other early canonical and non-canonical texts belonging to different Buddhist sects.

PB - 64

# बौद्धकालीन शिक्षा व्यवस्था

*डा. ललितेश नारायण प्रसाद, मुजफरपुर*

परम्परागत भारतीय संस्कृति के अनुसार ही बौद्ध शिक्षा व्यवस्था प्राचीन भारत का एक प्रमुख सांस्कृतिक तत्त्व है पारम्परिक ब्रह्मण शिक्षा-व्यवस्था की तरह ही बौद्ध शिक्षा व्यवस्था में भी आचार्य-शिष्य के परस्पर सम्बन्धों पर एक आचार संहिता लागू थी, जिसका पालन करना सभी के लिए अनिवार्य था। इस संहिता के अनुसार शिक्षक का कर्तव्य शिष्यों के चातुर्दिक विकास को प्रोत्साहन देना था। साथ ही शिक्षकों

द्वारा अपने शिष्यों के शिक्षा, निर्देशन, उपदेश एवं प्रोत्साहन दिये जाने का प्रावधान बौद्ध शिक्षा संहिता में किया गया है। प्रस्तुत शोध निबन्ध में आचार्य द्वारा शिष्यों के बीच किस प्रकार की शिक्षा व्यवस्था प्रलित थी ? इस तथ्य पर उपलब्ध साहित्यक स्रोतों के माध्यम से प्रकाश डाला गया है।

## PB - 65

## महात्मा बुद्ध की जन्मस्थली लुम्बनी (नेपाल) की प्रासंगिकता

*सुरेश्वरपुरी, लखनऊ*

हमारे देश भारत की उत्तरी सीमा पर उत्तर-प्रदेश के सिद्धार्धनगर जिले से सटे नेपाल देश के कपिलवस्तु जिले में स्थिति लुम्बनी के बारे में पर्याप्त प्रमाण मिलते हैं। गौतम बुद्ध के पिता राजा शुद्धोधन की वहीं राजधानी है और आज भी वहाँ उनके सारे अवशेष हैं। महात्मा बुद्ध के अनुयायी सारे विश्व में हैं और बौद्ध- दर्शन जीवन के लेकर चलता है, अतः आज भी गौतम बुद्ध के जीवन से सम्बन्धित तथ्यों की जरूरी प्रासंगिकता है।

## PB - 66

## राहुल सांस्कृत्यायन का साहित्य और बौद्ध संस्कृति

*डॉ. अलका पाण्डेय*

राहुल के ज्ञान साम्रज्य का बहुत बडा भूगोल बौद्धधर्म की युगप्रवर्तक व्याख्याओं से आधुनिक समय में बौद्ध धर्म के सर्वोत्तम प्रवक्ताओं में से एक है। एक निर्लिप्त ज्ञान-योगी के भाँति उन्होंने बौद्धमत की जडीभूत मान्यताओं पर कठोर कुठाराघात भी किए। लेकिन विश्वकल्याण के लिए वे बुद्ध एवं मार्क्स का सम्मिलन अपरिहार्य मानते रहे। राहुल को देश विदेश के विद्वनों ने 'माडर्नरिव्यू' पत्रिका में बुद्ध कहकर पुकारा था। डा.शम्भूनाथ सिंह के मत से भारतीय दर्शन और साहित्य के इस महान् यायावर को 'बोधिसत्त्व' कहना अनुचित न होगा।

## PB - 67

## Moksha or Nirvana in Buddhism

***Dr. Shivanee Chatterjee, (W.B)***

Most schools of Buddhism explain Nirvana as a state of bliss or peace, and this state may be experienced in life, or it may be entered into at death. The word Nirvana means to extinguish, such as estinguishing the flame of a candle. This "extinguishment" is not understood by Buddhists to mean annihilation, however. Rather, it is thought of as passing into another kind of existence. In the culture in which the historical Buddha lived and taught, it was understood that fire "burns" and becomes visible when it is attached to fuel, and it stops burning and becomes invisible when it is "released" from fuel. The fire, it was thought, was not annihilated but transformed. In his book Essence of the Heart Sutra, His Holiness the Dalai Lama defined Nirvana as the "state beyond sorrows," or a "state of freedom from cyclic existence." The paper try to elaborate the nirvana according to Buddhist thought.

## PB - 68

# बौद्ध-संस्कृत साहित्य में आयुर्वेद-अध्ययन और औषधि-विज्ञान

*डा.रुवी कुमारी, नालन्दा*

भारत की भूमि अत्यन्त प्राचीन काल से ही सूक्ष्म धार्मिक, आध्यात्मिक एवं अन्य वैचारिक चिन्तनों की दृष्टि से अत्यन्त ही उर्वरा भूमि रही है। इसका बाहरी भौगोलिक स्वरूप जितना सुन्दर है, उससे भी अधिक सुन्दर इसका भीतरी रूप अथवा इसकी अंतरात्मा है जो इसकी अत्यन्त पुरानी सभ्यता औक समृद्ध संस्कृति के रूप में हैं वेदों एवं उपनिषदों के काल से ही भारत में ज्ञानमार्ग, भक्तिमार्ग, कर्मवाद, विज्ञान, रोग, औषधी, चिकित्सा आदि के क्षेत्र में विचार उत्पन्न एवं पुष्पित-पल्लवित होते रहे है। मैं क्या हू ? जीवन क्या है ? मृत्यु क्या है ? जीवन में रोग क्या है? रोग का कारण क्या है ? इसका निदान क्या और कैसे है ?आदि-आदि। ऐसे प्रश्नों ने भारत में गंभीर दार्शनिक चिन्तनों एवं चिन्तकों की एक लम्बी परम्परा को जन्म दिया। ऐसे चिन्तनों की धारा में छठी शताब्दी ई. पूर्व भारत में बौद्धधर्म सबसे प्रमुख चिन्तन के रूप में उदित हुआ जो न केवल भारत अपि तु यह तत्कालीन राजनीति और शासनव्यवस्था, धर्म और दर्शन, सामाजिक तथा आर्थिक जीवन, शिक्षा, साहित्य, कला, इतिहास, भूगोल आदि को भी प्रतिबिम्बित करता है।

## PB - 69

# बौद्ध साधना में धुतागों का महत्त्व

*अमिताभ उपाध्याय, वाराणसी*

सम्यक्-सम्बुद्ध ने जिस सत्य का साक्षात्कार किया था, उसे मध्यम-मार्ग से परिभाषित किया। अत्यधिक सुख-सुविधा(कामेसु कामसुखल्लिकानुयोगो) तथा शरीर को प्रताडित कर (अतिकिलमथानुयोगो)जीवन-यापन की पद्धति का, उन्होंने सर्वथा खण्डन कर, 'मध्यम-मार्ग' का महिमा-मण्डन किया। तथागत ने शील की पालन से कामसुख, समाधि, से जप-तप-व्रत (शारीरिक -प्रताडना) का समाधान तथा प्रज्ञा से मध्यम-मार्ग को प्रतिपादित किया। ये आर्य अष्टांगिक मार्ग के अन्तर्गत वर्णित है। यही तीन बौद्ध-साधना के प्राण कहे जाते है। शील, समाधि एवं प्रज्ञा बौद्ध-योग-साधना में तीन प्रमुख सोपान हैं। शील का अर्थ सदाचार होता है। शील से दुराचार का विनाश एवं सदाचार का ठहराव होता है।

## PB - 70

# बौद्ध-दर्शन में दुःख

*डा. राजबाला भारती, कुरुक्षेत्र*

दर्शन-शब्द का व्युत्पत्ति-जन्य अर्थ है देखना, विचारना, श्रद्धाकरना। आदिकाल से ही मानव ने अपने जीवन में दर्शन को प्रमुख स्थान दिया है। वस्तुतः जीवन के प्रति मनुष्य का दृष्टिकोण ही दर्शन है जो व्यक्ति-व्यक्ति के लिए भिन्न-भिन्न हुआ करता है। मनुष्य में अपने आस-पास के पदार्थों को समझने के लिए जिज्ञासा की लहरें सदा दौडा करती है। यही नहीं, उसके साथ इन वस्तुओं का क्या सम्बन्ध है, उस

सम्बन्ध का निरूपण को न करता है, उसके ज्ञान के क्या साधन है। इत्यादि कितनी ऐसी शंकायें है जिनसे मनुष्य को चिन्तन की प्रेरणा मिली है। भारतीयदर्शन दुःख की आधारशीला पर प्रतिष्ठित है। प्रायः सभी दर्शन दुःख की निवृत्ति के लिए ही उपायों के अन्वेषण में लगे हुए है। बौद्ध-दर्शन में दुःख का और भी गम्भीर विवेचन किया गया है, जिसे चार आर्य सत्यों (दुःख, दुःखसमुदय, दुःखनिरोध, दुःखनिरोध-गामिनीमार्ग) के नाम से जाना जाता है। व्यक्ति इन आर्य सत्यों को जानकर उस मार्ग को अपनाकर ही निर्वाण को प्राप्त कर सकता है अर्थात् दुःखों से छुटकारा पा सकता है।

PB - 71

## पालि वंस-कथा साहित्य परम्परा में बुद्धवंसो

*डा.तारिका कुमारी, लखनऊ*

पालिभाषा का 'वंस साहित्य' एक विशाल साहित्य है, जिसमें प्राचीन काल से लेकर आधुनिक काल तक की प्राचीन भारतीय तथा पडोसी देशों के इतिहास, संस्कृति आर्थिक तथा समाजिक अवस्था, राजवंशावलियों, बुद्ध-धर्म प्रचार,स्थापत्य और वास्तुकला आदि विभिन्न परिस्थितियों का वर्णन है। अतीत बुद्धों से लेकर अर्वाचीन तथा अनागत बुद्धों तक का विवरण 'वंस साहित्य' में उपलब्ध है। 'बुद्धवंसो' वंस साहित्य का सबसे प्राचीन वंस-ग्रन्थ है जिसमें भगवान् बुद्ध के पूर्व के बुद्धों के साथ-साथ उनकी बुद्धत्व-प्राप्ति के लिए की गई प्रतिज्ञा और बुद्धत्व-प्राप्ति के मध्य सभी बुद्धों का सविस्तार वर्णन है। यह कहा जा सकता है कि यह ग्रन्थ बुद्धों के सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त करने के लिए एक बहुमूल्य साधन है। 'बुद्धवंसों' का अर्थ है, 'बुद्धों का इतिहास'। इस ग्रन्थ में भगवान् गौतम बुद्ध के जीवन-चित्रण के साथ ही अन्य भी चौबीस(२४) बुद्धों के जीवन चरित है। उन बुद्धों के साथ उत्पन्न हुए बोधिसत्त्व के २४ जन्मों का वर्णन है।

PB - 72

## बौद्धकालीन प्रमुख उपासक और उपासिकाएँ

*मीरा मिश्रा, वाराणसी*

भारत में ६वीं शताब्दी ई. पू. में एक ऐसे ऐतिहासिक पुरुष का जन्म हुआ जिनके उपदेशों ने भारतीय जन-जीवन को क्रान्तिकारी रूप में प्रभावित किया, उन्हें हम तथागत भगवान बुद्ध के नाम से जानते हैं। लोकमंगल की भावना से उनके शिष्यों ने भिक्षु संघ की स्थापना की। बौद्ध धर्म को विकसित रूप देने के लिए संघ को सुदृढ़ रूप देते हुए संघ में भिक्षु-भिक्षुणियों का कर्तव्य निर्धारण एवं उपदेश दिया गया जो आध्यात्मिक क्षेत्र में उन्नतिकारक बना। इस शोध-पत्र में बौद्धकालीन प्रमुख उपासक तथा उपासिकाओं का वर्णन किया जाना अभीष्ट है।

## P & J - 1

# श्रीमद्भागवते नवधाभक्तिः

*शिवप्रसाद बेहेरा, ओडिशा*

वैदिकसाहित्यात् श्रीमद्गीतायाः च परं पुराणसाहित्ये भक्तितत्वस्य पुंखानुपुंखं वर्णनं दृश्यते। भक्तितत्त्वस्य-विवेचनंप्रायतःअष्टादशपुराणेषुयथा-ब्रह्म-पद्म-विष्णु-शिव-भागवत-भविष्य-नारद-मार्कण्डेयाग्नि-ब्रह्मवैवर्त-लिगं-वराह-स्कन्द-वामव-कुर्म-मत्स्य-गरूड-वाय्वादि पुराणग्रन्थेषूपलभ्यते। यद्यपि सर्वेषु पुराणेषु भक्तेः स्वरूपाणां यत्र-तत्र वर्णनं दृश्यते तथापि श्रीमद्भागवतपुराणे भक्तितत्त्वस्य सर्वाधिकं वर्णनमुपलभ्यते। ततः भक्तिप्रधानपुराणेषु भागवतस्य स्थानमन्यतमम्। अस्मिन् पुराणे भक्तेः नवविधस्वरूपस्य सभेदं सतत्त्वं वर्णनमुपलभ्यते। अत्र भक्तेः द्विविधो मार्गा वर्णतः, तयोः साध्यसाधनयोः साधनमार्गः भक्तिसाधनस्य सुगमोपाय इति वर्णितम्। तत्र योग-सांख्य-स्वाध्याय-तदस्त्यागादि विना भगवति भक्तिः सञ्जाता इति सूचना प्राप्यते। पुनश्य तत्र ज्ञानापेक्षया भक्तेः उपादेयता प्रतिपादिता। साधनभक्तिः नवधा भवति। पुराण साहित्ये विशेषतः भागवते सत्संगमहिमगानं सर्वत्र दृश्यते। साध्यरूपा अथवा फलरूपाभक्तिः प्रेम लक्षणा इति गृह्यते। प्रेम लक्षणा युक्त भक्ताः ब्रह्मनेन्द्रपदं तथा योगस्य श्रेष्ठसिद्धानामपि मोक्षपदं नेच्छन्ति। अत्र भक्तिपुराण भागवतस्य सप्तमस्कन्दे प्रह्लाद वर्णिता नवधाभक्तिः इति प्रसंगमधिकृत्य तत्र नवधाभक्तेः वैशिष्टयम् अस्मिन् शोधनिवन्धे मया सम्यक् प्रस्तूयते।

## P & J - 2

# श्रीमद्भगवद्गीतायां सांख्ययोगस्य सामाजिकप्रासाङ्गिकता

*जि. नरसिंहुलु, तिरुपतिः*

गीता मे चोत्तमं स्थानं गीता मे परमं पदम्।
गीता मे परमं गुह्यं गीता मे परमो गुरुः।।

इह खलु लोके श्रीमद्भगवद्गीतायाः अस्ति महद्वैशिष्ट्यम्।

गीता सुगीता कर्तव्या किमन्यच्छास्त्रविस्तरैः।
या स्वयं पद्मनाभस्य मुखपद्माद्विनिःसृता।।

इत्ययं श्लोकः गीतावचनपालनमेव पर्याप्तं जीवनसाफल्यायेति वदति।

गीतायां द्वितियाध्याये सांख्ययोगे एव भगवतः वासुदेवस्य उपदेश प्रारभ्यते। अर्जुनः आदौ पण्डित इव भाषमाणस्सन् शोकमोहादिभिः आविष्टः दुःखमनुभवति। तादृशदुःखनिवारणाय भगवन्तं वासुदेवं शरणमवाप। तदा भगवता अर्जुनस्य दौर्बल्यं इत्थं दूरीकृतम् यत्

कुतस्त्वा कल्मषमिदं विषमे समुपस्थितम्।
अनार्यजुष्टमस्वर्ग्यमकीर्तिकरमर्जुन।। (भ.गी.२.२.)
क्लैब्यं मा स्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते।
क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परं तप।।भ.गी.२.३

एतत् शलोकद्वयं समाजे विषमस्थितौ विद्यमानस्य पुरुषस्य हृदयदौर्बल्यं दूरीकृत्य स्वकर्तव्यतां वोधयति। 'क्लैब्यं मा स्म गमः' इत्यस्य श्लोकस्य पठनमात्रेणैव मनुजः कर्तव्यरतो भूत्वा सर्वविधं फलं लभते इति स्वामिविवेकानन्दस्य वचनम्।

कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः पृच्छामि त्वां धर्मसम्मूढचेताः।
यच्छ्रेयस्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम्।। (भ.गी.२.७.)

श्लोकोऽयम् उत्तमशिष्यस्य योग्यतां प्रकटयति। आधुनिकसमाजे विद्यार्थिषु एतादृशी योग्यता लुप्ता इव दृश्यते। अत एव मनुजः विद्यया सुखं नैव लभते। भारतीयसम्प्रदाये गुरुशिष्यसम्बन्ध अतीव उन्नतः भवति। केचन गते भविष्ये च विषये चिन्तयन्तः कालं यापयन्ति तादृशान् जनान् इत्थम् उपदशति तद्यथा- गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति पण्डिताः इति। इत्वमत्र द्वितीयाध्याये - जिज्ञासुलक्षणानि, कर्तव्यबोधः, नित्यानित्यवस्तुविवेचनम्, निष्कामकर्मयोगः, स्थितप्रज्ञलक्षणानि इत्येते विषयाः समाजहिताय भगवता उपदिष्टाः दृश्यन्ते। तानहमत्र शोधपत्रे सोदाहरणम् उपस्थापयितुमभिलषामि।

## P & J - 3

# हेमचन्द्रसूरिदृशा ध्यानम्

*Dr. Bhartiben J. Solanki, Jamunagar*

**प्रस्तावना -** दार्शनिकदृशा यदि पश्येम तर्हि प्रतीयते यतोत्थानपतनयोः कारणं मानवः स्वयमेव भवति। अतः श्रीमद्भगवद्गीता संदिशति 'उद्धरेदात्मानमात्मना'। मानवः संस्कारैरीश्वरः भवितुं शक्नोति। भारते प्रचलितानां सर्वेषां सम्प्रदायानामेकमेवं लक्ष्यमस्त्यात्मोद्धारणम्। उच्चावस्थामाप्तुं मनुष्याय श्रेष्ठं साधनमस्ति पुरुषार्थः। मार्गेषु, प्रयत्नेषु, पुरुषार्थेषु च ज्ञानकर्मभक्तिसदृशानि माध्यमानि वर्णितान्यस्माकं शास्त्रे। तेषु सर्वेषु ध्यानं वैशिष्ट्यपूर्णं वर्तते। तस्य कृते यः श्रमः करोति सः श्रमणः भवति। यः स्वलक्ष्यं पारयितुं तां दिशं प्रति प्रयतते श्रमेण सः कर्मयोगी वर्तते । **ध्यानमूलम् -** यदा वैदिककर्मकाण्डात् मानवमनः संतृप्तं न जातं तदा वेदान्तविद्याक्रमे ज्ञानमार्गः प्रसरितः जातः। मन्यते इदं ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः। ज्ञानसार्थक्याय अस्य क्रियान्वयनमावश्यकमस्ति। छान्दोग्योपनिषदि षट्चक्रभेदनप्रकरणे ध्यानस्य मूलं दृश्यते। (छा. उ. ८-६-६) ध्यानबिन्दूपनिषद् षट्पदार्थानां विवेचनं करोति यथा -

आसनं प्राणनिरोधः प्रत्याहारश्च धारणा।
ध्यानं समाधिरेतानि योगाङ्गानि भवन्ति षट्।। (ध्या. उ. ४१)

महर्षिणा पतञ्जलिना अष्टाङ्गयोगप्रकरणे विशदीकृतं यत् योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः। (योगशास्त्रम्- १-२) बौद्धधर्मे निर्वाणप्राप्त्यर्थं चित्तशुद्धिः साधनद्वितीयं मन्यते। चित्तविशुद्धिसन्देशराचार्यैः मौलिकरूपेण दीयते। विशुद्धिमग्गविनयपिटकसुत्तपिटकाभिधम्मपिटकादयः ग्रन्थाः समाधिविषये चिन्तयन्ति। पालिभाषायां ध्यानं ज्ञानं कथ्यते। जैनपरम्परायां प्रत्येकः जनः आध्यात्मिकाभिमानं प्रापयितुं प्रयतेयुः यतः हरिभद्रसूरिसदृशाः सूरयः उत्क्रान्तचेतारः प्रयत्नशीलाः अभवन्। तस्य दर्शनस्य चतुर्विधध्यानावधारणा मौलिका अस्ति। स्थानाङ्गादीन्यागमानि ध्यानस्य विषये विवेचनां कुर्वन्ति। एतस्यां शुभपरम्परायां हेमचन्द्रेण तस्याः पद्धतेः पुष्टिः कृता। प्रागैतिहासिककालतः ध्यानपरम्परा सुदीर्घा वर्तते तत्र। आचाराङ्गे भगवतः महावीरस्य ध्यानसम्बन्धिनः विविधाः संदर्भाः मिलन्ति।

***हेमचन्द्राचार्यः*** - शब्दकोषाहिंसाधर्मपालकगुर्जरभाषाप्रचारकविश्वविद्यालयरूपस्वयुगप्रभाषक- जैनधर्मोधारकः हेमचन्द्राचार्यः आसीत्। महाराजकुमारपालाभ्यर्थनया शास्त्रमिदं रचितं योगशास्त्रं तेन। आचार्येण उमास्वामिना रचिता व्याख्या विशदीकृता येन सम्यक्ज्ञानदर्शनचरित्रमेव मोक्षमार्गः अस्ति सः एव योगः कथ्यते। (अभिधानचिन्तामणि - १-७७)। ***ध्यानमहत्त्वम्*** - कर्मक्षयात् मोक्षः भवति। आत्मज्ञनात् कर्मक्षयः भवति, ध्यानादात्मज्ञानं भवत्येतावतात्मने ध्यानं हितकारकं वर्तते। (यो. शा. ४-११३) ***ध्याता*** - सयोगी

अयोगी च द्विधा वर्तेते। सयोगिनः प्रकारौ स्तः छद्मस्थ केवली च। *ध्यानकालः* - एकमुहूर्ते व्यतीते काले ध्यानं स्थिरं भवति। तत्त्वार्थसूत्रम् - ९-३७, ख-योगप्रदीपः, १५-३३। *ध्येयवस्तु* - भावनातत्त्वं मन्यते जैनधर्मे। कस्मिंश्चिदुपक्रमे भावनावस्थिता वर्तते। कस्मिंश्चित् चिन्तने संलग्नत्वं भावना कथ्यते। सा द्वादशविधा वर्तते। हेमचन्द्राचार्येण ध्यानस्य पृष्ठभूमौ तस्याः चर्चा कृता। *ध्यानसाधनानि* - आसनं साहाय्यं भवति ध्यानाय यतः चतुरशीतितः चतुरशीतिलक्षपर्यन्तमासनानि वर्णितानि यत्र तत्र। तेन चित्तस्थैर्यं, कायाचलत्वं, कष्टसह्यता, देहजाड्यनिवारणञ्च भवति। (यो. शा. ४-१३४) प्राणायामाः अपेक्षिताः वर्तन्ते । *ध्यानविधिः* - हेमचन्द्राचार्यमतेन दैहिकानुकूल्याय ध्यानोद्यतसाधकः मुखं पिहितं कुर्यात्। इति। *ध्यानाधिकारी* - ध्यायति सः ध्याता इति कथ्यते मुनिना। यः प्राणनाशकालेऽपि संयमी स्यात्। परप्राणिनमात्मवत् पश्येत् । स्वरूपस्थितः लक्ष्यं प्रति जागृयात्।

## P & J - 4

## श्री काशमीर शैव दर्शन में शैव धर्म

*दर्शन कुमार, जम्मू*

काश्मीर शैव दर्शन में शैव धर्म एक महत्वपूर्ण स्थान रखता है। काश्मीर शैव दर्शन का प्रतिपादन आ.सौमानन्द, उतपलदेव एवं अभिनव गुप्त के हाथों हुआ है। काश्मीर शैव दर्शन एक शुद्ध आध्यात्मिक दर्शन है, और अपनी आध्यात्मिक़ता को स्पष्टतया निभाता है। उसे वैदिक रंग में नहीं रंगता परन्तु यह दर्शन (काश्मीर शैव दर्शन) वेद से विरोध भी नहीं करता। इस दर्शन की दृष्टि लोग धर्म के विषय में वेद ही सबसे बडा प्रमाण है। काश्मीर शैव दर्शन के अनुसार हमें गर्भधान संस्कार से विवाह संस्कार तक के सभी धार्मिक कार्य वैदिक रीति से ही आवश्यक करने चाहिये। कुल धर्मो और जाति धर्मो का अनुष्ठान भी वैदिक विधि विधान के अनुसार ही किया जाना चाहिये। अतः शैव दर्शन के आचार्यो ने वैदिक धर्म की सराहना करते हुये शैव दर्शन वर्ण आश्रम धर्म का समर्थक है। अतः शैव साधना अति उपयुक्त हो सकती है। वेदोक्त दर्शन सिद्धान्ते भी शैव दृष्टि में प्रायः निचले स्तर के अधिकारियों के योग्य है। उत्तम अधिकारियों के नहीं। इस काश्मीर दर्शन के अनुसार वैदिक धर्म प्राणी के अधिक से अधिक पुरूष तत्व तक ले जाया जा सकता है। काश्मीर शैव दर्शन के शैव धर्म में ब्रह्म पूजा, साधना, भक्ति, समावेश, चर्या, आचार भेद आदि का प्रस्तूत शोध लेख में विवेचन किया जायेगा।

## P & J - 5

## ज्ञाता धर्म कथा एक अध्ययन

*शुशील कुमार, विहार*

ज्ञाता धर्म कथा अर्द्धमागधी आगम साहित्य के अंग प्रवेश प्रविष्ट के अंतर्गत परिगणित है। जैन कला, साहित्य, संस्कृति, शिक्षादि के दृष्टि से आद्य-स्त्रौत माना जा सकता है। काव्य शास्त्रीय, दार्शनिक, धार्मिक दृष्टि से भी यह महत्वपूर्ण ग्रंथ है। इस ग्रंथ का संस्कृत नाम ज्ञातृ धर्म कथा है। इस ग्रंथ में ज्ञातृ पुत्र भगवान महावीर द्वारा उपदिष्ट धर्म कथाओं का प्ररूपण किया गया है। इसमें न्याय, नीति एवं आचार संबंधि नियमों को दृष्टांतों और आख्यानों द्वारा समझाने वाली कथाओं का समावेश है। लोक प्रचलित कथाओं के द्वारा संयम, तप और त्याग को प्रभाव रोचक शैली में वर्णत है। वस्तु और प्रसंगों के निरूपण

में सामासान्त पदावली संस्कृत साहित्य का स्मरण कराती है।

इसमें दो श्रुतांग हैं-प्रथम में नीतिकथाएँ और दूसरे में धर्मकथाएँ अंकित हैं। इस श्रुतांग का साहित्य की दृष्टि से बहुत महत्व है। इस सभी कथाओं की शैली सरल और कौतूहलोत्पादक है।

## P & J - 6

# भास प्रणीत चारुदत्तं स्थित मागधी प्राकृत का वैशिष्ट्य

*डा. सुदर्शन मिश्र, जयपुर*

प्राचीनतम नाट्यकार के रूप में सुविख्यात भास की अमर बारह नाट्य-कृतियाँ नाना प्राकृतों के प्रयोग के कारण आज भी विद्वानों में शोध-सामग्री प्रस्तुत करती दृष्टिगोचर होती हैं। उनकी कृतियों में ' चारुदत्तं' तत्कालीन लोककथाश्रित एक प्रकरण है, जिसमें एक पात्र 'शकार' के संवाद में मागधी प्राकृत प्रयुक्त है। मागधी को प्राकृत के एक भेद के रूप में सर्वप्रथम भरतमुनि ने अपने नाट्यशास्त्र में उल्लेख करते हुए इसे राजाओं के अन्तःपुर में रहने वाले सेवक आदि की भाषा कहा हैं। पश्चात् वररुचि ने इसे मगध देश की व्यवहार भाषा बताया है। आज मगह क्षेत्र के नाम से प्रसिद्ध बिहार के गया और जहानाबाद जिले की भाषा का नाम मगही है, जो मागधी का ही विकसित रूप है। प्राचीव प्राकृत वैयाकरण वररुचि द्वारा निरूपित मागधी की प्रायः सभी प्रमुख विशेषताएँ प्रस्तुत मागधी में विद्यमान हैं, जो इसे अन्य प्राकृतों से अलग करती हैं।

'चारुदत्तं' में मागधी प्राकृत के व्यवहृत शब्दों की कुल संख्या २०८ है, जिनमें संस्कृत के शब्द एकतालिस हैं। उच्चारण भेद की अनदेखी की जाय तो तीस शब्द और भी संस्कृत में प्रयुक्त पाये जाते हैं। देशी शब्दों की संख्या कुल ग्यारह है। शेष विशुद्ध मागधि के एक सौ छबीस शब्दों की व्युत्पति संस्कृत से सिद्ध हो जाती है। इस भाषा का स्वरूप विश्लेषित करने पर संस्कृत के साथ तो इसका घनिष्ट सम्बन्ध परिलक्षित होता ही हैं, साथ ही यह भी स्पष्ट होता है, कि इसमें पालि भाषा के समान 'र' और 'ळ' दोनों ध्वनियाँ विद्यमान हैं। पालि की ही तरह इसमें विकल्प से 'ण' के स्थान पर 'ळ' भी व्यवहृत है। इसकी ये विशिष्टताएँ इसकी प्रचीनता के द्योतक हैं। अन्त में, मागधी भाषा की परम्परा मगध साम्राज्य की स्थापना से स्वीकार करते हुए अन्य सभी प्राकृतों पर इसका प्रभाव प्रदर्शित है।

## P & J - 7

# वाई. महालिङ्ग शास्त्री कृत उभयरूपकम् में प्रतिबिम्बित समाज

*ठण्डी लाल मीणा, दिल्ली*

श्रीयज्ञेश्वर महालिङ्ग शास्त्री (१८९७-१९६७ ई.) का जन्म मद्रास प्रान्त के तञ्जौर जिले के 'तिरुवालङ्गाडु' नामक ग्राम के एक विद्वत्परिवार में हुआ। इन्होंने कई रूपकों की रचना की उद्गातृदशाननम्, आदिकाव्योदयम्, कौण्डिन्यप्रहसनम्, कलिप्रादुर्भावम्, शृगारनारदीयम्, उभयरूपकम्, मर्कटमार्दलिकम् अयोध्याकाण्ड, प्रतिराजसूयम्। 'उभयरूपकम्' महालिङ्ग शास्त्री द्वारा रचित तृतीय प्रहसन है। उभयरुपकम् प्रहसन में आधुनिक रूपककार महालिङ्ग शास्त्री के चित्रण का प्रमुख विषय आज तीव्रता के साथ छाती जा रही पाश्चात्य सभ्यता और संस्कृति रही है, जिसे आधुनिक भारतीय बिना सोचे

समझे अपनाता जा रहा है। 'उभयरुपकम्' इस दृष्टि से प्रधान प्रहसन है, जिसमें भारतीयों के पाश्चात्य शिक्षा एवं संस्कृति के प्रति व्यामोह पर तीक्ष्ण व्यंग्य किया गया है। इसमें रूपककार का कहना है कि जो व्यक्ति अपनी संस्कृति को छोडकर अन्य संस्कृति को अपनाने की कुचेष्टा करता है, उसे न तो पुर्णतः छोड ही पाता है और अन्य जिसे अपनाकर वह स्वयं को महिमा मण्डित करने की पिपासा रखता है, उसे पूर्णतः अपना ही पाता है और अन्ततः वह कहीं का नहीं रह पाता। क्योंकि प्राच्य जिसे वह न तो पूर्ण रूपेण छोड पाता है और पाश्चात्य जिसे न वह सम्यग् रूप से ग्रहण कर पाता है। अतः इस शोध-पत्र में 'उभयरूपकम्' प्रहसन के आधार पर आधुनिक समाज् का वर्णन किया जाएगा। उसकी, स्थिति बडी हास्यास्पद हो, क्योंकि जिस संस्कृति मे वह उत्पन्न एवं पला है।

## P & J - 8

## अवतारवाद का सिद्धान्त

*अनुराज आनन्द, बिहार*

परम दयालु पूर्ण ब्रह्म परमात्मा सब पर अहेतुकी दया कर संसार के परमहितार्थ अवतार लेते हैं। अवतार का अर्थ है-अव्यक्तरूप से व्यक्त रूप में प्रादुर्भाव होना। भगवान का अंवतार विग्रह मानवतन की तरह पंचभूवी से बना हुआ मायिक नहीं होता, अपितु चिन्मयसच्चिदानन्द मय होता है, इसलिए वह अनामय और दिव्य है। जन्म कर्म च मे दिव्यम्(गीता/४९) के आलोक में वे भक्तों के प्रेमवश उन पर कृपा करने हेतु स्वेच्छया प्रकट होते हैं, कर्मो के वशहोकर नही। श्रीमद्भागवत, गीता, वाल्मीकिरामायण तथा तुलसीकृत रामचरितमानस, उपनिषद् तथा महाभारत आदि दिव्य ग्रन्थो के आधार पर भगवान् का अवतरण प्रमाणित है। केवल मनुष्य-योनि में ही नहीं अन्यान्य योनियों में भी भगवान् अवतार लेते हैं। सभी रूपों में वे ही लीला कर रहे हैं। भगवान् के मत्स्य, कुर्म, वाराह, नरसिंह, वामानादि अवतार इसी प्रकार के अवतार थे, जिनका पुराणों में विस्तृत वर्णन पाया जाता है।

इसके अतिरिक्त भगवान् का एक अवतार और होता है। इसे अर्चावतार कहते हैं। पूजा के लिए भगवान की धातु, पाषाण एवं मृत्तिका आदि से जो प्रतिमाएँ विनिर्मित होती है, वे भगवान के अर्चा-विग्रह कहलाती हैं। कभी-कभी उपासक के प्रेमबल और दृढनिष्ठा से ये मूर्तियाँ चेतन हो जाती है। इन अर्चा-विग्रहों में देवशक्ति कि उत्तर आने को अर्चावतार कहते हैं। अवतारवाद के सिद्धान्त को भिन्न-भिन्न द्वैत और अद्वैत सम्प्रदायों के आचार्यो ने स्वीकार किया है।

## P & J - 9

## श्रीमद्भगवद्गीता में योग की अवधारणा

***प्रो.गयाराम पाण्डेय, वारणसी***

श्रीमद्भगवद्गीता में भारतीय अध्यात्मविद्या का सारतत्व निरूपित है। गीता के प्रत्येक अध्याय की पुष्पिका में इसे उपनिषद, ब्रह्मविद्या और योगशास्त्र का अभिधान दिया गया है- इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे - योगो नामऽध्यायः। इसके उपनिषद् अभिधान का रहस्य इस प्रसिद्ध श्लोक से उद्घाटित होता है -

सर्वोपनिषदो गावो, दोग्धा गोपालनन्दनः। पार्थो वत्सः सुधीर्भोक्ता, दुग्धं गीतामृतं महत्।

शंकराचार्य ने उपनिषद् शब्द का अर्थ ब्रह्म विद्या बताया है। इससे दोनों अभिधानों की एकार्थता प्रमाणित होती है। तीसरे अभिधान योगशास्त्र की सार्थकता के लिए बाह्य प्रमाण की आवश्यकता नहीं है। भागवान् व्यास तो इसके प्रत्येक अध्याय में योग का ही निरुपण मानते है। तभी तो उसमें वर्णित अर्जुनविषाद और भगवद् विभूति को भी वे योग संज्ञा देते है। गीता के व्याख्याकार इसमें प्रधानतया तीन प्रकार के योगों का उपदेश स्वीकार करते है- सांख्ययोग, कर्मयोग और भक्तियोग। पातञ्जलयोग अथवा राजयोग और हठयोग के नाम से प्रचलित योग प्रणालियों का भी गीता में निरुपण है। परन्तु उसकी योग विषयक अवधारणा बहुत व्यापक और सर्वसमावेशी है। इसकी परिधि में ज्ञान, कर्म और भक्ति तीनों आ जाते हैं। वस्तुतः तीनों का इसमें मंजुल समन्वय है। गीता के शब्दों में समत्व अर्थात् अनुकूल किंवा प्रतिकूल सभी परिस्थितियों में चित्त की समान स्थिति का नाम योग है। इसके लिए तत्वज्ञान की उस स्थिति में पहुँचना आवश्यक है जिसमें समस्त चराचर जगत आत्ममय प्रतीत होता है परमात्मा में अटूट आस्था और सांसारिक भोगों के प्रति विरक्ति के विना यह ज्ञान संपुष्ट नहीं हो सकता। कर्तृत्व के अहंकार के लिए भी इसमें स्थान नहीं है। प्रस्तुत शोधनिबन्ध में गीतोक्तयोग के इसी स्वरूप का विवेचन करने का प्रयास किया गया है।

### P & J - 10

## श्री वैष्णवी प्रकाश मणिमाला स्तोत्र में शक्ति तत्व चिन्तन

*महेन्द्र कुमार, जम्मू*

श्री वैष्णवी प्रकाश मणिमाला स्तोत्र में शक्ति तत्व चिन्तन कृति केवल साहेत्यिक धार्मिक अध्यात्मिक कृति ही नहीं अपितु एक उच्चस्तरीय दार्शनिक कृति भी है। एक सौ सतरह श्लोकों में रचित यह कृति विक्रमी सम्वत् २०४० तदानुसार सन् १९८३ में लिखी गई है। श्री वैष्णवी प्रकाश मणिमाला स्तोत्र गीतिकाव्य के वितीय भेद धार्मिक मुक्तक काव्य के अन्तर्गत स्तोत्र काव्यों की श्रेणी में आता है। वैदिक एवं लौकिक साहित्य में शक्ति शब्द 'शक्लृशक्तौ' धातु से' क्तिन' प्रत्यय करके निष्पन्न होता है। 'शक'का अर्थ है 'सकता' एवं क्तिन का अर्थ है जिसके द्वारा कोई कार्य सम्भव अर्थात् सम्पन्न होता है। शक्ति शब्द के अनेक अर्थ देखने को मिलते है। यथा पराशक्ति ज्ञान शक्ति, इच्छा शक्ति, क्रिया शाक्ति, कुण्डिलिनी शक्ति, मातृका शक्ति इन छः शक्तियों के मुख्यतः तीन गुण माने जाते हैं सत्व, रज, तम इन तीनों गुणों को हम दो रूपों में मानते है। पुरूष रूप में ब्रह्मा, विष्णु, महेश एवं स्त्री रूप नें महाकाली, महालक्ष्मी, महासरस्वती तथा इन्हीं तीनों को दर्शनिक दृष्टि से जड-चेतन, प्रकृति-पुरुष, माया-प्रकृति एवं शिव-शक्ति के रूप में मानते हैं। वेदों में परब्रह्म की शक्ति को मातृरूप में अधिक महानता प्राप्त है। जिसके तात्विक स्वरूपों को वाकसूक्त में वर्णित किया गया है एवं इसके आठ मन्त्र देवी सूक्त के नाम से जाने जाते है। इसी प्रकार उपनिषदों, आख्यकों, पुराणों, रामायण, महाभारत, गीता, श्रीमद्भागवतमहापुराण, देवी भागवतपुराण एवं अठारह पुराणों में किसी न किसी सन्दर्भ नें शक्ति तत्व चिन्तन उपलब्ध होता है। इसी प्रकार आलोच्य ग्रन्थ 'श्री वैष्णवी प्रकाश मणिमाला स्तोत्र' में शक्ति तत्व के चिन्तन की गाथा त्रेतायुग के मर्यादा पुरूषोतम श्री राम के सन्दर्भ से जुडी है, इस प्रकार शक्ति तत्व चिन्तन प्रस्तुत शोध लेख में किया जायेगा।

P & J - 11

# प्राकृत व्याकरण परम्परा को आचार्य हेमचन्द्र का योगदान

*समणी डॉ. संगीत प्रज्ञा, लाडनूँ*

भारत प्राचीन काल से स्वनाम धन्य एवं स्वसाधनापूत ऋषियों तथा महापुरूषों का देश रहा है। इन महामानवों ने अपनी सतत साधना द्वारा देश की साहित्यिक, सामाजिक और सांस्कृतिक उन्नति में अभूतपूर्व योगदान दिया है। १२वीं शताब्दी में एक ऐसे ही महापुरुष का जन्म हुआ जिन्होंने अपने युगान्तकारी और युग संस्थापक व्यक्ति के आधर पर तत्कालीन गुजरात के सामाजिक, साहित्यिक एवं राजनीतिक इतिहास के निर्माण में अद्भूत योगदान दिया।

हेमचन्द्र की साहित्य-साधना बहुत विशाल एवं व्यापक है। जीवन को संस्कृत, संवर्द्धित और संचालित करने वाले जितने आयाम होते है, उन सभी को उन्होंने अपनी लेखनी का विषय बनाया। व्याकरण. छन्द अलंकार, कोश एवं काव्य विषयक इनकी रचनाएं बेजोड हैं। इनके ग्रंथ रोचक, मर्मस्पर्शी एवं सजीव हैं। पश्चिम के विद्वान् इनके साहित्य पर इतने मुग्ध हैं, कि इन्होंने इन्हें ज्ञान का महासागर कहा है। इनकी प्रत्येक रचना में नया दृष्टिकोण और नयी शैली वर्तमान है। श्री सोमप्रभ सूरि ने इनकी सर्वाङ्गीण प्रतिभा की प्रशंसा करते हुए लिखा है - व्याकरण के क्षेत्र में सिद्धहेमशब्दानुशासनम्, सिद्धहेमलिंगानुशासनम् एवं धातुपारायण ग्रंथ उपलब्ध हैं। प्राकृत व्याकरण के क्षेत्र में हेमचन्द्र के अवदान को समझने के लिए उनके द्वारा रचित सिद्धहेमशब्दानुशासनम् का किंचित् मूल्यांकन करना होगा। हेम का प्राकृत व्याकरण रचना शैली और विषयानुक्रम के लिए यद्यपि प्राकृत लक्षण और प्राकृत प्रकाश का आभारी है, परन्तु हेमचन्द्र ने विषय विस्तार में बडी पटुता दिखाई है।

P & J - 12

# दंसणकहरयणकरंडु पाण्डुलिपि ; एक परिचय

*डो. धर्मेन्द्र जैन, जयपुर*

प्राकृत भाषा का ही विकसित सरल रूप अपभ्रंश भाषा है। इसका साक्षात् सम्बन्ध हिन्दी भाषा से है तथा पश्चिमोत्तर भारत की अन्य भाषाओं का स्त्रोत भी यही अपभ्रंश भाषा मानी जाती है। ७वीं शताब्दी तक तो अपभ्रंश भाषा में विपुल साहित्य लिखा जाने लगा था। १० वीं से १७ वीं शताब्दी तक तो अपभ्रंश साहित्य की अनेक विधाओं में अपभ्रंश भाषा का साहित्य सृजन हुआ। पिछले २०० वर्षो में अपभ्रंश साहित्य के लेखन, पटन-पाठन की परम्परा लुप्त प्रायः हो गई थी। तब डों. हर्मन जैकोबी, रिचार्ड पिशेल, पिटर्सन, डों. आल्सडॉर्फ एवे डा. गुणे, पी.एल. वैद्य, डा. हरिवल्लभ भायाणी डा. हीरालाल जैन आदि देशीय एवं वैदिशिक विद्वानों ने वर्तमान में अपभ्रंश जगत् में अध्ययन/अनुसंधान/सम्पादन की क्रान्ति उत्पन्न की थी। इस क्रान्ति सूर्य की कुछ किरणें विकीर्ण हुई किन्तु आज भी प्राकृत-अपभ्रंश के कई प्राचीन ग्रन्थों का अध्ययन/ अनुसंधान/सम्पादन शेष है। यह कार्य अनेक शताब्दियों की अपेक्षा रखता है।

प्राकृत - अपभ्रंश की हजारों पाण्डुलिपियाँ अभी ग्रन्थ भण्डारों में है, जिनका सम्पादन / अनुवाद शेष है। संपादन / अनुवाद तो बहुत दूर की बात है, किन्तु प्राकृत-अपभ्रंश पाण्डुलिपियों की अद्यावधि एक व्यवस्थित अनुक्रमणिका भी तैयार नही है। गुजरात और राजस्थान में प्राकृत-अपभ्रंश भाषा की सर्वाधिक पाण्डुलिपियाँ है। राजस्थान के जयपुर शहर में भी प्राकृत अपभ्रंश की हजारों असंपादित दुर्लभ पाण्डुलिपियाँ विद्यमान हैं।

इसी श्रृंखला में दंसणंकहरयणकरंडु नामक एक पाण्डुलिपि जयपुर के अनेक भण्डारों में विद्यमान हैं। इसकी ७ प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं। पाँच प्रतियाँ आमेरशास्त्र भण्डार से एवं २ प्रतियाँ दि. जैन महासंध, तेरापंथी बडा मन्दिर से प्राप्त हुई हैं। ये प्रतियाँ अलग-अलग कालों की है। यह पाण्डुलिपि अपभ्रंश भाषा में है। इसके कर्ता श्रीचंद कवि है। श्रीं चंद कवि का समय ११२३ ई.सन् है। दंसणकहरयणकरंडु (दर्शनकथरन्तकरण्ड) में जैनधर्मानुसार श्रावकाचार (गृहस्थ की आचार संहिता) का विस्तृत वर्णन है। इस ग्रन्थ में २१ सन्धियाँ (प्रकरण) है। इसकी २ प्रतियाँ नागौर के जैन शास्त्र भण्डार में भी उपलब्ध है, उन्हे प्राप्त करने का प्रयास किया जा रहा है। इसी ग्रन्थकी एक पाण्डुलिपि श्री पार्श्वनाथ दि. जैन मन्दिर परिसर, बी गंज, माधवनगर उज्जैन में भी विद्यमान है। इसे भी प्राप्त करने का पुरुषार्थ किया जा रहा है। ऐसी दुर्लभ और भारतीय संस्कृति की परम्परा को जीवित रखने वाली दंसणकहरयणकंरडु नामक पाण्डुलिपि का समीक्षात्मक संपादन तथा हिन्दी अनुवाद राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान जयपुर परिसर, जयपुर में प्रारम्भ हो चुका है।

## P & J - 13

## व्याप्ति मीमांसा-बौद्ध एवं न्याय दर्शन की दृष्टि

*सुनील दत्त, जम्मू*

भारतीयदर्शन् में अनुमान को भी यथार्थ ज्ञान के स्वतन्त्र साधन के रूप में स्वीकार किया गया है जिसकी विवेचना न्याय एवं बौद्ध दर्शन में बृहत रूप से की गई है। शब्द विन्यास के आधार पर अनुमान दो शब्दों से बना है, जो अनु तथा मान है जिसमें मान का अर्थ ज्ञान है अर्थात् बाद में होने वाला ज्ञान। न्याय सूत्र में अनुमान की परिभाषा **तत्पूर्वकमनुमानम्** के रूप में की गई है। न्याय दर्शन में अनुमान की दूसरी परिभाषा के अनुसार **अनुमीतिकरणमनुमानम्** अर्थात् अनुमिति के कारण को अनुमान कहा जाएगा। अनुमीति के लिए व्याप्ति ज्ञान (पर्वत पर धूम है) ये दोनों आवश्यक है व्याप्ति विशिष्ट-पक्षधर्मता। ज्ञान पर अवलम्बित है। अतः दोनों को समझ लेना आवश्यक है। तत्वचिंतामणि में गंगेश कहते हैं-व्याप्ति-विशिष्ट पक्षधर्मता ज्ञान जन्य **ज्ञानमनुमितिः तत्करणमनुमानम्**।

बौद्ध दर्शन में अनुमान का लक्षण इस प्रकार किया गया है। ज्ञात अविनाभाव संबंध द्वारा नान्तरीयक अर्थ का दर्शन ही अनुमान है। त्रिरूप लिंग के द्वारा भी अर्थ का ज्ञान होता है। व्याप्ति दो वस्तुओं के बीच के एक विशेष प्रकार के संबंध का नाम है, जिनमें से एक को व्याप्य तथा दूसरे को व्यापक कही जाता है। यह विशेष प्रकार के संबंध दोनों के बीच नियत-साहचर्य का सम्बंध है। धूम तथा अग्नि में नियत साहचर्य सम्बन्ध है। जहाँ धूम होता है, वहाँ अग्नि होती है। अतः धूम और अग्नि में व्याप्ति सम्बंध है। व्याप्ति-ज्ञान के लिए बौद्ध तदुत्पति और तादात्म्य के संबंध का सहारा लेते हैं। परन्तु न्याय दर्शन व्याप्ति को अनुभाविक ज्ञान ही मानता है। बात चाहे व्याप्ति के रूवरूप की हो अथवा व्याप्ति के स्थापना के विधि

की हो, दोनो में अंतर स्पष्ट दिखता है। लेकिन अंतर होते हुए भी न्याय और बौद्ध के व्याप्ति-विचार में कुछ महत्वपुर्ण साम्य भी मौजूद है।

## P & J - 14

# आचार्य कुन्दकुन्द के ग्रन्थों में सप्तभंगी नय

*प्रो.दामोदर शास्त्री, राजस्थान*

जैन परम्परा के मूर्धन्य अध्यात्मरसिक साधक के रूप में आ, कुन्दकुन्द का नाम अत्यन्त आदर व श्रद्धा के साथ लिया जाता है। अनेकान्त - स्याद्वाद सिद्धान्त के भी वे प्रबल पक्षधर एवं विशिष्ट व्याख्याता रहे हैं। आचार्य कुन्दकुन्द के ग्रन्थ प्रवचनसार व पंचास्तिकाय में अनेकान्तवाद, स्याद्वाद व सप्तभंगी नय का संक्षिप्त निरूपण प्राप्त होता है, जिसे आ. समन्तभद्र, आ. अकलंक, एवं आ. विद्यानन्दि जैसे परवर्ती प्रमुख जैन आचार्यो ने पल्लवित व विकसित किया। इस दृष्टि से आचार्य कुन्दकुन्द का जैन दार्शनिक परम्परा को महनीय योगदान है। आचार्य कुन्दकुन्द द्वारा प्रतिपादित अनेकान्तवाद, स्याद्वाद व नयवाद के स्वरूप को प्रस्तुत कर, परवर्ती परम्परा में उसके सम्बन्ध में जो स्वतंत्र चिन्तन हुआ है, उसका विवेचन करना प्रस्तुत शोधनिबन्ध का उद्देश्य है। प्रमाणसप्तभंगी व नयसप्तभंगी-इन द्विविध रूपों में जो परवर्ती चिन्तन हुआ है, उसके परिप्रेक्ष्य में भी आचार्य कुन्दकुन्द द्वारा किये गये प्रतिपादन की समीक्षा की गई है। संक्षेप में, अनेकान्तवाद, स्याद्वाद व सप्तभंगी से सम्बद्ध चिन्तनपरम्परा का जो बीजवपन आ. कुन्दकुन्द द्वारा किया गया, उसका पल्लवन परवर्ती युग में जिस प्रकार हुआ, उसका संक्षिप्त विवेचन भी इस शोधलेख में है।

## P & J - 15

# श्री श्रीजगन्नाथजी के नवकलेवर की वनयाग यात्रा

*डॉ.कल्याणि नन्दि, पुरी*

सर्वेषां चैव देवानां राजाश्रीपुरुषोत्तमः
सर्वेषां चैव क्षेत्राणां राजा श्रीपुरुषोत्तमः

सिद्धान्त दर्पण -सामन्त चन्द्र शेखर के अनुसार समस्त देवों के राजा श्रीपुरुषोत्तम् और समस्त क्षेत्रों का राजा श्रीपुरुषोत्तम क्षेत्र है। हम् जानते है कि जो मूर्तियाँ विभिन्न पिठों मे पूजित होति हैं उनमें से एक भि काष्ठ या लक्कडी से बनी मूर्ति नहीं है। श्रीजगन्नाथ जी के चतुर्द्धा विग्रह ही दारु से बनकर दारुब्रह्म पुरुषोत्तम के नान से विश्वविदित हैं। शास्त्रों में चार प्रकार के पूजित विग्रहों का वर्णन है यथा (१) लेखा (२) दारव (३) धातव (४) मणिमय। प्रत्येक प्रकार के विग्रह की एक समयसीमा होती है। दारूमूर्ति या दारवविगपह की समयसीमा बारह साल की होती है। अतव बारह सालों के बाद दारव विग्रह का परिवर्तन अनिवार्य है। बासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि तथा शरीराणि विहाय जिर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही। (गीता - २/२२)

श्रीमद्भगवद्गीता के अनुसार आत्मा उसी प्रकार शरीर का परिवर्तन करता है जिस प्रकार मनुष्य पुराने वस्त्रों को त्यज कर नयाबस्त्र ग्रहण करता है। यथा देवे तथा देहे के कथनानुसार भगवान् श्रीजगन्नाथ जी भी बारह सालोंके बाद अपने घट या शरीर का परिवर्तन करते है जिसे नवकलेवर कहा जाता है। श्रीजगन्नाथ जी जैसे रहस्यमय हैं उनके घट परिवर्तन ओर नवकलेवर भि वैसे परम रहस्यमय है। नवकलेवर

विधान का प्रथम चरण है दारु सन्धान ओर वनयाग। वनयाग के अवसर पर दारु अन्वेषण के लिए श्रीमन्दिर के सेवकलोग जो यात्र करते हैं उसे वनयागयात्रा कहते हैं। उसी वनयागयात्रा के तत्व और तथ्य बहुत ही गुरुत्वपूर्ण हैं। अतएव उन्हीं तथ्य और तत्वों का सम्यक् विवेचन पुर्वक प्रस्तुत शोधपत्र पेस करने जा रही हुँ।

### P & J - 16

## अष्टाङ्गयोगवर्णन

*श्रीमती पूजा, उत्तरप्रतेश*

योगके आठ अङ्गोंका सङ्क्षेप मे वर्णन इस प्रकार है-

(१) यम - सत्य अहिंसा अस्तेय ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह।

(२) नियम-शौच सन्तोष तप स्वाध्याय और ईश्वरप्रणिधान।

(३) आसन-प्रधानतया चौरासी आसन उल्लिखित पाए जाते हैं, जिनमें से ये चार आसन प्रमुख हैं- सिद्धासन पद्मासन स्वस्तिकासन और सिंहासन।

(४) प्राणायाम- प्राणायाम के भी हैं- लोमविलोम सूर्यभेदन उज्जयी शीतकारी शीतली भस्त्रिका मूर्च्छा और प्लाविनी। मुद्रासञ्ज्ञक विशेष प्राणायाम हैं- महामुद्रा महाबन्ध महावेध विपरीतकरणी ताडन परिधानयुक्तिपरिचालन शक्तिचालन खेचरी और वज्रोली। प्राणायामकी सहायक क्रियाएँ हैं-नेति धौति बस्ति नौलि घर्षण (कपालभाति) और त्राटक। इन्हें षट्कर्म भी कहा जाता है। अष्टाङ्गयोग के ये पूर्वोक्त चार अङ्ग श्रम या हठ से साध्य होने के कारण हठयोगी योग भी कहे जाते हैं।

(५) प्रत्याहार- इन्द्रियों को विषयों से निवृत्त करके चित्त के अधीन करना प्रत्याहार है।

(६)धारणा- चित्त की एकाग्रता को धारणा कहते हैं। इसकी मुद्राएँ ये हैं-अगोचरी भूचरी चाचरी शाम्भवी उन्मनी तथा केवलकुम्भक।

(७)ध्यान- मन के निर्विषय होने पर धारणा देश में चित्तवृत्तिका अखण्ड प्रवाह ध्यान है।

(८) समाधि- मन का केवल ध्येय वस्तुके स्वरूप में स्थित होना समाधि है। यह दो प्रकारकी है- (क) सम्प्रज्ञात- यह सविकल्पक समाधि है, जिसमें ज्ञाता ज्ञेय तथा ज्ञानकी भेदबुद्धि नष्ट नहीं होती है। (ख)असम्प्रज्ञात-यह निर्विकल्पक समाधि है, जिसमें सभी प्रकार की भेदानुभूतिका नाश होकर केवल अद्वैतानन्द ही रहता है। अष्टाङ्गयोग के ये बादके चार अङ्ग राजयोग कहलाते हैं। यदि ये चारों एक ही विषयगत हों, तो इन्हें संयम की भी सञ्ज्ञा दी जाती है।

### P & J - 17

## योगसाधनपथकी बाधाएँ और उनका शमन

*डॉ. पीयूष, उत्तरप्रतेश*

योग के मार्ग में प्रवेश करने पर अनेक प्रकार का बाधाएँ सामने आती हैं, जिनका शनैः शनैः शमन करना आवश्यक है। इन बाधाओं अथवा विघ्नों का परिगणन इस प्रकार है- व्याधि स्त्यान संशय प्रमाद आलस्य अविरति भ्रान्तिदर्शन अलब्धभूमिकत्व तथा अनवस्थित्त्व। क्रमशः इनका विवरण इस प्रकार है-

१) **व्याधि**- तीन प्रकार की न्यूनाधिकताएँ होने पर व्याधि अथवा रोग उत्पन्न होते हैं। ये

न्युनाधिकताएँ हैं-वात पित्त और कफ की, युक्त आहार के रस की तथा मनसहित एकादश इन्द्रियों के बलकी। २) **स्त्यान**-योगपथ में प्रवृत्त होने की इच्छा होने पर भी प्रतिकूल परिस्थितियों की सम्भावना करके उत्पन्न चित्र की असमर्थता को स्त्यान कहते हैं। ३) **संशय**- परस्परविरुद्ध और उभयकोटि को विषय बनानेवाले ज्ञानको संशय कहा जाता है। ४) **प्रसाद**- योगसाधन में प्रयत्नाभाव अथवा औदासीन्य को प्रसाद कहते हैं। ५) **आलस्य**- वात पित्त और कफ के असन्तुलन से उत्पन्न शारीरिक गुरुता तथा तमोगुण से उत्पन्न चित्त की गुरुता को ही आलस्य की सञ्ज्ञा दी जाती है। ६) **अविरति** - विषयोपभोग की तीव्र इच्छा या तृष्णा के कारण विषयों के प्रति उपरति न उत्पन्न होना ही अविरति है। ७) **भ्रान्तिदर्शन**- भ्रान्तिदर्शन को विपर्ययज्ञान भी कहा जाता है। यह उपदिष्ट योगसाधन में असाधनत्वबुद्धि के कारण उत्पन्न होता है। ८) **अलब्धभूमिकत्व**- समाधि की भूमिकाओं में से किसी भी भुमिका का अभ्यास करते रहने पर भी किसी कारण से उसका प्राप्त न होना ही अलब्धभूमिकत्व है। ९) **अनवस्थित्व**- पूर्वोक्त भूमिकाओं में से किसी भी भूमिका की प्राप्ति होने पर भी उसमें चित्तका स्थिर न हो पाना ही अनवस्थित्व कहलाता है।

## P & J - 18

# चारित्रिक निर्माण में योग का महत्व

*ज्योति देवी, जम्मू*

योग दर्शन के प्रणेता महर्षि पतंजलि अपने अष्टांग-योग मे मनुष्य के चरित्र-निर्माण, मानसिक व शरीरिक सुख तथा तत्वज्ञान की प्राप्ति जैसी व्यावहारिक समस्याओं का सफल समाधान प्रस्तुत किये हैं। चरित्र निर्माण के विषय में योग-दर्शन का मत प्रस्तुत करने के पूर्व यहाँ स्पष्टकर देना आवश्यक है कि चरित्र-निर्माण का अर्थ क्या है ? जब हम किसी व्यक्ति के चरित्र की चर्चा करतें हैं, तो सामान्यतः उससे हमारा तात्पर्य उसके अच्छे-बूरे विचारों, मूल्यों तथा उसकी अच्छी -बूरी आदत्तों और उनके उचित अनुचित कर्मो से होता हैं। चरित्र के इस सामान्य अर्थ को ध्यान में रखते हुए हम यह कह सकते हैं कि चरित्र मनुष्य का वह आन्तरिक पक्ष है जिसकी अभिव्यक्ति उसके आचरँ में होती है। इसी कारण आचारण को चरित्र की बाह्म अभिव्यक्ति माना जा सकता हैं। व्यवहार या आचरण चरित्र का प्रकाशक है तथा चरित्र व्यक्तितत्व का प्रकाशक। व्यक्तित्व से आत्मज्ञान आत्मचेत्तना एवं आत्मानियंत्रण का नोध होता हैं। गाँधी जी ने कहा ता कि चरित्र ही मानवता की सर्वोतम पूँजी है। कोई भी समाज व देश महान् या अच्छा इसलिए होता है, कि उसके नागरिक चरित्रवान होतै हैं। भारतीय संस्कृति में चरित्र-निर्माण पर बल दिया गाया है। मनुष्य के चरित्र निर्माण में योग-दर्शन के यम एंव नियम् बौद्ध दर्शन के पंयशील जैन - दर्शन के पंचमहाव्रत की महत्वपूर्ण ही भूमिका सकती हैं।

## P & J - 19

# जैनदर्शन में अहिंसा व्रत एवं भारतीय कानून

*दर्शना जैन, राजस्थान*

भारत धर्म प्रधान देश के साथ ही कर्म प्रधान देश भी है। इसमें जितना महत्व धर्म को दिया जाता है उतना महत्व कर्म को भी दिया जाता है। धर्म की व्यवस्था को सुचारु रूप से चलाने के लिए पुण्य-पाप

का विवेचन करके धार्मिक व्यक्तियों को पाप से बचने का निर्देश दिये है। परन्तु जो व्यक्ति धर्म से अनभिज्ञ है, या धर्म में जिनकी आस्था नहीं है, उन व्यक्तियों के लिए भगवान आदिनाथ ने सर्व प्रथम कर्म स्वरूप दण्ड का विधान किया। गलती करने वाले को पश्चाताप स्वरूप **हा** शब्द का विधान किया जिसका अर्थ गलती को स्वीकार करना है, परन्तु मानव जब अपनी गलती को दुबारा करने लगा तो उसके लिए **हा** शब्द के साथ **मा** शब्द का प्रयोग भी होने लगा जिसका अर्थ नहीं करूगाँ इन दो दण्डों के प्रयोग के बाद भी जब मानव की प्रवृत्ति पाप कर्म से रहित नहीं हुई तो **धिक्** शब्द के द्वारा अपने को धिक्कार करने का दण्ड प्रचलित हुआ। परन्तु अपराधों में वृद्धि के साथ दण्ड विधान में भी परिवर्तन हुआ। अंग्रजों के शासन के पश्चात् भारत में भारतीय कानून का निर्माण किया। जिसमें धर्म के आधार पर कानून की रूपरेखा तैयार की गई। इन धर्मो में जैनधर्म को विशेष रूप से महत्व दिया गया। यदि मानव जैन धर्म के सिद्धांतों को समीचीन रूप से पालन करने लगे तो वह कानून के अपराध की सीमा से रहित हो जाएगा। जैसे दिगम्बर साधु निरन्तर जैन सिद्धांतों का पालन करते है तथा लोगों को इसे पालन करने का उपदेश देते है। इसी संदर्भ में जैन धर्म के अहिंसा रूप सिद्धांत को भारतीय कानून के साथ स्थापित करके जैनधर्म अहिंसा को प्रतिपादित किया गया। जिससे व्यक्ति धर्म से दूर हटकर कानून का पालन करने पर तो जोर देने के साथ धर्म के पालन पर भी जोर दे।

## P & J - 20

## WHETHER THE NATURE FOLLOWS NON – ABSOLUTISM (ANEKANT) ?

*Dr.Hansa.S.Shah, Mumbai*

The question has arisen because some religious leaders as well as proponents of modern physics think that they belong to different spheres of activity, one dealing with soul and spirituality (which are not physical entities) and the other with matter and the physical world. The history of investigating truth is very old. Both historical and post historical metaphysicians endeavoured to investigate truth but their research was not laboratory based. While the modern scientist is carrying out researches through laboratories, equipped with sophisticated instruments, it should cause no surprise that the laws being investigated by them were investigated by the ancient Metaphysicians too. The laws that the later discovered are being discovered by the former also. There for,metaphysics, philosophy and science should not be thought as altogether unrelated. They have some commonness and that is why there is a scope for making a comparative study of metaphysics, philosophy and science. If we trace the history and development of the theory of Atom in the field of physical sciences, we find that the beginning of twentieth. We, therefore examine in this article, whether Anekant is something which governs the physical processes operating in the universe too, or is it merely a philosophical concept.

## P & J - 21

## A REVIEW OF JAINA PAINTINGS

*Shilpa Chheda, Mumbai.*

Painting in ancient India was a favourite model of expression in art. The art of painting reached a high degree of excellence both from the technical and aesthetic points of view. The earliest archaeological examples of paintings are the pre – historic paintings found at various places

like Bimbetaka, Lakhajoar, Adamgarh, Khajuraho, etc. These examples are the testimonies of the aesthetic orientation of the pre – historic man, which continued and developed over the period of time. Literary sources also give ample evidences of the guilds of painters, who decorated palaces and temples with the best wall paintings. But, with the passage of time, the destructible nature of materials like Palm – leaf, cloth, plaster and the vandalism of human beings have caused their destruction to such an extent that the examples of ancient India paintings are limited. In India, we find art of painting, like other arts, has religious affiliation too. The development of painting can be traced from the pre – historic rock paintings. But later, we find best examples of paintings in the caves, temples and miniatures on Palm – leaf,paper,wood and cloth. The present paper is an endeavour to highlight the contributions made by the Jainas in developing the art of wall, palm – leaf, paper, cloth and wood paintings. Jaina paintings here imply, the paintings, which are Jaina in their subject matter. Beautiful specimens of miniature paintings on the palm- leaf, paper and cloth manuscripts are found in Jaina Jnanabhandaras, museum and private collections, which are discussed in the paper.

P & J - 22

## THE SIGNIFICANCE OF SYMBOL IN JAINA THEORY OF LANGUAGE

***Dr.Sujata Mitra, Kolkata.***

Jaina philosophy of anekantavada shows the many – faced – ness of an object. Syadvada ascertains logically that we are restricted to some conditions to determine the truth value of a sentence. Nayavada exposes the role of different epistemic standpoints. Jaina classification of language is intrinsically connected with vibhajyavada. The whole language, according to them, can be classified into two broad division. viz. non – alethic and alethic group of languages. The niksepa or symbol, according to Jaina philospheres, is necessary because it removes the irrelevant and adjusts the relevant. The symbols are of four types, I am discussing here about the significance of this symbol as well as its classification. This classification fits properly in their theory of language. Thus, admitting symbol as essential one, the Jaina philosophy of language is solid base of nayavada.

P & J - 23

## UPAKHYANAS FROM THE CHANDOGYA UPANISHAD

***S.Anand, Kerala.***

The Vedic literature is believed to be the basic cultural heritage of India. It is very vast and has come to us from time immemorial. This literature has mainly four subdivisions namely the Samhita, Brahmana, Aranyaka and the Upanisad. The Upanisads form a large and important genre of texts. There are 108 Upanisads, including the major and the minor ones, known to the world. These texts could be seen as embedded together with the Aranyaka, towards the end of a Brahmana, as seen in the Satapatha Brahmana, Chandogya Brahmana etc. or as separate texts. They provide philosophical ideas regarding the attainment of liberation through the knowledge of Brahman. Some of the minor Upanisads also provide ideas regarding upasanas and others also have deep relation with different systems of philosophy like the Yoga. The Chandogya Upanisad forms the latter part of the Chandogya Brahmana of the Sama Veda. It has eight chapters and stands as the second biggest of the major Upanisads, next only to the Brhadaranyaka. Due to the high concentration of spiritualistic and philosophical content and through the commentaries of the advaitic maestros Sri Sankaracharya and the dvaiti Sri Madhvacahrya, it comes under the category of the major Upanisads.

This Upanisad introduces us to such endearing and earnest seekers after truth as Narada, Satykama and Svetaketu as well as such sagely and compassionate teachers as Aruni Sanatkumara and Prajapati. The present paper discusses upakhyanas from chandaghopanishad that teach different meditation teachniques like udgitopasana, pranopasana and provide as the paravidya.

P & J - 24

## THE CONDUCT OF JAIN MONK AND BUDDHIST MONK

*D. Amit kumar, Pune.*

Indian culture consists of two main trends Brahiminic and Sramanic. Hinduism comes under the Brahmanic tradition and Jainism and Buddhism come under Sramanic tradition. There are some vows which are to be follwed by the monks in Jainism and Buddhism. There are five Mahavratas in Jainism (Nonviolence, truthfulnes – etc). and there are five (Sila) which are called Pancasila in Buddhism. In Jain religion again there are two main sects – Digambara, Svetambara , their vows are little bit different for from each other.

P & J - 25

## जैनपरम्परा-हेमचन्द्राचार्यकृतयोगशास्त्रे ध्यानम्

*Dr. Ghanshayam N. Gadhvi, V. V. Nagar, Aananda*

महर्षिणा पतञ्जलिना अष्टाङ्गयोगप्रकरणे विशदीकृतं यत् 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः'। (योगशास्त्रम् १-२) बौद्धधर्म निर्वाणप्राप्त्यर्थं चित्तशुद्धिः साधनद्वितीयं मन्यते। चित्तविशुद्धिसन्देशराचार्यैः मौलिकरूपेण दीयते। शुद्धिमग्गविनयपिटकसुत्तपिटकाभिधर्मपिटकादयः ग्रन्थाः समाधिविषये चिन्तयन्ति। पालिभाषायां ध्यानं ज्ञानं कथ्यते। जैनपरम्परायां प्रत्येकः जनः आध्यात्मिकाभिमानं प्रापयितुं प्रयतेयुः यतः हरिभद्रसूरिसदृशाः सूरयः उत्क्रान्तचेतारः प्रयत्नशीलाः अभवन्। तस्य दर्शनस्य चतुर्विधध्यानावधारणा मौलिका अस्ति। स्थानाङ्गादीन्यागमानि ध्यानस्य विषये विवेचनां कुर्वन्ति। एतस्यां शुभपरम्परायां हेमचन्द्रेण तस्याः पद्धतेः पुष्टिः कृता। प्रागैतिहासिककालतः ध्यानपरम्परा सुदीर्घा वर्तते तत्र। आचाराङ्गे भगवतः महावीरस्य ध्यानसम्बन्धिनः विविधाः संदर्भाः मिलन्ति।

**हेमचन्द्राचार्यः** -शब्दकोषाहिंसाधर्मपालकगुर्जरभाषाप्रचारकविश्वविद्यालयरूपस्वयुगप्रभाषक-जैनधर्मोधारकः हेमचन्द्राचार्यः आसीत्। महाराजकुमारपालाभ्यर्थनया शास्त्रमिदं रचितं योगशास्त्रं तेन। आचार्येण उमास्वामिना रचिता व्याख्या विशदीकृता येन सम्यक्ज्ञानदर्शनचरित्रमेव मोक्षमार्गः अस्ति सः एव योगः कथ्यते। (अभिधानचिन्तामणि- १-७७)। कर्मक्षयात् मोक्षः भवति। आत्मज्ञानात् कर्मक्षयः भवति, ध्यानादात्मज्ञानं भवत्येतावतात्मने ध्यानं हितकारकं वर्तते (यो. शा. ४-११३) ध्याता सयोगी अयोगी च द्विधा वर्तेते। सयोगिनः प्रकारौ स्तः छद्मस्थ केवली च। समयः एकमुहूर्ते व्यतीते काले ध्यानं स्थिरं भवति। तत्त्वार्थसूत्रम्-९-३७, ख- योगप्रदीपः, १५-३३) ध्येयपदार्थः भावनातत्त्वं मन्यते जैनधर्मे। कश्मिंश्चिदुपक्रमे भावनावस्थिता वर्तते। कश्मिंश्चित् चिन्तने संलग्नत्वं भावना कथ्यते। सा द्वादशविधा वर्तते। हेमचन्द्राचार्येण ध्यानस्य पृष्ठभूमौ तस्याः चर्चा कृता। ध्यानसाधनासनं साहाय्यं भवति ध्यानाय यतः चतुरशीतितः चतुरशीतिलक्ष-पर्यन्तमासनानि वर्णितानि यत्र - तत्र। तेन चत्तस्थैर्यं, काया-चलत्वं, कष्टसह्यता, देहजाड्यनिवारणञ्च भवति। (यो. शा. ४-१३८) प्राणायामाः अपेक्षिताः वर्तन्ते। ध्यानविधिः हेमचन्द्राचार्यमतेन दैहिकानुकूल्याय

ध्यानोद्यतसाधकः मुखं पिहितं कुर्यात्। इति ध्यानाधिकारी ध्यायति सः ध्याता इति कथ्यते मुनिना। यः प्राणनाशकालेऽपि संयमी स्यात्। परप्राणिनमात्मवत् पश्येत्। स्वरूपस्थितः लक्ष्यं प्रति जागृयात्। ध्येयस्वरूपम् ध्यातुं योग्यं ध्येयम् वा ध्यायते येन तद् ध्यानम् इति। ज्ञानिभिः पिण्डस्थापदस्थरूपस्थरूपातीतरूपेषु ध्येयालम्बनं प्रदर्शितम्। (यो. शा. ७-८) योगध्यानध्याताध्येयस्थितिप्रकारादीन् विवृत्तवान्। यया साधनया समाधिः सिद्धा भवति।

### P & J - 26

## स्पन्ददर्शनम् - व्यक्तिविवेकाधारीकृत्य एका चिन्ता

***Jensi. M., Kalady***

त्रयोदश शताब्दे शिवज्ञानबोधं नाम्ना ग्रन्थं विरचितः मेयकण्ठः शैवसिद्धानि प्रथमं शैवसिद्धान्तेषु उपोत्फलकं सिद्धान्तानि दत्तवन्तः। तस्य शिष्यः अरुल् नन्दि शिवाचार्यस्य शिवज्ञानसिद्धियार्, इति ग्रन्थः, श्रीकण्ठशिवाचार्यस्य शिवज्ञानसिद्धियार्, इति ग्रन्थः, श्रीकण्ठशिवाचार्यस्य ब्रह्मसूत्रभाष्यः च शैवसिद्धान्तं बह्वः पुष्टीकरोति। शैवसिद्धान्तं शुद्धाद्वैतं इति नाम्ना च व्यवह्रियते। दक्षिणभारतस्य शैवसिद्धान्तः व्यस्तः भवति काश्मीरशैवसिद्धान्तान्। काश्मीरशैवसिद्धान्तं प्रत्यभिज्ञादर्शनम् इति नाम्ना च व्यवह्रियते। सोमानन्दस्य शिवदृष्टि, उत्पलस्य स्पन्ददीपिका, अभिनवगुप्तस्य तन्त्रसारं, तन्त्रालोकं, क्षेमराजस्य शिवसूत्रविमर्शिनि इत्यादयाः ग्रन्थाः अष्टमशताब्दे, नवम शताब्दे च विरचितं भवति। तेषु ग्रन्थेषु काश्मीरशैवसिद्धान्तस्य मूलप्रमाणानि भवन्ति। किन्तु एतानि सिद्धान्तानि दर्शनम् इति रूपेण विकसितः अद्वैतवेदान्तस्य स्वाधीनादेव भवति। तत्तत्कालीन साहित्यं कला च तत् कालस्य दर्शनेषु सम्बन्धम् अस्ति। भारतीय साहित्य सिद्धान्तः अपि अस्मिन् सम्बन्धात् अभिन्नः। रसं, ध्वनि, वक्रोक्ति, अनुमानम् इत्यादि साहित्यपद्धतयः, वेदान्तं, न्यायम् इत्यादि दर्शनेषु स्वाधीनम् अस्ति इति दृष्टामः। काश्मीरशैवदर्शनः भारतीयसाहित्यशास्त्रे मुख्यस्थानं भवति। वक्रोक्ति सिद्धान्तस्य उपोत्फलकं दर्शनं काश्मीरदेशे स्पन्ददर्शनः इति दृष्टं शक्यते।

### P & J - 27

## त्रिरत्न-आध्यात्मिक विकास का आधार

*आशा लकडा, लातेहार(झारखण्ड)*

जैन दर्शन का सम्पूर्ण आधारशास्त्र इन तीन रत्नों पर ही अवलम्वित है। तीनों एक साथ मिलकर दण्डचक्रादिव्यायवत् मोक्ष के मार्ग का निर्माण करते हैं। जैसे- दण्ड चक्र सूत्र मृतिका आदि सब मिलकर घट का निर्माण करते हैं न कि पृथक्-पृथक्। उसी प्रकार सब मिलकर ही मोक्ष मार्ग बनाते हैं। जैन दर्शन के त्रिरत्न-सम्यक् दर्शन् सम्यक् ज्ञान और सम्यक् चरित्र हैं। **सम्यक् दर्शन -** जिस रुप में जीव आदि पदार्थो की व्यवस्था संसार में है अर्हत् ने उसी रुप मे उनके तात्विक अर्थ का प्रतिपादन किया है। उन उक्तियों में श्रद्धा रखना ही सम्यक् दर्शन कहलाता है। **सम्यक् ज्ञान -** जिस स्वभाव से जीव आदि पदार्थ व्यवस्थित हैं उसी रुप है। मोह तथा संयम से रहित होकर उन्हें जानना सम्यक् ज्ञान है। जैसे - तत्त्वों का उनकी अवस्था के अनुरुप संक्षेप या विस्तार से जो शोध होता है उसे ही विद्वान् लोग सम्यक् ज्ञान कहते हैं। सम्यक् चरित्र- संसार के कर्मों के नष्ट हो जाने पर उदात्त श्रद्धावान् तथा ज्ञानवान् पुरुष का पाप में ले जानेवाली क्रियाओं

से निवृत्त हो जाना ही सम्यक् चरित्र है। अहिंसा आदि व्रतों के भेद से वह पांच प्रकार का है। अहिंसा सुनृत,अस्तेय, ब्रह्मचर्य ओर अपरिग्रह।

P & J - 28

## योग दर्शन-आधुनिक परिप्रेक्ष्य में

*डॉ. पूनम जैन, अलीगढ़*

योग मात्र एक शारीरिक व्यायाम नहीं, अपितु एक जीवन दर्शन है, आध्यात्मिक विद्या है, गम्भीर दार्शनिक चिन्तन है और सम्पूर्ण चिकित्सा विज्ञान है। सृष्टि के आदि से ही भारतीय ऋषि-मुनियों ने योग को अपनी जीवन शैली में सम्मिलित किया था। वर्तमान काल में योग क्रान्ति से जनमानस लाभान्वित हो रहा है। योग के आठ अंगों यम, नियम, आसन, प्राणायाम्, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधि के अनुष्ठान से चित्तवृत्तियों की चंचलता व कलुषता नष्ट होने लगती है, और स्थिर, निर्मल चित्त परम लक्ष्य को प्राप्त कर लेता है। अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह-यम कहलाते हैं। यम, नियम, आसन, प्राणायाम और प्रत्याहार ये पाँचों बहिरंग साधन हैं जो शरीर की बाह्य शुद्धि हेतु हैं। धारणा, ध्यान और समाधि आन्तरिक साध हैं जो आन्तरिक शुद्धि हेतु हैं। वस्तुतः व्यक्ति के शारीरिक, मानसिक, सामाजिक, चारित्रिक, नैतिक, आध्यात्मिक विकास के लिए योग-दर्शन की महती आवश्यकता है। सम्प्रति योग का चतुर्दिक् प्रसार हो रहा है। पाश्चात्य जन भी अति भोगवाद से उबकर भारतीय परम्पराओं एवं योग को आत्मसात् कर रहे हैं। प्रस्तुत शोध-पत्र में आधुनिक परिप्रेक्ष्य में दर्शन की उपयोगिता पर विचार किया गया है।पतंजलि के अनुसार यम,जाति, देश, काल और समय से अनवच्छिन्न सार्वभौम महाव्रत है।

P & J - 29

## जैन धर्म में अहिंसा भावना एक - अनुचिन्तन

*प्रो. विशवनाथ, बिहार*

अहिंसा सभी धर्मो का सार संचय है जिसके अन्तर्गत विश्व के समस्त धर्म एवं दर्शन समाहत हो जाते हैं। यही कारण है कि प्रायः विश्व के सभी धर्मो ने इसे एक स्वर से स्वीकार किया है और अन्तोगत्वा इसी धर्म का आश्रय भी लिया है। भले ही इसकी अपनी-अपनी सीमाएँ हों। वैसे तो प्रायः सभी धर्मो में अहिंसा का महत्व है, लेकिन जैन धर्म दर्शन में जितना महत्व 'अहिंसा -भावना' का है। उतना किसी भी धर्म दर्शन में दृष्टिगत नहीं होता है। भगवान् महावीर की अहिंसा-भावना का सारगर्भित एवं सूक्ष्मातिसूक्ष्म विवेचन महत्वपूर्ण ग्रन्थों 'दशवैकालिक सूत्र' 'आचारांगसूत्र' 'सूत्रकृत्रांग','उत्तराध्ययन', 'तत्वार्थसूत्र', 'सर्वार्थसूत्र',सर्वार्थसिद्धि मूलाचार, श्रावकाचार आदि में किया गया है। इन समस्त ग्रन्थों का सार यही है, कि सव्वे जीवावि इच्छति, जीविउं न मारिज्जिउ अर्थात् समस्त प्राणी जिन्दा रहना चाहते हैं कोई भी मरना नहीं चाहते हैं। इस प्रकार जैन धर्म में अहिंसा-भावना का बडा महत्व है।

P & J - 30

## जैन दर्शन में कर्मवादी मान्यताएँ

*राज कुमार, जम्मू*

**कर्म परिचयः** - जीव के राग द्वेष रूप परिणामो के कारण से जो अचेतन द्रव्य जीव के साथ सम्बन्ध होकर संसार में भ्रमण करते है, कम है जैन परम्परा में कर्म को भौतिक या पौदगलिक माना गया है, जैन दर्शन मानता है, कि आत्मा ब्रह्म जगत के सम्पर्क में आकर योगिक अर्थो में सूक्ष्म प्रकृति के कणों द्वारा आच्छादित हो जाती है। यहि कर्म बन जाते है। **सैद्धान्तिक पक्ष** - जीव दर्शन स्पष्ट रूप से वास्तववादी तथा बहुत्ववादी है, विश्व के प्रत्येक जड व चेतन अनन्त धर्मो के भण्डार अनादि तथा नित्य है।

P & J - 31

## अमृतनादोपनिषद में षष्टयोग

*धर्मेन्द्र कुमार, वाराणसी*

अमृतनादोपनिषद् कृष्ण यजुर्वेद से सम्बद्ध है। इस उपनिषद् में प्रणवोपासना के साथ योग के छः अंगों-प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, प्राणायाम्, तर्क (समीक्षा) एवं समाधि आदि का वर्णन किया गया है। प्राणायाम की विधि, ऊँकार की मात्राओं का ध्यान, पाँच प्राणों के स्थान एवं रंगों का उल्लेख भी किया गया है। योग साधक को भय, क्रोधादि मानसिक विकारों से मुक्त रहकर आहार-विहार,चेष्टा-कर्म, सोने-जागने आदि कर्मो को संतुलित बनाए रखने का निर्देश है। साधना के फलस्वरूप देवतुल्य जीवन की प्राप्ति से लेकर ब्रह्म निर्वाण तक की उपलब्धि का मार्गदर्शन दिया गया है।

P & J - 32

## प्राकृत कथा साहित्य में वैराग्य प्रेरक घटनाए-एक अध्ययन

*प्रो.डा.रवीन्द्रकुमार खाण्डवाला, अहमदाबाद*

एकतरफ मोक्ष - प्राप्ति के लिए सांसारिक बन्धन विघ्नरूप बनते है, प्रायः ऐसी धारणा है। तो दूसरी ओर कोई सांसारिक घटना ही त्यक्ति को संसार से विचलित और विरक्त कर देती है, और प्रवज्या के लिए प्रेरित करती है, जो मोक्ष-मार्ग का प्रथम सोपान है। जैन धर्म प्रायः विरक्ति-वैराग्य की महिमा और संसार की निःसारता को प्रतिपादित करनेवाला धर्म है। बहुत जैन मुनिओं ने अपने उपदेश के प्रभाव से श्रावक जनों को, साधको को दीक्षा या विरक्तिभाव की प्राप्ति के लिए प्रेरित किया है। जैन धर्म जिसमें पूर्णतया प्रतिबिम्बित होता है, ऐस प्राकृत-साहित्य की कतिपय रचनाओं का अध्ययन इस सन्दर्भ में करने का यह उपक्रम है।

## P & J - 33

# जैन धर्म की प्राचीनता

*चित्रा दिवाकर, बरेली कालेज (बरेली)*

जैन धर्म ऐतिहासिक काल में उत्पन्न हुआ था। यह धर्म पार्श्वनाथ या महावीर के समय में स्थापित हुआ ऐसा विचार करना युक्ति संगत नहीं है , क्योंकि यह धर्म वैदिक काल से ही चला आ रहा है। इसके प्रमाणिक उल्लेख भी प्राप्त हुए है। इसके संस्थापक भगवान ऋषभ देव हैं। जो जैनो के प्रथम तीर्थंकर है। जब से आत्म विजय की प्रवृति का प्रारम्भ हुआ तभी से वेदत्रयी के परिवर्तित साहित्य में जैन धर्म और जैन मत के स्पष्ट उल्लेख होने लगे थे, किन्तु इस काल में आकर लोग इस धर्म को जैन और इनके आत्म विजय अनुयायी को 'जिन' नाम से पुकारने लगे थे। **वेद पुराण तथा ग्रन्थो में जैनो का वर्णन -** जैनमतानुसार चौदह मनु अर्थात् कुलकर हुए हैं तथा अन्तिम कुलकर नाभिराज थे। इन्हीं के पुत्र ऋषब देव जैनों के प्रतम तीर्थङ्कर हुए। इनका वर्णन सबसे प्राचीन ग्रन्थ ऋग्वेद में भी मिलता है। वेद प्राचीन है तथा ऋषभ देव का वर्णन से जैन धर्म की प्राचीनता स्पष्ट शब्दों में प्रकट होती है। प्राचीन साहित्य में जैन धर्म के लिए श्रमण शब्द का भी प्रयोग मिलता है । ऋग्वेद में भी श्रमणों का उल्लेख मिलता है। बाल्मीकि रामायण में भी अनेकों स्थान पर श्रमणों का प्रयोग हुआ है। भगवान राम ने जिस भीलनी शबरी के बेर खाये थे वह भी एक श्रमणी ही थी। राजा जनक जैसा भोजन तापसो को कराते है, वैसा ही भोजन श्रमणो को भी कराते थे। (तापसा भुञ्जते चापि श्रमणाश्चैव भुञ्जते) इस सब तथ्यों से स्पष्ट होता है कि श्रमण दिगम्बर मुनि को ही कहा जाता था। भारत में श्रमणों का अस्तित्व प्राचीन काल से ही पाया जाता है। श्रमण आत्म विद्या से युक्त थे। वैदिक ऋषि उनसें आत्म विद्या सीखते थे।

## P & J - 34

# तद्भूमिका - सर्वदर्शनस्थितयः

*सीमा मिश्रा, लखनऊ*

काश्मीर शैवदर्शन के प्रमुख आचार्य क्षेमराज के द्वारा कहे गये इस उक्ति का अर्थ है - सभी दर्शनों के सिद्धान्त आत्मा की अपनी इच्छा से गृहीत कृत्रिम भूमिकायें ही हैं । अपने लेख द्वारा मै दो बातो को आपके समक्ष रखना चाहती हूँ पहले तो यह कि सभी दर्शनों मे आपस में विरोध नही है इनके क्रमिक विकास द्वारा ही हम परम तत्व को आत्मसात कर सकते हैं, दूसरी यह कि प्रत्येक दर्शन की जो भी दृष्टि है वह परमेश्वर के स्वातन्त्र रूप इच्छा के कारण है। प्रत्येक दर्शन ने परमतत्त्व को भिन्न - भिन्न रूप मे प्रस्तुत किया है। जिसकी दृष्टि जहाँ तक पहुँची उसने उसी भूमि को परमार्थ जगत माना। दर्शनों के क्रमिक विकास द्वारा ही हम स्थूल जगत से सूक्ष्म जगत मे प्रवेश कर सकते हैं। सभी दर्शनों ने आत्मा किस तरह, किस रूप में प्रस्तुत किया है इसका संक्षिप्त सार आपके समक्ष प्रस्तुत कर रही हूँ - **चार्वाक दर्शन** में चैतन्य विशिष्ट शरीर को ही आत्मा माना गया है और मृत्यु पर्यन्त ज्ञान का नाश बताया गया है। **वृहदारण्यक** मे याज्ञवल्क्य अपनी स्त्री मैत्रेयी को इसी मत का उपदेश देते हुए कहा है- **'ऐतेभ्यो भूतेभ्यः समुत्थाय तान्येवानुविनश्यति न प्रेत्य संज्ञास्तीति'** - २.४.१२। **न्याय वैशेषिक** में संसारी दशा में बुद्धि तत्त्व को ही आत्मा माना गया है।

मृत्यु पर्यन्त बुद्धि के उच्छेद के बाद आत्मा को शून्यवत माना गया है। मीमांसक बुद्धि को ही आत्मा मानते है। **उपसंहार** - इस प्रकार हम एक - एक सोपान चढ़ते हुए उस परम तत्व को समझ सकते है। आत्मा के वास्तविक स्वरूप का साक्षात्कार कर सकते है। ज्ञान के इस क्रमिक विकास में कहीं किसी दर्शन का विरोध नही है। एक दर्शन दूसरे दर्शन तक पहुँचने की सीढ़ी है और जब तक निचले पायदान पर कदम नहीं रखेगें तब तक ऊँचे पायदान तक कैसे पहुँचेगें। जितने भी दर्शन हैं वे सब परमतत्व की ही भूमिका है जिसे वह अपने स्वातन्त्र्य से प्रदर्शित करती है इसलिये **प्रत्यभिज्ञा हृदयम्** में आचार्य क्षेमराज ने लिखा है - **तद् भूमिका सर्वदर्शनस्थितयः**।

## P & J - 35

## १०वीं शताब्दी के प्रमुख जैन कवियों में अंहिसावाद की भावना

*प्रो. सिकन्दर लाल, पट्टी-प्रतापगढ़*

१० वीं शताब्दी के प्रमुख जैन कवियों में अहिंसावाद की भावना निहित है। हिंसा की निवृत्ति और अंहिसा धर्म के प्रचार-प्रसार के लिए जैन धर्म में गृहस्थों को अनेक व्रत-नियमों का पालन करने का उपदेश दिया गया है। अहिंसा धर्म महाव्रतों एवं अणुव्रतों से विकसित होने वाले सत्य, अस्तेय एवं ब्रह्मचर्य व्रतों का प्रथम-मूलाधार है। इसलिए अहिंसा धर्म को जैन धर्म में व्रत कहा गया है। वस्तुतः हिंसात्मक कार्यों से विरक्त होने में कठिनता अनुभव होने से ही अहिंसा को व्रत कह दिया गया है। अन्यथा अहिंसा व्रत दैनिक कार्यों एवं सुखी जीवन का एक आवश्यक अंग है। अहिंसा धर्म को विकसित करने के लिए जैन साहित्य में बहुत कुछ कहा गया है। इसमें प्रधानतः समस्त प्राणी मात्र के कल्याण की भावना निहित है। इसीलिए जैन संस्कृति एक स्वर में कहती है- समस्त प्राणी संसार में जीना चाहती है, मरना कोई नहीं चाहता क्योंकि एक गंदगी का कीडा और स्वर्ग के देवताओं का राजा इन्द्र, ये दोनों के हृदय में जीवन जीने की लालसा और मृत्यु का भय समना है। अतः सबको अपना जीवन प्यारा है। इसलिए व्यक्ति को चाहिए कि सोते-जागते-उठते, चलते-फिरते आदि किसी भी कार्य को करते हुए यह ध्यान में रखना चाहिए कि जब मैं सुख चाहता हूँ तो दूसरे को भी सुख भोगने का अधिकार है। जब मुझे दुःख प्रिय नहीं है तो संसार के अन्य प्राणियों को दुःख कहाँ से होगा ? अतः अपनी आत्मानुभूति के आधार पर हिंसात्मक कार्य से बचते रहना चाहिए। यहाँ तक कि यदि कोई दूसरा भी हिंसा करें तो उसको अपने सत् कर्मों से रोकना चाहिए। इस प्रकार से १०वीं शताब्दी के विभिन्न आचार्यों ने अपने-अपने ग्रन्थों के माध्यम से अहिंसावाद की प्रबल परिपुष्ट की है।

## P & J - 36

## त्रिपिटक साहित्य में वर्णित वर्ण व्यवस्था

*मुरारी लाल, हि.प्र. १७५००८*

त्रिपिटक साहित्य में क्षत्रिय, ब्राह्मण, वैश्य, शूद्र, चाण्डाल और पुक्कुस आदि जातियों का वर्णन बड़े व्यापक स्तर पर मिलता है। इसके अतिरिक्त विभिन्न व्यवसायों तथा शिल्पों से जुडी जातियों का भी वर्णन

मिलता है जिन्हें जाति-हीन वर्ग में रखा जा सकता है। इनमें नट, गन्धव्य (गन्धर्व) , मायाकार (जादूगर), जुद्दक (शिकारी), गोपालक, केवल (कैवर्त या मच्छुए), संखधमक, मेरीवादक, तिणहारक, वनकम्मिक, दास आदि आते है। ये लोग नृत्य-संगीत, खेल-तमाशे तथा मेहनत मजदूरी करके जीविकोपार्जन करते थे। इन लोगों का जीवन स्तर वैश्यों से हीन था। इसलिए इनके व्यवसाय को हीन बताया गया और बाद में इन्हें अन्त्यजो में सम्मिलित कर दिया गया । भगवान् बुद्ध ने जन्मना जाति के सिद्धान्त पर कठोर आघात किया तथा चरित्र, कर्म और गुण को महत्त्व प्रदान करते हुए ही किसी व्यक्ति की श्रेष्ठता को स्वीकर करने का उपदेश दिया। बुद्ध के अनुसार जाति और वर्ण दोनों व्यर्थ है, शील ही श्रेष्ठ है। अधार्मिक चाहे क्षत्रिय हो या वैश्य हो, वे दोनों लोकों (ईहलोक और परोलक) को छोडकर दुर्गति को प्राप्त होते है। क्षत्रिय, ब्राह्मण, वैश्य, शूद्र, चाण्डाल तथा पुक्कुस सभी इस लोक में धर्माचारण करने से देवताओं के समान है। उनके अनुसार न वेद, न जाति और न बन्धु ही परलोक में सुख दे सकता है, अपना शुद्धशील ही परलोक में सुखदायक होता है।

## P & J - 37

# सम्राट् खारवेल के शिलालेख में अंकित नैतिक-एकीकरण के संदर्भ

*डॉ. जिनेन्द्र जैन, लाडनूँ- ३४१ ३०६ (राजस्थान)*

सम्राट्खारवेल ने अपने साम्राज्य में जिस शिलालेख को उत्कीर्ण करवाया था, वह हाथीगुम्फा अभिलेख के नाम से विख्यात है। ऐतिहासिक, सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक एवं धार्मिक दृष्टि से जैन परम्परा में इस शिलालेख का महत्त्वपूर्ण स्थान है। प्राकृतभाषा में लिखे इस शिलालेख में सम्राट् खारवेल ने अपने राज्याभिषेक से लेकर कुल तेरह वर्षों के कार्य-काल के प्रशासनिक एवं सामाजिक कर्त्तव्यों के परिपालन की विवेचना उल्लिखित है। तेरह वर्षो के अपने कार्यकाल में सम्राट् खारवेल ने लगभग छः वर्षो तक युद्ध किया एवं सात वर्षो तक साम्राज्य की देखभाल में अपने आपको नियोजित किया। इस दृष्टि से शिलालेख के अनुसार एक वर्ष युद्ध और एक वर्ष स्त्रशासनिक दायित्वों का निर्वहन उसके कार्यकाल की प्रकृति कही जा सकती है। सम्राट् खारवेल का शिलालेख जहाँ एक और ऐतिहासिक दस्तावेज के रूप में अपनी महत्ता लिए हुए है वहीं उसकी धार्मिक, प्रसाशनिक, सामाजिक, आर्थिक नीतियों का चिन्तन करें तो यह बात स्पष्टतः कही जा सकती है कि उक्त सभी बिन्दुओं में उसकी सर्वसम्मतता एवं एकीकरण की नीति शिलालेख की महत्ता को और भी अधिक बढ्ढाने में समर्थ है। धार्मिक एकीकरण के संदर्भ में अपने साम्राज्य में उसने सभी धर्मो के साधु-सन्तों के लिए उपाश्रय (निवास-स्थल) बनाए जाने के सन्दर्भ शिलालेख में अंकित है। सामाजिक एकीकरण कक सन्दर्भ में खारवेल के शिलालेख का चिन्तन रीति-रिवाजों, सामाजिक प्रथाओं, महोत्सवों आदि को सर्वसम्मति से आयोजित किए जाने में फलीभूत हुआ है । दान, कर-मुक्ति, सामाजिक-सम्मेलनों के आयोजन तथा अनेक प्रकार की विद्याओं को प्राप्त करने के संदर्भ यह सिद्ध करते हैं कि उसने समाज में हर वर्ग के लिए हितकर कार्य करता रहा और जन-सामान्य की वृद्धि के अवसर प्रदान करता रहा। प्रशासनिक एकीकरण की दृष्टि से उसने जिन विषयों का ज्ञान ग्रहण कर अपने जीवन को

समृद्ध किया उनमें मुद्राशास्त्र (नगर एवं सिविल स्थापत्यकला का कानून) धर्मशास्त्र के अनुसार कानूनों का निर्माण, अन्तर्राज्यीय सीमाओं को लांघकर अपने साम्राज्य में सम्मिलित करने जैसे अनेक सन्दर्भ शिलालेख में अंकित हैं। आर्थिक दृष्टि से भी खारवेल के शिलालेख का मूल्यांकन उसके नैतिक एकीकरण को उजागर करता है। उसने साम्राज्य युद्ध में जीती हुई अपार सम्पत्ति का उपयोग जनता के हित एवं सामाजिक उपयोग में किया। इस तरह प्रस्तुत आलेख में सम्राट् खारवेल के शिलालेख में अंकित नैतिक एकीकरण के संदर्भों की विवेचना करने का प्रयास किया जायेगा।

P & J - 38

## तत्त्वार्थ सूत्र के परिप्रेक्ष्य में जैन दर्शन का मौलिक स्वरूप

*डॉ. वन्दना मेहता, लाडनूं, राजस्थान*

तत्त्वार्थ सूत्र जैन धर्म/दर्शन का एक प्रतिनिधि ग्रन्थ माना जाता है। यह जैन परम्परा का एकमात्र सूत्रशैली का ऐसा संग्रह ग्रन्थ है जिसे इसके सभी आम्नाय समान रूप से स्वीकार करते है। यद्यपि इसे सभी सम्प्रदायों ने अपनी-अपनी परम्परा से जोडने का प्रयास किया है, करते आ रहे हैं। मूल रूप से लेख में यह देखना है कि तत्त्वार्थ सूत्र का मूल स्वरूप किस पर आधारित है, इसकी शैली किससे प्रभावित है तथा उसका अपना क्या वैशिष्ट्य है। ऐसा कहा जाता है कि जिस प्रकार बादरायण ने उपनिषदों का दोहन करके ब्रह्मसूत्रों की रचना द्वारा वेदान्त को व्यवस्थि किया है, उसी प्रकार उमास्वाति ने आगमों का दोहन करके तत्त्वार्थ की रचना के द्वारा जैन दर्शन को व्यवस्थित करने का प्रयास किया है। उसमें जैन तत्त्वज्ञान, आचार, भूगोल, खगोल, जीव-विद्या, पदार्थ विज्ञान आदि विविध प्रकार के विषयों के मौलिक मन्तव्यों को मूल आगमों के आधार पर सूत्रबद्ध किया है तथा उन सूत्रों के स्पष्टीकरण के लिए स्वोपज्ञ भाष्य की भी रचना की गई है। यह विषय पर्याप्त मतभेद से युक्त है कि श्वेताम्बर आगम तत्त्वार्थ के मूल आधार है या दिगम्बर के आगम षट्खण्डागम और कुन्दकुन्द के ग्रन्थ। इस विषय के स्पष्टीकरण में विद्वानगण पूर्व में अपने मन्तव्यों को प्रस्तुत कर चूके है। इसमें ज्यादा कहने का अवकाश नहीं है।

**तत्त्वार्थ के मूल स्वरूप का आधार-** मुनि रत्नचन्द्रजी, पं. सुखलालजी, एच. आर. कापडिया, सुजिको ओहिरो ने यह स्वीकार किया है कि तत्त्वार्थ के मूल आधार श्वेताम्बर आगम (३२-४५) हैं। उक्त तथ्य के आधार पर हमें यह भी स्वीकार करना पड़ेगा कि आगमों में दार्शनिक विवरण तो था ही किन्तु वह व्यवस्थित रूप में नहीं था। उसे व्यवस्थित करने का प्रयास सर्वप्रथम उमास्वाति द्वारा किया गया। इस विषय पर प्रकाश डाला जायेगा।

**तत्त्वार्थ की शैली पर प्रभाव -** काल की दृष्टि से चिन्तन करे तो उस समय जैन आगमों एवं बौद्ध पिटकों के लम्बे एवं वर्णनात्मक सूत्ररूप में प्राकृत भाषा में चली आ रही शैली की जगह वैदिक विद्वानों द्वारा संस्कृत भाषा की संक्षिप्त सूत्रों की रचना शैली बहुत प्रतिष्ठित हो चुकी थी। जैन परम्परा में अब तक संस्कृत भाषा की संक्षिप्त सूत्रशैली में रचा कोई ग्रन्थ नहीं था। यही कारण था कि उमास्वाति अपने पूर्ववर्ती कणाद के वैशेषिकसूत्र एवं पतंजलि के योगसूत्र आदि ग्रन्थों की शैली से प्रभावित हो जैन परम्परा में सर्वप्रथम संस्कृत भाषा में सूत्रशैली में तत्त्वार्थ का प्रणयन किया।

**तत्त्वार्थ का वैशिष्ट्य -** उमास्वाति का तत्त्वार्थ की रचना में मुख्य प्रयोजन संक्षेप में सूत्र शैली में जैन सिद्धान्तों को प्रस्तुत करना था इसलिए उन्होंने जैन दर्शन के सभी महत्त्वपूर्ण पक्षों को लेते हुए विस्तार से बचते हुए सूत्रशैली में विवेचन किया। वाचक के कई ऐसे मन्तव्य है जो दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों सम्प्रदायों के अनुकूल नहीं है । यद्यपि वे मन्तव्य दार्शनिकदृष्टि से महत्त्व के नहीं है। नयों के सन्दर्भ में वाचक की अपनी मौलिक सूझ है जो आगमकाल में प्रचलित नहीं थी। इसी तरह के बिन्दुओं को लेकर तत्त्वार्थ के वैशिष्ट्य को प्रस्तुत किया जाएगा।

## P & J - 39

## Jain Ramakatha

*Dr.Shruti Trivedi, Vadodara*

In Jain narrative books we get literature of Ramakatha in abundance. Jainas have given important place to the characters of Ramakatha in their religion. Rama or Padma, Lakshmana and Ravana are not only considered as followers of Jainism but these three are given place in Jaina's Trishashtipurushas. Trishashtipurushas are these : 24 Tirthankaras is (Jain preceptors), 12 chakravartis (Emperor of 6 parts of India), 9 Baladevas, 9 Vasudevas and 9 Prativasudevas. Their lives have as important place as of Ramayana, Mahabharata and Puranas in Jainism. The first detailed narration of Trishashtimahapurushas is available for the first time most probably in Trishastilakshanamahapurana. This is in two parts: Jinsen's 'Adipurana' in 9th Centure A.D. and Gunabhadra's Uttarapurana in 897 A.D. Before 9th Century the matter of these biographies was prepared. In every Kalpa, there are 63 Mahapurushas – great persons viz 9 Baladevas 9 Vasudevas, 9 Prativasudevas. These three are contemporaries, Rama, Lakshmana and Ravana are considered as 8th Baladeva, Vasudeva and Prativasudeva respectively. It is quiet clear that source of Jain Ramakatha is Valmiki Ramayana only. Jain poets have accepted Brahmana Ramakatha. The main purpose is to establish Jainism among public by using narrations of followers of Vedas. That is general tendency we find. Jain Ramakatha is running paralles to Jainetar Ramakantha proves the importance of Ramakatha in Public life.

## P & J - 40

## The Concept of Salbhanjikainjaina Scriptures and sculptures

*Dr. Renuka Porwal, Mumbai.*

The Salbhanjika female figure is the finest creation of Indian art is available in Jaina, Bouddha and Vedic scriptures and shrines. These female figures were carved either on railposts or on Toranas of Stupa or on ceilings of Mandapa of the temples. Such representations of female full of zest for life are shown engaged in their favourite routine work like going to adore deity with a basket of flowers and offerings, playing with a ball, plucking flowers from the tree, seeing herself in mirror, squeezing her hair after bath and droplets are swallowed by a swan sitting near her feet etc. The term Salbhanjika originally expressed a woman who portrayed herself as standing under a blossoming tree and plucking or gathering Sala flowers i.e.Votica Robusta. These Salbhanjikas are provided with broad jeweled belt/Mekhala around the waist. They wear lavish jewellery and displayed nude as mother

terracotta figures of pre Mouryan period. Sometimes they are shown standing on elephant, crocodile or dwarf, may be their vehicles. The references of salbhanjika are available in scriptures like Rayapaseniya sutta, Rigveda, Nikankatha, Avadansataka etc. In early literature the said term signifies the festival of plucking flowers. Dr. Vogel suggests that this term can even apply to woman who took part in the festival too. The obtained Salbhanjika figres from Mathura, Sanchi and Bharhut stupa are the best known specimen of stone sculptures. Later on the system of depiction of Salbhanjika females embellishing the railings and gateways of Stupa reduced and they have given place on the ceilings of Mandapa and Sringar choki of temples.

## P & J - 41

# जैनकालीन शिक्षा पद्धति

*सुरेश द्विवेदी, बख्तियारपुर*

जैन शिक्षा पद्धति वैदिक से कई बातों में भिन्न है। यद्यपि दोनों का चरम उद्देश्य को प्राप्त करने के विषय में जो पूर्वकालीन सोपान रहे हैं, वे भिन्न हैं। जैन धर्म में देव, शास्त्र और गुरू और का समान महत्व है। पाँच परमेष्ठियों में अरहन्त, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु की गणना की जाती है। अहरन्त और सिद्ध को परम गुरू माना गया है क्योंकि वे सर्वज्ञ सर्वदर्शी और सम्पूर्ण दोषों से रहित होते हैं। आचार्य, उपाध्याय और साधु गुरूओं के क्रम से तीन स्तर हैं। उपाध्याय का कार्य मुख्य रूप से शिक्षा का बताया गया है। ये तीनों ही गुरू जैन धर्म में साधु का आचार पालन करेन वाल बताये गये हैं। जैन साधु संस्था में आचार्य का सर्वश्रेष्ठ स्थान है। मुनि संघ का प्रमुख आचार्य ही होता था। पूरा संघ उसके निर्देशों पर चलता था। जैन साधु के आचार के विषयों के अन्तर्गत बताया गया है कि साधु एक स्थान पर स्थित होकर नहीं रहता प्रत्युत विभिन्न नगर, ग्रामों में पदयात्रा करता हुआ तत्त्वोपदेश देता है तथा अपनी साधना करता है। वर्षाकाल के चार माह एक स्थान पर स्थित होकर रहता है। आचरण के इस नियम के कारण जैन शिक्षा के वैसे केन्द्र बने जिस प्रकार वैदिक ऋषियों के आश्रम अथवा विश्वविद्यालय होते थे। इसके विपरित जहाँ साधु-संस्था का चातुर्मास होता था वे अस्थायी रूप से शिक्षा का केन्द्र बन जाते थे। कुछ केन्द्र ऐसे भी थे जहाँ साधु संस्था के कतिपय मुनि बराबर विद्यमान रहते थे। ऐसे केन्द्रों में पाटलीपुत्र, मथुरा, श्रावस्ती, वलभी, गिरिनार, श्रवणबेलगोला खण्डगिरि, उदयगिरि, राजगृह, एलोरा आदि प्रमुख थे।

मंदिर वस्तु का विकास होने के बाद जैन अध्ययन केन्द्रों का विस्तार होता गया। प्रत्येक मंदिर के साथ शास्त्र-भण्डार और स्वाध्यायशाला तथा गुरू के आवास के लिए कक्ष की व्यवस्था हुआ करती थी । पंडित आशाधर ने अपने सागरधर्मामृत में स्वाध्यायशाला की आवश्यकता पर जोर देते लिखा है ।

विनयेयवद्विनेतृणामपि स्वाध्यायशालाया।
विनाविमर्शशून्या धी-र्दृष्टेडप्यन्धायतेडध्वनि।।

जहाँ स्वाध्यायशाला नहीं है वहाँ शिष्यों के समान उपाध्यायों की भी बुद्धितत्त्वों के ऊहापोह का मार्ग नहीं रहने से परामर्शशीलता के साधन के आभाव में अभ्यस्त शास्त्र व मोक्ष-मार्ग के विषय में अन्ध-सी हो जाती है, परिमार्जित नहीं रहती।

## P & J - 42

# जैन वाङ्मय में पर्यावरण

*डॉ. राम प्रवेश कुमार, पटना सिटी*

विज्ञान की अंधाधुंध दौड, मनुष्य का अपरिमित लालच, तेजी से क्षत विक्षत होनेवाले प्राकृतिक संसाधन और प्रदूषण से भरा संसार कैसा चित्र उभारते हैं ? जिस गति से हम विकास की ओर बढ्ढ रहे हैं क्या उसी गति से विनाश हमारी ओर नहीं बढ्ढ रहा है ? फिर नतिजा क्या होगा ? मानवता के समक्ष यह एक विराट प्रश्न-चिह्न है। यदि उसका उचित समाधान कर लिया गया तो ठीक, वरना सम्पूर्ण जीवन-जगत एक विराम की स्थिति में खडा हो जायेगा। प्रश्न-चिह्न या पूर्णविरमाम ! कौन सा विकल्प चुनेंगे हम। जैन संस्कृत वाङ्मय में यही प्रश्नों के समाधान का रास्ता चुनने का प्रयास जैन संस्कृत विद्वानों के द्वारा बडा ही स्पष्ट रूप में किया गया है। वर्त्तमान में पृथ्वी, जल, वायु और आकाश सभी प्रदूषणग्रस्त है। पर्यावरण संबंधी ज्ञान जैन संस्कृत वाङ्मय में विस्तार से वर्णित है। एक-एक जैन मुणि एवं जैन धर्मावलम्बी पर्यावरण रक्षा में तत्पर हैं। जैन धर्म में ही सर्वजन हिताय,सर्वजन सुखाय, पर्यावरण संरक्षण और शाकाहार की नींव पर आधारित नूतन सामाजिक व्यवस्था को जन्म दिया। आजीविका हेतु जन समुदाय को असि, मसि और कृषि की शिक्षा दी। मुद्‌गल धर्म, अधर्म, आकाश और काल ये पाँच अजीव हैं। अजीव द्रव्य के जीवन्त इकाई से शरीर का निर्माण होता है और जीव रूप अमूर्त अस्थिकाय काय द्रव्य से प्राण प्रतिष्ठा होती है।

## P & J - 43

# अणुव्रत एक अनुचिंतन

*डॉ. हरेन्द्र प्रसाद सिंह,बी.डी. कॉलेज, पटना*

श्रावक के बारह व्रतों में से पाँच अणुव्रत, बाद के तीन गुणव्रत एवं अन्तिम चार शिक्षा व्रत कहलाते हैं। यद्यपि श्वेताम्बर और दिगम्बर ग्रन्थों में गुणव्रतों एवं शिक्षाव्रतों के नामों व गणना कर्म में परस्पर एवं आन्तरिक दोनों प्रकार के मतभेद हैं, तथापि यह कहा जा सकता है कि दिशा परिमाण, भोगोपभोग परिमाण एवं अनर्थ दण्डविरमण रूप गुणव्रत तथा सामाजिक, देशावकाशिक, पौषधोपवास एवं अतिथि से विभागरूप शिक्षाव्रत साधारणतया अभीष्ट एवं उपयुक्त हैं। श्रमण के अहिंसादि पाँच महाव्रतों की अपेक्षा लघु होने के कारण श्रावक के पाँच व्रत अणुव्रत कहलाते हैं। जिस प्रकार सर्वविरत श्रमण के लिए पाँच महाव्रत प्राणभूत है उसी प्रकार श्रावक के लिए पाँच अणुव्रत जीवनरूप है। जैसे पाँच महाव्रतों के अभाव में श्रामण्य निर्जीव होता है, वैसे ही पाँच अणुव्रतों के अभाव में श्रावक धर्म निष्प्राण होता है। यही कारण है कि अणुव्रतों को श्रावक के मूलगुण कहे गये हैं।

## P & J - 44

# सामाजिक संदर्भ में अहिंसा का विवेचन

*श्रीमति विजया सिंह,गाँधी नगर, आरा*

अहिंसा की सम्भावना पर हमें न केवल वैयक्तिक दृष्टि से विचार करना है, अपितु सामाजिक दृष्टि से भी विचार करना आवश्यक है। अहिंसक चेतना अर्थात् संवेदनशीलता के अभाव में समाज की कल्पना

सम्भव नहीं है। समाज जबकि बडा होता है आत्मीयता, प्रेम और सहयोग के आधार पर खडा होता है अर्थात् अहिंसा के आधार पर खडा होता है क्योंकि हिंसा का अर्थ है - घृणा, विद्वेष, आक्रामकता और जहाँ भी यह वृतियाँ बलवती होंगी सामाजिकता की भावना ही समाप्त हो जायेगी, समाज विध्वंस हो जायेगा। अतः समाज और अहिंसा सहगामी है। दूसरे शब्दों में यदि हम मनुष्य को एक सामाजिक प्राणी मानते हैं तो हमें यह मानना होगा कि अहिंसा उसके लिए स्वाभाविक ही है। जब भी कोई समाज खडा होगा तो अहिंसा के भित्ति पर खडा होगा और टिकेगा भी। जैनागम जिस पूर्ण अहिंसा के आदर्श को प्रस्तुत करते हैं। उसमें भी संघ की या संघ के किसी सदस्य की सुरक्षा या न्याय का प्रश्न आया तो हिंसा को स्वीकार करना पड़ेगा। जब तक सम्पूर्ण मानव समाज एक साथ अहिंसा की साधना के लिए तत्पर नहीं होता, किसी एक समाज या राष्ट्र द्वारा कही जाने वाली अहिंसा के आदर्श की बात कोई अर्थ नहीं रखती है। संरक्षणात्मक और सुरक्षात्मक हिंसा सामाजिक जीवन के लिए अपरिहार्य है। आदर्श अहिंसक समाज की रचना हेतु हमें समाज से आपराधिक प्रवृतियों को समाप्त करना होगा और आपराधिक प्रवृत्तियों के नियमन के लिए हमें मानव जाति में संवेदनशीलता, संयम एवं विवेक के तत्त्वों को विकसित करना होगा।

## P & J - 45

## प्राकृत भाषा में निबद्ध श्रावकाचार

*डॉ. कामेश्वर तिवारी,बी.डी. कॉलेज, पटना*

भारतीय दर्शन विशेषकर जैन दर्शन मोक्ष मूलक दर्शन है। मोक्ष की प्राप्ति का अर्थ है आत्मस्वरूप की उपलब्धि। जैन आचार्यों का मत है कि आत्मस्वरूप की उपलब्धि क्रमिक विकास के द्वारा होता है । इसी प्रयोजन की सिद्धि के लिए शुद्धनैतिक आचरण की पवित्रता पर जोर डाला गया है। शुद्ध नैतिक आचरण ही परम पद को प्राप्त कराने में समर्थ है। इसी को जैन वाङ्मय में धर्म कहा जाता है। आचरण की शुद्धता के लिए दो प्रकार के मार्गों का प्रतिपादन किया गया है। इन दो मार्गों को मुनिधर्म तथा श्रावक धर्म कहा जाता है। श्रावक धर्म का निर्दोषपालन करने वाला ही मुनि होता है। व्रतधारी ग्रहस्थ को श्रावक, उपासक, अणुव्रती, देश विरत, सागार आदि नामों से सम्बोधित किया जाता है। गुणस्थान की दृष्टि वह पंचम गुणस्थानवर्त्ती माना जाता है। चूँकि वह श्रद्धापूर्वक अपने गुरूजनों अर्थात् श्रमणों से निर्ग्रन्थ प्रवचन का श्रवण करता है। अतः उसे श्राद्ध अथवा श्रावक कहा जाता है। श्रमण वर्ग की उपासना करने के कारण वह श्रमणोपासक अथवा उपासक कहलाता है। श्रावकधर्म के विशद् अध्ययन करने पर यह पता चलता है कि धर्म किसी व्यक्ति विशेष के लिए नहीं होता। उसे अपनाकर सभी व्यक्तियों का अभ्युदय होता है। क्योंकि व्यक्ति सदाचारी निर्दोष, निरपराधी, सुखी, और संतुष्ट जीवन व्यतीत कर सकता है। सम्पूर्ण विश्व की विकट समस्याएँ हल हो सकती है।

## P & J - 46

## सम्यग्ज्ञान का स्वरूप

*प्रमोद राय, पकडी, आरा*

विश्व के लगभग सभी दार्शनिकों ने अज्ञान को एक प्रमुख तत्त्व माना है इसलिए दुःख विमुक्ति के उपायों में ज्ञान को प्रमुखता दी गयी है। बन्धन या दुःख के कारण इस अज्ञान को मोह के नाम से भी सम्बोधित किया गया है। वस्तुतः अज्ञान के कारण अनात्म या पर में आत्मबुद्धि या अपनेपन का भाव उत्पन्न होता है, राग या ममता का सृजन होता है और यही समस्त दुःखों एवं बुराईयों का जड है। अतः आसक्ति,

राग या अनात्म में आत्मबुद्धि को समाप्त करने के लिए ज्ञान आवश्यक है। जैन परम्परा में ऐसे ज्ञान को सम्यग्ज्ञान और ऐसे ज्ञान की प्रक्रिया को भेद कहा गया है। वस्तुतः भेद विज्ञान वह प्रक्रिया है, जिसके द्वारा साधक आत्म और अनात्म में या स्व या पर में भेद स्थापित करता है। वस्तुतः सम्यग्ज्ञान का अर्थ है जीवन और जगत् के यथार्थ स्वरूप को पहचानना। वस्तुतः हम सम्यग्ज्ञान के अभाव में अनित्य को नित्यमान बैठते हैं, पराये को अपना मान बैठते हैं और इसी कारण दुःखी होते हैं। इन्हीं बन्धनों से मुक्ति पाने पर हमें ज्ञान की प्राप्ति हो सकती है।

### P & J - 47

## सूत्रकृतांग सूत्र दार्शनिक विचारों का संग्रह ग्रन्थ

*चुमचुम कुमारी,पकडी, आरा*

सूत्रकृतांग में दार्शनिक विचारों की बहुलता है। यह सूत्र ग्रन्थ जैन परम्परा में प्राचीन आगमों में एक महान आगम है। इसम नव दीक्षित श्रमणों को संयम से विचार में स्थिर रखने के लिए उनके विचार पक्ष को शुद्ध करने के लिए सिद्धान्तों का विस्तृत वर्णन है। आधुनिक काल के अध्येता को, जिसे अपने देश के प्राचीन बौद्धिक विचार दर्शन जानने की उत्सुकता हो, जैन तथा अजैन दर्शन समझने की दृष्टि हो, उसे इस सूत्रकृतांग ग्रन्थ में प्राप्त हो सकता है। इसमें जीव, अजीव, लोक, अलोक, पुण्य, पाप, आश्रव, संवर, निर्जरा, बन्ध और मोक्ष का विस्तृत विवेचन है। प्राचीन ज्ञान के तत्त्वाभ्यासी के लिए सूत्रकृतांग में वर्णित अज्जैन सिद्धान्त भी रोचक तथा ज्ञानवर्द्धक सिद्ध होंगे। जिस प्रकार की चर्चा प्राचीन उपनिषदों में प्राप्त होती है, उसी प्रकार की विचारणा सूत्रकृतांग में उपलब्ध होती है। बौद्ध परम्परा के त्रिपिटक साहित्य में इसकी तुलना ब्रह्मजाल सूत्र से की जा सकती है। ब्रह्मजाल सूत्र में भी बुद्धकालीन अन्य दार्शनिकों का पूर्वपक्ष के रूप में उल्लेख करके अपने सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है। भगवान् महावीर के पूर्व तथा भगवान् महावीरकालीन भारत के सभी दर्शनों का विचार यदि एक ही आगम से जानना हो तो वह सूत्रकृतांग से ही हो सकता है। इस प्रकार सूत्रकृतांग सूत्र दार्शनिक विचारों का संग्रह ग्रन्थ है।

### P & J - 48

## जैन दर्शन में स्व एवं पर की विवेचना

*प्रो. नवल किशोर पाण्डेय, आरा*

जैन दर्शन तथा अन्य दर्शनों के अध्ययन से यह पता चलता है कि जब हम व्यक्तिगत साध्य की सिद्धि चाहते हैं तब इसे स्वार्थवाद कहा जाता है तथा दूसरे के साध्य की सिद्धि का प्रयास करना परार्थवाद है। स्वार्थ परार्थ को जैन तथा बौद्ध ग्रन्थों में विस्तृत विवेचन किया गया है। जैन आचारदर्शन आत्मा के स्वगुणों के रक्षण की बात कहता है। इस अर्थ में वह स्वार्थवादी है। वह सदैव ही आत्म रक्षण या स्वदया का समर्थन करता है, लेकिन साथ ही वह बात कषायात्मा या वासनात्मक आत्मा के विसर्जन, बलिदान या त्याग को भी आवश्यक मानता है और वह इस अर्थ में परार्थवादी भी है। व्यक्तिगत आत्मा के मोक्ष या सिद्धि का समर्थन करने के कारण स्वार्थवादी तो होगा ही, लेकिन दूसरे की मुक्ति के हेतु प्रयासशील होने

के कारण परार्थवादी भी कहा जायेगा। आत्म-कल्याण, वैयक्तिक बन्धन एवं दुःख से निवृत्ति की दृष्टि से तो जैन साधना का प्राण आत्महीत ही है, लेकिन लोक करुणा एवं लोकहित की भावना को भुलाया नहीं जा सकता।

## P & J - 49

# जैन दर्शन में धर्मसाधना एवं समाज

*डॉ. पंकज कुमार, आरा*

जब हम जैन दर्शन की सामाजिक सार्थकता एवं प्रासंगिकता की ओर ध्यान देते हैं तो प्रथम दृष्टि में ऐसा लगता है कि इसमें समाज की दृष्टि की उपेक्षा की गई है। जैन दर्शन में यह वर्णन किया गया है कि व्यक्ति का एक ही मुख्य कर्त्तव्य है वह आत्म साक्षात्कार को करे तथा रूकावट डालनेवाली ईच्छा का नाश करें। इस विवेचन से यह मानलेना कि जैन धर्म असामाजिक है या उसमें सामाजिक सन्दर्भ का अभाव है, नितान्त भ्रम होगा। भगवान महावीर का जीवन स्वयं इस बात का साक्षी है कि वे ज्ञान प्राप्ति के पश्चात् जीवनपर्यन्त लोक मंगल के लिए कार्य करते रहे। जैन दर्शन आचार शुद्धि पर बल देकर व्यक्ति सुधार के माध्यम से समाज सुधार का मार्ग प्रशस्त किया। उसने व्यक्ति को समाज का केन्द्र माना और उसके चरित्र निर्माण पर बल दिया। वस्तुतः महावीर के युग तक समाज रचना का कार्य पूरा हो चुका था। अतः उन्होंने मुख्य रूप से सामाजिक जीवन में आनेवाले बुराईयों को समाप्त करने का प्रयास किया और सामाजिक सम्बन्धों के शुद्धि पर बल दिया। जब तक ममत्त्व बुद्धि का परित्याग नहीं किया जाता तब तक इन दुःखों की समाप्ति सम्भव नहीं है। इस प्रकार हम कह सकते हैं कि जैन दर्शन की दृष्टि पूर्णतया सामाजिक और लोकमंगल के लिए प्रयत्नशील रहने की है।

## P & J - 50

# 'भारतीय आर्यभाषाओं के विकास में प्राकृत की भूमिका'

*डॉ. रामेश्वर शर्मा, बोधगया*

भारत की भाषा का इतिहास उतना सरल और स्पष्ट नही हैं जितना कि समझा जाता है। इसका अध्ययन जितना अधिक किया जाता है यह उतना ही उलझा हुआ दृष्टिगोचर होता है। लेकिन इतना स्पष्ट है कि भाषात्मक ध्वनियों की योग्यता प्रकृति की देन है। भारतीय आर्य भाषा के विकास के सम्बन्ध में विचार करने पर यह प्रश्न उठता है कि भारत में आर्य कब आये। क्योंकि इसका सम्बन्ध भारत में आने वाले आर्यो की भाषा से है। इसके सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। बहुत से विद्वानों का कहना है कि भारत में आर्य कई दलों में आयें। आने के समय के बारे में भी विद्वानों में मतभेद है। मोटे तौर पर भाषा की दृष्टी से ई. पू. के लगभग आर्य आ चुके थे। भाषा वैज्ञानिको के अनुसार भारतीय आर्यभाषा का इतिहास १५०० ई. पू. से आरम्भ होता है। प्राकृत शब्द की व्युत्पत्ति कई प्रकार से की गई है। कुछ वैयाकरण इसका विश्लेषण प्राक अ कृत अर्थात् पहले से बनी हुई कहते है और इस रूप में इसे संस्कृत से पहले की मानते है। हेमचन्द्र प्राकृत को संस्कृत से निकली हुई भाषा मानते है। (प्रकृतिः संस्कृतं तत्त भवं तत् आगतं वा प्राकृतम्)। आदि-काल की समाप्ति के बाद लोक भाषा का यही रूप था। प्राकृत का प्राचीन रूप हमें शिलालेखों से

प्राप्त होता है। भारतीय आर्यभाषा की प्राचीनतम भाषा प्राकृत मानी गयी है। अनुसंधानकर्त्ताओं ने व्यापक अनुसंधान पूर्वक यह भी सिद्ध किया है कि सभ्यता के प्राचीन अवशेष सिन्धुघाटी की सभ्यता में मुहरे एवं अन्य साक्ष्य मिले हैं, उनमें भी प्राकृत भाषा का ही प्रयोग हुआ है। वैदिक-संस्कृत के मूलग्रन्थ ऋग्वेद में भी प्राकृत भाषा का पर्याप्त प्रभाव स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। प्राचीन शिलालेख, अन्य विविध प्रकार के अभिलेख एवं बहुआयामी प्राकृत भाषामयी-साहित्य भी प्राकृतभाषा के भारतीय-जनजीवन में अन्यतम प्रभाव को स्पष्ट रूप से प्रभावित करते है।

## P & J - 51

## समराइच्चकहा में गुणसेन

*देवमणी पाण्डेयजे. आर. एफ (प्राकृत)*

समराइच्चकहा में नौ भव या परिच्छेद हैं। सभी परिच्छेद अपने विशेष, स्थान काल और क्रिया की भूमिका में अपना पट परिवर्तन करती है। इसमें गुणसेन और अग्निशर्मा के ही नौ भव की कहानी है। गुणसेन राजा का पुत्र है इसलिए अग्निशर्मा को चिढ़ाता है। इस कथा में धार्मिक ग्रथित मर्यादाओं के संदर्भ में उदात चरित्र की प्रतिष्ठा की गयी है।

गुणसेन का व्यक्तित्व गुणात्मक गुणवृद्धि के रूप में गतिमान है। इस कथा का स्थूल जातीय और धार्मिक साधना की जीवन प्रक्रिया को कला के आवरण में रख जीवन के बाहरी और भीतरी सत्यों की अवतारणा का प्रायास ही विशेष इस कथा का प्रधान स्वर है। धार्मिक परिवेश के महत्वपूर्ण दायित्व के प्रति इस कथा का महत्व कुछ अधिक है। देश काल के अनुरूप पात्रों के धार्मिक और सामाजिक संस्कारिक घटना की प्रधानता नहीं देकर बल्कि-प्रधानता प्राप्त होती है उनकी चरित्रनिष्ठा का। इसमें गुणसेन अपने चरित्र पर विश्वास के साथ खरा उतरना है। जब गुणसेन का राज्याभिषेख होता है तो उनके चरणों में अनेक राजा सामन्त और सूरवीर नतमस्तक होते है। गुणसेन बहुत ही उदार प्रवृति के है। एक बार गुणसेन अपने घर एक तपस्वी को भोजन के लिए आमन्त्रित करते है और वह तपस्वी आते है लेकिन उनकी पारणा नहीं हो पाती है, वो चले जाते है। जब गुणसेन को पता चलता है तो वह अपने आप में ग्लानि महसूस करते है और तपस्वी को मनाने या क्षमायाचना करने के लिए चल पडते है। राजा मनाते है लेकिन तपस्वी समाधि ग्रहण कर लेते है इससे गुणसेन बहुत दुःखी होते है और वह भी दीक्षा लेकर तपस्या के लिए चले जाते है। गुणसेन तपश्चरण में संलग्न रहे फलतः शान्तिपूर्वक प्राणों के त्याग कर स्वर्ग में देव हो जाते है। इन्हीं सभी बातों को इस कथा में गुणसेन के बारे में बताया गया है। घटना प्रधान कथाओं में जो सहज अकास्मिकता और कार्य की अनिश्चित गतिमता आ जाती है, उससे निश्चित ही यह कथा संक्रमित नहीं है- ये सभी घटनाएँ कथ्य है और जीवन की एक निश्चित शैलि में वे व्यक्ति के भीतर और बाहर घटित होती है। गुणसेन हृदय में भावनाओं का उत्थान-पतन मानव की मूल प्रकृति में न्यस्त मनोवैज्ञानिक संसार को चित्रित करता है। क्रोध, घृणा आदि मौलिक आधारभूत वृतियों को रूपव्याप्ति और संस्थिति में रखना ही इसका महत्वपूर्ण

गुण है। धार्मिक जीवन में भागीदार बनने की चेतना गुणसेन में वैयक्ति नहीं बल्कि सार्वजनीन है। इस कथा की प्रवृति प्रतिशोध की भावना है लेकिन प्रतिशोध होते हुए भी गुणसेन अपने धर्मनिष्ठा, कर्मनिष्ठा और चरित्रवान् के कारण उसे अपने आप पर भरोसा रहता है। गुणसेन सर्व गुण संपन्न है इसलिए उसे अपना कार्य करने में कई कठिनाई नहीं होती है। यें शुभ-परिणति को शुद्ध परिणति के रूप में परिवर्तित कर शाश्वत सुख प्राप्त करता है। यह कथा किसी व्यक्ति विशे, का इतिवृतमात्र ही नहीं है किन्तु जीवन चरित्रों की सृष्टि भी मानवता की ओर ले जानेवाली है। इस प्रकार प्रयुक्त शोधा-लेख में समराइच्चकहा में गुणसेन को बताया गया है।

### P & J - 52

## जैन में आत्मा या जीव का स्वरूप

*डॉ. दिवांशु कुमार, छपरा*

जैनों के अनुसार जैनमत के प्रवर्तक चौबीस तीर्थङ्कर थे। अत्यन्त प्राचीनकाल से ही इन तीर्थंकरों की एक लंबी परंपरा चली आ रही थी। वर्धमान या महावीर इसके चौबीसवें या अंतिम तीर्थङ्कर थे। तीर्थकरों को जिन भी कहते हैं। जैनों का यह विश्वास है कि बंधनग्रस्त सभी जीव जिनों के दिखलाए मार्ग पर चल सकते हैं और उनकी तरह पूर्ण ज्ञान, पूर्णशक्ति तथा पूर्ण आनन्द प्राप्त कर सकते हैं। तीर्थंकरों के द्वारा यह प्रमाणित हो चुका है कि प्रत्येक जीव अपने वास्तविक स्वरूप का ज्ञान प्राप्त कर सकता है ।

चेतनद्रव्य को जीव या आत्मा कहते हैं। जीव में चैतन्य सब समय वर्तमान रहता है। किन्तु भिन्न-भिन्न जीवों में इसका स्वरूप तथा इसकी मात्रा भिन्न-भिन्न होती है। मात्रा - भेद के अनुसार जीवों में एक तारतम्य है जिसमें सिद्ध आत्माओं का स्थान सबसे ऊँचा है। सिद्ध वे हैं जो कर्मों पर विजय पा लेते हैं और पूर्ण ज्ञानी से जाते हैं। जीव ही ज्ञान प्राप्त करता है। वही कर्म भी करता है। सुख-दुःख भी वही भोगता है। जीव स्वयं प्रकाशमान है तथा अन्य वस्तुओं को भी प्रकाशित करता है। यह नित्य है, किन्तु इसकी अवस्थाएँ बदलती रहती हैं। यह शरीर से भिन्न है। इसका अस्तित्व आत्मानुभूति से ही प्रामाणित हो जाता है। संचित कर्मों के कारण जन्म पुनर्जन्म के चक्र में पडने से अनेक शरीर धारण करना पडता है। जिस प्रकार कोई दीपक अपने चारों ओर प्रकाश फैलाता है उसी प्रकार जीव भी संपूर्ण शरीर को प्रकाशित करता है। जीव की कोई मूर्त्ति नहीं होती। किंतु जिस प्रकार प्रकाश स्थानानुसार आकार एवं रूप धारण करता है, उसी प्रकार जीव का विस्तार भी शरीर के अनुसार होता है। जीव सर्वव्यापी नहीं है बल्कि इसकी व्यापकता शरीर तक ही सीमित है। इसे केवल शरीरांतर्गत विषयों का ही अपरोक्ष ज्ञान हो सकता है। चैतन्य शरीर के बाहर नहीं वरन् इसके अंदर ही रहता है। जैन दार्शनिक आत्मा को जीव मानते हैं। सजीव शरीर के प्रत्येक भाग में हम देखते हैं कि चैतन्य या बोध है। अतः चैतन्य को आत्मा का स्वरूप-लक्षण मान लेने पर भी समूचे शरीर में उसका अस्तित्व माननां बिल्कुल युक्तिसंगत है। अर्थात् आत्मा का विस्तार व्यापक हो सकता है। अन्य भारतीय दार्शनिक भी उसे मानते हैं।

## P & J - 53

# कर्मकाण्डचारु का मंगलाचरण

*Mr. Mahesh B. Desai, Pune*

जो तत्व ग्रंथ किसी भी धर्म से सबंधीत हो वह सभी लगभग मंगलाचरण से शुरु होते है। जैन धर्म मे मगंलाचरण का विशेष महत्त्व है। वैसे भी मगंलाचरण का प्रत्येक धर्म मे विशेष स्थान है। मगंलाचरण रचयिता ईश्वर को देव देवीओंको, सृष्टी को , साधुमुनियोंको, गुरु को और जो वस्तुएँ है। उन सबके पूजा आदरव्यक्त कर उन्हे वंदन करता है। जैन धर्म मे जो मंगल है। वह एक विशेष बलबुतेपर खडा है। जैन धर्म मे मंगल छह भोगों में विभाजित है। वह इस प्रकार - १. नाम, २. स्थापना, ३. द्रव्य, ४. क्षेत्र, ५. काल, ६. भाव। भावका महत्त्व विशेष महत्त्व जैनधर्म में है। विद्यानंदी मंगल के बारेमें बताते हुए कहते है। १. मलं गालमतीति मंगलम् - जो हमारे मन में स्थित बुरे विचार है उन्हे नष्ट करनेके लिए जो मदत करता है। वह मगंल है। २. मं पापं गालयतीति मंगलम् - मं माने मेरे पाप और जो उसे नष्ट करे वह मगंल है।

## P & J - 54

# वराङ्गचरितम् महाकाव्य में प्रतिबिंबित जैन धर्म के जीवनमूल्य

*प्रा. सौ. चित्रा अशोक चवडे (बेलसरे)*

जटासिंहनन्दी विरचित वराङ्चरितम् महाकाव्य २१ सर्ग तथा १८०५ श्लोकों का पौराणिक ऐतिहासिक धार्मिक कथापर आधारीत महाकाव्य है। यह महाकाव्य जैन धर्म के नितुमूल्यों पर अधिष्ठित होने के कारण जैन सिद्धान्तोंसे परिपूर्ण है। तर्क तथा न्याय का भी विवेचन इसमे कविने किया है। यह काव्य सर्वप्रथम प्रो. ए. एन. उपाध्येजीने राजाराम काढलेज कोल्हापूर में संपादित किया और १९३८ में प्रकाशित किया। इसका हिन्दी भाषांतर प्रकाशित हो चूका है। यह महाकाव्य चरित्र ग्रंथरूप होने से नैतिक मूल्योंसे परीपूर्ण है। जैन साहित्य के संस्कृत कवियों में जटासिंहनन्दी का स्थान अग्रगण्य है। जटासिंहनन्दी सातवी शताब्दी के कर्नाटक निवासी नन्दी संघ के कवि थे। आशावादी कवि थे। वराङ्ग राजा के प्रति उनके मनमें अपार श्रद्धा थी। वराङ्गचरितम् का कथानक - विनित देश में भोजवंशका राजा धर्मसेन राज्य करता था। उसे दो पट्टराणीया थी गुणवती और मृगसेना। मृगसेना को सुषेण नाम का पूत्र था और गुणवती को वराङ्ग नाम का पुत्र था। धर्मसेन अपने दोनो पुत्रो में से सुषेण ज्येष्ठ होते हुए भी उसे छोडकर कनिष्ठ पुत्र वराङ्ग को युवराज पद देता है। इस घटना से मृगसेना व्यथित होती है और अपने मंत्रीसे मिलकर वराङ्ग के विरुद्ध षड्यंत्र रचाकर वराङ्ग को खत्म करने की योजना करती है। वराङ्ग उसी योजना का शिकार होता है और अपने साहस, पराक्रम, बल, वीर्य के साथ पुनः अपने युवराज पद पर आरुढ होता है। कुछ दिन बाद वह जिनदिक्षा लेकर अपने सुगात्र नामक पूत्र को राज्य सौपकर मोक्ष प्राप्त करता है। वराङ्गचरितम् यह महाकाव्य चरित्र ग्रंथ की, दृष्टि से परिपूर्ण है। उसमें कविने जैन धर्म के जीवनमुल्योंको प्रतिबिंबित किया है। जैन धर्म शुद्ध चारित्रपर भर देनेवाला है। वराङ्गचरितम् में जैन श्रावक के आवश्यक गुणों का वर्णन करते हुए कविने अणुव्रत, दश धर्म, रत्नत्रयोंका पालन करना अनिवार्य माना है जैनीयों के रत्नत्रयो में सम्यकचारित्र का विशेष महत्व है। श्रावकोंके अणुव्रतो में अहिंसाणुव्रत, सत्याणुव्रत, अचौर्याणुव्रत, ब्रह्मचर्याणुव्रत, परिग्रहपरिमाणानुव्रत बताये है। जो आजकी वर्तमान परिस्थिती में मनुष्य को सन्मार्ग दिखाती है।

P & J - 55

# महाकवि पुष्पदंत कृत महापुराण की राजनीतिक स्थितियाँ

*डॉ. अरविन्द कुमार, (बिहार)*

ईसा की सातवीं शताब्दी में भारत दो शक्तिशाली साम्राज्यों में विभक्त था। उत्तर भारत में हर्षवर्द्धन तथा दक्षिण में चालुक्य राजकुल केपुलकेशिन द्वितीय अपने-अपने भू-भाग के अधिपति थे। दोनों के साम्राज्यों की सीमाएँ नर्मदा परआकर मिलती थी। अनेक बार दोनों ही राजाओं की तलवारें एक दूसरे की ढालों पर झनझनाकर रुक गयी थीं, परन्तु कोई किसी विजित न हुआ। हर्ष की मृत्यु के पश्चात् उत्तर भारत में जो विघटन हुआ, उससे देश की संयुक्त शक्ति का बडा ह्रास हुआ। काश्मीर एवं सिन्ध पृथक राज्य बन गये। उधर पश्चिमी राजस्थान तथा मालवा में गुर्जर-प्रतिहारों ने अपनी शक्ति बढ़ाई। इसी प्रकार मगध में गुप्त, बंगाल में गौड तथा प्रागज्योतिष (आसाम) में वर्मन वंश के राजाओं ने अपनी सत्ता स्थापित की। फलतः पश्चिम की ओर से अरबों के आक्रमणों को रोकने की शक्ति किसी एक राजा में न रह गयी। इसी अवसर का लाभ उठाकर अरबों ने ७१० ई. में सिन्ध पर अधिकार कर लिया।

इधर कान्यकुब्ज में मौखरी वंश के राजा यशोवर्मन ने अपनी शक्ति बढ़ाकर दूर-दूर तक ख्याति प्राप्त की। वह विद्वान और कलाप्रेमी भी था। उत्तर रामचरित के कर्त्ता भवभूति तथा गौडवहो (प्राकृत) के रचयिता वाक्पति राज जैसे विद्वान उसके दरबार की शोभा बढ़ाते थे। ८०९ ई. में उसकी मृत्यु के पश्चात् आयुध नामन्तधारी-बज्र, इन्द्र तथा चक्र राजाओं ने कान्यकुब्ज की लक्ष्मी का भोग किया। इन सब राजाओं ने कान्यकुब्ज की समृद्धि में बडा योग दिया, जिससे उसकी कीर्ति दूर तक फैल गयी। देश के अन्य प्रदेशों के शासक उसे हस्तगत करने का स्वप्न देखने लगे। इस समय भारत में तीन और प्रबल शक्तियाँ थीं- बंगाल के पाल, मालवा के गुर्जर-प्रतिहार, और दक्षिण के राष्ट्रकूट। कान्यकुब्ज के लिए इनमें परस्पर होड लग गयी। युद्ध भी हुए, परन्तु अन्त में गुर्जन-प्रतिहार राजा नागभट्ट द्वितीय ने कान्यकुब्ज की राजलक्ष्मी को वरण किया।

कान्यकुब्ज में प्रतिहारों का आधिपत्य होने के पश्चात् उस वंश में आगे चलकर कुछ बड़े प्रतापी राजा हुए। नागभट्ट के पौत्र मिहिरभोज ने समस्त मध्य देघ, मालवा, गुजरात, सौराष्ट्र आदि जीतकर अपने साम्राज्य का विस्तार किया। उसे पाल तथा राष्ट्रकूटों से भी लोहा लेना पडा, परन्तु कोई उसे न दबा पाया । सुलेमान नामक अरब यात्री ने उसकी समृद्धि का वर्णन किया है। उसका पुत्र महेन्द्र पाल भी प्रतापी राजा था। काव्य मीमांसा, कर्पूरमंजरी आदि ग्रन्थों के रचयिता राजशेखर भी इसी का राज सभा में थे, परन्तु महेन्द्र पाल के पश्चात् प्रतिहारों की शक्ति क्षीण होने लगी। सन् १०१८ ई. में गजनी के तुर्कों के आक्रमण से त्रस्त होकर राज्यपाल ने उनसे सन्धि कर ली। प्रतिहारों की जर्जर शक्ति अधिक दिनों तक न ठहर सकी और सन् १०३६ ई. में इस प्रतापी वंश का अन्त हो गया। कुछ समय बाद वहाँ गाहडवाल राजाओं ने अपनी प्रभुत्व स्थापित किया।

## P & J - 56

# संस्कृत-प्राकृत आगम : कुछ तुलनीय बिन्दु

*सत्यप्रकाश शर्मा, अलीगढ़*

संस्कृतपरम्परा में आगम का यद्यपि निगम के बाद स्थान है किन्तु उसे भी निःश्वसितमस्य वेदाः। के समान हो भगवान् शिव के मुख से निःसृत शास्त्र के रूप में मान्यता मिली। इसीलिए कुमारिलभट्ट जैसे प्रखर मीमांसक को भी श्रुतिस्तु द्विधा, वैदिकी तान्त्रिकी च कह कर तन्त्रागम की श्रुति के रूप में ही स्वीकर करना पडा , न उसके समकक्ष और न उससे कुछ कम। प्राकृत आगम भी तीर्थङ्करों के मुख से निःसृत और गणघटों द्वारा धारित है, और इस प्रकार वह जैन परम्परा में श्रुति के रूप में समाहृत है। इस प्रकार संस्कृत और प्रकृति-दोनों ही आगम श्रुति हैं तथा शब्द अथवा आप्तोपदिष्ट प्रमाण के रूप में दार्शनिकों द्वारा स्वीकृत हैं। संस्कृत-प्राकृत उभयविध आगम साहित्य धर्म और दर्शन के क्षेत्र में भारतीय मनीषा का चूडान्त निदर्शन है। इसमें न केवल आचार अपितु ज्ञान-विज्ञान, कला आदि से सम्बन्धित प्रभूत सामग्री उपलब्ध है। संस्कृत आगमसाहित्य न तो वेद में अपना उत्स ढूंढता है और न वह उसका अनुगमन ही करता है। उसकी अपनी स्वतन्त्र धारा है। इसीप्रकार प्राकृत आगम का भी अपना स्वतन्त्रमार्ग है। वह भी वेदानुगामी नहीं है। आचार दोनों का प्रधानविषय है। पूजा-अर्चना, प्रतिमा, विज्ञान, मुद्राएँ, यौगिक क्रियाएँ-दोनों में उपलब्ध हैं किन्तु प्राकृत आगमसाहित्य में इनकी उपस्थिति कुछ कम है। प्राकृत आगम में दार्शनिकप्रवृत्ति प्रारम्भ से हो कुछ अधिक दिखाई देती है। जहाँ संस्कृत आगमसाहित्य रहस्यात्मक एवं परमगोपनीय है, प्राकृत आगम में ऐसा कठोर बन्धन दिखाई नहीं देता। यह आचार-प्रधान है जिसमें कठोर संयम की परम उपादेयता है। वैसे दोनों ही प्रकार का आगम साहित्य भारतीयसंस्कृति का विश्वकोश है जिसका समुचित अध्ययन अभी तक नहीं हुआ। प्रस्तुत प्रबन्ध में संस्कृत-प्राकत आगम साहित्य के कुछ प्रमुख बिन्दुओं पर तुलनात्मक प्रकाश डालने का प्रयास किया गया है।

## P & J - 57

# मनोरोगों के निवारण में जैन साहित्य की भूमिका

*डॉ. अनीता जैनवनस्थली-विद्यापीठ*

वर्त्तमान भौतिकवादी समाज असीम व अनन्त सुख सुविधाओं के उपलब्ध रहतें हुए भी अनियमिति जीवन शैली एवं उचित शारीरिक व मानसिक संतुलन के अभाव में अनेक विषम संवेगात्मक तनावों, अवसादों, मानसिक व्याधियों व मनोदैहिक विकारों से ग्रस्त होता जा रहा है। ये मनोरोग विश्वभर के चिकित्सकों के लिये गंभीर चुनौती बन गये हैं। जैन साहित्यिक एवं दार्शनिक ग्रन्थों में मनोरोगों के स्थायी निवारण के ऐसे अनेक सन्दर्भ बिखरे पड़े हैं जो निरन्तर बढ़ते हुए मनोरोगों से संत्रस्त समाज को निदानात्मक अनुकूल दिशा निर्देश देने में समर्थ हैं। आयुर्वेद के महान् आचार्य चरक के अनुसार मानसिक रोग के दो कारण हैं - इष्ट का वियोग और अनिष्ट का योग होना। जैन साहित्य में आर्तध्यान को मानसिक रोग का प्रमुख कारण माना है जो प्रिय वस्तु एवं प्रिय व्यक्ति के वियोग से होता है।

आचार्य तुलसी की संयम कला, आचार्य कुन्दकुन्द की कर्मफल भोगने की समभाव कला , आर्तध्यान के स्थान पर धर्मध्यान का प्रयोग करना, संवेग नियन्त्रण, सकारात्मक सोच, आवेग, आग्रह,

पक्षपात, असंतुलित आहार पर नियन्त्रण व प्रेक्षा चिकित्सा (प्रेक्षाध्यान) आदि जैन साहित्य में उल्लिखित ऐसे उपाय हैं, जिनके सम्यक् प्रयोग से तनाव, अवसाद आदि मनोरोगों से मुक्ति प्राप्त की जा सकती है।

**P & J - 58**

## वर्तमान परिवेश में जैन धर्म की प्रासंगिकता

*रवि शंकर मिश्र, आरा*

भारतवर्ष अपनी समृद्ध गौरवशाली सांस्कृतिक विरासत के लिए जाना जाता है। यह अनेक धर्मों का उद्‌गम स्थल रहा है जिनमें से जैन धर्म भी एक है। जैन-धर्म अपने सिद्धांतों व दर्शनों से इस सुसंस्कृति को महिमामंडित करता चला आ रहा है एवं स्थापना काल से अब तक प्रासंगिक बना हुआ है। मानव-जाति सदैव जैन-धर्म का ऋणी बनी रहेगी क्योंकि सुसभ्य-सुसंस्कृत-शालीन-मर्यादित-सुव्यवस्थित समाज की आधारशिला रखने के लिए जिन विधाओं की आवश्यकता होती है वही जैन-दर्शन का मूलमंत्र है। वर्तमान में हमारा समाज बढ्ढती जनसंख्या-संप्रदायवाद-आतंकवाद-नक्सलवाद-प्रांतीयता-बेरोजगारी-मंहगाई-जलवायु परिवर्तन का दंश झेल रहा है। इन सभी का निराकरण जैन-दर्शन से किया जा सकता है। जैन-धर्म सत्य-अहिंसा-आस्तेय-ब्रह्मचर्य-अपरिग्रह-धार्मिकसहिष्णुता-शाकाहार-वस्तु व श्रम की उचित कीमत-मुफ्तखोरी का त्याग-मितव्ययिता पर जोर देता है। यदि इनमें से एक का भी अभाव हो तो समाज का नैतिक व चारित्रिक पतन शुरू हो जाता है। अतः इन सिद्धांतो को आत्मसात करने की जरूरत है ताकि हमारा भविष्य उज्ज्वल हो सके। आज जीव-हत्या के कारण पारिस्थितिक तंत्र (ख्क्ष्ह्वन्न्ह्यद्धख्र) में असंतुलन उत्पन्न हो गया है न समय पर वर्षा हो रही है न ही मौसम अनुकूल हो रहे हैं। धार्मिक अनास्था, भौतिकता का प्रभाव व ब्रह्मचर्य का अभाव जनसंख्या वृद्धि में सहायक सिद्ध हो रहे हैं। धार्मिक सहिष्णुता का अभाव व संकीर्णता के कारण संप्रदायवाद-आतंकवाद व प्रांतीयता पैर पसार रहे हैं। धन का असमान वितरण नक्सलवाद को बढ्ढा रहा है। बढ्ढती जनसंख्या के कारण बेरोजगारी तथा वस्तु के मूल्य का गलत निर्धारण महंगाई का कारण बने हुए हैं। सामाजिक कार्यों एवं जरूरतमंदों की मदद में जैनी बढ्ढ-चढ्ढ कर हिस्सा लेते हैं। आज भारत में हजारों की संख्या में स्कूलों-काॅलेजों-पुस्तकालयों-अनाथालयों-अस्पतालों-धर्मशालाओं को जैनियों द्वारा संचालित किया जाता है जो मानव का मानवसे आत्मीय संबंध होने का बोध कराते हैं। लोकतंत्र का विचार जैन-धर्म से ही प्रस्फुटित हुआ है। जैन धर्म का वास्तुकला व साहित्य में योगदान अविस्मरणीय है। दो विपरीत विचारधाराओं वाले उत्तर एवं दक्षिण भारत को जोडने का श्रेय भी जैन-धर्म को ही जाता है जो अपने ग्रन्थों एवं वास्तुकला के शैलियों से एक दूसरे को आपस में जोड्ढे हुए हैं।

वर्तमान परिवेश में किसी भी राष्ट्र के उत्थान में अर्थ की भूमिका महत्त्वपूर्ण हो गयी है। भारत में अभी जैनों की संख्या ५२ लाख है जो कि कुल जनसंख्या के ०.४२ऽ है जबकि आयकर दाताओं में इनका योगदान २४ऽ है। इस प्रकार हम देखते हैं कि जीवन के सभी क्षेत्रों में इनकी प्रासंगिकता बनी हुई है। इस शोध-पत्र के माध्यम से जैन-धर्म के प्रासंगिक होने के कारणों का क्षेत्रवार विशद् विवरण प्रस्तुत किया जाएगा।

## P & J - 59

# जैन परम्परा में पर्यावरण

*डॉ. विनोद कुमार सिंह*

मनुष्य एवं अन्य प्राणी जगत वृक्ष-वनस्पतियों के चारों और पञ्च महाभूतों की अवस्थिति ही पर्यावरण है। तेजी से बढ्ती हुई जनसंख्या और उपयोक्तावादी संस्कृति के कारण प्रदूषित होते पर्यावरण की रक्षा का प्रश्न आज मानव समाज की ज्वलंत समस्या है। पर्यावरण के दुष्परिणाम से जीवन-मृत्यु के बीच की दूरी लगातार कम होती जा रही है। यह एक निर्बिवाद तथ्य है कि जैनधर्म में भोगवृति के प्रति संयम, अहिंसा और अपरिग्रह पर अधिक बल दिया गया है। जैन परम्परा में भगवान महावीर से पूर्व भगवान पार्श्व के काल में भी पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि और वनस्पति में जीवन होने की अवधारणा उपस्थित थी। पृथ्वी कायिक, जलकायिक, वायु कायिक, अग्नि कायिक, वनस्पति कायिक और त्रस कायिक ऐसे षट् जीव निकायों की हिंसा नहीं करने के संदर्भ में जैन आचार्यों के जो निर्देश हैं, वे पर्यावरण को प्रदूषण से मुक्त रखने की दृष्टि से आज सर्वाधिक मूल्यवान है।

जैन धर्म के अनुसार पर्यावरण प्रदूषण का मूल कारण हिंसा की प्रवृति है। पेड-पौधें पर्यावरण को प्रदूषण से मुक्त करने में जितने सहायक है, उतना मनुष्य नहीं है। आचारांगसूत्र के अनुसार वनस्पति की हिंसा प्राणी हिंसा के समान है। जल को मल मुत्रादि से प्रदूषित करना, जल की हिंसा है। अन्न उपजाने हेतु रासायनिकों का प्रयोग करना, पृथ्वी का अधिक खनन करना, पर्वतों का भेदन आदि भूमि की हिंसा है। यह स एव पर्यावरण प्रदूषण है। जल को प्रदूषण से मुक्त रखने के लिए एवं उसके सीमित उपयोग हेतु जैनग्रन्थों में अनेक निर्देशि उपलब्ध है। वायु प्रदूषण को रोकने तथा सूक्ष्म कीटाणुओं से वचने के लिए जैनों में मुख वस्त्रिका बाँधने की परम्परा आज भी कायम है। जैन परम्परा में कीटनाशकों का प्रयोग एवं रात्रि भोजन निषेध के माध्यम से पर्यावरण और मानवीय स्वास्थ्य दोनों के संरक्षण का प्रयत्न किया है। वन्यजीवों तथा जलीय जीवों का शिकार भी पर्यावरण संकट का भी एक कारण है। यही कारण है कि शिकार एवं मांसाहार नहीं करना जैन गृहस्थ धर्म में प्रवेश की प्रथम शर्त है। आणविक एवं रासायनिक शस्त्रों के परीक्षण तथा युद्ध में उनके प्रयोगों के माध्यम से पर्यावरण असंतुलन उत्पन्न होता है तथा वह प्रदुषित होता है। भगवान महावीर ने इस सत्य को पहले ही स्वीकार करते हुए आचारांग में कहा है कि 'अत्थि स्तथिं परेण परं नत्थि असत्यं परेण- परं' अर्थात् शस्त्रों में एक से बढ्कर एक हो सकते हैं, किन्तु अशस्त्रर (अहिंसा) से बढ्कर कुछ नहीं है। उपरोक्त तथ्यों से यह सावित होता है कि जैन आचार्य प्रकृति और पर्यावरण के प्रति सजाग रहे हैं। अतः अंत में 'प्रकृति की तरफ लौटे' आह्वान के साथ इस आलेख को विराम देना चाहता हूँ।

## P & J - 60

# जैन धर्म में मानवीय मूल्यों की अवधारणा

*डॉ. महेश प्र. श्रीवास्तव, कैमूर (बिहार)*

भारतीय समाज प्रारम्भ से ही विविध संस्कृतियों से निर्दिष्ट सन्मार्गों पर चलता रहा है। अतिप्राचीन काल से श्रमण तथा ब्राह्मण संस्कृतियों समवेत होकर भारतीय संस्कृति का स्वरूप स्थिर करती हैं। एकतरफ

जहाँ ब्राह्मण संस्कृति ब्रह्म या ईश्वर की भक्ति में यज्ञों का आयोजन करती है बहीं दूसरी तरफ श्रमण संस्कृति स्वतन्त्र चिन्तन के परिणामस्वरूप एक ऐसे धर्म दर्शन की उद्भावना करती है, जिसमें मानवीय मूल्यों की एक विशेष अवधारणा सन्निहित है। वास्तव में जैनधर्म उत्तरवैदिककाल के कर्मकाण्ड एवं अन्धविश्वास के विरुद्ध एक ज्वलन्त क्रान्तिकारी आन्दोलन है। इसकी दृष्टि में संसार का सृष्टिकर्त्ता कोई ईश्वर नहीं होता बल्कि मानवीय गुणों को ही ईश्वरकोटि तक पहुँच जाने पर मनुष्यों के बीच का ही ज्ञानप्राप्त महापुरुष ईश्वर जैसा हो जाता है। तीर्थंकर मनुष्य होते हुए भी ईश्वर तुल्य कहे जाते हैं। इसप्रकार जैनधर्म में मानव को तात्त्विक शक्ति से सम्पन्न मानते हुए उसे अपने कर्त्तव्यों के प्रति ऊत्तरदायी माना गया है। अर्थात् मनुष्य स्वतः ही अपने कर्मों द्वारा अपने लिए आदर्श उपस्थित करने में समर्थ है। स्वालम्बन का सदुपदेश देने वाला जैनधर्म न केवल मानवतावादी है अपितु इसमें आशाबाद का बहता हुआ निर्झर प्रत्येक व्यक्ति को कल्पना से ऊपर उठकर यथार्थ्य में जीने की कला का मन्त्र देता है। जैनधर्म की दृष्टि में तत्कालीन हिन्दू संस्कृति में प्रस्थापित जातिवाद, मानवता के विरुद्ध है। महावीर ने इन जातिवाद की कठोर श्रृंखलाओं को काटकर जन्म के स्थान पर कर्म को आधार बनाते हुए यह व्यवस्था दी कि उच्चकुल में उत्पन्न होने मात्र से व्यक्ति को ऊँचा नहीं कहा जा सकता वह ऊँचा तभी हो सकता, जबकि उसका कर्म और चरित्र ऊँचा हो -

कम्मुणा बम्मणो होई कम्मुणा होई खत्तियो।
वहस्सी कम्मुणो होई सुद्दो होई कम्मुणा।।

जैव धर्म की सुविस्तृत आचार मीमांसा मानवीय मूल्यों को दृढता से प्रतिस्थापित करती है। आत्मिक विकास में बाधक कर्म बन्ध को रोकने हेतु पञ्च महाव्रतो का पालन सबके लिए अनिवार्य बतलाया गया है। मानव जीवन का परम लक्ष्य कैवल्य को प्राप्त करने के लिए कर्मकाण्ड के स्थान पर नैतिक जीव, तपस्या, समम तथा व्रत को महत्त्व दिया गया है। बहु- प्रमादयुक्त चर्या, कलुषता, भोगासक्ति, संयम हीनता, अज्ञानता आदि को तथा इसके अतिरिक्त मिथ्यात्व, निन्दा, परिग्रह, अहंकार क्रोध आदि को भी पाप बतलाया गया है। जैवधर्म में गृहस्थों के लिए भी नियम वनाया गया कि वे उच्छृंखल, अमयोद, कषायों आदि से अभिभूत हुए बिना सजुक्ति जीवन चलाये। जैन धर्म में त्रिरत्न का सिद्धान्त केवली ज्ञान के लिए अति आवश्यक माना गया है। मनुष्य के लिए जैविक एवं आध्यात्मिक गुणों का समावेस कर कठोर अनुशासन एवं तपस्या की और प्रेरति किया गया है। इसके अतिरिक्त समिति, गुप्ति, परिषह आदि का पालन करना, शुक्ल लेखा से संयुक्त होना मानव के लिए जरुरी समझा गया है। इस प्रकार मानव अपने इन अणमोल मूल्यों का पालन करते हुए स्वयं को ईश्वरतुल्य बना कर जन्म-जरा-मरण के चक्त से छुटकारा स्वरूप कैवल्य को प्राप्त कर सकता है।

## P & J - 61

# साहित्य और कला के संदर्भ में जैन दर्शन

*Dr. Suhas Dabhi, , Gujarat*

जैनधर्म के प्रति मेरी आस्था के कारण प्रतिवर्ष में गुजरातके महुडीके जैनसमंदिरमें जाती हूँ। यहाँके मंदिरमें जैन तीर्थकरकी मूर्ति सोई हुई मुद्रा में है। अन्य स्थलों पर स्थिति जैन मंदिरोमें जैसी की आबुके देलवाडाके मंदिरो में मैंने श्यामरंग की पार्श्वनाथ की मूर्ति के दर्शन भी किये है। यह मूर्ति में गजबका

आध्यात्मिक आकर्षणका अनुभव होता है। श्रवण बेलगोडाकी भरतेश्वर बाहुबलीकी मूर्तिके बारेमें मैंने बहुत पढा है। सच तो यह है कि जैन तीर्थकरोंकी मूर्तियोंको देख देखकर जैन धर्म के प्रति मेरा आकर्षण बढता गया है। और साहित्यकी अध्यापिका होने की वजहसे कोलेजकी लायब्रेरीमें जितने भी जैनग्रंथ मिले है, इसका अभ्यास करके मैने समझने की कोशिश की है कि चाहे मूर्तिकला ने, चाहे साहित्यकला कलाकारोंने इन सच में जैनदर्शन को अनोखी सर्जकता के साथ जैनदर्शन को अभिव्यक्त किया है। नरसिंह महेता के पूर्व गुजराती जैन कवियोंने रासा फागु काव्योंका सर्जन किया है, इनमें से वसंतविलास, भरतेश्वर बाहुबलीरासको जैनदर्शनके परप्रेक्ष्यमें देखने-पढनेका प्रयास किया है। जैन धर्ममें अहिंसा, संयम, तप, अपरिग्रहका महत्व प्रस्थापित किया गया है। यही बात जैन गुजराती कवियोने फागु काव्योमें अभिव्यक्त की है। जैन दर्शनको जैन ग्रंथ, उनकी मूर्ति और चित्रकला के जरिये समझने का और अभिव्यक्त देनेका मेरा यह मौलिक प्रयास किया है। खास करके गुजरातके जैन मंदिरोंमें प्रत्यक्ष मुलाकात लेकर मैंने मूर्तिकलामें जैनदर्शन किस तरहसे अभिव्यक्त हुआ है इस तरफ भी दृष्टि निक्षेप किया है। जैनदर्शनके ग्रंथ पढना एक अलग बात है, लेकिन जैनदर्शनको जैन कवियों के साहित्यमें अभिव्यक्त होता हुआ महेसुस करना और आज के युग में भारतवर्ष जिस दौर से गुजर रहा है और जिन समयाओं से लड रहा है उसका जवाब जैनदर्शनमें ढूंढने का भी मेरा यहाँ मौलिक और विनम्र प्रयास है।

## P & J - 62

# जैनधर्म में अणुव्रत

*प्रो. रामजी राय, आरा*

'हिंसाऽनृतस्तेयाऽब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रतम्'। अर्थात् हिंसा, असत्य, चोरी, मैथुन और परिग्रह से निवृत होना व्रत है। सम्पूर्ण रूप से स्वीकार किए जाने वाले व्रत महाव्रत कहलाते हैं, और अल्पांश में स्वीकार किये जाने वाले अणुव्रत। जैन-धर्म में व्रत ग्रहण करने वाले साधकों को यह स्वतंत्रता मिली है कि वे अपनी सामर्थ्य के अनुरूप ही व्रत ग्रहण करें। जिस स्तर तक वे व्रत पालन में सक्षम हैं, उतना ही का संकल्प लेकर व्रत का पालन करें। इसीलिए दशवैकालिक सूत्र में कथन है कि अपना मनोबल, शारीरिक-शक्ति, श्रद्धा, स्वास्थ्य, स्थान और समय को ठीक तरह से परख कर ही अपने को सद्कार्य में नियोजित करना चाहिए। अतः श्रावक व्रतों को प्रायः अल्पांश में ही ग्रहण करते हैं। अल्पांश में ग्रहण करने के कारण श्रमणों के पूर्वोक्त पाँच महाव्रत ही अणुव्रत कहलाते हैं। तथापि, इनके नामों में कुछ भेद दृष्टिगत होते हैं। आचार्य कुन्दकुन्द ने स्थूल त्रसकायवध परिहार, स्थूलमृषा परिहार, स्थूलस्तेयपरिहार स्थूल परमिप्प परिहार (परस्त्री त्याग) तथा स्थूल परिग्रहारंभपरिमाण माना है। समन्तभद्र ने स्थूल प्राणतिपात व्युपरमण, स्थूल वितथव्यवहार व्युपरमण, स्थूल स्तेयव्युपरमण, स्थूल कामव्युपरमण (परदारनिवृति और स्वदार संतोष) और स्थूल मूर्च्छा व्युपरमण को अणुव्रत स्वीकार किया है। रविषेण ने चतुर्थ व्रत का नाम 'परदारसमागमविरति' और पांचवें का नाम 'अनन्तगर्द्धाविरति' रखा। जिनसेन ने चतुर्थव्रत का नाम परस्त्री-सेवननिवृत्ति तथा पांचवें का नाम तृष्णाप्रकर्षनिवृत्ति दिया है। आशाधर ने चतुर्थ व्रत को स्वदारसंतोष व्रत कहा है। इनमें नामों का अन्तर है, व्रतों का नहीं। पाँच अणुव्रतों का विवरण इस प्रकार है - १) अहिंसाणुव्रत, २) सत्याणुव्रत, ३) अचौर्याणुव्रत, ४) ब्रह्मचर्याणुव्रत, ५) परिग्रहपरिमाणुव्रत।

## P & J - 63

# जैनों में स्यादवाद

*डॉ. रीना कुमारी, छपरा*

जैनों के अनुसार जैन-मत के प्रवर्तक चौबीस तीर्थंकर थे। वर्धमान या महावीर इसके चौबीसवें या अंतिम तीर्थंकर थे। जैन ईश्वर को नहीं मानते हैं। वे तीर्थंकरों अर्थात् जैनमत के प्रवर्तकों की ही उपासना करते हैं। तीर्थंकर मुक्त होते हैं। मोक्ष पाने के पूर्व ये भी बंधन में थे। किंतु साधना के द्वारा ये मुक्त, सिद्ध, सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान तथा आनंदमय हो गए हैं। जैनों का परामर्श संबंधी मत के अंतर्गत 'स्यादवाद' का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। केवली केवल-ज्ञान के द्वारा वस्तुओं के अनंतधर्मों का अपरोक्ष ज्ञान माता है, किंतु साधारण मनुष्य किसी वस्तु को किसी समय एक ही दृष्टि से देख सकता है। इसलिए वह उस वस्तु का एक ही धर्म जान सकता है। वस्तुओं के इस आंशिक ज्ञान को जैन दार्शनकि नय कहते हैं। इस आंशिक ज्ञान के आधार पर परामर्श होता है, उसे भी नय कहते हैं। किसी भी विषय के संबंध में हमारा परामर्श होना है वह सभी दृष्टियों से सत्य नहीं होता। उसकी सत्यता उसके नय पर निर्भर करती है। अर्थात् जिस दृष्टि तथा जिस विचार से किसी विषय का परामर्श होता है, उसकी सत्यता उसी दृष्टि तथा उसी विचार पर निर्भर करती है। जैन तार्किक प्रत्येक नय के साथ स्यात् शब्द को जोडते हैं। स्यात् शब्द को जोडकर वे यह दिखलाना चाहते हैं कि कोई भी नय एकांत या निरपेक्ष रूप से सत्य नहीं है, बल्कि आपेक्षिक है । जैनों में इसी को स्याद्वाद के नाम से जाना जाता है।

हमारे मतभेद का कारण यह है कि हम उपर्युक्त सिद्धांत को भूल जाते हैं और अपने विचारों को सर्वथा सत्य मानने लगते हैं। यदि कुछ अंधे हाथी का आकार जानना चाहते हैं, तो कोई उसका पैर, कोई कान, कोई पूँछ तथा कोई उसका सूँड्ढ पकडता है। इसका फल यह होता है कि उन अंधों में हाथी के आकार के संबंध में पूरा मतभेद हो जाता है। प्रत्येक अंधा सोचता है कि उसी का ज्ञान ठीक है। जैसे ही उन्हें विश्वास दिखाया जाता है कि प्रत्येक ने हाथी का एक-एक अंग ही स्पर्श किया है, उनका मतभेद दूर हो जाता है। स्याद्वाद सिद्धांत से यह स्पष्ट है कि जैनों की दृष्टि कितनी उदार है। जैन अन्यान्य दार्शनकि विचारों को नगण्य नहीं समझते, बल्कि अन्य दृष्टियों से उन्हें भी सत्य मानते हैं। किसी दर्शन की इस दृढोक्ति को नहीं मानते कि केवल उसी के विचार सत्य है। ऐसी दृढोक्तियों में एकांतवाद का दोष रहता है। इस दोष का अमेरिका के नव्य-वस्तुवादियों ने घोर विरोध किया है। इस दोष से मुक्त होने की जैसी युक्ति जैनों ने निकाली है, वैसी किसी भी अन्य प्राय् या पाश्चात्य दार्शनकि ने नहीं।

## P & J - 64

# आधुनिक संदर्भ में जैन आचार की प्रासङ्गिकता

*डॉ. कृष्णा जैन,ग्वालियर, म. प्र.*

श्रमण परम्परा का भारतीय संस्कृति के विकास में महनीय योगदान है। अतः श्रमण परम्परा के अध्ययन के बिना भारतीय संस्कृति का अनुशीलन अपूर्ण कहा जायगा, क्योंकि श्रमण संस्कृति भारत की पुरातन संस्कृतियों में से है। वेदों में इस परम्परा का उल्लेख स्वयं प्राचीनता का प्रमाण है। सम्पूर्ण धर्म, दर्शन,

चिन्तन, कर्म और संस्कृति की बुनियाद में 'णाणस्स सारमायारो' की भावना जुडी रही है। जैनधर्म आचारशून्य ज्ञान की स्वीकृति नहीं देता है यहां आचार का प्राणतत्व व्रत को माना गया है। इसलिए व्रत की भूमि पर दो श्रेणियां की गई-श्रमण और श्रावक। प्रस्तुत आलेख श्रावकाचार पर ही आधारित है। आचार शास्त्र धर्म की प्रयोग शाला है। धर्म के सम्बन्ध में चिन्तन-मनन-व्याख्यान आदि करना बहुत सरल है किन्तु धारयति इति धर्मः के अनुसार इसे वास्तविक रूप में धारण करना काफी कठिन है। इसलिए गृहस्थ श्रावक को मोक्षमार्गी कहा गया है।

अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य एवं परिग्रह-परिमाणु-व्रत रूप पाँच प्रकार के अणुव्रत, दिग्व्रत, एवं अनर्थदण्ड व्रत रूप तीन गुणव्रत तथा सामायिक, प्रोषधोपवास, भोगोपभोग-परिसंख्यान तथा अतिथि-संविभाग रूप ४ प्रकार के शिक्षाव्रतों को धारण कर उनका निरतिचार-पालन तथा द्यूत-क्रीडा, माँसाहार, मद्यपान, वेश्यागमन, शिकार, चोरी एवं परस्त्री-गमन रूप सप्त व्यसन-त्याग, साथ ही रात्रि भोजन-त्याग, प्रतिदिन देव-शास्त्र एवं गुरु की आराधना आदि श्रावकाचार-धर्माचरण के मूल लक्षण माने गये हैं। इनका अहर्निश विधिपूर्वक पालन करने वाला व्यक्ति ही श्रावक अथवा सद्गृहस्थ की कोटि में आ सकता है।

यदि गौर से देखें तो हमें पता लगेगा कि भगवान महावीर द्वारा प्रतिपादित पाँच महाव्रत सह अस्तित्व के ही पाँच आयाम हैं। तत्त्वार्थसूत्र के नवें अध्याय का छठा सूत्र है- उत्तमक्षमामार्दवआर्जवसत्यशौचसंयमतपत्याग आकिंचन्यब्रह्मचर्याणिं धर्म। यह सूत्र किसी भी श्रावक के जीवन का कायाकल्प कर सकता है। क्षमा से ले कर ब्रह्मचर्य तक जिन उदात्त जीवन-मूल्यों का उल्लेख इस सूत्र में हुआ है, वे मील के ऐसे पत्थर हैं, जो हमें सही दिशा दिखाते है। व्यसन-मुक्त सामाजिक संरचना में श्रावकचारों की महत्वपूर्ण भूमिका है। श्रावकाचारों का लक्ष्य सात्विकवृत्ति सम्पन्न समाज निर्माण करना है। इस प्रकार के समाज निर्माण में आहार संयम की महत्वपूर्ण भूमिका है। जैन परम्परा में आचरण की अपेक्षा से ही व्यक्ति को श्रेष्ठता प्रदान की है। जैन श्रावकाचार में वर्ग विहीन सामाजिक गठन, सभी को समान धार्मिक सामाजिक, आर्थिक आदि अधिकार, मर्यादित एवं संतुलित व्यक्तिगत और सामाजिक जीवन के लिए जिन नियमों उपनियमों का विधान किया गया है, उनमें चार आचार संहिता की संभावनाएं पर्याप्त मात्रा में विद्यमान है, जिनका उपयोग विश्व मानव की आचार संहिता के निर्माण किया जा सकता है। इस दृष्टि से जैन श्रावकाचार का मूल्यांकन विश्व की आचार संहिता के संदर्भ में किया जाना चाहिए।

**P & J - 65**

## जैन वाङ्मय में नारी-शिक्षा

*अमृता सिंह, आरा*

जैन परम्परा में नारी का पूर्ण विकास हुआ है और स्वतंत्र नारी की गौरव कीर्ति अमर बनी है। इसमें स्वावलम्बी नारी-जीवन की कल्पना प्रचुर मात्रा में मिलती है। पुरुष के साथ सहधर्मिणी होकर रहना उसके जीवन का कोई चूडान्त लक्ष्य नहीं, परन्तु यदि वह चाहे तो आजीवन ब्रह्मचर्य से रहकर भी आदर्श जीवन अतिवाहन करने के लिए स्वतन्त्र रखी गयी है। वैदिक परम्परा में नारी का कोई धार्मिक संघ नहीं, परन्तु जैन संघ में सुश्राविका नारी और पूज्य साध्वी कठोर अनुशासन से एक अमर स्थान प्राप्त करती है और सैकडो और हजारो नारियों का साध्वी संघ भारत भूमि को पवित्र करता है। जैन धर्म नारी जीवन में

आध्यात्मिकता को सींचता है जितना कि अन्य कोई प्राचीन संस्कृति नहीं सींचती। वैदिक परम्परा पतिव्रता नारी उत्पन्न करती है, बौद्ध परम्परा आठ गुरू धर्मों में जकडी नीति प्रधान नारी जीवन को उत्तेजना देती है।

P & J - 66

## जैन वाङ्मय में सागार-स्वरुप विमर्शः एक अवलोकन

*श्रीमती जनक दुलारी सिंह, आरा*

सागार का अर्थ जैन धर्म में संयम का आचरण करने वालों का वर्गीकरण सागार और निरागार में किया गया है। जो अनागार (मुनि) धर्म पालन करने में असमर्थ है, विषयों को प्रत्याख्याना कषाय के उदय होने के कारण विषयों का छोडने में असमर्थ को श्रावक धर्म देना चाहिए। 'सागार' शब्द साअ आगार से बना है। 'आगार' शब्द का अर्थ घर होता है। अतः जो अगार सहित होता है उसे सागार कहते है। पूज्यपादाचार्य ने कहा है कि 'आश्रय चाहने वाले जिसे स्वीकार करते हैं उसे अगार कहते हैं। आगार का अर्थ वेश्य (घर) है। जिसके घर है वह अगारी और जिसके घर नहीं होता है वह निरागार या अनगार कहलाता है' । आचार्य कुन्दकुन्द ने परिग्रह मुक्त को सागार कहा है। आशाधर ने भी सागार धर्मामृत की टीका में समस्त परिग्रह सहित घर में रहने वालों को सागार कहा है।

P & J - 67

## स्वयंभू और पुष्पदन्त की राम कथा का तुलनात्मक अध्ययन

*मैंनेजर प्रसाद, आरा*

राम कथा की परम्परा अत्यन्त प्राचीन है। इसके अनेक पात्रों के उल्लेख हमे प्राचीनतम ग्रन्थ ऋग्वेद में उपलब्ध होते हैं। इसके एक मंत्र (ऋ.१०/९३/१४) में दुःशीम, वेन और पृथवान् के साथ अतिसय प्रतापी नरेश के रुप में राम का भी उल्लेख हुआ है। यह कथा प्राचीनतम के साथ-साथ इतनी अर्वाचीन है कि आज के कवि और लेखक भी इससे प्रभूत प्रेरणा और दिशा प्राप्त करने में जरा संकोच महसूस नहीं करते। आदि कवि वाल्मीकि से लेकर आजतक यह काव्यधार अनेक कवियों-रचनाकारों द्वारा अनेक रुपों मे, अनेक भाषाओं में भिन्न-भिन्न देशों-प्रदेशों में प्रवाहित हुई है। संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश तथा समस्त आधुनिक आर्य-भाषाओं एवं द्रविड भाषाओं में राम-काव्य की परम्परा का विकास हुआ है।

P & J - 68

## जैन शास्त्रों में वर्णित विज्ञान की वर्तमान परिपेक्ष्य में उपयोगिता एवं महत्व

*दीक्षा सिंह, आरा*

जैन धर्म के मूल प्रवर्त्तक तीर्थंकर माने जाते हैं जिसमें प्रथम तीर्थंकर भगवान ऋषभदेव का स्थान है। आगम की परम्परा में साहित्य की रचना हुई जिसके ४ भाग हैं–

१. प्रथमानुयोग  २. करणानुयोग  ३. चरणानुयोग

४. द्रव्यानुयोग

रसायन विज्ञान– जैन शास्त्रों में परमाणु से आशय है पुदगल के उस सूक्ष्म रुप से हे जिसे और विभाजित न किया जा सके अर्थात जो एक प्रदेशीय है। जैन शास्त्र के अनुसार अणु एवं परमाणु समानार्थक

हैं एवं अंतिम रुप से अविभाज्य हैं। इसकी उत्पत्ति विघटन द्वारा होती है। पौदगिलिक स्कंध एवं उसके परमाणुओं का रसायान विज्ञान में वर्णन है जिसका प्रमाणिक विवेचन हजारो वर्ष जैनाचार्यों ने किया था।

## P & J - 69

# प्राकृतग्रन्थ वित्तसार में प्रतिपादित दार्शनिक मीमांसा

*डॉ,सुमत कुमार जैन, राजस्थान*

भारतीय इतिहास एवं संस्कृति के निर्माण और विकासक्रम में प्राकृत साहित्य की महत्त्वपूर्ण भूमिका है। प्राकृत साहित्य हजारों वर्षों तक भारतीय धर्म, दर्शन, संस्कृति एवं साहित्य आदि विविध रुपों को उजागर करता रहा है। प्राकृत साहित्य का प्रारम्भ जन सामान्य का वैचारिक क्रान्ति पर तथा विकास धार्मिक क्रान्ति पर हुआ। ईसा पूर्व हजारों वर्षों से धर्म एवं साहित्य की भाषा का स्थान संस्कृत ने ले लिया था। मनीषियों, विद्वानों एवं प्रबुद्ध व्यक्तियों द्वारा दैनिक जीवन व साहित्य निर्माण में संस्कृत भाषा का प्रयोग किया जाता था किन्तु साधारण जनता इतनी प्रबुद्ध और सक्षम नहीं थी कि वह प्रौढ्ढ प्रांजल संस्कृत भाषा को समझ सकें और बोल सकें। अतः उन लोगों की भाषा प्राकृत थी। इसलिए भगवान महावीर और बुद्ध ने अपने उपदेश व संदेश जन साधारण की भाषा(प्राकृत व पालि) में ही दिये थे। उसी समय से लगभग ईसा पूर्व छठी शताब्दी से प्राकृत साहित्य का प्रारम्भ माना जाता है किन्तु ईसा की प्रारम्भिक शताब्दियों से ही उसका साहित्य उपलब्ध होता है।

प्राकृत साहित्य के विकास में आगम साहित्य का विशेष महत्त्व है। यह आगम साहित्य अर्धमागधी व शौरसेनी प्राकृत भाषा में लिपिबद्ध है। अर्धमागधी साहित्य में ४५ आगम ग्रन्थों को स्वीकार किया गया है। शौरसेनी आगम साहित्य षट्खण्डागम और कषायपाहुड के रुप में प्राप्त है।

## P & J - 70

# Mahaveer's Contribution to Jainism

***Dr.Neeraj Kumar, Bihar.***

Lord Mahaveera was a great saint, preacher and guide for the suffering humanity. He was the last in the chain of 24 Tirthankaras of Jains, the first being Sri Rishabhadeva. Mahaveer, though born in the 6th Century B.C. of royal parents in Bihar, he never found pleasure in the life of pomp and show as lived by a prince in the royal palace. On the contrary, he was eager to seek the eternal bliss and to know the truth behind human life, its aspirations and goal. For the quest of knowledge he renounced the worldly life at the age of 30 and became an ascetic. Having undergone a course of rigorous self – discipline for 12 years he succeeded in his mission and attained the perfect knowledge. Like his predecessors, he made definite contributions of his own to the inherited spiritual system and developed it into a perfect science capable of being analyzed, tested and put into practice. He gave a positive definition to religion by divesting it of its acidity and making it wholesome both for the individuals and the society. This message of love and non – violence found expression in the sacred doctrine of 'Live and let live' according to which it is for the sake of our own living that we should allow others to live. Every school of thought has two branches – ethics and metaphysics. Whereas ethics relates to the code of conduct, metaphysics refers to the mode of thinking. Non – Violence is the ethical aspect of Jainism and the philosophy of standpoints as its metaphysical aspect. Every object in the world is governed by different relationships which coexist without conflicts and contradictions. The paper intends to focus on Mahaveer's contribution to Jainism.

## P & J - 71

# Rishibhashit (Isibhasiyam) An ancient Jain Philosophical text.

*Ms. VArsha Shah, Mumbai*

According to the language and subject matter, Rishibhashit is proved to be the oldest work of Prakrit literature, belonging to the 5th century B.C. This work is an undeniable proof of historical existence of many Indian Rishis of the period between 10th and 5th century B.C. According to the Jaina tradition, out of these 45 sages, twenty are believed to be contemporaries of Aristnemi, fifteen belong to the period of Parshva and the last ten belong to the period of Mahavira. This is a firmly established fact that this work was created prior to the institutionalization of Jain religion and social organization. Study of this work explicitly indicates that at the time of its writing Jain organization was completely free of sectarian bias. Names of these Rishis are mentioned in the Pali and Vedic text.

The philosophical teachings of different Rishis are mentioned and few are discussed. In the 23rd chapter of Rishibhashit, Rishi Ramaputta quotes that a mendicant should comprehend through Jnana, Perceive through Darsana and disciplne through Conduct and disintegrate the microparticles of Karma through ascetic practices. The Jaina acaryas have done a valuable service to Indian literature and culture by preserving this work Rishibhashi is the only work that compiles at one place the discourses of Upanishadic Rishis, Brahman Parivrajaks, Ajivaks, Sramans, Buddhist monks and Jain ascetics. This work is a clear proof of the assimilative and tolerant nature of Indian thought. In the present context, when we are in the mist of communal strife, this work could be regarded as an inspirational guide.

## P & J - 72

# न्याय और जैन दर्शन की प्रमाणमीमांसा में प्रत्यक्ष की अवधारणा

*जया सिंह, दिल्ली*

साक्षात्कार की प्रक्रिया क्या है ? इस विषय पर विभिन्न विद्धानों, दार्शनिकों एवं मनोंवैज्ञानिकों ने विविध सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है। तत्ववेत्ताओं ने वस्तुजगत् के मूल रुप को समझने के लिए जिस शास्त्र का उद्‌भावन किया वह दर्शनशास्त्र है। 'दृश्यतेऽनेन् इति दर्शनम्' जिसके द्वारा साक्षात्कार किया जाए अर्थात् यथार्थ रुप में वस्तु तत्त्व को जाना जाए, वह दर्शन है। इस प्रकार दर्शन शब्द के अन्तर्गत साक्षात्कार के साधनों को भी ले लिया गया है। भारतीय दर्शन का मूल उद्देश्य सम्यक् ज्ञान है। यह सम्यक् ज्ञान अथवा प्रमा जिन साधनों से प्राप्त होता है वे प्रमाण कहलाते हैं- प्रमीयतेऽनेन् इति प्रमाणम्। प्रमाण के स्वरुप के विषय में भारतीय प्रमाणशास्त्र में मुख्य रुप से दो दृष्टियाँ प्राप्त होती हैं-

१. ज्ञान को प्रमाण मानने वाली, २. इन्द्रियादि को प्रमाण मानने वाली

## P & J - 73

# सूफी साधना पद्धति- एक विवेचन

*दीपक माला, जम्मू*

भारतीय विभिन्न धाराओं का देश है। यहाँ विभिन्न प्रकार की उपासना पद्धतियाँ प्रचलित हैं। जिनमे सूफी विचारधारा का महनीय महत्व है। कबीर, नानक, नंद ऋषि आदि भी इसी विचारधारा के पोषक हैं। सूफी-मत के अनुसार परम तत्व की उपलब्धि का पथ-प्रदर्शन करने के लिए गुरु की आवश्यकता है। गुरु

की महीमा की बखान प्रायः सभी भक्त कवियों ने किया है। कबीर ने तो उसे गोविन्द से भी बडा माना है। प्रायः सभी सूफी कवियों ने अपने काव्य के प्रारंभिक मंगलाचरण में गुरु की वन्दना करते हुए उनके प्रति अपनी आस्थाश्रद्धा व्यक्त की है। दूसकी बात है कि सूफियों ने इस्लाम की साधना-पद्धति के अनुसार सलात (प्रार्थना), जकात(दान) सौम उपवास और हज (तीर्थयात्रा) आदि कर्मकाण्डीय विधि-विधानों के सामान्य साधक के लिए उनकी उपयोगिता पर बल दिया है। वस्तुतः सभी कर्मकाण्डीय विधान आंतरिक शुद्धि के लिए बनाये गए हैं। शेख रहीम का कथन है कि प्रार्थना में हाजिर होने से तब तक कोई फल नहीं मिलता जब तक हमारी मनोवृत्तियाँ पवित्र न हों।

### P & J - 74

## आयरियमहापण्णस्स विस्सं पडि जोगदाणं

*प्रो. हरिशंकर पाण्डेयः, वाराणासी*

सब्बगुणगणालंकारालंकिओ सुरिअब्ब महापब्मास भासिओ रअणायपाह्वव्व असंखचारित्तशीलगुण-रुवरयणाणामायरो हिमसेलव्व गंमीए उत्तुंगुन्नओ अ गंगव्व निम्मलो निच्छलो य गउअ व्व सव्वजणाणकल्लाणपरो सिवत्व सिवयरो वहुप्फश्व सव्वजणाणं विज्जप्रयासपरोधम्मवरपुंडरीओ जाइसंवण्णो गुणसंवण्णो सीलसंवण्णो णाणसिंवण्णो चारिनाविरिअसंवण्णोत्पहोसंवण्णो आयरिय महापण्णो।

### P & J - 75

## Acharya Kundakunda's Main works: A Study in the Jain Philosophy of Consciousness

***Dr. Kokila H. Shah, Mumbai.***

Acharya Kundakunda occupies a preeminent position of a unique character among the learned Jain Saints and authors. He is supposed to have composed in all not less than 84 works but only 23 works are now extant. His available treatises are composed in the Shouraseni Prakrit language. In his five great scriptural words known as paramagam one can discern a synthesis of spiritualism and Jain doctrine. The paper highlights these five great treatises namely, Pancastikay sara, Pravacansar, Samayasar, Niyamsar and Astapahuda from the point of view of Jain spiritualism.

Jain religion accords top priority to spirituality. To fathom the depths of spirituality, it is worthwhile to explore his writings. The focus is on soul – substance – the concept of consciousness, a clear view of which has eluded philosophers and thinkers since time immemorial. The conception of soul is the central doctrine of Jain Philosophy. Soul is capable of obtaining its form of intrinsic purity when the soul is call paramtma. The Jain doctrine seems to be all the more interesting and mystical as Jainism is polytheistic and denies the creative function of God. The objective of the present paper is to establish uniqueness of the Jain concepts of Soul, consciousness and God in the multidisciplinary field of consciousness studies. It has ethical implications as well.

### P & J - 76

## Termination of Life into Liberation through the 'Vratas' (Vous) of Jainism

***Dr. DJyothi, Tirupati***

The name Jainism is derived from the Sanskrit verb/root "ji" means to conquer conquering the senses and passions to attain. Omniscience & purity of Soul or enlightment. The individuals who achieved such state are called. "Jina" – the Conqueror, and the tradition's monastic and lay adherents are called 'Jain' – follower of the Conquerors or Jaina.

In Jainism Vratas – Vows that govern the activities of both monks and laymen. The pancha Mahavratas – Five great Vows are Under taken for life only by ascetics and include vows of

1 Non – Injury (अहिंसा)

2 Truthfulness (सत्यं)

3 Non – Stealing (अस्तेयं)

4 Celibacy (ब्रह्मचर्यः)

5 Free from wordly attachments (अपरिग्रहः)

The above mentioned 'Mahavratas' are to be followed strictly by the ascetics However, laymen, need not observe the same vows so strictly and therefore, they are allowed to practice them so far as their so conditions permit. The same ' Vratas' or vows when partially observed are termed as 'Anuvratas' i.e. Smaller partial vows. In my full paper it is elaborately explained how these vratas help not only ascetic but also Common man to terminate Life into Liberation so that the aim of human being can be terminated from man to master state so that life which is with full of misers, egoism, distress, old age, death etc, can be stopped permanently which is called 'Sallekhana' – peaceful death 'Sallekhana' is described as the giving up of the body on the arrival of unavoidable calamity, distress, old age and disease, with a view of to increase Spiritual merit -

सर्वे सन्तु सुखिनः , सर्वे सन्तु निरामयाः

**P & J - 77**

## जैन ज्योतिष की महत्ता

*बबन चौबे, आरा*

अत्यन्त प्राचीन काल से ही सूर्य चन्द्र और तारे मनुष्य के कौतुहल के विषय रहे हैं। मनुष्य की इसी जिज्ञासा ने उसे ज्योतिष शास्त्र के अध्ययन के लिए प्रेरित किया। जैन परम्परा बताती है कि आज से लाखों वर्ष पूर्व कर्मभूमि के प्रारम्भ में प्रथम कुलकर प्रतिश्रुति के समय में जब मनुष्य को सर्वप्रथम सूर्य और चन्द्रमा दिखलाई पड़े तो वे इनसे सशंकित हुए और अपनी उत्कण्ठा शान्त करने के लिए उक्त प्रतिश्रुति नामक कुलकर मुनि के पास गये। उक्त मनु ने ही सौर-जगत संबंधी सारी जानकारी बतलायी और ये ही सौर जगत की ज्ञातव्य बातें ज्योतिष शास्त्र के नाम से प्रसिद्ध हुई। आगमिक परम्परा अनवच्छिन्न रुप से अनादि होने पर भी इस युग में ज्योतिषशास्त्र की नींव का इतिहास यहीं से आरम्भ होता है।

ज्योतिष शास्त्र के इतिहास का अध्ययन करने पर ज्ञात होता है कि जैनाचार्यों द्वारा रचित ज्योतिष ग्रन्थों से भारतीय ज्योतिष में अनेक नवीन धारणाओं का समावेश तथा प्राचीन सिद्धान्तों में परिमार्जन हुए है। जैन ग्रन्थों के सहायता के बिना भारतीय ज्योतिष के विकास क्रम को समझना कठिन ही नहीं असम्भव हैं। षट्खण्डागम की धवला टीका में प्राप्त प्राचीन उद्धरण, जिसोपपण्णतो, जम्बुद्वीप वण्णती, सूर्य प्रज्ञप्ति, चन्द्र प्रज्ञप्ति, ज्योतिष करण्डक तथा आगम ग्रन्थों में प्राप्त ज्योतिष चर्चा के अतिरिक्त इस विषय के सैकडों स्वतंत्र ग्रन्थ हैं।

P & J - 78

## जैन परम्परा में राम कथा

*डॉ. वीरेन्द्र सिंह,बिहार*

रामकथा भारतीय वाङ्मय का सर्वाधिक लोक प्रिय उपजीव्य काव्य का विषय रहा है। फलतः आदिकवि वाल्मीकि की सुधोवर्षिनी लेखनी से प्रस्वतित होकर मर्यादा- पुंरोषतम राम का पावन चरित्र पुण्य सलिला भागीरथी की निर्मल-धारा के समान न केवन संस्कृत, पालि, प्राकृत अपभ्रंश, हिन्दी और तदुत्तरवर्ती समस्त भाषाओं- उपभाषाओं तक अमित वेग से प्रवाहित हो नाना काव्य तीर्थ बनाता हुआ निरन्तर विकास को प्राप्त हुआ है, अपितु अनेक भारतीयेत्तर भाषाओं तक भी उसी वेग से प्रवाहित हुआ है। जैन परम्परा में राम- कथा को विस्तार के साथ विविध रुप भी प्राप्त हुए हैं। इसमें राम-कथा के दो भिन्न रुप प्रचलित हैं। श्वेताम्बर परम्परा में तो केवल विमलसुति की रामकथा का प्रचार है लेकिन दिगम्बर सम्प्रदाय में विमलसुति और गुणभद्र दोनों की राम-कथा प्रचलित है। इसके अतिरिक्त राम-कथा की एक तीसरी परम्परा भी है जिसमें संघदासगणि कृत 'वसुदेव-हिण्डी' एवं हरिषेण कृत- 'कथा कोष' उल्लेखनीय है। परन्तु इन तीनों में विमलसूरि की परम्परा को ही अधिक महत्व प्राप्त हुआ है।

P & J - 79

## जैनागमों में गणिकाओं की स्थिति

*वंदना कुमारी, आरा*

जैन ग्रन्थों में वर्णित नगर पण्यतरुणियों (गणिकाओं) के बहुत से सुन्दर सन्निदेशों से शोभायान रखते थे। राजप्रश्नीय सूत्र में जुवद(पण्यरुणी) शब्द की व्याख्या करते हुए कहा गया है कि यद्यपि आज इस शब्द का प्रयोग वेश्या के लिए होने लगा है और उसे समाज बहिष्कृत मानकर तिरस्कार, घृणा और हेय दृष्टि से देखा जाने लगा है, लेकिन यह शब्द तत्कालीन समाज की एक संस्था विशेष का बोध कराता है, जो अपने कला, गुण और रुप सौन्दर्य के कारण राजा द्वारा सम्मानित की जाती थी। गुणीज़व प्रशंसा करते थे और कलार्थी कला सीखने के लिए उससे प्रार्थना करते थे और कलार्थी कला करते थे। मथुरा के जैव अभिलेखों से ज्ञाता है कि गणिकाएँ और नृत्यंगनाएँ न केवल जैनधर्म को स्वीकार करती थी अपितु जिव प्रतिमा और पूजान्पये( आयागपये) का दान भी करती थी। (शिलालेक संग्रह, भागा २, अभिलेख संख्या ८)।

## P & J - 80

# अपभ्रंश खंडकाव्य - एक परिशीलन

*संगीता कुमारी, आरा*

अपभ्रंश वाङ्मय में अनेक काव्य ग्रन्थ उपलब्ध हैं जिनमें कुछ तो महाकाव्य की श्रेणी में परिमाणित हैं और कुछ खंड-काव्य की। खंडकाव्य में नायक के समग्र जीवन का चित्र उपस्थित न कर उसके एक भाग का चित्र अंकित किया जाता है। काव्येपयुक्त सरस और सुन्दर वर्णन महाकाव्य और खंडकाव्य दोनों में ही उपलब्ध होते हैं। अपभ्रंश में अनेक चरित ग्रंथ इस प्रकार के हैं जिनमे किसी महापुरुष का चरित्र किसी एक दृष्टि से ही अंकित किया गया है। कवि की धार्मिक भावना के पूरक रुप में प्रस्तुत नायक के जीवन के इस रुप में उपलब्ध होने वे कारण ऐसे ग्रन्थों की गणना खंड काव्यों में की जाती है। अपभ्रंश में धार्मिक दृष्टिकोण से रहित खंडकाव्य भी उपलब्ध होते हैं। धार्मिक भावना के प्रचार की दृष्टि से लिखे गये काव्यों में काव्यत्व कुछ दब सा गया है। अतएव इस भावना से रहित काव्यों, में सात्यिक रुप और काव्यत्व अधिक प्रस्फुटित हो सका है। ग्रन्थों का समवेत परिशीलन अपेक्षित हैं।

## P & J - 81

# जैन आचार एवं उसका लक्ष्य

*कुमार शिव शंकर, आरा*

जैनाचार से तात्पर्य उस आचार से है, जिसका प्रतिपादन विद्वान्- मुनियों ने जैनपरम्परागत चोबीस तीर्थकरों के उपदेश से ग्रहण कर किया है। इस बात में किसी संदेह की गुंजाइस नहीं है कि ऋषभ आदि चौबीस तीर्थकर ऐतिहासिक पुरुष हैं। मोहनजोदडो तथा हडप्पा की सिन्धु-सभ्यता जैन संस्कृति की प्राचीनता पर पर्याप्त प्रकाश डालती है। सिन्धु-सभ्यता जैन संस्कृति की प्रातीनता पर पर्याप्त प्रकाश डालती है। सिन्धु सभ्यता का समय ई.पू.३००० माना जाता है। मोहनजोदडो के घरों में वेदिका का अभाव दिखाई देता है। साथ ही वहाँ पर बहुत से नग्न चित्र तथा नग्न मूत्तियाँ भी मिली हैं, जिन्हें तपस्वी योगियों के चित्र अथवा मूर्त्तियाँ माना जा सकता है। मूर्त्तिवाद और नगता जैन संस्कृति की प्रमुख विशेषताएँ हैं। चौबीस जैन तीर्थंकरों ने कठोरतम तपस्या के द्वारा आत्मा-कल्याणार्थ केवल ज्ञान प्राप्त कर मानव जीवन का लक्ष्य निरुपति किया तथा उसकी जानकारी जन-जन तक पहुँचायी। बाद में, अन्य विद्वान मुनियों द्वारा उनके उपदेशों को सुबोध भाषा में लिपिबद्ध कर संकलित किया गया और उनकी व्याख्यायें भी प्रस्तुत की गयीं।

## P & J - 82

## "The Vows of Jain House – Holder and Buddhist House – Hoder."

*Mr. Sukumar Shivajirao, Pune.*

When we observe closely these two traditions, there are many similarities. Also in the vows of these two traditions. In Janinism, there are 12 vows of which the beginning 5 are known as Mahavratas, and the other 7 are known as Anuvratas. The paper discusses the vars as mentioned in Jaina and Buddhist traditions for the houes holders

## P & J - 83

## जैन धर्म का प्रचार-प्रसार

*सुनील पाण्डेय, पटना*

जैनधर्म के प्रचार-प्रसार के विषय में अभिलेखों से भी स्पष्ट जानकारी मिलती है। उत्तर प्रदेश एवं राजस्थान के विभिन्न क्षेत्रों से प्राप्त लेखों एवं उनको उत्कीर्ण करवाने वाले राजा, सेनानायक, सामन्य या व्यापारी वर्ग द्वारा तीर्थकरों के प्रतिमादान, मंदिर निर्माण, तोरपदान, चैत्य निर्माण किये जाने का विवरण मिलता है जिसके कारण इसका प्रचार-प्रसार सामान्य जन के साथ-साथ शासक वर्ग द्वारा भी किया गया। महावीर के पश्चात् जैनधर्म का प्रचार-प्रसार कौशाम्बी, श्रावस्ती, राजगृह, अहिच्छत्रा, तक्षशिला एवं सिहंपुर आदि प्रमुख नगरों में अत्यधिक हुआ। उत्तर भारत में कौशाम्बी नामक क्षेत्र जैन धर्म का सबसे प्राचीन केन्द्र माना जाता है। कौशाम्बी के नजदीक पभोसा नामक स्थान से दो अभिलेख प्राप्त हुए हैं जिनसे पता चलता है कि अहिच्छत्रा के राजा आषाढ्सेन की संरक्षता में जैन मुनियों काएक संघ रहता था।

## P & J - 84

## रामकाव्य एवं श्रमणकविः एक अध्ययन

*वीणा कुमारी, आरा*

भारत में संस्कृतियों का जो एक विराट् समन्वय हुआ है, रामकथा उसका अत्यन्त उज्ज्वल प्रतीक है। सर्वप्रथम तो यह तथ्य स्पष्ट है कि इस कथा से भारत की भौगोलिक एकता ध्वनित होती है तथा एक ही कथासूत्र में अयोध्या, किष्किंधा और लंका-तीनों के बँध जाने के कारण सम्पूर्ण देश एक दीखता है। दूसरे, इस कथा पर भारत की सभी प्रमुख भाषाओं में रामायणों की रचना हुई, जो प्रत्येक अपने-अपने क्षेत्र में अत्यन्त लोकप्रिय बनी तथा जिनके प्रचार के कारण भारतीय संस्कृति की एकरुपता सुपुष्ट एवं सुगठित हुई। संस्कृत, प्राकृत, पालि और अपभ्रंश के अतिरिक्त जब आधुनिक भाषाओं का काल आया, तब उनमे भी एक से एक उत्तम काव्य लिखे गये। इतना ही नहीं भारत के समीपवर्ती देशों के साहित्य में भी रामकाव्यों का प्रचलन देखपर ऐसा लगता है कि वस्तुतः रामकथा न केवल भारतीय अपितु, एशियाई संस्कृति का भी एक महत्वपूर्ण तत्व हा। अतिप्राचीन काल से ही यह कथा भारतीय साहित्य की सर्वाधिक लोकप्रिय उपजीव्य काव्य-विषय रही है।

इतिहासेदिनांकमाससंवत्सरादीमुल्लेखस्य परम्परा नैव प्रचलिता असीत् परमिदमतिरिच्य संस्कृतसाहित्यग्रन्थरत्नेष्वेवंविधा पाठांशाः श्लोकाश्चोपलभ्यन्ते यैः प्रागेतिहासिकतथ्यानां सम्यग् रूपेण ज्ञानमधिगन्तुं शक्यते। प्रस्तुत विषयमधिकृत्य सुरभारतीसाहित्यग्रन्थरत्नानां समीक्षां कुर्वन्नहं विश्वस्य सर्वप्रथमं ग्रन्थोत्तमम् ऋग्वेदं समीक्षितवान्। अस्मिन् ग्रन्थे अस्य क्षेत्रस्य शतद्रु (सतलुज), चन्द्रभागा (चिनाब) आदिनां नदीनां महतादरेणोल्लेखो विहित उपलभ्यते। वस्तुस्थितिस्त्वियमेव वर्तते यदस्माकं ऋष्यो महर्षयश्च एतासां नदीनामेकान्तशान्तक्षेत्रेषु कठोरतमास्तयास्तेपुः,वेदमन्त्राणामृचानाञ्च साक्षात्कारञ्चक्रुः। अत एवास्य प्रान्तस्य पुण्येयं धरा महर्षीणा मुनीनाञ्च तपस्थलीरूपेण समस्तेऽपि भारते सुविख्याता आसीत्। श्री मद्वालमीकीयरामाणस्य अयोध्याकाण्डस्य त्रयोदशतमेसर्गे स्फुटरूपेणैदं लिखितं वर्तते। यदा भगवान श्रीरामचन्द्रेण चतुर्दशवर्षीयाण्यवासस्य कृते प्रस्थानं कृतं तदा महाराजादशरथ स्वासून्तत्याजातदानीं श्रीरामचन्द्रस्यानुजो भरतः स्वामातुलालये कैकयदेशे आसीत्। तादातनीय कैकेयदेशस्त्वधुनातनीय काश्मीर प्रदेश एवासीत्। अधिगमस्वपितृपादावसानसन्देशो भरतो यदा अयोध्यां प्रति प्रस्थातुं प्रस्थानरतोबभूव तदा तस्य मार्गो या या नद्य आसीत तास्वेकः शतद्रर्नाम नद्यत्यासीत् या चसाम्प्रतं सतलुजनाम्ना विख्यता वर्तते समस्ते द्विगर्तप्रदेशे। द्विगर्तशब्दस्य भाषावैज्ञानिकपरिवर्तनं नाम साम्प्रतंडुग्गर इति वर्तते। शतद्रर्नाम नदीं लङ्घयित्वा भरतो जम्बूप्रस्थे प्रविष्टोऽसीत्। तदातनीयोजम्बूप्रस्थः साम्प्रतिको जम्मूप्रदेश एवासीत्। परमिदं तु निश्चितमेवयज्जम्बूप्रस्थस्य राजधानी तदानीं कुत्राचिदन्यत्रैवासीत् इदमपि सत्यमेव यद् भौगोलिकपरिवर्तनैर्न्द्योऽपि स्वमार्गपरिवर्तनं कुर्वन्ति। आवागमनमार्गेष्वपि परिवर्तनानि भवत्येवेति। परमेतदपि सत्यमेव यत् सामान्यप्राकृतिकभौगोलिकैश्च परिवर्तनैः पृथिव्याः पर्वतश्रृङ्खलासु नदीषुचामूलचूलपरिवर्तनानि नैव भवन्ति।

## H - 38

## बिल्हणकालीन कृषिव्यवस्था तथा पशुपालन

*डॉ.ऋचा तिवारी, लखनऊ*

महाकवि बिल्हण, विक्रमाङ्कदेव (षष्ठ) के समकालीन थे। विक्रमाङ्कदेव (षष्ठ) चालुक्य राजा था । बिल्हण ने विक्रमाङ्कदेव चरित की रचना करके उसे अमर बना दिया है । बिल्हण कालीन अर्थव्यवस्था अत्यन्त सुदृढ भी और कृषि तथा पशुपालन पर अधिक जोर दिया जाता था । विक्रमाङ्कदेव चरित में वर्णन के आधार पर कहा जा सकता है कि उस समय कृषि के अन्तर्गत शालि (चावल) मसर, तिल, गन्ना, केला, अङ्गूर, नारिकेल, आम्र, सुपारि, आँवला, चन्दन् वांस तथा अन्यान्य औषधीयवृक्ष भी आते हैं । तत्कालीन समाज में कृषि के अतिरिक्त पशुपालन कृत्य भी सम्पन्न होता विक्रमाङ्कदेव चरित में अनेक पशुओं के नाम आये हैं जिनमें महिषी, गाय, अश्व, गज ऊँट, बैल गधा तथा भेड् आदि उत्लेखनीय हैं । प्रस्तुत शोधपत्र में उक्त सभी परिस्थितियों का विवरण प्रस्तुत किया जाएगा जो तत्कालीन समाज की आर्थिक स्थिति को सुदृढ करते थे।

## H - 39

## Indian Struggle against Apartheid in South Africa

*Dr. R.S. Verma, Lucknow, U.P.*

Indian struggle against apartheid in South Africa began with the the emigration of indentured system of importing Indian labour for the (mainly sugar) plantation. The indentured labourers were

bound for five years to their employers, and after the expiry of that period, they could work as free labourers, settle there, or return to India. Gradually, however, ex-indentured Laboureres (labourers whose five-years term of indenture had expired), became a sore to the colonists, for obvious reasons of trade competition and racial antipathy. No effort was spared to rid the colony of Indians.

An important step of Indian emigration to South Africa began in May 1893 when Mohandas Karamchand Gandhi arrived in Durban. Abdul Karim Jhaveri of Dada Abdullah & Co. had secured his services in a ¤40,000 legal suit against a rival Indian firm in Pretoria. The Gandhi's arrival coincided with the determination of the Whites to put an end to the Indian merchant menace. This campaign had been directed against the ex-indentured laboures who had started working in other sectors of the economy, and especially against the more prosperous passenger Indians who had become the principal rivals of the Whites in trade and commerce.

## H - 40

# MONUMENTS OF POONCH

***By Dr. Sunita Sudan, Parade***

Poonch is popularly known as 'Mini Kashmir' and is the smallest and the remotest district of Jammu and Kashmir. The archaeological heritage of Poonch in the form of monuments distributed almost all over the Poonch Valley.No structural monuments which can with certainity be said to belong to the pre-Christion era, have yet been discovered in Poonch.Budha Amarnath is the oldest monument of Poonch. The other base temple connected to Amarnath ji temple is Dashanami Akharaha.One of the oldest shrines of the Sikhs in Northern India is Gurudwara Nangali Sahib. Other shrines are Ram Kund, Khakanaban Shiva temple, Parade Mandir, Kali Mata Mandir and Shiva temple of Khorinar, Ziarat Chhote Shah Sahib, Ziarat pir Fazal Shah Sahib, Ziarat Sain Illahi Bakash Sahib, Ziarat Sain Miran Sahib etc.

In the list of Historical monuments the main attraction of Poonch is the very pretty Poonch Fort.An elegant ivy covered European style palace in Poonch named as Moti Mahal was constructed by Raja Moti Singh Ji. Sheesh Mahal was constructed by Raja Jagat Dav Singh Ji and Baldev Mahal was constructed by Raja Baldev Singh Ji. Town Hall and Court Buildings were constructed on the pattern of Shalimar garden of Srinagar. Despite the archaeological and pilgrimage scope and importance of the place, this small district Poonch has never been explored for its potential. Its monuments are in utter neglect and require proper conservation measures.

## H - 41

# अविभाजित बंगाल में दादनी प्रथा और अंग्रेज

***शत्रुघ्न कुमार पांडेय, झारखण्ड***

अंग्रेजों के आगमन के पूर्व दादनी प्रथा भारतीय परम्परागत शिल्प, उद्योग और व्यापार प्रणाली की आधार थी। यह प्रथा उधार की एक प्रणाली थी । जिसके तहत व्यापारी कारीगरों को अग्रिम पूंजी एवं कच्चा माल सुलभ कराते थे। इससे कारिगर खास-खास व्यापारियों से जुड जाते थे और इससे पारस्परिक आत्मनिर्भरता व सहसमन्वय के साथ-साथ बाजार की उत्पादन - वितरण-व्यापर की कडी अविच्छिन्न रूप से चलती रहती थी। जब अंग्रेज भारत भारत में आये तो उन्होंने अपने गुमाश्तों के जरिये इस व्यवस्थाको अपनाया। इसके लिये शाह शुजा और फारुख द्वारा प्रदत्त फरमान को उन्होने आधार बनाया।

दादनी प्रथा के नष्ट होने का प्रतिकार संन्यासी विद्रोह के साथ-साथ बुनकरों, रेशम के कारीगरों आदि के संग्राम में दिखाता है, जब शोषकों ने कम्पनी की कोठियों को निशाना बनाया।

## H - 42

# Condition of Animal and Live Stock During Morva Period.

*Mr. Devajit Choudhury, Assam*

The animals are very useful in the economic life of the people so it has been suggested that they should be treated properly and adequate measures should be adopted for prevention of cruelty against them. The Vedic texts prescribed the slaughter of animals in sacrifices but this religious concept drastically changed after the sixth century B.C. on account of the preachings of the Buddha and Mahavira highliting the importance of non-violence(ahimsa). The Buddha's concept of prevention of cruelty against animals and the slaughter in sacrifices has been mentioned in the Suttanipata in which it has been stated that in the hoary antiquity the Brahmans led a simple life and performed sacrifices without killing any creature. But seeing their prosperity of their Khatriya yajamnas they became greedy and instigated the kings to perform expensive sacrifices involving slaughter of the cows. Such beneficial cows were slaughtered in large numbers of the occasion of the performance of sacrifices which were non-in-jurious to any one of almost all Indian languages is the Brahmi Script.

## H - 43

# आलेख का संक्षिप्त प्रारूप आर्य संस्कृति की ऐतिहासिक महत्ता

*रमेश प्रसाद, मधुबनी*

आर्य शब्द का मूल अर्थ अमृत का मापक होता है। 'रसं तेमित्रो अर्यमा' इस श्रुति के अनुसार अमृत के प्रस्तोता को अर्यमा कहा गया है। आर्य शब्द अमृत का वाचक है। आर्य संस्कृति भारतीय तथा वैदिक संस्कृति की जाती है। तैत्तिरीयोपनिषद में सत्यंवद, धर्मंचर आदि का उद्घोष किया गया है। आर्य संस्कृति सत्य तथा धर्म पर आधृत है। पतंजलि ने यम के विवेचन क्रम में अहिंसा, सत्य, अस्त्ये, ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रह की महत्ता का प्रतिपादन किया है। इसी प्रकार वेदान्त में धर्मरूपी वृक्ष की तीन शाखाओं का उल्लेख है। इनमें तप, सत्य, आचार्यों की संगति आदि का उल्लेख है। भारतीय संस्कृति आत्मवाद से संयुक्त रही है। याज्ञवल्क्य ने आत्मा को ही द्रष्टव्य कहा है - आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः। आत्मवाद ब्रह्मवाद तथा अद्वैतवाद को प्रतिष्ठित करता है। इस प्रकार भारतीय संस्कृति को समन्वयवादी कहा जाता है। अनेक साधनाओं का विनियोग इसमें परिलक्षित होता है। इस संस्कृति में विश्व संस्कृति को प्रभावित किया है। भावजगत में चेतना के अनुसंधान क्रम में भारतीय संस्कृति के औदार्य प्रकट होती है। भारत को मानवता का जन्म भूमि कहा गया है। इस संस्कृति की ऐतिहासिक महत्ता को विस्मृत नहीं किया जा सकता है।

## H - 44

# स्वर्ण मन्दिर का ऐतिहासिक अध्ययन

*विशन दास, जम्मू*

हमारे अधिकाँश तीर्थ एवं मन्दिर पवित्र नदियों के तट पर स्थित हैं। जहाँ नदियाँ नदीं है वहाँ पवित्र सरोवरों का निर्माण किया गया, क्योंकि सनातन मान्यता के अनुसार जल दी सर्वाधिक शुद्ध करने वाला तत्त्व है हमारे सिक्ख पंथ का प्रमुख तीर्थ अमृतसर स्थित स्वर्ण मन्दिर पवित्र सरोवरों पर ही अवस्थित है।

H - 45

## Impact of Buddhism on Oriya Drama

*Prof. Manoranjan Pradhan, Santiniketan*

Once upon a time Buddhidsm enlightened Orissa and it was prolongede deeply associated with its culture, that has been probed by the researchers and the ruins of its monuments unfolds a lot. Kalinga war (261 B.C) brought an impression in the mind of King Ashlok which transformed him into Dharmashoka. Later on Ashok tool part profoundly to preach Buddhism and its thought to the different parts of the world. Oriya literature going through these ethos, is remarkable in its every aspects. Oriya drama of course is enriched extensively with the central essence of Buddhism. Bikram Dev Barma's (1845-1947) 'Buddha Charita', Kalindi Charan Panigrahi's 'Priyadarshi', Mayadhar Manshingh's 'Buddha', Lala Nagendra Kumar Roy's 'kalinga Vijaya' (1945) and Surendra Nath Sharma's 'Ashoka' Might have infiuenced bythe historical events, where as Bijaya Mishra's 'Tataniranjana' is an exclusive one in relevance to Buddhism that contradicts Buddhabani Niranjana, Bodhidruma and Buddha itself are depicted here symbolically In "Tataitranjana' Buddha speaks that that there is onthing called eternal truth, in fact, it is a process that evolves from time to time as the evolution of human beings. During Lord Buddha's period, Ambapalee became a courtesan forcefully by the assembly of Baishali due to her excessive portrayes lamentation grief and despait of Ambapalee alongwith her longing for nirvana, a state of perfect happiness. Narayan Sahu's (2005) 'Upasana' and Ramchandra Mishra 's 'Marumanthana' are also remarkable in this sphere. In relation to Buddhisam, all these dramas are of course an epitome each.

H - 46

## Food, Drinks and Dresses in Mugal period

*अनीता श्रीवास्तव, लखनऊ*

अभी तक अधिकांश शोध का विषय, सुल्तानो, सम्राटो व अमीरो के जीवन के सम्बन्ध मे रहे है जिनमें उनकी विजयो व पराजय तथा शासन पर विशेष ध्यान दिया गया है । यदा कदा पृथक रूप के विषय के रूप में अमीर वर्ग संरचना पर भी शोध कार्य के आधार पर ग्रन्थो की रचना हुई है । ड्ढां. एस . वी. पी निगम मे 'दि नोविल्टी अण्डर सुल्तान आव हिस्ट्री' तथा डाड्ढ. अतहर अली ने औरंगजेब के अन्तर्गत मुगल उमरा वर्ग की रचना की है । इसी भांति अनेक सुप्रसिद्ध विद्वानो ने दिल्ली के प्रमुख सुल्तानों व मुगल सम्राटो पर ग्रन्थ सिखे, यद्यपि समाज मे विभिन्न वर्गो की वेशभषा खान-पान व रहन-सहन पर अन्य सन्दर्भ में बहुत कुछ लिखा गया है परन्तु मध्य काल में इस विषय पर बृहत रूप से पृथक विषय के रूप में जहां मेरी जानकारी है, कोई विशेष शोध कार्य नही हुआ है। प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध मे मैने इस विषय पर प्रकाश डाल कर रिक्तता की पूर्ति की है।

H - 47

## AN ANALYSIS Of ODIA ONOMATOPOEIC WORD

*Prof. Sabita Pradhan, Santiniketan*

Words of a language can be divided into different categories. Onomatopoeic word is one of them though quite different in nature. It is always confused with the terms like reduplicative, repetitive, imitative & echo-words. Bur onomatopoeic word is different from the above-mentioned terms though all these characteristics features are present in Onomatopoeic word. For example some English onomatooeic expressions are as follows-smash, hiss, splash, cuckoo, bow-wow & pitter-patter etc. The main characteristic feature of Ono-word is to imitate natural sound & it is found in reduphicated forms. English & European languages are not good examples of the use of onomatopoeic words. So in English dictionaries these words are usually considered to be features of lierary expression of poetry in particular. But these words are widely used in spoken language as well as in literary

language, that means in prose, fiction & poetry in Indian language (Hindia, Bengali, Oriya, Marathi etc.) The semantic aspect of these words is very important, divergent & interesting too. In this paper I am going to deal the phonological & morphological aspects, as several phonological & grammatical factors are there which must be taken into account.

## H - 48

# प्राचीन भारतीय परिवारो मे पर्दा प्रथा

*डॉ. अनुराग श्रीवास्तव,लखनऊ*

प्राचीन भारतीय परिवारों में पर्दा प्रथा का प्रचलन कब से हुआ इसको लेकर विद्वानों के भिन्न-भिन्न मत हैं। वैदिक युग से प्रथम सदी ई.पू. तक हिन्दू समाज में स्त्रियों के लिए पर्दा अतवा अवगुंठन का कोई प्रचलन नहीं था। स्त्रियाँ बिना पर्दे के स्वतन्त्रतापूर्वक कहीं भी आ जा सकती थीं तथा पुरुषों के साथ उठ-बैठ सकती थीं। पूर्व वैदिक काल में वधू सभी आगतों को दिखाई जाती थी। ऋग्वेद में उल्लेख किया गया है कि लोगों को विवाह समय कन्या की ओर देखना चाहिए, 'यह कन्या मंगलमय है एकत्र होओ और उसे देखो, इसे आशीष देकर ही तुम लोग अपने घर जा सकते हो' स्त्री और पुरुष एक साथ शिक्षा ग्रहण करते थे। वधू से यह आशा की जाती थी कि वृद्धावस्था तक वह जनसभाओं में बोल पायेगी। ऋग्वेद से ज्ञात होता है कि नव विवाहिता बहू, साम, श्वसुर,ननद और देवरों पर सम्राज्ञी बनकर जाती है। प्राचीन काल में स्त्रियाँ विदथ तथा समन (उत्सव और मेला ) में स्वच्छन्दतापूर्व सम्मिलित हौती थीं। स्त्री केलिए सभावती शब्द का प्रयोग हुआ है, जिससे स्पष्ट होता है कि स्त्रियों पर पर्दा प्रथा का प्रचलन नहीं था।

प्रस्तुत लेख में प्राचीन भारतीय परिवारों में पर्दा प्रथा के बारे में विसातरपूर्वक चर्चा की गयी है। उत्तर वैदिक कालीन एतरेयब्राह्मण से विदित होता है कि पुत्र वधुएँ (श्नुषा) प्रायः अपने श्वसुर से लज्जा करती हैं और स्वयं को छिपाकर चली जाती हैं। इससे ज्ञात होका है कि गुरुजनों के समक्ष नवयुवतियों परकुछ प्रतिबन्ध था। उत्तर वैदिक कालीन युग में स्त्रियां प्रत्येक सभा और गोष्ठियों में बराबर की भागेदारी लेती थीं, वार्ता करती थीं और विचारों का आदान-प्रदान करती थीं। स्त्रियाँ आने सम्पत्ति विषयक अधिकार के लिए न्यायालय में भी जाती थी।

## H - 49

# प्राचीन भारत में राजा तथा मन्त्रियों के कर्तव्य तथा आधुनिक राजनेता कौटिलीय अर्थशास्त्र तथा अथर्ववेद के संदर्भमें

*जयश्री सकलकले, महाराष्ट्र*

अथर्ववेद का समावेश वेदों में भलेही बादमें हुआ है। किन्तु समाज से इस वेद का संबंध अत्यन्त स्पष्ट है। अथर्ववेद को अनेक आधुनिक शास्त्रोंका उत्पत्तीस्थानके रूपमे भी देखा जा सकता है। इस वेद के अनेक सूक्तों में राज़ाके कर्तव्यों की स्पष्ट रूपसे तथा कतिपय स्थानोंपर इन्द्र के माध्यम से चर्चा की गयी है। अथर्ववेद के सातवे काण्डमें बारहवे सूक्त में राजाकी साहाय्यता करनेवाली सभा नरिष्टा भी उल्लेख है।

विद्म ते सभे नाम नरिष्टा नाम वा असि। ये ते के च सभासदस्ते में सन्तु सवाचसः। कौटिलीय अर्थशास्त्रमें प्रथम विनयाधिकरण में राजामन्त्रियों के कर्तव्य, गुणों की चर्चा है।

## H - 50

# भारत का प्राचीन प्रजातन्त्र- मलाणा जनपद

*डा. बलवन्तकुमार शर्मा, शिमला.*

हिमाचलप्रदेश के कुल्लू जिले में स्थित मलाणा जनपद भारतवर्ष का सब्से प्राचीन प्रजातन्त्र है। हिमाचलप्रदेश के इस छोटे से भूभाग में अपना ही राजा अपनी ही प्रजा अपने ही अधिकारी अपने-अपने ढ्ंग से देवता के बनाए हुए नियमों के अनुसार बडी कठोरता से उसका पालन करते है। भारतवर्ष मे यदि प्रधानमन्त्री के अस्तित्व को सर्वोपरि समझा जाता है तो हमारे मलाणा जनपद मे कुछ इसी प्रकार की उपाधि एक व्यक्ति को प्राप्त होती है। मलाणा जनपद के समस्त प्रशासन को दो भागों मे विभक्त किया गया है- अप्परहउस- राज्यसभा जैसी तथा लोअर हउस-लोकसभा जैसी। मलाणा जनपद में इन दोनों सदनों के चुनाव का विधान एवं तौर-तरीके अलग है। इनकी शक्तियाँ भी अलग-अलग हैं जो हमारे मूल प्रजातन्त्र से अधिकांश मिलती-जुलती है। अप्परहउस अथवा राज्यसभा के वहाँ की लोकसभा में ज्येष्ठांग कहते है। तथा लोयर हउस अथवा लोकसभा के लोग कोर के नाम से पुकारते है। मलाणा जनपद में अपना ही दण्डविधान है। जिस प्रकार का मुकद्दमा हो उसी प्रकार की दण्डव्यवस्था का प्रावधान होता है। मलाणा के प्रजातन्त्र में बाह्य तथा भीतरी प्रशासन दैवी आधार से मौखिकरूप में चलता है। जनपद की आय के साधन भिन्न-भिन्न है। उपर्युक्त शीर्षक का सांगोपांग वर्णन प्रस्तुत शोधपत्र मे किया गया है।

## H - 51

# महाभारत काल में शिक्षा का स्वरूप

*दिनेषकुमार, वाराणसी*

भारतीय वाङ्मय में वेद वेदाङ्ग तथा उपनिषद साहित्य के समान ही रामायण तथा महाभारत का महत्त्व समझा जाता है। महाभारत को पञ्चमवेद की संज्ञा से अभिहित किये जाने से इसका महत्त्व और अधिक बढ्ढ गया है। महाभारत कालीन शिक्षा को उत्कृष्ट बनाए रखने में उस समयक आचार्यो का विशेष योगदान रहा है। इन आचार्यों का जीवन परम सात्त्विक और तपः पूर्ण होता था। यही कारण है कि धार्मिक, नैतिक, दार्शनिक, व्यावहारिक, वैज्ञानिक एवं मानवीय शिक्षाओं का विवेचन बडी सूझबूझ के साथ किया गया है। महाभारत काल की शिक्षा संस्थाओं का स्वरूप आश्रमों, गुरुकुलों, परिषदों यज्ञ मण्डल तथा सभा स्थल के रूप में देखने को मिलता है। प्राकृतिक रूप से ये सभी शिक्षा-केन्द्र मानव को सात्तविक जीवन की ओर ले जाने वाले होते थे। स्वाभाविक रूप से मनुष्य सत्य की खोज के लिए तत्पर रहता था। महाभारत काल की शिक्षा की यह विशेषता थी, कि शिक्षा जीवन के साथ पूरी तरह सम्बन्धित थी। विद्यार्थी को स्वावलम्बी, सहिष्णु तथा व्यावहारिक कैसे बनाया जाय इसके अनेक उदाहरण गुरु गृह में दी जाने वाली शिक्षा में देखने को मिलते है। इस काल में शिक्षोपरान्त मनुष्य अपने भौतिक जीवन को सार्थक करते हुए वह जीवन के परम उद्देश्य को प्रप्त करता था।

## H - 52

# आधुनिकभारते नारीणां स्थितिः

*दीप्तिमयी दाश, तिरुपतिः*

संस्कृतसाहित्यजगति बहवः आलङ्कारिकाः दृश्यन्ते। ते भामह- वामन- रुद्रट-मम्मट्टादिनाम्नाः परिचिताः। एतेषां काव्यादिपठनेन एव काव्यमार्गाद्यनुसन्धानेन जगति अस्मिन् नूतनाः कवयः उज्ज्वलप्रतिभा इव दरीदृश्यन्ते। ऐतेषु संस्कृतसाहित्यरसिकशिरोमणिः पण्डितप्रवरः उत्कलप्रदेशस्य गौरवभूतस्य चर्तुधामसु अन्यतमे श्रीक्षेत्रधाम्नि स्थितस्य श्रीसदाशिवपरिसरस्य वरेण्यकविप्रतिभा डाँ.सूर्यमणिरथः अन्यतमः। सः जगत्कल्याणार्थं सामाजिकान प्रति बहवः काव्यकविताः अर्पयति। समर्प्यमाण कृत्यादिषु 'आधुनिकभारतम्' इति लघुगुकाव्यं संस्कृतसाहित्ये विलिक्षणसिद्धान्तलघुकाव्यस्य स्थानं भजति। काव्यमिदं साम्प्रतिककालिनः भारतीयवर्षस्य प्रचल्यमाना स्थितिमाधारीकृत्य वर्णितमस्ति।

## H - 53

# श्री श्री जगन्नाथजी के नव कलेवर की वन याग यात्रा

*डा.कल्याणी नन्दी, पुरी*

सर्वेषां चैव देवानां राजाश्री पुरुषोत्तमः।
सर्वेषां चैव क्षेत्राणां राजा श्रीपुरुषोत्तमः।।

कपिल पुराण के अनुसार समस्त देवों के राजा श्रीपुरुषोत्तम और समस्त क्षेत्रों का राजा श्रीपुरुषोत्तम है। हम जानते है कि जो मूर्तियाँ विभिन्न पीठों में पूजित होती हैं उनमें से एक भी काष्ठ या लकडी से बनी मूर्ती नही है। श्रीजगन्नाथजी के चतुर्द्धा विग्रह ही दारु से बनकर दारूव ब्रह्म पुरुषोत्तम के नाम से विश्व विदित है। शास्त्रों में चार प्रकार के पूजित विग्रहों का वर्णन है यथा १.लेखा, २.दारुव ३.धातव ४.मणिमय। प्रत्येक प्रकार के विग्रह की एक समय सीमा होती है। दारु मूर्ती या दारुव विग्रह की समय सीमा बारहसाल की होती है। अत एव बारहसालों के बाद दारुव विग्रह का परिवर्तन अनिवार्य है।

वासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि गृह्णाति नरोपराणि।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही।।(गीता.२-२२)

## H - 54

# विश्व शान्ति में भारत की देन

*वर्षा शुक्ला, उत्तरप्रदेश*

भारत का भूतकाल इस बात का साक्षी है कि हमारे यहाँ सदैव प्रथम प्रधानता भौतिक वस्तुओं को न देकर मानव को एवं मानव धर्म को दी गई है। भारत की स्वार्थरहितता, बलिदान और त्याग, मानवता और विश्वास की परम्पराएं है। भारत प्राणिमात्र के हित– चिन्तकों,धार्मिक सहिष्णुता एवं शान्ति के अन्वेषको का प्रसूति स्थान रहा है। वसुधैव कुटुम्बकम् हमारा आदर्श एवं ध्येय वाक्य रहा है क्यों कि इस दृष्टिकोण को आत्मसात करके ही हम उस स्वार्थ एवं लोभ का त्याग कर सकेगें जो शान्ति स्थापना के प्रमुख बाधक तत्व है। हमारे भूतकाल की परंम्पराएं एवं मानव मात्र के कल्याण हेतु हमारा दृष्टिकोण अल्पाधिक रुप मे

वर्तमान मे भी विद्यमान है, जिससे आज भी भारत मानव जाति के लिए विश्व-शान्ति का दूत होने का दावा कर सकता है। उल्लेखनीय तथ्य यह है कि भारत में कभी भी आक्रमण हेतु युद्ध नही किये है। निःसन्देह भारत के पास शक्तिशाली सशस्त्र सेनाएद्ध रही किन्तु उनका कार्य मातृभूमि के रक्षण पर्यन्त ही सीमित रहा। भारत मे सदैव तत्परता पूर्वक अन्य देशो की स्वतंत्रता का आदर किया है। भारत का विश्व शान्ति मे अपूर्व योगदान है अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति के विस्तृत क्षेत्र में भारत ने शान्ति निर्माता की भूमिका निभायी है। प्रस्तुत शोध पत्र में विश्व शान्ति हेतु भारत के प्रयासों को रेखांकित किया जा रहा है।

## H - 55

# संस्कृत काव्यशस्त्र में रतिः एक मनोवैज्ञानिक विश्लेषण

*अक्षयद्विवेदी, वारणासी*

संस्कृत काव्यशास्त्र में रति को सर्वाधिक महत्वपूर्ण भाव मानकर उसकी समस्त भावों में सर्वप्रथम गणना की गई है, तथा रति भाव से निष्पन्न श्रृंगार रस को रसराज की संज्ञा प्रदान की गई है । भावप्रकाशकार में श्रृंगार शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार से किया है -

**भावानामुत्तम यतुच्छृङ्गश्रेष्ठमुच्यते।**

**इयन्ति श्रृंङ्गं यस्मात्तु तस्मात् श्रृंगार उच्यते।।**

श्रृंगार रस के संयोग और वियोग दो पक्ष होने के कारण उसमें सुखात्मक और दुखात्मक दोनों प्रकार के मनोविकार सम्मिलित होते हैं, अत एव रति की अन्य भावों की अपेक्षा प्रधानता, श्रेष्टता तथा व्यापकता स्वयं सिद्धा है। रति भाव के काव्यशास्त्रीय स्वरूप पर विचार करने के पश्चात् यह प्रश्न स्वाभाविक उठता है, कि रति का वास्तविक स्वरूप क्या है ? क्या इससे अभिप्राय प्रेम के उत्कृष्ट विशुद्ध मानसिक तथा दैविक स्वरूप से है, या काम के नितान्त स्थूल शरीर तथा मांसल रूप से? साथ ही युवक - युवती विषयक प्रेम के अतिरिक्त अन्य कोई प्रेम भी रति वृत्ति के अन्तर्गत आता है। उपरोक्त प्रश्नों के सन्दर्भ में प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक मैकडोनल ने 'रति ' मूल प्रवृत्ति माना है, जिसकी परिभाषा इस प्रकार से दिया है ।

**'मूल प्रवृत्ति वह प्रदत्त शक्ति है जिसके कारण प्राणी किसी विशेष प्रकार के पदार्थ की और ध्यान देता है और उसकी उपस्थिति में विशेष प्रकार के संवेग या मनःक्षोभ का अनुभव करता है '**। अतएव मैकडोनल ने जिस काम प्रवृत्ति तथा तत्सम्बद्ध मनोवेग को व्याख्यायित किया तथा काव्यशास्त्री आचार्यों ने रति आदि का स्वरूप स्थापित किया है, वे अपने अर्थ में व्यापक होते हुए भी एक विशिष्ट सम्बन्ध को लेकर उपस्थित हुआ है और वह सम्बन्ध है युवक - युवती विषयक प्रेम विषयक प्रेम जो लैंगिक आकर्षण से लेकर प्रेम के दिव्य, निर्लिप्त निःस्वार्थ, अन्योन्यसमर्पणमय उत्कट पावन रूप तक व्याप्त है ।

अतएव संस्कृत काव्यशास्त्र में रति का मनोवैज्ञानिक दृष्ट्या विवेचन करना हमारा मुख्य उद्देश्य है, जिसको शोध पत्र के माध्यम से प्रस्तुत किया जाएगा ।

## H - 56

# सन्तपरम्परा में बाबा साहेब राम

*डॉ. जगदीश झा, दरभंगा*

उत्कट विराग की दशा प्रस्तुत हो जाने पर मैथिल कर्मकाण्डियों ने सन्यास का तत्क्षण ही विधान कर झला है जो प्रायः स्मृति ग्रन्थों, उपनिषदों, आदि से सर्मथित है । यही विरागाक्रान्त की दशा आपतित हुई । कुसुमौल वासी सरिसवे छाजन मूल के मैथिल ब्राह्मण श्री साहेब राम झा की जिन्होंने मिथिला के तत्कालीन नरेश महाराज नरेन्द्र सिंह के (ई. १६५०-१७५० ) समयावधि में अपने एक मात्र पुत्र अकाल कवलित हो जाने पर जीवन की नश्वरता को देखते हुए उस शाश्वत चरम वस्तु में राग उत्पन्न करने की उत्कट लालसा से गृह त्याग किया । पश्चात् अनेक तीर्थ स्थलों की परिक्रमा एवं देव पूजन उपरांत उनमें परमपुरुष के प्रति राग उत्पन्न हो गई । फलतः वे एक वैष्णव सन्त के रूप में सुविख्यात हो गए । वर्तमान दरभंगा जिला से २० कि. मी. उत्तर साथ ही पिण्डारूच मौजे के अंतर्गत एक जनकोलाहल शून्य स्थान पचाढ़ी को इन्होंने अपना भक्ति एवं कर्मक्षेत्र के रूप में अपनाया । अपने सुदीर्घ जीवनावधि में इन्होंने ईश्वरार्पण बुद्धया जो भी उदगार व्यक्त किए वे प्रायः छान्दात्मकता फलतः गोयात्मकता से संवलित अद्यावधि श्रद्धमान के कण्ठहार बने हुए हैं । उन छन्दों की महत्ता साहित्य संपृक्त दार्शनिकता के वशीभूत हो मैथिल कवीश्वर चन्दा झा ने आज से सौ वर्ष पूर्व एक भजन संग्रह नाम से संगृहीत कर पचाढ़ी स्थान के आर्थिक सहाय से प्रकाशित कराया गया था ।पदावली के अध्ययनोपरांत साहेब राम दास सर्वप्रथम वैष्णव भक्त तदुपरांत कवि हृदय युक्त दीखते है। पद की रचना को इन्होंने साधन स्वरूप स्वीकार करते हुए साध्य के रूप में विष्णु का भजन-कीर्तन किया। भक्तिमार्गी साहेब राम दास कर्म और ज्ञान मार्ग से निवृत्त दीखते हैं । अतः भक्ति मार्ग के सिद्धान्तानुरुप ही उन्होंने भजन कीर्तन का रचना की । जिस भगवत कीर्तन में मधुरता के साथ शान्त, दास्य और वात्सल्य रस की अभिव्यक्ति हो पाती है, सख्य भावात्मक रचना अल्पतर ही देखी जाती है ।

## H - 57

# आदि शंकराचार्य : काल समीक्षा

*बजरंग लाल अत्रि, दिल्ली*

इतिहासकारों द्वारा निर्धारित आदिशंकराचार्य भागवत्पाद का समय ७८८-८२० ईस्वी की समीक्षा आवश्यक है क्योंकि निम्नलिखत तथ्य इस मान्यता को मिथ्या प्रमाणित करते हैं :- १.सातवीं शताब्दी से ही भारत पर मुस्लिम आक्रमण आरंभ हो गए थे । मुहम्मद बिन कासिम ने ७११ ईस्वी में सिंध विजय किया और आदिशंकर की जन्मभूमि मालाबार में मुस्लिम बस्तियाँ बस गई थी तथा प्रथम शताब्दी ईस्वी में ही सेंट थामस द्वारा मालाबार से लेकर चेन्नई तक ईसाइयत का प्रचार किया जा चुका था । आदिशंकराचार्य ने सभी मतों का खण्डन किया किंतु ईसाई और मुस्लिम दर्शन का जिक्र भी नहीं किया अतः मुस्लिम आक्रमणों और ईसाई प्रचार से पहले आदिशंकर हो चुके थे । २. आदिशंकाराचार्य की परंपरा में दशनामी संप्रदाय के आह्वान अखाडा ६०३विक्रमी अर्थात् ५४६ ईस्वी, अटल आखाडा ६०७ विक्रमी अर्थात् ५५०ईस्वी, महानिर्वाणी अखाडा ७४९ ईस्वी, आनन्द अखाडा ७९९ ईस्वी में स्थापित किया गया । ३.शतपथ ब्राह्मण

का भाष्यकार हरिस्वामि कलिसंवत् ३७४० अर्थात् ६३८ ईस्वी में कुमारिल के शिष्य प्रभाकर को उद्धृत करता है तथा उसका गुरु स्कन्दस्वामी अपनी निरूक्त व्याख्या में कुमारिल भट्ट को उद्धृत करता है अतः आदिशंकर का काल उनसे प्राचीन है । ४. ब्रह्मसूत्र शांकरभाष्य के टीकाकार वाचस्पति मिश्र वि. ८९८उ८४७ इस्वी में अपनी परिपक्व आयु अनुमानतः ४० वे में शांकरभाष्य पर टीका लिखी । अतः वाचस्पति मिश्र का जन्म ८४१-४० उ८०१ ईस्वी है । भगवान् शंकर के समय ७८८-८२० ईस्वी होने पर आदिशंकर और वाचस्पति मिश्र बीस वर्ष समकालिक हो जाते हैं जोकि असंभव है ।

## H - 58

# प्राचीन भारतीय दर्शन में पर्यावरण चेतना एवं नियोजन

*डॉ दुधनाथ चौधरी ,आरा*

पर्यावरण और मानव इन दोनों का घनिष्ठ सम्बन्ध प्राचीन काल से ही रही है । कालान्तर में प्रकृति के अत्यन्तिक दोहन वैज्ञानिक एवं औद्योगिक विकास की अनियोजित तथा अनियन्त्रित गति विधि ने पर्यावरण को संकट मे डाल दिया है । हमारे प्राचीन भारतीय दर्शनों में पर्यावरण चेतना व नियोजन की शिक्षा मिलती हैं । उदाहरण के लिए गीता में भगंवान् श्रीकृष्ण ने कहा है कि वृक्षो में पीपल हूँ । बृहदारण्यक उपनिषद् के अनुसार पृथ्वी हमारी माता है मनुष्य उसका शिशु है, वृक्ष उस माँ के समान है, जिन्से हमें उर्जा मिलती है । अग्निपुराण के अनुसार एक शिष्य अपने गुरु से पुछता है कि मैं पुण्य का कार्य करना चाहता हुँ । गुरु उत्तर देते हैं कि दस कन्या दान का फल एक कुएँ बनवाने में है, दस कुएँ बनवाने का फल एक तालाब बनवाने में है, दस तालाब बनवाने का फल एक वृक्ष लगाने में है । पालि ग्रंथों में स्पष्ट वर्णन आया है कि कुछ देवता वृक्षों पर ही रहते हैं इसलिए भिक्षुओं को वृक्ष काटना वर्जित किया गया है । यदि कोई भिक्षु वृक्ष काट देता है ते उसे पाचितिय (प्रायश्चित) करना पड़ता है । और प्रायश्चित् भिक्षुओं के लिए सबसे बड़ा दण्ड माना गया है । श्रीमद्भागवत् पुराण में कहा गया है कि जो मनुष्य आकाश, जल, पृथ्वी और प्राणियों का आदर करता है वह परम शक्ति ईश्वर की कृपा को प्राप्त करता है । प्राचीन काल में भारतीय दर्शन में पर्यावरण संरक्षण सिखाया गया है प्रकृति को आदर दिया गया जीवन को अहिंसा मूल मंत्र से संरक्षित किया गया है ।

## H - 59

# गुप्तकालीन नारी का शिक्षा स्वरूप

*दीपांजली,लखनऊ*

गुप्तकालीन नारी की शिक्षा के सम्बन्ध को समझने केलिये समकालीन प्रमुख साहित्यक ग्रन्थों में पुराण, कालिदास साहित्य, वराहमिहिर की बृहत्संहिता, गाथासप्तशती व कुछ चिकित्सा सम्बन्धी ग्रन्थों, कामसूत्र, चर्तुभाणी , अमरकोशे व गुप्तकालीन अभिलेखीय साहित्य आदि में प्राप्त उद्धरणों से धार्मिक , व्यवहारिक, प्रकाशनिक व सैन्य शिक्षा के अतिरिक्त गायन , वादन, लेखन, नृत्य-कला व संगीत नाट्य - शास्त्र व ललित कलाओं , धर्म - दर्शन तथा इतिहास की शिक्षा के द्वारा गुप्त काल की नारियों को शिक्षित किये जाने के उल्लेख प्राप्त होते है। विष्णुपुराण में अप्सराओं की नृत्य कला को सूर्य मण्डल की शोभा

विस्तार का कारण माना गया है। विक्रमोर्वशीयम् से ज्ञात होता है कि स्त्रियाँ गायन - वादन में भी संलग्न रहती थी व उसके विभिन्न क्षेत्रों का ज्ञान रखती थी। मालविकाग्निमित्रम् में शर्मिष्ठा नामक स्त्री ने चतुष्पद नाम के कई रागों का निर्माण किया था और संगीत साधन के नियम निर्धारित किये थे। स्त्रियों को लिखना - पढना भी सिखाया जाता था व लेखन केलिये भोज - पत्रों का प्रयोग करती थी। चतुर्भाणी में मदयंती को पुस्तकवाचनी अर्थात् पुस्तकों का पाठ करने वाली बताया गया है। इस ग्रन्थ में संस्कृत बोलने वाली स्त्रियों के भी सन्दर्भ प्राप्त होते है। ललितविस्तर में गोपा नामक राजकन्या को अनेक शास्त्रों में प्रवीण कहा गया है। गुप्तकाल में शीलाभट्टारिका आदि स्त्री कवित्रियों और लेखिकाओं के संदर्भ प्राप्त होते है। गुप्तकालीन राजपरिवारों की कन्याओं को प्रशासकीय सैन्य शिक्षा भी दी जाती थीं। इस सन्दर्भ में विशेष रूप से वाकाटक नरेश रुद्रसेन द्वितीय की पत्नी प्रभावती गुप्त का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है, जिन्होंने असमय पति मृत्यु के पश्चात अपने अल्पवयस्क पुत्रों की संरक्षिका के रूप में राज्य का सफलतापूर्वक संचालन किया था। तत्कालीन समाज में नारियाँ धार्मिक शिक्षाओं में भी बढ - चढकर भाग लेती थी। बौद्धाचार्य वसुबंध की जीवनी में परमार्थ ने लिखा है कि अयोध्या का राजा पुरुगुप्त ने बौद्ध धर्म का अध्ययन करने हेतु अपनी महारानी श्रीवत्सदेवी व पुत्र बालादित्य को आचार्य के पास भेजा था। चीनी यात्री फाह्यान ने पंजाब और गंगा के मैदान में अनेक भिक्षुणी विहारों को देखा था, जहा वह कठोर संयम व नियगों में रहकर विद्याध्ययन करती थी।

## H - 60

# हरियाणा राज्य में संस्कृत की स्थिति

*सुरेश कुमार, हरियाणा*

एक नवम्बर १९६६ को हरियाणा राज्यका गठन हुआ था। चूँकि उस समय हरियाणा पंजाब राज्य से अलग हुआ था तो उस समय संस्कृत की स्थिति उन्नत नहीं थी। आज हरियाणा में परम्परागत और आधुनिक दृष्टि से शिक्षा दी जाती है। परम्परागत रूप से शिक्षा गुरुकुलों के साध्यम से तथा आधुनिक शिक्षा विद्यालय तथा विश्व विद्यालय स्तर पर होती है।

उल्लेखनीय है कि हरियाणा में प्रारम्भिक स्तर पर संस्कृत शिक्षा नहीं होती। विद्यालय तथा विश्वविद्यालय स्तर भी संस्कृत माध्यम से शिक्षा न देना एक दुःख विषय हैं। विद्यालय में भी संस्कृत माध्यम से संस्कृत शिक्षा नहिं होती। स्कूल स्तर पर संस्कृत के फलने फुलने में उसमें वैकल्पिक विषय में अन्य विषय जैसे शारीरिक शिक्षा ललित कला जैसे प्रायोगिक विषयों का होना मुख्य बाधा है।

## H - 61

# चारित्रिक निर्माण में पंचतन्त्र का योगदान

*डा. प्रभात रंजन कुमार, मुजफ्फरपुर-विहार*

चारित्रिक निर्माण में शिक्षा की भूमिका बडी महत्वपूर्ण है। जन्म के समय बालक व्यवहारदि किसी भी पक्ष से विज्ञ नहीं होता है किन्तु कालान्तर में चलकर उसके व्यवहार में सौन्दर्य लाने तथा सामंजन

स्थापित करने का महत्त्वपूर्ण कार्य शिक्षा द्वारा ही सम्पादित होता है। शिक्षा के माध्यम से ही समाज अपनी संस्कृति का रक्षण, संवर्द्धन एवं संपोषण करता है। जीवन की उदाता,उच्चता, सौन्दर्य एवं उत्कृष्टता,शिक्षा के द्वारा ही सम्भव हे। बच्चा का वैयक्तिक प्रगति, उसका शारीरक, मानसिक और भावात्मक विकास तब तक भली भांति नहीं हो पाती जब तक वह सम्यक् शिक्षा न ग्रहण करें। इस तरह समाज में सुख - समृद्धि लाने का कार्य भी शिक्षा ही करती है। आज के भौतिकवादी युग में मानव समाज मानो विभिन्न मनोविकारों से ग्रसित हो गया है। एक शिक्षित व्यक्ति भी न्यायोचित निष्कर्ष तक नहीं पहूँच पा रहा है। अधिकाधिक पाने की लिप्सा में मनुष्य अपने सगे - सम्बन्धियों का ही दुश्मन बन बैठा है। ईर्ष्या द्वेष, मद -मत्सर आदि मानवीय दुर्भावनाएँ बलवती होती जा रही है जबकि प्रेम, सौहार्द्र, करुणा, दयाद्रता, सेवाभावना, परोपकारिता, ईमानदारी, सत्यवादिता एवं कर्तव्य - परायणता जैसे नैतिक - मूल्यों का दिन प्रतिदिन अवमूल्यन होते जा रहा है। इन्ही समस्याओं से प्रभावित होकर मैने अपने शोध का विषय पं. विष्णु शर्मा विरचित कथा साहित्य का स्थापित ग्रन्थ पंचतन्त्र को चुना है। मेरे शोध का शीर्षक - चारित्रिक निर्माण में पञ्चतंत्र का योगदान है। इसमें पशु - पक्षियों का माध्यम बनाकर पंडित विष्णु शर्मा ने चारित्रिक निर्माण सम्बन्धी गूढ तत्वों का समावेश बडे ही सरल एवं सहज ढंग से किया है जिसका अध्ययन अध्यापन के द्वारा बालकों का चारित्रिक विकास सुगमतापूर्वक किया जा सकता है।

## H - 62

# सातवाहन राजाओं की धार्मिक सहिष्णुता नीतिः एक विश्लेषण

*कविता सिंट्ट, लखनऊ*

भारतीय साहित्य में सातवाहनों को मौर्य शासकों (उत्तर कालीन) का समकालीन कहा गया है। पुराणों में इस वंश के शासकों को 'आन्ध्रभृत्य' और 'आन्ध्र जातीयाः' कहा गया है। इन उद्धणों के आधार पर कुछविद्वान इन्हें प्रारम्भ में मौर्यो के आधीन सामन्त होना अनुमानित करते है। सातवाहनों की जानकारी के मुख्य स्त्रोत पुराण साहित्य में मिलने वाले कतिपय उद्धरण, तथा इस वंश के शासकों के नासिक, नानाघाट आदि क्षेत्रों से मिलने वाले अभिलेख, और मुद्रा साक्ष्य विशेष है। पुराणों में इस वंश का संस्थापक सिमु (सिसुक?, शिप्रक?,सिन्धुक? आदि) कहा गया है। सिमुक के बाद इस वंश के दूसरे शासक कृष्ण सातवाहन का धार्मिक दृष्टि-कोण से इसलिए उल्लेख आता है। इसके उत्तराधिकारी शासकों में शातकर्णी प्रथम राजनैतिक एवं धार्मिक दोनों दृष्टियों से महत्वपूर्ण शासक हुआ। उसके समय का 'नानाघाट गुहा चित्र सूचिका लेख' उसके विजयोपलक्ष में आयोजित अनेक धार्मिक अनुष्ठानों का महत्वपूर्ण विवरण देते है। स्पष्ट है कि शातकर्णी पूर्णतयां वैदिक धर्मावलम्बी सम्राट था ।धार्मिक दृष्टिकोण से अभिलेख का मंगलाचरण भी कम महत्वपूर्ण नही है, जिसमें इन्द्र, वरुण, सूर्य यम आदि वैदिक देवताओं के साथ-साथ उस समय तक धार्मिक विश्वासों के प्रांगण में अस्तित्व पा चुके, संकषण, वासुदेव और लोकपालों तक की वन्दना एक साथ की गई है। वैष्णव धर्म से सम्बन्धित दक्षिण में इस धर्म के विस्तार की सूचना देने वाला अपनी कोटि का यह पहला अभिलेख है। शातकर्णी के अधिकांशतः सिक्के, मालवा क्षेत्र से प्राप्त हुए है जिन पर 'रञो सिरि सातकणिस' लेख के साथ पृष्ठ भाग में गज का निदर्शन मिलता है। ऐसा लगता है कि

गज कालान्तर में जिसका सम्बन्ध गणेश के मुख के साथ होकर किसी भी शुभ कार्यारम्भ में मंगल द्योतक हो गया, इसी समय से अपना मंगल-सूचक स्थान ले रहा था।

**H - 63**

## मिथिला की संस्कृति एवं आध्यात्म

*प्रो. नमोनाथ ठाकुर, बिहार*

विश्व में शान्ति दूत के रूप में विख्यात भारत के पुण्य धराधाम पर अवस्थित बिहार प्रान्त के अधीन मिथिला की पवित्र वसुन्धरा अपनी सांस्कृतिक मर्यादाओं एवं गौरवशाली आध्यात्मिक मान्यताओं को साथ लेकर आदि काल से लेकर आज तक देश एवं विदेशों में महिमा मंडित रहा है । सीता सुनयना की पवित्र हवेली एवं जनक याज्ञवल्क का पुण्य दरबाजा संस्कृति एवं आध्यात्म का बीज भूमि है । वेद विहित सत्कर्मों का प्रभाव यहाँ के जनजीवन में सुसज्जित रहते हुए धरोहर के रूप में स्थापित है । जनक, याज्ञवल्एय, गौतम, कणाद, वाचस्पति मंडन एवं चन्दा झा विद्यापति शरीखे शास्वत सपूतों जिनकी सांस्कृतिक एवं आध्यात्मिक प्रतिभाओं के रोशनी से भारत वर्ष तो सहज ही, विश्व समाज भी इस प्रकाश से धन्य हुआ है । इतिहास साक्षी है कि जगद्गुरु शंकराचार्य मिथिला के सांस्कृतिक एवं आध्यात्मिक कृत्यों की भूरि भूरि प्रशंसा राष्ट्रीय एवं अन्तराष्ट्रीय मचों पर कई वार कर चुके हैं । कई घात एवं प्रतिघातों को सहते हुए मिथिला की सांस्कृतिक एवं आध्यात्मिक परिपाटी आज भी पूर्ण रूपेण पुष्पित एवं पल्लवित है । आपसी सद्भाव एवं सहिष्णुता का अपूर्ण सम्मिश्रण है । मिथिला के सांस्कृतिक एवं आध्यात्म में जिसे अक्षुण्ण रखने हेतु एक एक मिथिला वासी चाहे वह किसी भी जाति, किसी भी धर्म या किसी भी सम्प्रदाय के हों कटिबद्ध हैं । इस परम्परा को रखने हेतु यह सांस्कृतिक उद्देश्य ही है । प्रत्येक मानव का उदय एवं प्रत्येक सम्प्रदाय का कल्याण । आज के फैशन के चकाचौन्ध में भी आधुनिकता के बन्धन में बान्ध कर नये समाज एवं प्रगति शील राष्ट्र की कामना मिथिला की संस्कृति एवं आध्यात्मवाद की शान एवं पहचान है ।

## ARCH - 1

# वास्तु-निर्देश यजुर्वेदीय ब्राह्मणों के सन्दर्भ में

*डॉ. अपर्णा धीर, नई दिल्ली*

प्राचीन काल से ही वास्तु शब्द घर बनाने की जगह, घर, आवास, निवास, भूमि, भवनखण्ड अर्थों में ग्राह्य है । वैदिक ग्रन्थों में मिलने वाले वास्तव्य और वास्तुप शब्द, ऋषि के वास्तु-विद्या के ज्ञान के परिचायक हैं । वस्तुतः वास्तु-विद्या की चर्चा विज्ञान एवं ज्योतिष दोनों विषयों के अन्तर्गत की जाती है । यजुर्वेदीय ब्राह्मणों के अनेक उद्धरणों में ऋषि कभी वास्तुशिल्पी के समान उचित स्थान-चयन अथवा माप आदि का कथन करते हैं, तो कभी ज्योतिष-विद्वानों के समान माप एवं भूमि के विषय में उत्तम फल-प्राप्ति का वर्णन करते हुए दिखाई देते हैं । अतः उस समय की सामाजिक व्यवस्था में प्रचलति वास्तु-कला को निम्नतः सन्दर्भो से जाना जा सकता है - १) ईटों के सन्दर्भ में मिलने वाले यजुष्मती, लोकम्पृणा इत्यादि ईंटें एवं इष्टिका-निर्माण-विधि का उल्लेख होना २) दिशाओं के नाम, उनकी स्थिति, देवता, फल आदि दिशा-ज्ञान के द्योतक हैं । ३) खनन, खात, अरत्नी, पाद, प्रादेश इत्यादि खोदने एवं मापने की क्रियाओं के वाचक हैं । ४) मिट्टी से जमीन लिपना, घेरा बनाना, कील गाड्ना, रेखा खींचना इत्यादि वास्तुशैली का कथन करने वाले प्रसंग इन ब्राह्मणों में यत्र-तत्र उपलब्ध हैं । ५) विशेषकर शतपथ ब्राह्मण में वर्णित यज्ञ-स्थान-चयन, वेदी-निर्माण, श्मशान-निर्माण के सिद्धान्तों का कथन । ६) गृह के दुःख-रहित होने के लिए लोक-कल्याणार्थ गृह आदि के प्रति की गई प्रार्थनाएँ वास्तु-कला के विकास की सूचक हैं । इस प्रकार वास्तु-कला के प्रति यजुर्वेदीय ऋषि के चिन्तन को ज्ञात करना ही इस शोध-पत्र का उद्देश्य है। एवमेव प्रस्तुत अध्ययन द्वारा वास्तु-विद्या के प्रारम्भिक चरण को भी सुनिश्चित किया जा सकता है।

## ARCH - 2

# 'उपवन विनोद' में वताए गए वृक्षों की जीवनशैली

*मेघा मनोहर कढे, पुणे*

'उपवन विनोद' यह शाङ्र्गधर पद्धति का महत्वपूर्ण ग्रन्थ है । इसमें वगीचे के बारे में महत्त्वपूर्ण जानकारी दी है । इसमें **'कूपाय भूमि परीक्षा'** नाम का एक प्रकरण है । जिसमें पेडों के पास कहाँ से पानी मिलता है इसकी जानकारी दी है । उसमें चार हाँथ बाजू, चार पुरुष नीचे पानी मिलेगा इस तरह के वर्णन आए है । ये जो बाजू, पुरुष के माँग है वो किस आधारपर निर्धारित करते है ? इनके निर्धारण में पेडों का कोई विशेष है ? इसका अध्ययन करने का में प्रयास करुंगी ।

## ARCH - 3

# पुरातत्व के दृष्टि में घोड़ाकटोरा

*डॉ. हेगोयल, बिहार*

घाड़ा कटोरा बिहार राज्य के नालन्दा जिला में जिला मुख्यालय बिहार शरीफ से करीब २१ किलोमीटर दक्षिण दिशा में अवस्थित है । यह स्थल २५० ०' ३७' उत्तरी अक्षांश एवं ८५० ३१' ३३' पूर्वी देशांतर पर स्थित है । घोड़ा कटोरा का टीला एक छोटा वर्गाकार किला के रूप में रहा होगा । इस टीले के मध्य में एक छोटा मिट्टी का किला था । कनिंघम महोदय के अनुसार इस टीले के उत्तरी भाग के आखिरी हिस्से से कई मुर्त्तियाँ प्राप्त हुई हैं । उन मूर्त्तियों में से एक मूर्त्ति पर तिथि का अंकन प्राप्त हुआ है । मूर्त्ति पर वर्ष ४२ लिखा है । घोडा कटोरा से १० वीं शताब्दी की एक अभिलिखित प्रस्तर प्रतिमा प्राप्त हुई है । प्रतिमा को देखने से ज्ञात होता है कि यह अण्डाकार आकार में बना हुआ है एवं इस पर दो नाग एवं दो नागिन के चित्र उत्कीर्ण है । घोड़ा कटोरा का टीला अपने आप में एक ऐतिहासिक महत्व रखता है । यह टीला अपने आप में प्राचीन विरासत को संजोए हुए है । इसके उत्खनन से हमें अनेक आश्चर्यजनक जानकारियाँ प्राप्त होगी । जिससे हमें प्राचीन इतिहास को जानने में मदद मिलेगी । घोड़ा कटोरा के इस टीले का उत्खनन अभी भी पूरी तरह से नहीं हो पाया है । इसे पुरातात्विक महत्व का मानते हुए केन्द्र सरकार ने अपने अधिनियम के अनुसार १९४० से ही इसे प्रतिरक्षित माना है । घोड़ा कटोरा टीले का पश्चिमी क्षेत्र का बुरी तरह से क्षरण हो गया है । जिसका मुख्य कारण पंचाने नदी एवं अन्य कारक है । सर्वेक्षण के दौरान विद्वानों ने कहा है कि घाड़ा कटोरा पुरास्थल कई कालों के धरोहरों को अपने अंदर समेटे हुए है । घोड़ा कटोरा पुरास्थल नालन्दा के काफी निकट का पुरास्थल है । इस कारण विद्वानो का यह विचार रहा है कि यह पुरास्थल प्राचीन नालन्दा महाविहार से जरूर संपर्क में रहा होगा। हिन्दु और बौद्ध दोनों धर्मों से संबंधित पुरावशेष निरंतर यहाँ से प्राप्त हो रहे हैं जिसके कारण इस स्थल को सांस्कृतिक समन्वय के स्थल के रूप में भी देखा जा सकता है ।

## ARCH - 4

# दरियापुर पार्वती : एक ऐतिहासिक धरोहर

*डॉ. राजीव रंजन, बिहारशरीफ*

दरियापुर बिहार राज्य के नवादा जिल में वारसलीगंज से ६ मील उत्तर एवं अपसड्ढ से एक मील की दूरी पर स्थित है । इसके बगल से सकरी नदी की धारा प्रवाहित होती है । इसके पश्चिम में एक पहाड़ी है, जो पार्वती पहाड़ी या दरियापुर पार्वती पहाड़ी के नाम से जानी जाती है । १८७२ ई. के लगभग ब्राड्डले एवं बेगलर एवं १८७९-८० में कनिंघम ने यहाँ भ्रमण किया । ग्रियर्सन ने भी अपने लेखों में इसके अवशेषों का वर्णन किया । १९०२ में ब्लाख ने इसे एक प्राचीन बौद्ध स्थल की संज्ञा दी । स्थानीय जनश्रुति के अनुसार

यह बावन-सुवा नामक पारंपरिक चरित्र के व्यक्ति के बैठक एवं कचहरी के अवशेष हैं । यहाँ स्तूप एवं महाविहार दोनों के होने की संभावना व्यक्त की गयी है । बेगलर ने पहले वहाँ महाविहार के अवशेष के रूप में कोठरियों की कतारें देखी थीं । कनिंघम के अनुसार फाहियान एवं ह्वेनसांग दोनों ने इस पहाड़ी का भ्रमण किया था, इसके पास ही कपोतिका महाविहार स्थित था । इसका वर्णन ह्वेनसांग के यात्रा वृत्तान्त में किया है । गाँव के पश्चिम में समतल सतह पर कनिंघम ने एक विशाल टीला देखा था, जो ४०० वर्गफीट में फैला हुआ था, एवं जिसकी ऊँचाइ १०'-१२' थीं। इसे स्तूप का अवशेष भी कहा जाता था । इस प्रकार दरियापुर पार्वती संबंधित उपरोक्त वर्णित ऐतिहासिक तथ्यों के आधार पर हम यह कह सकते हैं कि दरियापुर पार्वती सांस्कृतिक, धार्मिक और ऐतिहासिक दृष्टि से प्राचीन काल में धर्म, शिक्षा एवं संस्कृति का एक मुख्य केन्द्र था । दुर्भाग्यवश, इस स्थल की खुदाई अभी तक नहीं हो सकी है इसलिए इस स्थान का इतिहास अभी अंधकार के गर्त में है । परन्तु अभी तक प्राप्त अवशेष इस स्थल के ऐतिहासिक महत्व को दर्शाने के लिए पर्याप्त है ।

## ARCH - 5

## CONTRIBUTION OF COMMONERS TO TEMPLE MAINTENANCE: SOUTH INDIAN EPHGRAPHICAL EVIDENCES.

***Mrs. Ramadevi, Chennai.***

South India is regarded as the land of Temples. The Kings who ruled South India, especially Tamilnadu were fascinated by gigantic towers and the Sculptural beauty associated with the temple architecture. Interestingly the huge Temples were created and maintained by Cholas and therefore the period ruled by the Cholas can be also called the golden age of Temple architecture period. Chola Kings dedicated their victories to Lord Siva, by building gigantic temples (Brhadisvaram and Gangaikonda Cholapuram) These are known to us through the inscriptions and grants, found in these temples. The enormous wealth of inscriptions found in these Temples, proclaims the heights attained by the people in artistic, aesthetic and materialistic fields. The maintenance of these temples was also kept in mind, as can be seen from the enormous grants sanctioned for them. A part from the Royals and the Aristocrats, even the commoner has a significant role to play in the maintenance of these temple. If we consider the life history of 63 Saiva Nayanmars, they had dedicated their life for the maintenance of Siva Temples, and most of them were from were from simple background. Present paper throws light on the commoner's contribution to temples as gleaned from the various epigraphical evidences found in them.

## ARCH - 6

## Revinue System as found in the Cahamana Inscriptions

***Dr. Antaudan, Reasi (J&K).***

Though in Indian So society, money or economy was not a priority but the need of every Government. So The Cahamanas were not an exception. To keep the Government work and run administration smoothly there was a well oiled revenue machinery during the Cahamana period. This system prouduced enough money and generate healthy economy to enhance the development works during the Cahamana period. Economy was strong enough to give the shape to the dreams of Cahamana monarchs who had a great love for beautiful temples, palaces, gardens, lakes, colleges and the sculptures.

## ARCH - 7

# VASTUSASTRA AND ITS CONTRIBUTION TO IMAGES WITH RESPECT TO VASTU SUTRA UPANISHAD

***Vinod.P.K., Palakkad.***

The Vastuvidya or stapathya Veda is the science of manifestation. It is originated from the Atharvaveda and developed through the various researches taken by the sages in the way of space and form. This is with respect to temple sculptures of religious nature and secular sculptures of literary and ethical value, coupled with new spatial concepts, new forms and motifs. Space is the primal element. There are two such spaces, the inner space and the outer space. This space exists in all animate objects. Nothing in this universe is inanimate. That which within the individual space also happens in the universal space. Space is the substance of all substances, the Ultimate substance. It is a space filled with minutest particles called paramanu; Every paramanu is a minute space possessing Energy. It is square in form basically and cubical three – dimensionally; It is absolute or abstraction of all visual and aural phenomena of the universe or the ultimate form. The space is luminous, as the particles are always emitting light. This is called foetus or germ, the basic material for the emergence of subtle space in the micro as well as macro spaces. This material is called vastu, and it is Eternal. This is the live material, which has metamorphosed itself into the manifest world. All the objects of the universe are therefore. Space – turned spatial space' This is just like the gold into gold ornaments.

## ARCH - 8

# वास्तुशास्त्रे भूमिचयनम्

*देशबन्धुशर्मा, नई दिल्ली*

वास्तुशास्त्रे भूमिचयनस्य सर्वाधिकं महत्त्वं वर्तते । भवननिर्माणस्य आधारभूता भूमिरेव । अतो भवननिर्माणाय सर्वप्रथमं स्थानं चिनुयात् । वास्तुशास्त्रानुसारं सुप्रदेशे शुभे रम्ये वने चोपवने वा गिरिमाश्रिते स्थाने च भवनं निर्मीयते । अनन्तरं तस्य स्थानस्य भूमेः परीक्षणं कुर्यात् । सर्वप्रथमं पंचज्ञानेन्द्रियैः भूमिः परीक्ष्यते। अतो भूमेः परीक्षणं वर्णानुगुणं, शब्दानुगुणं, स्पर्शानुरूपम्, आस्वादानुसारम्, आकारानुरूपं, प्लवनानुरूपञ्च क्रियते । वास्तुशास्त्रीयग्रन्थेषु ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य-शूद्रादिषु चतुर्षु वर्णेषु भूमेः विभागः कृतः। ब्राह्मणादिभूमयः ब्राह्मणादिवर्णेभ्यः शुभा भवन्ति । प्लवनानुसारमपि भूमेः शुभाशुभं विचार्यते । यस्यां भूमौ प्लवनं सर्वदिक्षु पूर्वोत्तरेशाने वा भवति सा भूमिर्भवननिर्माणाय शुभा कथिता । मध्यप्लवा भूमिः सर्वेभ्योऽशुभकरी कथिता। विभिन्नदिक्षु प्लवनानुसारं भूमेः संज्ञा समवीथी-गजवीथी-भूतवीथी-नागवीथी-धनवीथी-वैश्वानरी च भवति । आकृत्यानुसारं चतुरस्रावृत्ताकाश-भद्रासनाभूमिर्भवननिर्माणाय शुभा कथिता । औन्नत्यानुसारं भूमेः संज्ञा गजपृष्ठ-कूर्मपृष्ठ-दैत्यपृष्ठ-नागपृष्ठश्च भवति । भवननिर्माणाय गजकूर्मपृष्ठौ प्रशस्तौ । भवननिर्माणात् पूर्वं मृत्तिकापरीक्षणस्य विधिरपि वास्तुग्रन्थेषु वर्णितः ।

## ARCH - 9

# वैदिक एवं आधुनिक गृह निर्माण व्यवस्था

*श्रीमती अनुपमा कुमारी, कानपुर*

आज के बदलते परिवेश में गृह निर्माण सम्बन्धी दृष्टिकोण में व्यापक परिवर्तन हुआ है . केवल सुरक्षा की भावना को दृष्टिगत रखते हुए मानव गृह निर्माण नहीं करवाना बल्कि उसका प्रमुख उद्देश्य रहता

है कि गृह निर्माण ऐसा हा जिसमें परिवार के सदस्यों का शारीरिक, मानसिक, बौद्धिक, सामाजिक, आध्यात्मिक, संवेगात्मक, क्रियात्मक विकास हो सके । वेदों में भी गृह निर्माण कला का उत्तम वर्णन मिलता है । अर्थववेद में कहा गया है कि नवनिर्मित भवन में हवन करने के पदार्थो को रखने का स्थान, अग्निहोत्र का स्थान, स्त्रियों का स्थान होना चाहिये । ऋग्वेद में एक मन्त्र में गृहनिर्माण के विविध सुखों का वर्णन मिलता है' 'हे ग्रहस्थों हम तुम्हारे निवास के लिए ऐसा घर बनाते हैं जिसमें सूर्य की किरणें खूब आयें ऐसे घर में दैवीय प्रकास का उदय हो जिससे तुम मोक्ष को प्राप्त हो जाओ ।' अथर्ववेद के तृतीय काण्ड के बारहवें सूक्त में गृह निर्माण वर्णन है कि किस प्रकार से समृद्धि से युक्त जीवन व्यतीत करना चाहिये । कहा है कि घर 'ध्रुव' अर्थात् ऐसे दृढ्ढ और पक्के मजबूत बनाने चाहिये जिससे वे ऋतुओं के प्रभाव एवं भूकम्ब आदि के झटकों को सहन कर सकें । 'उपमितां प्रतिमितामथो परिमितामुत' हमारी शाला उपमिता अर्थात् सूक्ष्मतापूर्वक माप करके बनाई गई हो, प्रतिमिता अर्थात् उसकी प्रत्येक रचना का उसकी दूसरी रचनाओं के साथ तुलना करके अनुपात जान लिया गया हो । गृहनिर्माण के लिए वेदों में अनेक नामों का प्रयोग किया गया है जैसे- गयः - धार्मिक कार्यो हेतु, कृदर-अन्न के भण्डार, गर्त्तः - शयनकक्ष, हर्म्यम्-महल बंगला, छर्दि-त्याज्य का निष्प्रयोजन वस्तु स्थान आदि । अंग्रेजी की एक कहावत है 'व्क्षुद्मद्य दृद्ध ऊ्द्मद्य त्त्दृश्र्ठ त्व्र एड्डद्मद्य' घर में हम सुख-दुःख, चिन्ता, भय आदि से मुक्त रह पाते हैं । प्रेम, दया, करुणा, सहयोग, त्याग, मित्रता आदि का पाठ पढ्ढते व सीखते हैं और विकास करते हैं ।

## ARCH - 10

# चित्रकला, मूर्तिकला और साहित्य में बुद्ध

***Dr. Mahipatsinh F. Raolji, Bharuch***

हैदराबाद के सैलारजंग और आर्कियोलोजिकल म्युझियम में मैंने तीनबार हैदरावाद के प्रवासके दौरान बुद्ध प्रतिमाओं का दर्शन किया है । वचपन से लेकर आजतक बुद्ध प्रतिमाओं का दर्शन किया है । वचपन से लेकर आजतक बुद्ध के प्रति मेरा आकर्षण बरकरार रहा है । जहाँभी बुद्धकी प्रतिमा देखता हुँ तब मैं निरूत्तर और अवाक बन जाता हूँ । ऐसा क्या है इन मूर्तियों में ? क्यूँ मैं खींचा चला जाता हूँ ? ऐसा भी लगता है कि बुद्ध को पढने की जरूरत नहीं है । बस देखने से ही खयाल आ जाता है कि बुद्ध क्या है, उसका संदेश क्या है, उनका दर्शन क्या है । मूर्त्तिकला के माध्यम से चित्रकारोंने साहित्यके माध्यम से साहित्यकारोंने अपनी जान डालकर बुद्ध चेतनाको उभारा है, उत्कीर्ण किया है और अभिव्यक्त किया है । इस पेपर में मेरा प्रयास विविध कलाओं के शिल्प विज्ञान, साहित्यकार का सर्जकोन्मेष किस तरहसे, कैसी कैसी खूबीओं के साथ प्रगट हुआ है यह बताने का है । विशेष रूपमें खास करके पश्चिम के उपन्यासकारोंने (रूडयार्ड कियलिंग, हरमानहेस) बुद्ध चेतना को कैसे बाचा प्रदान की है इस बात पर मैंने गौर किया है । गुजराती कलाकृतियों में भी बुद्धका दर्शन शब्दांकित हुआ है । हरएक आयामों की अपनी अपनी विशेषताएँ होती है । आयाम बदलता है तो अभिव्यक्ति की रीति भी बदलजाती है, फिर भी कुछ बातें ऐसी भी है जो

